भोजनादिककी कथा करनेयोग्य नही है । क्षपकके समीप आलोचनाहू प्रशस्तही करनेयोग्य है ॥ गाथा–

पच्चख्खाणपडिक्कमणो- । वदेसणिउंगतिविहवोसरणो ॥
पट्ठवणापुच्छाए । उवसंपण्णो पमाणं से ॥ ९१ ॥

अर्थ— प्रत्याख्यान कहिये आगामी त्यागमें, तथा प्रतिक्रमण कहिये पूर्वै दोष कीये तिनके दूरि करनेमें, तथा उपदेशके नियोगमें, तथा तीनप्रकारके आहारके त्याग करनेमें, प्रायश्चित्तके पूछनेमें, जो निर्यापकगुरु कहे, सो प्रमाणरूप अंगीकार करना योग्य है ॥ गाथा–

तेल्लकसायादीहि य । वहुसो गंडूसया दु घेतवा ॥
जिब्भाकण्णाण वलं । होहिदि तुंडं च सेविसदं ॥ ९२ ॥

अर्थ— बहुरि जब आहार त्यागनेका अवसर आजाय, तदि क्षपककूं तैल तथा कषायला द्रव्यनिके क्वाथकरि बहुतवार गंडूषा कहिये कुरला करावनेयोग्य हैं । तैलके कुरलेनितैं तथा कषायले द्रव्यनिके कुरलेनितैं क्षपककै जिव्हाबल नही घटे, वचनकी शक्ति घटे नही, तथा कर्णनितैं श्रवण करनेकी शक्ति घटे नही, मुखकी निर्मलता बणी रहे, तदि धर्मश्रवणमें धर्मकथामैं शक्ति घटे नही । यातैं तैलकषायनिके कुरले करावने ॥

जाय, जानेका नियम नही। अर योग्य आचरणका धारकनिकरि कराई सल्लेखनाके धारक क्षपकके निकट जावना उचितही है॥ वहुरि आराधनाके धारकनिका भक्तिपूर्वकदर्शन आत्माकै आराधनाका कारण है॥ गाथा–

सल्लेहणाए मूळं। जो वच्चइ तिव्वभत्तिराएण॥
भोत्तूण य देवसुखं। सो पावदि उत्तमं ठाणं॥ ८५॥

अर्थ— जो साधु वा श्रावक तीव्रभक्तीका रागकरिकै सल्लेखना करनेवालेके चरणारविंदाके निकट गमन करे है, सो देवनिका सुख भोगिकरिकै अर उत्तमस्थान जो निर्वाण, ताहि प्राप्त होय है॥ गाथा–

एगम्मि भवग्गहणे। समाधिमरणेण जो मदो जीवो॥
ण हु सो हिंडादि वहुसो। सत्तट्ठभवे पमुत्तूण॥ ८६॥

अर्थ— जो जीव एक भवमें समाधिमरणकरि मरे है, सो जीव सात आठ भवनैं छोडि बहुत संसारपरिभ्रमण नही करे है॥ भावार्थ– एकवारहू समाधिमरण होजाय तो सात आठ भवसिवाय संसारभ्रमण नही करे है॥ गाथा–

सोदूण उत्तमट्ठ-। स्स साधणं तिव्वभत्तिसंजुत्तो॥
ज्ञदि णोवयादि का डु-। त्तमट्ठमरणम्मि से भत्ती॥ ८७॥

इति सविचारभक्तप्रत्याख्यानमरणके चालीस अधिकारनिविषैं निर्यापक नामा सत्ताईसमां अधिकार बियालीस गाथानिकरि समाप्त कीया ॥ अब प्रकाशन नामा अठाईसमां अधिकार छ गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा-

दव्वपयासमकिच्चा । जइ कीरइ तस्स तिविहवोसरणं ॥
कह्मि वि भत्तविसेस- म्मि उस्सुउ होज्ज सो खवउ ॥ ९३ ॥
तह्मा तिविहं वोसरि- । हिदित्ति उक्कस्सयाणि दव्वाणि ॥
सोसित्ता पविआरिय । चरिमाहारं पयासेज्ज ॥ ९४ ॥

अर्थ—अब आगानैं क्षपककी आयु अल्प रहिजाय तदि क्षपक कहे, मोकूं अब तीन आहारका तो त्याग कराय द्यो । तब आचार्य कहे, बहोत ठीक है, तुमारे आहारका त्यागका अवसर आगया, तदि आहारका त्याग करावनेका अवसर होय तहां पहली आहारका प्रकाशनकरि दिखायकरि त्याग करावे । द्रव्य जो आहार ताका प्रकाशन कीयेविना जो क्षपककै तीन आहार जो अशन खाद्य स्वाद्यका त्याग करावे अर क्षपक कोऊ भोजनके वस्तूमैं वांछासहित हो जाय तो व्याकुलतानैं प्राप्त होय, तातैं पहिलीही विचारै, जो यो तीनप्रकार आहार त्याग करसी, तातैं उत्कृष्टद्रव्यनिका संस्कार करिकै अर विचार करिकै पाछै जलका प्रकाश करि दिखावे ॥ गाथा—

पासित्तु कोइ तादी । तीरं पत्तस्सिमेहिं किं मित्ति ॥
वेरग्गमणुप्पत्तो । संवेगपरायणो होई ॥ ९५ ॥
आसादित्ता कोई । तीरं पत्तस्सिमेहिं कि मित्ति ॥
वेरग्गमणुप्पतो । संवेगपरायणो होई ॥ ९६ ॥
देसं भोच्चा हा हा ! । तीरं पतस्सिमेहिं किं मित्ति ॥
वेरग्गमणुप्पतो । संवेगपरायणो होई ॥ ९७ ॥
सव्वं भोच्चा धिध्दी । तीरं पत्तस्सिमेहिं किं मित्ति ॥
वेरग्गमणुप्पत्तो । संवेगपरायणो होई ॥ ९८ ॥

अर्थ—कोऊ मुनि भोजनकूं देखिकरिकैही चिंतवन करे, जो आयूका अंतकूं प्राप्त भया जो मैं, ताकै इन आहारनिकरि कहा प्रयोजन है? ऐसैं वैराग्यकूं प्राप्त भया संसारतैं भयवान् होय है। बहुरि कोऊ मुनि आहारकूं आस्वादन करिकै अर विचार करै, अहो! आयुके अंतकूं प्राप्त भया जो मैं, ताकै इनि आहारनिकरि कहा साध्य है? ऐसैं वैराग्यकूं प्राप्त भया संसारपरिभ्रमणतैं भयवान् होय है। कोऊ मुनि भोजनका किंचित् ग्रास भोगिकरिकै अर विचारै, हाय हाय! बडा अनर्थ है! आयूका अंतकूं प्राप्त भया जो मैं, ताकै इनि आहारनिकी लंपटताकरि

अर्थ— जो उत्तमार्थका साधन जो समाधिमरण ताहि श्रवण करिकै अर तीव्र भक्तिसंयुक्त हुवो संतो समाधिमरण करनेवालेके निकट नही जाय, ताकै उत्तमार्थमरणमें काहेकी भक्ति? कुछभी नही ॥ गाथा—

जस्स पुण उत्तमट्ठम- । रणम्मि भत्ती ण विज्जदे तस्स ॥
किह उत्तमट्ठमरणं । संपज्जदि मरणकालम्मि ॥ ८८ ॥

अर्थ— जाके उत्तमार्थमरणमें भक्ति नही हुई, ताकै मरणकालमें उत्तमार्थमरण कैसैं प्राप्त होय? नही प्राप्त होय है ॥ गाथा—

सद्दवदीण ण पासं । अहियदुमसंपुडाण दादव्वं ॥ [1]
तेसिं असंपुडगिरा- । हिं होज्ज खवयस्स असमाधी ॥ ८९ ॥

[1] सद्दवदि गं इत्यपि पाठः

अर्थ— कलकलाट शब्दके करनेवाले झूंठवचनरूप डुमकरि असंवररूप ऐसे वृथा वकवाद करनेवालेनिकूं क्षपकके समीप नही जाने देना योग्य है। तिनके संवररहित वचनकरि क्षपककै समाधानी जो सावधानी सो विगडिजाय है ॥ गाथा—

भत्तादीणं तत्ती । गीदत्थे हिं वि ण तत्थ कादव्वा ॥
आलोचणा वि हु पस- । त्थमेव कादव्विया तत्थ ॥ ९० ॥

अर्थ— गृहीतार्थ ऐसे ज्ञानी मुनि तिनकूंभी क्षपकका समीपभागविषैं प्रसंग पायभी

भोजनादिककी कथा करनेयोग्य नही है । क्षपकके समीप आलोचनादू प्रशस्तही करनेयोग्य है ॥ गाथा—

पच्चक्खाणपडिक्कमणो- । वदेसणिउंगातितिहत्रोसरणो ।
पट्ठवणापुच्छाए । उत्रसंपणणो पमाणं से ॥ ९१ ॥

अर्थ— प्रत्याख्यान कहिये आगामी त्यागमें, तथा प्रतिक्रमण कहिये पूर्वे दोष कीये तिनके दूरि करनेमें, तथा उपदेशके नियोगमें, तथा तीनप्रकारके आहारके त्याग करनेमें, प्रायश्चित्तके पूछनेमें, जो निर्यापकगुरु कहे, सो प्रमाणरूप अंगीकार करना योग्य है ॥ गाथा—

तेल्लकसायादीहि य । वहुसो गंडूसया दु घेतव्वा ॥
जिब्भाकण्णाण वलं । होहिदि तुंडं च सेविसदं ॥ ९२ ॥

अर्थ— वहुरि जब आहार त्यागनेका अवसर आजाय, तदि क्षपककूं तैल तथा कषायला द्रव्यनिके क्वाथकरि वहुतवार गंडूषा कहिये कुरला करावनेयोग्य हैं । तैलके कुरलेनितैं तथा कषायले द्रव्यनिके कुरलेनितैं क्षपककै जिव्हाबल नही घटे, वचनकी शक्ति घटे नही, तथा कर्णनितैं श्रवण करनेकी शक्ति घटे नही, मुखकी निर्मलता बणी रहे, तदि धर्मश्रवणमें धर्मकथामें शक्ति घटे नही । यातैं तैलकषायनिके कुरले [illegible]

कहा प्रयोजन है? ऐसें वैराग्यकूं प्राप्त भया संसारपरिभ्रमणतैं भयकूं प्राप्त होय है ॥ कोऊ सकल आहारकूं भोगिकरि विचार करै, धिक्कार होऊ! धिक्कार होऊ! आयूका अंतकूं प्राप्त भया जो मैं, ताकै इनि आहारनिकरि कहा साध्य है? ॥ इहां विशेष चिंतवन करे है— जो, हे आत्मन्! संसारपरिभ्रमण करता जो तूं सो इतना आहार ग्रहण कीया, जो एकेकपर्यायसंबंधी ग्रहण करिये तो सर्व लोकमें नही मावै! अर एता जल पीया, सो अनंतसमुद्र भरिजाय! अब अंतकालमें आहारपानका लोलुपी होय किंचिन्मात्र आहारपानतैं कैसें तृप्तताकूं प्राप्त होयगा? अब या लोलुपताकूं त्यागि ध्यानरूप अमृतकरि वेदना बुझावना योग्य है। अनंतकालमें अनंतवार इंद्रियविषय पाया तोहू दाह नही मिटी! देवनिके भोग अर भोगभूमीके भोग निरंतर असंख्यातकालपर्यंत भोगे, तिनकरिही चाहरूप दाह नही मिटी! तो मनुष्यजन्मसंबंधी किंचित् विषय अर किंचिन्मात्र काल भोगनेमें आवनेयोग्य इनितैं चाह कैसें मिटैगी? कैसी है आहारकी तृष्णा? ज्यूं ज्यूं आहार ग्रहण करै, त्यौं त्यौं दाहकूं वधावे है!। अर हे आत्मन्! अनंतानंतकाल एकेंद्रियमें रसना इंद्रिय नही पाई? खाटा मीठा रस जिव्हाविना कौंनकरि आस्वादन करिये? अर सदाकाल क्षुधातृषाकरि पीडितही रह्या। अर बेइंद्रियादिक तिर्यंचयोनीमें कदे उदरभरी भोजनही नही मिल्या! सदा रातिदिन भोजनवास्ते धरती सूंघता फिऱ्या

अर नरकधरामें भोजनहीं मिल्या नही! तातैं अनंतानंतकाल क्षुधा तृषा भोगता व्यतीत भया! अब अल्पभोजनसूं कैसी तृप्ति होयगी? तातैं आहारकी गृद्धिता जो लंपटता, ताकरि यह समाधिमरणका अवसर अनंतानंतसंसारके दुःखका छेदनहारा ताकूं निगोडि संसारमें अनंतानंतकालपर्यंत तीव्र क्षुधातृषावेदनाकरि संयुक्त दुर्गतिका दुःख ग्रहण करना योग्य नही। अनंतकाल कर्मके वशी होय बहोत वेदना भोगि। अब स्वाधीन समभावनिकरि जो एकवारहू सहूंगा, तो बहुरि वेदनाको पात्र नही होहूंगा। तातैं अब मेरै या आहारकरि पूरी पडो। ऐसैं वैराग्यकूं प्राप्त हुवा संसारपरिभ्रमणतैं भयभीत होय है ॥

इति सविचारभक्तप्रत्याख्यानमरणके चालीस अधिकारनिविषैं प्रकाशन नामा अठाईसमां अधिकार छ गाथानिकरि समाप्त कीया॥ अब आगै क्रमकरिकै आहारकी हानि नामा गुणतीसमां अधिकार पांच गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

कोई तमादयित्ता। मणुण्णरसवेदणाए संगिद्धो ॥
तं चेववणुंधेज्जहु। सव्वं देसं व गिद्धीए ॥ ६९ ॥
तत्थ अवाउवायं। दंसेदि विसेसदो उवदिसंतो ॥
उद्धरिदु मणोसल्लं। सुहुमं सणिव्ववेमाणो ॥ ७०० ॥

अर्थ— कोऊ मुनिकी आयु अल्प रहि जाय अर तीन आहारका त्यागका अवसर आजाय तदि त्याग करावनेकूं आहार करावे है, तिनमें कोऊ मुनि आहारकूं आस्वादन करिकै अर मनोज्ञरसका अनुभव करिकै गृद्धिरूप हुवा मूर्छित हुवा आस्वादन कीया सर्व आहारमें तथा ताका एकदेशमें लंपटताकरि अति आसक्ततानैं प्राप्त होजाय तो आचार्य ताकूं आहारकी लंपटतातैं इंद्रियसंयमका नाश होना अर असंयमभावका प्रकट होना दिखावे, जो, हे मुने! भोजनकी लंपटताकरि इंद्रियसंयम बिगाडो हो! अर असंयम ग्रहण करो हो! सो बडा अनर्थ करो हो! जिव्हाइंद्रियका स्वाद क्षणमात्रका है, अर आयूका अंतभी आय गया है, सो अब रसना इंद्रियका विषयमें लोलुपी होय इंद्रलोक अहमिंद्रलोक तथा अनंतसुखरूप निर्वाणका लाभ जातैं होय ऐसा संयमकूं बिगाडि नरकतिर्यंचगतिकूं सन्मुख होना योग्य नहीं! मरण तो अवश्य होसीही, या लोकमें धर्मकी गुरुकुलकी निंदा होयगी, परलोकमें दुर्गतिके दुःख प्राप्त होयगे! तातैं इंद्रियनिकी लंपटता त्यागि संयममें सावधान होहू। ऐसैं सूक्ष्म मनकी शल्य उखालनेकूं सम्यक् उपशमभावनैं प्राप्त करै॥ गाथा—

सुच्चा सल्लं मणत्थं। उद्धरदि असेसमप्पमादेण॥
वेरग्गमणुप्पत्तो। संवेगपरायणो खवउ॥ १॥

अर्थ— ऐसैं आचार्यनितैं वैराग्यकथानैं श्रवणकरिकै अर अनर्थक समस्त शल्य है ताहि प्रमादरहित होयकरिकै अर उद्धरति कहिये उखालत है। पश्चात् वैराग्यनैं प्राप्त हुवा जो क्षपक सो संसार भोग शरीरनितैं अत्यंत विरक्त होय है ॥ गाथा–

अणुसज्जमाणए पुण । समाधिकामस्स सव्वमुवहरिय ॥
एक्केक्कं हावितो । ठवेदि पोराणआहारे ॥ २ ॥
अणुपुव्वेण य ठविदे । संवट्टेदूण सव्वमाहारं ॥
पाणयपरिक्कमेण दु । पच्छा भावेदि अप्पाणं ॥ ३ ॥

अर्थ-- आहारमें अनुरागवान् जो क्षपक ताकै समाधिमरण करावनेके इच्छक जे परमदयाल गुरु सो ऐसैं सत्यार्थ उपदेश करि एकेक आहारसूं ममत्व छुडायकरिकै अर पुरातन आहार जो लालसारहित नीरस आहार तामैंहू चाहना नही ऐसैं आहारतैं विरक्ततामैं स्थापन करे, पाछै अनुक्रमकरिकै सर्व आहारकी अभिलाषाकूं संकोच करिकै अर पानक जो पीवनेयोग्य जलादिक तामैं क्षपककूं स्थापन करे अर पश्चात् सर्व आहारादिककी अभिलाषारहित हुवा संता शुद्ध ज्ञानानंद अविनाशी अखंड ज्ञाता द्रष्टा अपना आत्मा ताही भावना करै ॥

इति सविचारभक्तप्रत्याख्यानमरणके चालीस अधिकारनिविषैं हानि नामा गुणतीसमां

अधिकार पंच गाथानिकरि समाप्त कीया ॥ अब तीन आहारका त्यागरूप प्रत्याख्यान नामा तीसमां अधिकार दश गाथानिकरि कहे हैं ॥ अब तिनमें पान आहारके भेद कहे हैं ॥ गाथा—

सच्छं वहलं लेवड-। मलेवडं च ससित्थयमसित्थं ॥
छव्विहपाणयमेयं। पाणयपरिकम्मपाउग्गं ॥ ४ ॥

अर्थ— स्वच्छ कहिये उष्णजल तथा आमलीका जल, वहल कहिये धई इत्यादिक, लेवड कहिये हस्तकै लगै ऐसा, अलेवड कहिये हस्तकै लिपै नहीं ऐसा पतला, ससिक्थ कहिये भातसहित मांड, असिक्थ कहिये चांवलरहित मांड पानक नामा परिकर्मके जोग्य यह छह प्रकार आगममें पान वर्णन किया है ॥ गाथा—

आयंबिलेण सिंभं। खीयदि पित्तं च उवसमं जादि ॥
वादस्स रक्खणट्ठं। एत्थ पयत्तं खु कादव्वं ॥ ५ ॥

अर्थ— आचाम्लकरिकै कफ नाशकूं प्राप्त होय है, अर पित्त उपशमतानैं प्राप्त होय है, अर वायूकी रक्षा होय है। तातैं आचाम्लमें प्रयत्न करना योग्य है ॥

तो पाणएण परिभा-। वियस्स उदरमलसोधणत्थाए ॥
मधुरं पज्जेदव्वो। मंदं च विरेयणं खवउ ॥ ६ ॥

अर्थ— तींठापाछै पानक जो पीवनेयोग्य आहार, ताकरि साधनरूप कीया जो क्षपक, ताके उदरमलके शोधनके अर्थि मधुरवस्तु पावनेयोग्य है। अर मंदमंद उदरथकी मलका विरेचन करना योग्य है ॥ गाथा–

आणाहवत्थियादी- । हिं चावि कादव्वमुदरसोधणयं ॥
वेदणमुप्पादेज्ज हु । करिसं अच्छं तयं उअरे ॥ ७ ॥

अर्थ—उदरमें तिष्ठता जो मल, सो वेदना उत्पन्न करे है, तातैं अनुवासनादि करिकै क्षपकके उदरमलकूं निराकरण करना योग्य है ॥ अनुवासनादिक कोई मलविरेचन करनेकी विधि है, सो वैद्यादिकनितैं जानी जाय, हम जानी नाहीं हैं ॥ अब कीया है उदरशोधन जाका ऐसा जो क्षपक, ताकै योग्य निर्यापकगुरुका व्यापार दिखावे हैं ॥ गाथा–

जावज्जीवं सव्वा- । हारं तिविहं च वोसरिहिदित्ति ॥
णिज्जवर्उ आयरिर्उ । संघस्स णिवेदणं कुज्जा ॥ ८ ॥

अर्थ–अब निर्यापक आचार्य सर्व संघकूं ऐसैं निवेदन करै–जणावै, जो, भो सर्व संघके साधू हो ! अब यह क्षपक यावज्जीव तीनप्रकारके आहारका त्याग करे है॥ गाथा–

खामेदि तुह्म खवर्उ । त्ति कुंचर्उ तस्स चेव खवगस्स ॥

दावेदव्वो णेदू-। ण सव्वसंघस्स वसधीसु ॥ ९ ॥

अर्थ—भो मुनीश्वरहो! जलपानादिकविना तीन आहारका त्यागकूं करता जो क्षपक, सो सर्व संघके साधुजन जे तुम, तिनिनैं क्षमाग्रहण करावे है। याप्रकार कहि सर्वसंघकी वसतिकामैं क्षपककी पिच्छिका लेयकरि दिखावना योग्य है॥ भावार्थ—निर्यापकाचार्य क्षपककी पींछी लेय सर्व संघके मुनिनकूं दिखावे, जो क्षपक तीन आहारका त्याग करि अर सर्व संघनें क्षमा करावे है॥ गाथा—

आराधणपत्तीयं। खवयस्स व णिरुवसग्गपत्तीयं॥
काउसग्गो संघे-। ण होइ सव्वेण कादव्वो॥ ७१० ॥

अर्थ—सर्व संघके साधुनिनैं क्षपककै आराधनाकी प्राप्तीके अर्थि अर उपसर्गरहितताके अर्थि कायोत्सर्ग करना योग्य है। जो, या क्षपककै उपसर्ग मति होहू अर निर्विघ्न आराधना प्राप्त होऊ ऐसा अभिप्रायकरि सर्वसंघ कायोत्सर्ग करै॥ गाथा—

खवयं पच्चक्खावे-। ति तदो सव्वं चदुव्विधाहारं॥
संघसमवायमज्झे। सागारं गुरुणियोगेण॥ ११ ॥
अहवा समाधिहेदुं। कायव्वो पाणयस्स आहारो॥
तो पाणयं पि पच्छा। वोसरिदव्वं जहाकाले॥ १२ ॥

अर्थ—तींठापाछै क्षपक गुरुकी आज्ञाकरिकै सर्व च्यारिप्रकारका आहार संघका समुदायका मध्य त्याग करै अथवा समाधि जो सावधानी ताके हेतु पानक आहार तो करना योग्य है अर अन्य तीन आहार त्यागनेयोग्य हैं। पाछै यथाकालमें पान आहारभी त्यागना योग्य है ॥ गाथा—

जं पाणयपरियम्मं-। मि पाणयं छांव्वह समक्खादं ॥
तं से ताहे कप्पदि। तिविहाहारस्स वोसरणे ॥ १३ ॥

अर्थ— जो पानका परिकर्ममें पहली छहप्रकारका पान कह्यो, सो क्षपककै तीनप्रकार आहारके त्यागका अवसरमें ग्रहण करनेयोग्य है ॥ भावार्थ— जब क्षपक तीनप्रकार आहारका त्याग करिजाय तदि छप्रकार पीवनेयोग्य जो पहली कह्या तिनमैंतैं कोई पान पीवनेयोग्य है ॥

इति सविचारभक्तप्रत्याख्यानके चालीस अधिकारनिविषैं प्रत्याख्यान नामा तीसमां अधिकार दशगाथानिमैं समाप्त कीया ॥ अब क्षामण नामा इकतीसमां अधिकार च्यारि गाथानिकरि कह्या है ॥ गाथा—

तो आयरियउवज्झा-। यसिस्से साधम्मिए कुलगणे य ॥
जो होज्ज कसाउं से। सव्वं तिविहेण खामेदि ॥ १४ ॥

अर्थ— प्रत्याख्यान जो तीनप्रकारके आहारका त्याग ताकूं कीयापाछैं आचार्यनिविषैं तथा उपाध्यायनिविषैं शिष्यनिविषैं सधर्मीनिविषैं कुलविषैं गण जो संघ ताविषैं जो कषाय होय तीं सर्वहीनैं मनवचनकायकरिकै क्षमा ग्रहण करावै–निराकरण करावै ॥ गाथा–

अब्भहिदजादहासो। मत्थम्मि कदंजलीकदपणामो ॥
खामेइ सव्वसंघं। संवेगं संजणेमाणो ॥ १५ ॥

अर्थ—उत्पन्न हुवा है चित्तमें हर्ष जाकै, अर कीया है मस्तकविषैं अंजुली जानैं, अर कीया है नमस्कार जानैं ऐसा क्षपक सर्व संघकै धर्मानुराग उपजावता क्षमा ग्रहण करावै ॥ भावार्थ—अब क्षपक नमस्कार करि हस्तांजुलि मस्तक चढाय सर्व संघसूं क्षमा करावै ॥ गाथा–

मणवयणकायजोगे-। हिं पुराकदकारिदे अणुमदे वा ॥
सव्वे अवराधपदे। एस खमावेमि णिस्सल्लो ॥ १६ ॥

अर्थ—मनवचनकायकरिकै जो दोष मैं पूर्वैं कऱ्या होय, कराया होय, करताकूं भला जान्या होय, तिन सर्व अपराधनिनैं मैं शल्यरहित हुवो क्षमा करावूं हूं–माफ करावूं हूं ॥ गाथा–

अम्मापिदुसरिसो मे । खमदु खु जगसीयळो जगाधारो ॥
अहमवि खमामि सुद्धो । गुणसंघायस्स संघस्स ॥ १७ ॥

अर्थ— जगतके प्राणीनिके संसारपरिभ्रमणका आताप ताके हरनेतें अतिशीतल अर निकटभव्यनके आधार अथवा संसारसमुद्रमें डूबते प्राणीनिकूं हस्तावलंबन देनेवाला अर मातापितासमान रक्षा करनेवाला अर शिक्षा करनेवाला ऐसा संघ हमारेविषें क्षमा करहू। अर मैंहू मनवचनकायतें शुद्ध होय सम्यग्दर्शनादिक गुणनिका समूह जो संघ तामैं क्षमा करूं हूं॥ भावार्थ- मातापितासमान अर जगतकूं शीतल अर जगतकै आधार ऐसा संघ हमारेविषैं क्षमा ग्रहण करो ! अर गुणनिका समूह जो संघ तामैं शुद्ध हुवो मैंहू क्षमा करूं हूं॥

इति सविचारभक्तप्रत्याख्यानमरणके चालीस अधिकारनिविषैं क्षामण नामा इकतीसमां अधिकार च्यारि गाथानिमैं समाप्त कीया॥ अब क्षपण नामा बत्तीसमां अधिकार छह गाथानिकरि कहे हैं॥ गाथा–

संघो गुणसंघाओ । संघो य विमोचओ य कम्माणं ॥
दंसणणाणचरित्ते । संघायंतो हवे संघो ॥ १८ ॥

अर्थ— संघ है सो गुणनिका समूह है, संघ है सो कर्मनिका नाश करनेवाला है,

दर्शनज्ञानचारित्रनैं एकठ्ठा करै, समूहरूप करै, सो संघ होत है ॥ गाथा—

इय खामिय वेरग्गं । अणुत्तरं तवसमाधिमारूढो ॥
पप्फोडंतो विहरदि । बहुभवबाधाकरं कम्मं ॥ १९ ॥

अर्थ— ऐसैं क्षमा ग्रहण करिकै अर सर्वोत्कृष्ट वैराग्य अर सर्वोत्कृष्ट तपमैं समाधानीकूं प्राप्त हुवा जो क्षपक, सो बहुत भवनिमैं बाधा करनेवाला कर्मकूं निर्जरा करता संता प्रवर्ते है ॥ गाथा—

वट्टंति अपरिदंता । दिवा य रादो व सव्वपरिकम्मे ॥
पडिचरया गुणधरया । कम्मरयं णिज्जरेमाणा ॥

अर्थ— बहुरि गुणनिके धारक अर कर्मरजकी निर्जरा करते जे निर्यापकाचार्य, ते क्षपकका रात्रिमैं दिनमें सर्व परिकर्म जो सेवन, तामैं खेदरहित हुवा निरंतर प्रवर्ते हैं ॥

जं बद्धमसंखेज्जा- । हि रयं भवसदसहस्सकोडीहिं ॥
सम्मत्तुप्पत्तीए । खवेइ तं एयसमयेण ॥ २१ ॥
एयसमयेण विधुणदि । उवउत्तो बहुभवज्जियं कम्मं ॥
अण्णयरम्मि य जोगे । पच्चक्खाणे विसेसेण ॥ २२ ॥
एवं पडिकमणाए । काउसग्गे य विणयसज्झाए ॥

अणुपेहासु य जुत्तो । संथारगउ धुणदि कम्मं ॥ २३ ॥

अर्थ-- जो कर्म असंख्यातकोटि भवनिकरि बंध कीया सो कर्मरज सम्यक्त्वकी उत्पत्तीविषैं ज्ञानी एक समयमें क्षिपावे है, निर्जरा करे है ॥ बहुरि अन्यतपमें वा च्यारिप्रकारका आहारका त्यागमें उपयुक्त हुवा जो क्षपक सो बहुतभवनिकरि उपार्जन कीया जो कर्म, सो एकसमयमें क्षिपावे है । ऐसैं प्रतिक्रमणमें, कायोत्सर्गमें, विनयमें, स्वाध्यायमें, बारह अनुप्रेक्षामैं युक्त जो संस्तरनैं प्राप्त हुवा जो क्षपक, सो कर्मकी निर्जरा करे है ॥

इति सविचार भक्तप्रत्याख्यानमरणके चालीस अधिकारनिविषैं क्षपण नामा बत्तीसमां अधिकार छह गाथानिकरि समाप्त कीया ॥ अब अनुशिष्टि नामा तेतीसमां अधिकार सातसैं सत्तरि गाथानिकरि कहे हैं ॥ तामैं च्यारि गाथानिमैं सामान्याशिक्षा कहे हैं ॥ गाथा—

णिज्जवया आइरिया । संथारत्थस्स दिंति अणुसिट्ठिं ॥
संवेगं णिव्वेगं जणंतया । कण्णजावं से ॥ २४ ॥

अर्थ—निर्यापक आचार्य हैं ते क्षपककूं जिनसूत्रकी आज्ञाप्रमाण अनुशिष्टि जो शिक्षा ताहि देवे हैं अर संसारतैं भय अर वैराग्य उपजावता क्षपकके अर्थि कर्णनिमैं जाप देहैं ॥ सो वह कर्णजाप कहा है, सो कहे हैं ॥ गाथा—

णिस्सल्लो कदसुद्धी । विज्जावच्चकरवसधिसंथारं ॥
उवधिं च सोधयित्ता । सल्लेहणमोकुण इदाणिं ॥ २५ ॥

अर्थ— भो मुने! अब तत्त्वनिका श्रद्धान करिकै अर सरलता करिकै अर भोगनिमैं निःस्पृहता करिकै मिथ्यामायानिदान-शल्यरहित होहू। अर रत्नत्रयकी शुद्धता करि कृतशुद्धि होहू। अर निःशल्य अर कृतशुद्धि ऐसा हुवा वैयावृत्त्य करनेवालेनिकूं अर वसतिका तथा उपकरणनिकूं शोधिकरिकै अर सल्लेखनाकूं करहू॥ भावार्थ– उपदेश करे हैं, जो, भो मुने! शल्यरहित होय अर रत्नत्रयमें शुद्ध होय अर हृदयमें ऐसा चिंतवन करो, 'मेरे वैयावृत्त्य करनेवाले संयमके साधक हैं अक संयमके बिगाड-नेवाले हैं?' ऐसैंही वसतिका तथा उपकरणनिमैंभी चिंतवन करो, जो, 'या वसतिका तथा उपकरण संयम उज्वल करनेवाले हैं अक संयम मलिन करनेवाले हैं?' ऐसा निर्णय करि बाह्य अभ्यंतरकी शुद्धता करि सल्लेखना करहू॥ गाथा–

मिच्छत्तस्स य वमणं। सम्मत्ते भावणा परा भत्ती॥
भावणमोक्काररदिं। णाणुवजुत्तो सदा कुणह ॥ २६ ॥

अर्थ— भो मुने! मिथ्यात्वका वमन करो, अर सम्यक्त्वमें वारंवार भावना करो, अर पंचपरमेष्ठीके गुणनिमैं अनुरागरूप परम भक्ति करहू, बहुरि पंच परमगुरु-

निकूं नमस्काररूप जो भावणमोकार तामैं रति करहू— जो 'नमस्तस्मै' इत्यादिक शब्दका उच्चारण करना, तथा मस्तक नमावना, अंजुली जोडि खडा रहना ये द्रव्यनमस्कार है अर पंचपरमगुरुनिका गुणनिमैं अनुराग करि आत्माकी नम्रता सो भावनमस्कार है, तामैं रति करहू, बहुरि ज्ञानोपयोगरूप निरंतर प्रवृत्ति करहू ॥

पंचमहव्वयरक्खं । कोहचउक्कस्स णिग्गहं परमं ॥
दुद्दंतिंदियविजयं । दुविहतवे उज्जमं तह य ॥ २७ ॥

अर्थ— भो मुने! पंचमहाव्रतकी रक्षा करहू। अर क्रोधचतुष्कको परम निग्रह करो। दुर्दम जे इंद्रिय तिनको विजय करो। तथा दोयप्रकारका तपमैं उद्यम करो ॥ अब मिथ्यात्वका वमन ग्यारह गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

संसारमूलहेदुं । मिच्छत्तं सव्वधा विवज्जेहि ॥
बुद्धी गुणण्णिदं पि हु । मिच्छत्तं मोहिदं कुणइ ॥ २८ ॥

अर्थ— संसारपरिभ्रमणका मूलकारण जो मिथ्यात्व, ताही सर्वप्रकारकरि मनवचनकायकरिकै वर्जन करो। गुणनिकरि सहितहू बुद्धीकूं मिथ्यात्व जो है, सो मोहित करे है ॥ गाथा—

परिहर तं मिच्छत्तं । सम्मत्ताराहणाए दढचित्तो ॥

होहि णमोकारम्मि य। णाणवदभावणासु धिया ॥ २९ ॥
मयतण्हियाउ उदय-। त्ति मया मण्णंति जह सतण्हयगा ॥
तह य णरा वि असब्भू-। दं सब्भूदंति मोहेण ॥ ७३० ॥

अर्थ— हे मुने! मिथ्यात्वको त्याग करहु अर सम्यक्त्वाराधनामैं तथा पंचनमस्कार करनेमें तथा ज्ञानभावनामैं व्रतभावनामैं बुद्धिकरिकै दृढचित्त होहू। इस मिथ्यात्वतैं समस्तपदार्थनिकूं विपरीत ग्रहण करे है। जैसैं जलकी तृष्णासहित जे मृग कहिये वनका जीव, ते मृगतृष्णानिकूं जल मानत हैं, तैसैं संसारी जीव मोहकरिकै असत्यार्थहूकूं सत्यार्थ माने है ॥ गाथा—

मिच्छत्तमोहणादो। धत्तूरयमोहणं वरं होई ॥
वड्ढेदि जम्ममरणं। दंसणमोहो दु ण दु इदरं ॥ ३१ ॥

अर्थ— मिथ्यात्वतैं उपज्या जो मोह, तातैं, धत्तूरतैं उपज्या मोह अति भला है। जैसैं दर्शनमोहका उदय अनंतानंत जन्ममरण वधावै, तैसैं धत्तूर नहीं वधावै। धत्तूरा खाय हुवा तो अल्पकाल उन्मत्त करे है अर मिथ्यादर्शन अनंतानंतभवपर्यंत अचेत करिकरि मारे है! तातैं जन्ममरणके दुःखनितैं भयभीत होय सो मिथ्यादर्शनका त्याग करे है ॥ अब इहां कोऊ कहै— मिथ्यात्वका त्याग तो पहलीही करि मुनिव्रत धाऱ्या

है, बहुरि मिथ्यात्वका त्यागका उपदेशका कहा प्रयोजन है? ताका उत्तर कहे है—

जीवो अणादिकाळं। पवत्तमिच्छत्तभाविदो संतो ॥
ण रमेज्ज हु सम्मत्ते। एत्थ पयत्तं खु कादव्वं ॥ ३२ ॥

अर्थ— अनादिकालका प्रवर्त्या जो मिथ्यात्व ताहि अनुभवनरूप कीया संता जीव सम्यक्त्वमें नहीं रमे है, तातैं इस सम्यक्त्वहीमैं प्रयत्न करना योग्य है॥ भावार्थ– जैसैं कोऊ बिलमें बहोत कालका वसनेवाला सर्प निवारण किया हुवाहू बिलमें प्रवेश करेही है–रोक्या हुवाहू नही रुके है, तैसैं संसारी जीवनिके हृदयरूप बिलमें अनादिका वसनेवाला जो मिथ्यात्वसर्प सो वारंवार रोक्या हुवाहू नही रुके है--प्रवेश करेही है, तातैं अव्रती होहू वा व्रती श्रावक होहू वा मुनीश्वर होहू मिथ्यात्वका अभावकी अर सम्यक्त्वकी दृढताकी भावना निरंतर करवोही करे॥ गाथा—

अग्गिविसकिण्हसप्पा-। दिया य दोसं ण तं करेजण्हू ॥
जं कुणदि महादोसं। तिव्वं जीवस्स मिच्छत्तं ॥ ३३ ॥
अग्गिविसकिण्हसप्पा-। दिया दु दोसं करंति एयभवे ॥
मिच्छत्तं पुण दोसं। करेदि भवकोडिकोडीसु ॥ ३४ ॥

अर्थ— जीवके जो तीव्र दोष मिथ्यात्व करे है सो महादोष अग्नि विष कृष्णसर्पा-

तह मिच्छत्तकडुइदे । जीवे तवणाणचरणविरियाणि ॥
णासंति वंतमिच्छ- । त्तम्मि सफळाणि जायंति ॥ ३८ ॥

अर्थ—जैसैं अशुद्ध कहिये गिरसहित कडवी तूंबीमैं धारण कीया दुग्ध कटुक होय है अर गिरि काटि शुद्ध कीई जो तूंबी तामैं धारण कीया दुग्ध मधुर रहे है अर सुगंध रहे हैं; तैसैं मिथ्यात्वकरिकै कटुक जो जीव, ताविषैं ग्रहण कीये जे तप ज्ञान चारित्र वीर्य ते नाशकूं प्राप्त होय हैं, अर जा जीवका मिथ्यात्व नष्ट होगया, ता जीवविषैं तप ज्ञान चारित्र वीर्य सफल होय हैं॥ अब नव गाथानिकरि सम्यक्त्वकी शिक्षा करे हैं ॥ गाथा—

मा कासि तं पमादं । सम्मत्ते सव्वदुक्खणासयरे ॥
सम्मत्तं खु पइट्ठा । णाणचरणवीरियतवाणं ॥ ३९ ॥

अर्थ— हे मुने! सर्व सांसारिकदुःखका नाश करनेवाला जो सम्यग्दर्शन, ताके धारण करनेमें प्रमादी मति होहू—आलसी मति होहू। सम्यग्दर्शन जैसैं उज्वल होय, दृढ होय, तैसैं निरंतर उद्यम करो। जातैं ज्ञान चारित्र तप वीर्यका सम्यग्दर्शन आधार है। सम्यक्त्वविना ज्ञान चारित्र तप वीर्य एकहू नही होय है॥ गाथा—

णगरस्स जह दुवारं । मुहस्स चक्खु तरुस्स जह मुळं ॥

तह जाण सुसम्मत्तं । णाणचरणवीरियतवाणं ॥ ४० ॥

अर्थ— जैसैं नगरमें प्रवेश करनेका कारण द्वार है–द्वाराविना नगरमें कैसैं प्रवेश होय? तैसैं ज्ञान चारित्र तप वीर्य इनमें प्रवेश करनेका द्वार सम्यक्त्व है। ज्ञानचारित्रादि आत्माके अनंतगुण सम्यक्त्वद्वारै जीवकै प्रवेश करै है, सम्यग्दर्शनविना ज्ञान चारित्र तप वीर्य आत्माकै नहीं होय हैं। जैसैं मुखकी शोभा नेत्रनिकरि है, तैसैं ज्ञान चारित्र तप वीर्य सम्यग्दर्शनकरि भूषित होय हैं। जैसैं वृक्षकै मूल है, तैसैं ज्ञानादिकनिका सम्यग्दर्शन मूल है ॥ गाथा—

भावाणुरागपेमा- । णुरागमज्जाणुरागरत्तो व ।
धम्माणुरागरत्तो । य होहि जिणसासणे णिच्चं ॥ ४१ ॥
दंसणभट्ठो भट्ठो । दंसणभट्ठस्स णत्थि णिव्वाणं ॥
सिज्झंति चरियभट्ठा । दंसणभट्ठा ण सिज्झंति ॥ ४२ ॥

अर्थ— इस जगतमें लोक परपदार्थनिमैं अनुरागरूप हैं, तथा स्नेहीलोकनिमें प्रेमानुरागरूप है, तथा अष्टमदनिकरि अनुरागरूप है, अनादिका मोही हुवा परमें अनुराग करै है। सो अब जिनशासनविषैं प्रवर्तो हो, तो परपदार्थनिमैं राग त्यागि परमधर्म जो रत्नत्रयरूप अपना स्वभावरूप धर्म, तामैं नित्यही अनुरागी होहू ॥ बहुरि

दिक नही करे हैं ॥ अग्नि विष सर्पादिक तो एकभवविषैं दोष करे है–दुःख देय मारे हैं, अर मिथ्यात्व है सो भवनिकी कोटाकोटी, वा असंख्यातभव अनंतभवपर्यंत दोष करे हैं–मारे है ॥

भावार्थ–– यो जीव मिथ्यात्वका प्रभावकरि अनंतभवनिमें अग्निमें बलिकरिकै मऱ्या है, अनंतवार विषकरिकै मऱ्या है, अनंतवार कृष्णसर्पादिकनिके डसनेतैं मऱ्या है, अनंतवार सिंहव्याघ्रादिकनिकरि विदाऱ्या गया है, अनेकवार दुष्टमनुष्यनिकरि हण्या गया है, अनेकवार शस्त्रनितैं विदाऱ्या गया है, अनंतवार जलमें डूबिडूबि मऱ्या है, अनंतवार नदीनिके प्रवाहमें वहिकरि मऱ्या है, अनंतवार पर्वततैं पतनकरि मऱ्या है, अनेकवार कूपादिकनिमें पडिकरि मऱ्या है, अनंतवार क्षुधावेदनाकरि मऱ्या है, अनंतवार तृषावेदनाकरि मऱ्या है, अनंतवार रोगनिकी तीव्र वेदना भोगता भोगता मऱ्या है, अनंतवार दारिद्रका दुःखकरि पीडित हुवा मऱ्या है, अनंतवार बंदीगृहमें पऱ्या हुवा मऱ्या है, अनंतवार ताडन मारण विदारण छेदनकरि मऱ्या है; अनंतवार शीतवेदना तथा उष्णवेदना भयवेदनातैं मऱ्या है, अनंतवार अंग गलिगलि मऱ्या है, अनंतवार खाया गया है, रांध्या गया है, छेद्या गया है, भेद्या गया है, बहोत कहा कहिये! सकलदुःखनिका मूल एक मिथ्यात्व है! सर्वसंसारके दुःख एक

मिथ्यादर्शनके प्रभावकरि होय हैं!! ॥ गाथा–

मिच्छत्तसल्लविद्धा । तिव्वाउ वेदणाउ वेदंति ॥
विसलित्तकंडविद्धा । जह पुरिसा णिप्पडीकारा ॥ ३५ ॥

अर्थ— जैसैं विषकरिकै लिप्त जो बाण, ताकरि वेधे जे पुरुष, तिनका इलाज नहीं–मरयाही जाय है! तैसैं मिथ्यात्वशल्यकरि वेध्या पुरुषहू तीव्र वेदना निगोदमें तथा नरकतिर्यंचमैं अनंतानंतकाल अनुभवै है! इलाज निकलनेका नहीं पहुंचे है !! गाथा–

अच्छीणि संघसिरिणो । मिच्छत्तणिकाचणेण पडिदाइं ॥
काळगदो वि य संतो । जादो सो दीहसंसारे ॥ ३६ ॥

अर्थ— जैसैं संघश्री नामा कोई पुरुषका मिथ्यात्वकी तीव्रताकरि दोऊ नेत्र आय पडे! अर पाछै अंध होय तीव्रवेदना भोगतो मरणकरि अनंतसंसारमें परिभ्रमण करनेवालो हुवो ॥ कोऊ कहे— एक मिथ्यात्व हमारे है, तो होहू । मै दुर्धरचारित्र धारण करता हूं। सो चारित्र मोकूं संसारके दुःखतैं निकासनेकूं समर्थ है। ऐसी आशंका करे है। सो मति करहू ऐसैं दिखावे हैं ॥ गाथा—

कडुगम्मि अणिवलिद- । म्मि दुद्धिए कडुगमेव जह खीरं ॥
होदि णिहिदं तु णिवलि- । यम्मि य मधुरं सूगंधं च ॥ ३७ ॥

जो दर्शनकरि भ्रष्ट है, सो भ्रष्ट है। जातैं सम्यग्दर्शनरहितकै अनंतानंतकालहूमें निर्वाण नहीं होय है। अर जो चारित्रकरि भ्रष्ट है, रहित है, अर जाका सम्यग्दर्शन नही छूट्या ताकै थोरा कालमें निर्वाण होसी। अर जाका सम्यग्दर्शन छूटि गया सो अनंतकालहूमें सिध्द नही होयगा ॥ गाथा—

दंसणभट्टो भट्टो। ण हु भट्टो होइ चरणभट्टो दु ॥
दंसणममुयंतस्स हु। परिवडणं णत्थि संसारे ॥ ४३ ॥

अर्थ— सम्यग्दर्शनकरि भ्रष्ट है सो भ्रष्ट है, चारित्रकरिकै भ्रष्ट सो भ्रष्ट नही है। सम्यग्दर्शन जाका नही छूट्या ताका संसारमें पतन नही होय है॥ भावार्थ— कर्मका तीव्र उदयकरि जाका चारित्रव्रत बिघडीभी जाय अर श्रद्धान नही बिगडे, तो संसारपरिभ्रमण नही करै, तीसरे भव चारित्र ग्रहणकरि निर्वाणकूं प्राप्त होजाय है। अर जाका सम्यक्त्व छूटि गया, सो तो अनंतसंसारीही होय है॥ गाथा—

सुध्दे सम्मत्ते अवि-। रदो वि अज्जेदि तित्थयरणामं ॥
जादो दु सेणिगो आ-। गमेसि अरहो अविरदो वि ॥ ४४ ॥

अर्थ—सम्यक्त्व शुद्ध होता संता व्रतरहितहू पुरुष तीर्थंकरनामकर्मका उपार्जन करे है। व्रतरहितहू श्रेणिकराजा सम्यक्त्वके प्रभावतें आगामी कालमें अरहंत होसी॥ गाथा—

कल्लाणपरंपरयं । लहंति जीवा विसुद्धसम्मत्ता ॥
सम्मद्दंसणरयणं । णग्घादि ससुरासुरो लोउ ॥ ४५ ॥

अर्थ— निर्मल है सम्यग्दर्शन जाका ऐसे जीव कल्याणरूप इंद्रपणो, चक्रीपणो, अहमिंद्रपणो, तीर्थंकरपणो प्राप्त होय हैं। सुर असुरसहित सर्व लोक मौल्यपणाकरि दीयेहू सम्यग्दर्शनरत्न नहीं प्राप्त होय है ॥ भावार्थ- सम्यग्दर्शनरत्नका मोल संपूर्ण सुर असुरसहित लोकहू नहीं है ॥ गाथा—

सम्मत्तस्स य लंभो । तेलोक्कस्स य हवेज्ज जो लंभो ॥
सम्मद्दंसणलंभो । वरं खु तेलोक्कलंभादो ॥ ४६ ॥
लध्दूण य तेलोक्कं । परिवडदि परिमिदेण कालेण ॥
लध्दूण य सम्मत्तं । अक्खयसोक्खं लहदि मोक्खं ॥ ४७ ॥

अर्थ—एक तो सम्यक्त्वका लाभ, दूजा त्रैलोक्यका लाभ, तिनमैं त्रैलोक्यका लाभतैंहू सम्यग्दर्शनका लाभ श्रेष्ठ है ॥ धरणेंद्रपणाका लाभ, नरेंद्रपणाका लाभ, देवेंद्रपणाका लाभ ताहि प्राप्त करिकैहू जीवका प्रमाणीककालमैं पतन होयही है। त्रैलोक्यका राज्यहू पाय राज्यतैं छूटि मरणकरि चतुर्गतिमैं परिभ्रमण करैही है। अर सम्यक्त्वकूं प्राप्त होय, सो चतुर्गतिसंसारमैं जन्ममरण नहीं करे है—अविनाशी सुखकूं

प्राप्त होय है। तातैं सम्यक्त्वका लाभसमान त्रैलोक्यका लाभहू श्रेष्ठ नहीं ॥ ऐसैं नव-गाथानिकरि सम्यक्त्वका महिमा वर्णन कीया ॥ अब नवगाथानिकरि जिनेंद्रादिक-निकी भक्तिका महिमा कहै हैं ॥ गाथा–

अरहंतसिद्धचेदिय- । पवयणआयरियसव्वसाहूसु ॥
तिव्वं करेदि भत्ती । णिव्विदिगिच्छेण भावेण ॥ ४८ ॥

अर्थ— हे आत्मकल्याणके अर्थी हो! अरहंत सिद्ध अर चैत्य कहिये अरहंतसिद्धनिके प्रतिबिंब अर प्रवचन कहिये जिनेंद्रका प्ररूप्या परमागम अर आचार्य अर सर्व साधु इनिविषैं विचिकित्सा जो भावनिकी मलिनता ताकरि रहित–भावनिकी शुद्धताकरिकै अर तीव्र भक्तीकूं करो ॥ गाथा–

संवेगजणिदकरणा । णिस्सल्ला मंदरुव्व णिक्कंपा ॥
जस्स दढा जिणभत्ती । तस्स भयं णत्थि संसारे ॥ ४९ ॥

अर्थ— जिस पुरुषकै जिनेंद्रभगवानमें भक्ती दृढ है, तिस पुरुषकै संसारविषैं भय नहीं। कैसीक है भक्ति? संसारके परिभ्रमणतैं भयभीत जीवनिकै उपजै है, जे मूढ संसारमें राच रहे तिनकै भक्ती नहीं उपजै है। तातैं सम्यग्ज्ञानकरि पायो है आत्मलाभ जानै, बहुरि मिथ्यात्व मायाचार निदान तीन शल्यकरि रहित, बहुरि मेरुगिरिकी-

नांई चलायमान नही; ऐसी जिनभक्ति जाकै भई, ताकै संसारका अभावही भया ॥
भावार्थ– जिनेंद्रका स्वभाव रागादिकरहित शुद्ध आत्माका स्वभाव है। जो अरहंतकूं जाण्या, सो अपने शुधात्मस्वरूपकूं जाण्या अर शुद्ध आत्माकूं जाण्या सो अरहंतकूं जाण्या। जो अरहंतका स्वरूपका अनुभव सो आत्माका अनुभव। जो अरहंतका स्वरूपमें स्थिर रहना सो शुध्द आत्मस्वरूपमें स्थिर रहना है। तातैं आत्मस्वरूपका श्रद्धान अर आत्मस्वरूपका ज्ञान अर आत्मस्वरूपमें स्थिति ये सम्यग्दर्शन ज्ञान चारित्र हैं ते साक्षान्मोक्षमार्ग हैं। तातैं जाकै जिनभक्ति, ताकै बहुरि संसारपरिभ्रमण नहीही है यह निश्चय है॥ गाथा–

एया वि सा समत्था। जिणभत्ती दुग्गइं णिवारेदुं ॥
पुण्णाणि य पूरेदुं। आसिद्धि परंपरसुहाणं ॥ ७५० ॥

अर्थ— एकही सो जिनेंद्रभगवानकी भक्ति दुर्गतिनिवारण करनेकूं समर्थ है, अर सिद्धिपर्यंत सुखानिके कारण जे पुण्यप्रकृति अथवा शुद्धभाव तिनकूं परिपूर्ण करनेकूं समर्थ है, तातैं जिनभक्तिहीकूं प्राप्त होहू। सो यह भक्ति अभ्यंतर अर बाह्य दोयप्रकार है। तिनमैं जो परमात्माका शुद्ध निर्विकार जो ज्ञानदर्शनस्वभाव तामैं आपका आत्मानैं ऐसा लीन करै, जो भेद नही दीखै–साक्षात् परमात्मस्वभावका अनुभवनमें

वीएण विणा सस्सं । इच्छदि सो वासमब्भएण विणा ॥
आराधणमिच्छंतो । आराधणभत्तिमकरंतो ॥ ५४ ॥

अर्थ——जो पुरुष आराधनाका धारक जो पंच परमगुरु तामैं भक्ति नही करे है, अर आपकै आराधना चाहे है, सो बीजविना धान्यकी इच्छा करे है अर बादले-विना वर्षा चाहे है ॥ गाथा–

विधिणा कदस्स सस्स- । स्स जहा णिप्पादयं हवदि वासं ॥
तह अरहादियभत्ती । णाणचरणदंसणतवाणं ॥ ५५ ॥

अर्थ— जैसैं विधिकरिकै कीया जो धान्य ताका उत्पन्न करनेवाली वर्षा होत है, वर्षाविना धान्य नही उपजै, तैसैं अरहंतादिकनिकी भक्ति जीवकै ज्ञान चारित्र दर्शन तप गुणके उपजावनेवाली होय है–अरहंतादिकनिकी भक्तिविना दर्शन ज्ञान चारित्र तपकी उत्पत्ति नही होय है ॥ गाथा–

वंदणभत्तीमत्ते- । ण चेव मिहिलाहिवो पउम्मरहो ॥
देविंदपाडिहेरं । पत्तो जादो गणधरो य ॥ ५६ ॥

अर्थ— मिथिला नगरका अधिपति जो पद्मरथ नामा राजा, सो अरहंतादिकनिकी वंदनामैं अनुरागमात्रकरिकैं देवेंद्रसूं प्रातिहार्यनिकूं प्राप्त होतो भयो अर गणधर होत

भयो ।। ऐसैं अरहंतादिकनिकी भक्ति नवगाथानिमें कही ॥ अब पंचनमस्कारका उपदेश छह गाथानिकरि करे हैं ॥ गाथा--

आराधणापुरस्सर- । मणण्णहिदर्उ विसुद्धलेस्सार्उ ॥
संसारस्स खयकरं । मा मोचीर्उ णमोकारं ॥ ५७ ॥

अर्थ-- भो मुने! अन्य विषय-कषाय-शरीरादिकतैं मनकूं निकालि अर एकाग्रमन हुवा संता अर लेश्याकी उज्वलता जो कषायनिकी मंदता ताकूं प्राप्त हुवा संता आराधनामैं अग्रेसर अर संसारका नाश करनेवाला ऐसा पंचनमस्कारमंत्र मति छांडो-निरंतर चिंतवन करो ॥ भावार्थ- पंचनमस्कारका स्वरूपमें लीनता है, सो कषायकी मंदताका अर आराधनाका प्रधानकारण है। तातैं संसारका नाश करनेवाला पंचनमस्कारमंत्रका स्मरण जाप्य एक क्षणहू मति विस्मरण होहू ॥ गाथा-

अरहंतणमोक्कारो । एक्को वि हविज्ज जो मरणकाले ॥
सो जिणवयणे दिट्ठो । संसारुच्छेदणसमत्थो ॥ ५८ ॥

अर्थ-- जो मरणका अवसरविषैं एक अरहंतनमस्कारही संसारको छेदनेमें समर्थ है, ऐसैं जिनेंद्रका वचनमें दिखाया है ॥ गाथा--

जे भावणमोक्कारे- । ण विणा सम्मत्तणाणचरणतवा ॥

लीन होजाय सो तो अभ्यंतरभक्ति कहिये। अर परमात्माका कह्या दशलक्षणधर्म तथा जीवदयाधर्ममें प्रीति करना तथा रागादिकनिका विजयरूप जिनेंद्रकी आज्ञाप्रमाण प्रवृत्ति करना सो बाह्यभक्ति है ॥ गाथा–

तह सिद्धचेदिए पव-। यणे य आयरियसव्वसाधूसु ॥
भत्ती होदि समत्था। संसारुच्छेदणे तिव्वा ॥ ५१ ॥

अर्थ — जैसें अरहंतभक्तीकूं कल्याणकारिणी कही; तैसें सिद्धभगवानमें तथा अरहंतके प्रतिबिंबमें तथा सर्वजीवनका उपकारक स्याद्वादरूप जिनेंद्रका परमागममें तथा आचार्य उपाध्यायनिमें तथा सर्वसाधुनिमें तीव्र भक्ति है सो संसारका छेदनेमें समर्थ है। जातें इनिका गुणनिमें अनुराग है सो आत्मगुणानिमें अनुराग है, आत्मगुणनिमें अनुराग है सो परमेष्ठीके गुणनिमें अनुराग है। सो वीतरागस्वभावसूं पूर्व अवस्थामें अनुराग साक्षाद्वीतरागरूप आत्माकूं करे है ॥ कोऊ कहै अनुराग तो बंधका कारण है, इहां पंचपरमेष्ठीमें अनुराग मोक्षका कारण कैसें? सो यो अनुराग विषयकषायादिक वा शरीर धन बांधवादिक परवस्तुमें अनुराग होय तैसें नहीं है, जो बंध करै। इनिका अनुराग तो सकल परवस्तुनितें रागका अभाव कराय वीतरागरूप निजभावमें स्थिति करादेनेवाला है। सो जितनैं आप अर परमात्मा दोय दृष्टिमें आवे

है, तितनैं परमात्मामैं अनुराग कहिये हैं; अर जब ध्याता ध्यान ध्येयकी एकता होजाय है, तब दूसरा दीखैही नही है, अनुराग कोनसूं करै? ॥ गाथा—

विज्जा वि भत्तिवंत- । स्स सिद्धिमुवयादि होदि सफला य ॥
किह पुण णिव्वुदिवीजं । सिज्झहादि अभत्तिमंतस्स ॥ ५२ ॥

अर्थ— भक्तिसहित पुरुषकै विद्याहू सिद्धताकूं प्राप्त होय है अर भक्तिवानकीही विद्या सफल होय है। जातैं विद्याका फल परमात्मस्वरूपमें भक्तिही जाननी अर परमात्मा जो शुद्धात्मा तामैं भक्तिरहितकै निर्वाणका वीज जो रत्नत्रय सो कैसैं सिद्धीनैं प्राप्त होय? नही होय ॥ गाथा—

तेसिं आराहणणा- । यगाण ण करेज्ज जो णरो भत्तिं ॥
धत्तिं पि संजमं तो । सालिं सो ऊसरे ववदि ॥ ५३ ॥

अर्थ— जो पुरुष आराधनाके नायक जे अरहंत सिद्ध आचार्य उपाध्याय सर्वसाधु इनिविषैं भक्तीकूं नही प्राप्त होय है, सो अतिशयकरिकै संयमधारण करतोहू ऊषरक्षेत्र जो खारडी भूमि तिसमें शालि वोवै है। जैसैं खारडी भूमीमैं कोऊ बीज वोवै ताकै बीजका नाश होय फलप्राप्ति नही होय है, तैसैं अतिशयकरि संयम पालन करताहू अरहंतादिकनिमैं भक्तिविना मिथ्यादृष्टिही है, मोक्षफल कहातैं प्राप्त होयगा? ॥ गाथा—

ण हु ते होंति समत्था । संसारुच्छेदणं कादुं ॥ ५९ ॥

अर्थ— भावनमस्कारविना ये सम्यक्त्व ज्ञान चारित्र तप संसारके छेदन करनेमें समर्थ नही होत हैं ॥ अब कोऊ या आशंका करै जो पंचनमस्कारमंत्रही संसारका नाश करनेमें समर्थ है, तो सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञान सम्यक्चारित्र इनिकूं मोक्षमार्ग कहे, सो कहना विरुद्ध होयगा ॥ ताका उत्तर—

चदुरंगाए सेणा- । ए णायगो जह पवत्तउं होदि ॥

तह भावणमोक्कारो । मरणे तवणाणचरणाणं ॥ ६० ॥

अर्थ— जैसैं चतुरंगसेनाको नायक प्रवर्तक होत है, नायकविना सेना कुछ करनेमें समर्थ नही; तैसैं मरणका अवसरमें भावनमस्कार है, सो तप ज्ञान चारित्रका प्रवर्तक है। भावनमस्कारविना ज्ञान दर्शन चारित तपकी प्रवृत्ति नही होय है ॥ गाथा—

आराहणापडायं । गेण्हंतस्स हु करो णमोक्कारो ॥

मल्लस्स जयपडायं । जह हत्थो घित्तुकामस्स ॥ ६१ ॥

अर्थ— आराधनापताकाकूं ग्रहण करता पुरुषकै यो पंचनमस्कारमंत्र हस्त है। जैसैं जय जो जीती ताकी ध्वजाकूं ग्रहण करनेका इच्छक जो मल्ल जो जोद्धा ताकै हस्त है, हस्तविना ध्वजाग्रहण नही होय, तैसैं पंचनमस्कारका शरणविना आराधनाहू ग्रहण

नही होय है ॥ गाथा--

अण्णाणी वि य गोवो । आराधित्ता मदो णमोक्कारं ॥ १ गोपः

चंपाए सेट्ठिकुले । जादो पत्तो य सामण्णं ॥ ६२ ॥

अर्थ— अज्ञानी ऐसाहू ग्वाल पंचनमस्कारनैं आराधनाकरि अर मरण कीया, सो पंचनमस्कारका प्रभावतैं चंपानगरीमैं श्रेष्ठीका कुलमें जन्म पाय बहुरि मुनिपणानैं प्राप्त होत हुवो । यातैं पंचनमस्कारसमान जगतमें जीवको उपकारक अन्य नही है ॥ ऐसैं पंचनमस्कारका प्रभाव गाथा छहकरि कह्या ॥ अब सोलह गाथानिमैं ज्ञानोपयोगका वर्णन करे हैं ॥ गाथा–

णाणोवउँगरहिदे- । ण ण सक्को चित्तणिग्गहो काउं ॥

णाणं अंकुसभूदं । मत्तस्स हु चित्तहत्थिस्स ॥ ६३ ॥

अर्थ— ज्ञानोपयोगरहित जो जीव सो चित्तका निग्रह करनेकूं नही समर्थ होत है। चित्तरूप मदोन्मत्त हस्तीकै वश करनेमें ज्ञानका अभ्यास अंकुशसमान है ॥

विज्जा जहा पिसायं । सुठ्ठुवउत्ता करेदि पुरिसवसं ॥

णाणं हिदयपिसायं । सुठ्ठुवउत्तं तह करेदि ॥ ६४ ॥

अर्थ— जैसैं भलेप्रकार प्रयुक्त जो विद्या सो पिशाचनैं पुरुषकै वशि करे है; तैसैं

भलेप्रकार आराधना किया ज्ञान हृदयरूप पिशाचकूं वशीभूत करे है ॥ गाथा–

उवसमइ किण्हसप्पो । जह मंतेण विधिणा पउत्तेण ॥
तह हिदयकिण्हसप्पो । सुट्ठुवउत्तेण णाणेण ॥ ६५ ॥

अर्थ— जैसें विधिकरि आराधन कीया मंत्रकरि कृष्णसर्प उपशमतानैं प्राप्त होय, तैसें आच्छीरीति आराधन कीया ज्ञानहू मनरूप कृष्णसर्पकूं उपशम करे है ॥ गाथा–

आरण्णउ वि मत्तो । हत्थी णियमिज्जदे वरत्ताए ॥
जह तह णियमिज्जदि सो । णाणवरत्ताए मणहत्थी ॥ ६६ ॥

अर्थ— जैसें वरत्रा जो गजबंधनी ताकरिकै मदोन्मत्त वनका हस्ती बंधननैं प्राप्त करिये; तैसें ज्ञानरूप वरत्राकरिकै मनरूप हस्ती वशीभूत करिये है ॥ गाथा–

जह मक्कडउ खणमवि । मज्झत्थो अच्छिदुं ण सक्केइ ॥
तह खणमवि मज्झत्थो । विसएहिं विणा ण होदि मणो ॥ ६७ ॥

अर्थ— जैसें मर्कट जो वानर सो क्षणमात्रहू निर्विकार तिष्ठनेकूं नही समर्थ है; तैसें विषयनिविना मनहू निर्विकार क्षणमात्रहू तिष्ठवेकूं नही समर्थ है ॥ गाथा–

तह्मा सो उड्डहणो । मणमक्कडउ जिणोवएसेण ॥
रामेदव्वो णियदं । तो सो दोसं ण काहिदि से ॥ ६८ ॥

अर्थ— तातैं ऐठी उंठी उल्लंघनमें तत्पर ऐसा जो मनरूप मर्कट है, तानैं जिनेंद्रका उपदेशविषैं निश्चित रमावना योग्य है-जिनेंद्रका आगममें रमनेतैं मनमर्कट क्षपककै दोष नही करे है ॥ गाथा—

तह्मा णाणुवर्ओगो । खवयस्स विसेसंउ सदा भणिदो ॥
जह विंधणोवर्ओगो । चंदयवेज्झं करिंतस्स ॥ ६९ ॥

अर्थ— तातैं क्षपककूं विशेषतैं ज्ञानोपयोग वर्णन कीया, भावार्थ- जैसैं चंद्रकवेधकूं रूप सदाकाल प्रवर्तना योग्य है-जैसैं चंद्रकवेधनैं करता पुरुषकै व्यधानोपयोग वेधना पुरुष अपना उपयोग वेधनेमें लगाया रहे है; तैसैं कर्मकूं वेधता पुरुषहू जैसैं कर्म अर आत्मा दोऊ भिन्न होजाय तैसैं भेदविज्ञानरूप उपयोगकूं दृढ राखे है ॥ गाथा—

णाणपदीवो पज्जल- । इ जस्स हियए वि सुद्धलेसस्स ॥
जिणदिट्ठमोक्खमग्गे । पणासणभयं ण तस्सत्थि ॥ ७७० ॥

अर्थ— जिस विशुद्धलेश्याका धारकपुरुषका हृदयमें ज्ञानरूप दीपक प्रज्वलित होय है, तिस पुरुषकै जिनेंद्रका देख्या जो मोक्षका मार्ग, तामें विनाशका भय नही है। जिस मार्गमें अंधकार होय, तिस मार्गमें विनाशका भय होय है। जिस रत्नत्रय मार्गमें श्रुतज्ञानरूप दीपककरि यथावत् स्वपरपदार्थनिका प्रकाश होरह्या, तहां विनश-

उपयुक्त हुवा संता देहकूं त्यागिकरि स्वर्गविषैं पंचनमस्कारमंत्रके प्रभावकरि महर्द्धिक देव होता हुवा ॥ गाथा—

ण य तम्मि देसयाले । सव्वो बारसविधो सुदक्खंधो ॥
सक्को अणुचिंतेदुं । बलिणा वि समत्थचित्तेण ॥ ७७ ॥
एक्कम्मि वि जम्मि पदे । संवेगं वीदरागमग्गम्मि ॥
गच्छदि णरो अभिक्खं । तं मरणंते ण मोत्तव्वं ॥ ७८ ॥

अर्थ— अत्यंत बलवान् अर समर्थ है चित्त जाका ऐसाहू पुरुष मरणका देशकालविषैं सर्व द्वादशप्रकारका श्रुतज्ञान है सो चिंतवन करनेकूं समर्थ नही है। तातैं मरणका अवसरमें ऐसा कोऊ एक पदमें संवेग कहिये अनुरागकूं प्राप्त होहू जा पदतैं यो नर वीतरागमार्गमैं प्राप्त होय। सो पद मरणका अवसरमें निरंतर नही छोडना योग्य है॥ ऐसैं ज्ञानोपयोग सोलह गाथानिकरि कह्या ॥ अब अहिंसा महाव्रतका उपदेश सैंतालीस गाथानिकरि कहे हैं॥ गाथा—

परिहर छज्जीवणिका- । यवहं मणवयणकायजोगेहिं ॥
जावज्जीवं कदका- रिदाणुमोदेहिं उवजुत्तो ॥ ७९ ॥

अर्थ— भो मुने! समितिमैं मनवचनकाय—कृतकारितानुमोदनाकरिकै उपयुक्त हुवा

संता मरणपर्यंत छकायके जीवनिका वध जो हिंसा ताहि त्याग करो ॥ गाथा—

जह ते ण पियं दुक्खं । तहेव तेसिं पि जाण जीवाणं ॥
एवं णच्चा अप्पो- । वमिउं जीवेसु होहि सदा ॥ ७८० ॥

अर्थ— जैसैं तोकूं दुःख प्रिय नही है, तैसैंही तिन छकायके जीवनिकै जानहू। ऐसैं जानि सदाकाल सर्वजीवनिकूं आपसमान मानिकरि जीवनिमैं आपसमान प्रवृत्ति करहू ॥ गाथा—

तण्हाछुहादिपरिदा- । विदो वि जीवाण घादणं किच्चा ॥
पडियारं कादुं जे । मा तं चिंतेसु लभसु सुदिं ॥ ८१ ॥

अर्थ— भो मुनीश्वर तृषा तथा क्षुधादिकरि संतापित हुये संतेहू जीवनिके घातकरि इलाज मति चिंतवन करो। अर ऐसैं स्मरणकूं प्राप्त होहू–जो, मैं अनंतानंतकाल हिंसाके प्रभावकरि बहुतकालपर्यंत क्षुधा तृषा भोगि! अब या कहा वेदना है? वेदनाका नाश करनेवाला संयमभाव हमारा हृदयमें निर्विघ्न तिष्ठो ॥ गाथा—

रदिअरदिहरिसभयउ- । स्सुगत्तदीणत्तणादिजुत्तो वि ॥
भोगपरिभोगहेदुं । मा हु विचिंतेहि जीववहं ॥ ८२ ॥

अर्थ—मनोज्ञविषयनिमैं प्रीति सो रति, अर अमनोज्ञविषयनिमैं विमुखता सो अरति,

नेका भय नही ॥ गाथा–

णाणुज्जोवोज्जोवो । णाणुज्जोवस्स णत्थि पडिघादो ॥
दीवेइ खेत्तमप्पं । सूरो णाणं जगमसेसं ॥ ७१ ॥

अर्थ— ज्ञानरूप उद्योत है सो अतिशयकारी उद्योत है, जातैं अन्य दीपकादिकनिका उद्योतका तो रुकना है तथा नाश है अर ज्ञानरूप उद्योतकूं कोऊ रोकनेकूं समर्थ नही तथा नाशहू नही कोऊ हरिसके नही। बहुरि सूर्य तो अल्पक्षेत्रमें उद्योत करे है अर ज्ञानरूप उद्योत मूर्त्त अमूर्त्त सर्व लोक अलोककूं उद्योत करे है। तातैं ज्ञानोद्योत सर्वोत्कृष्ट है ॥ गाथा–

णाणं पयासउ सो- । धउ तवो संजमो य गुत्तिपरो ॥
तिण्हं पि समाउगे । मोक्खो जिणसासणे दिट्ठो ॥ ७२ ॥

अर्थ— ज्ञान है सो सर्वपदार्थनिका प्रकाशक है, बहुरि तप है सो सुवर्णतैं कीटिकाकीनांई आत्मातैं कर्ममलकूं दूरिकरि आत्माका शोधक है, संयम है सो नवीन आवते कर्मकूं रोकनेकूं तत्पर है यातैं संवर है, तीननका संयोग होतैं मोक्ष होय है, ऐसैं जिनशासनमें दिखाया है ॥ गाथा–

णाणं करणविहूणं । लिंगग्गहणं च दंसणविहूणं ॥

संजमहीणो य तवो । जो कुणदि णिरत्थयं कुणदि ॥ ७३ ॥

अर्थ— चारित्ररहित तो ज्ञान अर सम्यग्दर्शनरहित लिंग जो दीक्षाका ग्रहण करना अर इंद्रियसंयम अर प्राणसंयमरहित तपश्चरण जो करे है, सो निरर्थक करे है ॥

णाणुज्जोएण विणा । जो इच्छदि मोक्खमग्गमुवगंतुं ॥
गंतं कडिल्लमिच्छदि । अंधलयो अंधयारम्मि ॥ ७४ ॥

अर्थ— जो पुरुष ज्ञानका उद्योतविना चारित्रतपरूप मोक्षमार्गमें गमन कीया चाहे है, सो अंध होय अर महा अंधकारमें–अतिदुर्गमस्थानमें गमन कीया चाहे है ॥

जइदा खंडसिलोगे- । ण जमो मरणादु फेडिदो राया ॥
पत्तो य ससामण्णं । किं पुण जिणउत्तसुत्तेण ॥ ७५ ॥

अर्थ— जो देखो! यम नामा राजा खंड श्लोकका स्वाध्याय करनेतैंही मरणतैं भयभीत होय श्रमणपणो जो मुनिपणो ताही प्राप्त होतो हुवो, तो जिनेंद्रकथित सूत्र अध्ययन करनेवालेका तो कहा कहना ॥ गाथा–

दढसुप्पो सूलहदो । पंचणमोक्कारमित्तसुदणाणे ॥
उवजुत्तो कालगदो । देवो जाओ महड्ढीओ ॥ ७६ ॥

अर्थ— शूलीऊपरि वेंध्या जो दृढशूर्प नामा चोर, सो पंचनमस्कारमात्र श्रुतज्ञानमें

अर हर्ष, भय, उत्सुकपणा, दीनपणादिकरि युक्तहू तुम भोगपरिभोगनिके अर्थि जीव-निका वध मति चिंतवन करो ॥ गाथा-

मधुकरिसमज्जियमहुं । व संजमं थोव थोव संगलियं ॥
तेलोक्कसव्वसारं । णो वा पूरेहि मा जहसु ॥ ८३ ॥

अर्थ—हे मुने! मधुमक्षिकाकरि संचय कीया मधुकीनांई थोरा थोरा कर संचय कीया जो संयम ताहि त्रैलोक्यका सर्व सार जानि परिपूर्ण करो। यथाख्यातसंयमकूं प्राप्त होना सोही संयमकी पूर्णता है। अर जो पूर्ण नही करो तो धारण कीया तित-नाकूं मति छांडो ॥ गाथा-

दुक्खेण लभदि माणु- । स्सजादिमदिसवणदंसणचरित्तं ॥
दुक्खज्जियसामण्णं । मा जहसु तणं व अगणंतो ॥ ८४ ॥

अर्थ—यो जीव अनादिकालका निगोदहीमें वास किया है, अर कदाचित् अनंता-नंतकालमें कोई जीव निगोदतैं निकलै तो पृथ्वीकाय जलकाय अग्निकाय पवनकाय प्रत्येकवनस्पतिकायविषैं प्राप्त होय तो संख्यात असंख्यातकाल परिभ्रमण करि बहुरि निगोदहीमें वास जाय करे है। कैसाक है निगोदवास? अनंतानंतकालहूमें जातैं निकसना नही होय है। बहुरि कदाचित् अनंतानंतकालमें निकलै तो बहुरि पृथिव्या-

दिकनिमैं एक दोय संख्यात असंख्यात जन्म पाय बहुरि निगोदवास करे है। । ऐसैं अनंतानंतकाल तो एकेंद्रियहीमें वास करे है। त्रसपर्याय पावना दुर्लभ है। अर कदाचित् त्रसपर्याय पावे तो विकलचतुष्कमें परिभ्रमण करि बहुरि निगोदवास करे है। । बहुरि निकले तो पंचेंद्रियतिर्यंचमें घोर पाप करि नरकादिक दुर्गतिमैं प्राप्त होय है। मनुष्यजन्म पावना अतिदुर्लभ है। अर मनुष्यजन्महू पावै तो उत्तमजाति, उत्तमकुल, नीरोगशरीर, दीर्घायु, धनाढ्यता, सुन्दरबुद्धि, धर्मश्रवण, दर्शनज्ञान-चारित्र ये उत्तरोत्तर अत्यंत दुर्लभ अनंतानंतकालकूं दुःखकरिकै प्राप्त होय है। तामैंहू दुःखकरिकै पाया जो श्रमणपणा ताकूं तृणकीनांई अवज्ञा करता मति छांडहु ॥ गाथा—

तेलोक्कजीविदादो । वरेहि एक्कदरगत्ति देवेहिं ॥
भणिदो को तेलोक्कं । वरिज्ज संजीविदं मुच्चा ॥ ८५ ॥

अर्थ— कोऊ देव कहै, जो, एक तो त्रैलोक्यका राज्य अर दूसरा आपका जीवित, अर इनि दोऊनिमें एक ग्रहण करो, तो आपका जीवित छोडि त्रैलोक्यका राज्यकूं न ग्रहण करै है ॥ गाथा—

जं एवं तेलोक्कं । णग्घदि सव्वस्स जीविदं तह्मा ॥
जीविदघादो जीव- । स्स होदि तेलोक्कघादसमो ॥ ८६ ॥

अर्थ— जातैं सर्वप्राणीनिकै जीवनेका मोल त्रैलोक्यहू नही है, तातैं जीवका जीवनेका घात है सो त्रैलोक्यके घातसमान है ॥ गाथा—

णत्थि अणूदो अप्पं। आयासादो अणूणयं णत्थि ॥
जह तह जाण महल्लं। ण वयमहिंसासमं अत्थि ॥ ८७ ॥

अर्थ— जैसैं अणु जो परमाणु, तातैं कोऊ अल्पप्रमाण नही है अर आकाशतैं अन्य महत्प्रमाण नही है, तैसैं अहिंसासमान महान् व्रत नही है ॥ गाथा—

जह पव्वएसु मेरू। उच्चाउ होइ सव्वलोयम्मि ॥
तह जाणसु उच्चायं। सीलेसु वदेसु य अहिंसा ॥ ८८ ॥

अर्थ— जैसैं सर्व लोकविषैं पर्वतनिमैं मेरु उच्च है; तैसैं सर्व शीलनिमैं व्रतनिमैं अहिंसा नामा व्रत ऊंचो है ॥ गाथा—

सव्वो वि जहायासे। लोगो भूमीए सव्वदीवुदधी ॥
तह जाण अहिंसाए। वदगुणसीलाणि तिट्ठंति ॥ ८९ ॥

अर्थ— जैसैं आकाशविषैं सर्व लोक तिष्ठे है अर भूमीविषैं सर्व द्वीपसमुद्र तिष्ठे हैं, तैसैं अहिंसाविषैं सर्व व्रत गुण शील तिष्ठे हैं। ऐसैं तुम जानहू ॥ गाथा—

कुव्वंतस्स वि जत्तं। तुंबेण विणा ण ठंति जह अरया ॥

अरएहिं विणा य जहा । णट्ठं णेमी दु चक्कस्स ॥ ७९० ॥

तह जाण अहिंसाए । विणा ण सीलाणि ठंति सव्वाणि ॥

तिस्सेव रख्खणट्ठं । सीलाणि वदीव सस्सस्स ॥ ९१ ॥

अर्थ— जैसें रथका चक्र जो पह्या ताविषैं यत्न करतेहू तुंब जो नाहि ताविना आरा नही तिष्ठे है, अर जैसें आराविना चक्रके नेमि जो पूटी सो नष्ट होजाय है, तैसैंही अहिंसाधर्मविना समस्त शील नही तिष्ठे है। अहिंसाव्रतकी रक्षाके अर्थि धान्यके वाडीकीनांई शील तिष्ठे है ॥ गाथा–

सीळं वदं गुणो वा । णाणं णिस्संगदा सुहच्चाउं ॥

जीवे हिंसंतस्स हु । सव्वे वि णिरत्थया होंति ॥ ९२ ॥

अर्थ—जीवनिकी हिंसा करनेवाला पुरुषके शील तथा व्रत तथा गुण वा ज्ञानाभ्यास तथा निःसंगता तथा सुखत्याग सर्वही गुण निरर्थक होत हैं ॥ गाथा–

सव्वेसिमासमाणं । हिदयं गब्भो हु सव्वसत्थाणं ॥

सव्वेसि वदगुणाणं । पिंडो सारो अहिंसा हु ॥ ९३ ॥

अर्थ—यो अहिंसाधर्म सर्व आश्रमनिका हृदय है; सर्वशास्त्रनिका रहस्य है, गर्भ है, सर्वव्रतगुणनिका सारभूत पिंड है ॥ गाथा—

जम्हा असच्चवयणा- । दिएहिं दुक्खं परस्स होदित्ति ॥
तप्परिहारो तम्हा । सव्वे वि गुणा अहिंसाए ॥ ९४ ॥

अर्थ—जातैं असत्यवचन, परधनहरण, कुशीलसेवन, परिग्रहमें आसक्तता, इनिकरि परजीवांकै दुःख जो हिंसा सो होय है। तातैं असत्यवचनादिक सर्वपापनिका त्याग है, सो सर्व अहिंसाहीका गुण है॥ गाथा—

गोवंभणित्थिवधमे- । त्तणियत्ती जदि भवे परमधम्मो ॥
परमो धम्मो किह सो । ण होइ जा सव्वभूददया ॥ ९५ ॥

अर्थ—जो अन्य एकांती जन गो-ब्राह्मण-स्त्रीमात्रकीही हिंसाका त्यागकूं परमधर्म कहे हैं, तो सर्वप्राणीमात्रकी दया तो परमधर्म कैसें नही होय? ॥ गाथा—

सव्वे वि य संबंधा । पत्ता सव्वेण सव्वजीवेहिं ॥
तो मारंतो जीवो । संबंधी चेव मारेइ ॥ ९६ ॥

अर्थ—जगतके सकल जीव हैं, ते सर्वजीवनिकरि सर्वसंबंधनिकूं प्राप्त भये हैं, तातैं अन्यजीवनिकूं मारता जो जीव, सो समस्त आपके संबंधीनिकूं मारत है॥ भावार्थ—संसारमें परिभ्रमण करते जीवकै सकलजीवनिसूं पिताका पुत्रका भ्राताका माताका स्त्रीका पुत्रीका भगिनीका अनेक संबंध भये हैं। अब इहां कोई जीवकूं कोई

जीव मारे है, सो आपके अनेक संबंधीनिकूं मारे है। तातैं जीवनिकी हिंसा समस्त अपने संबंधीनिकी हिंसा है॥ गाथा–

जीववहो अप्पवहो। जीवदया होइ अप्पणो हु दया॥
विसकंटवो व हिंसा। परिहरिदव्वा तदो होदि॥ ९७॥

अर्थ-- जीवनिका घात है सो आपका घात है अर जीवनिकी दया है सो आपकी दया है। जातैं जो कोऊ परजीवकूं एकवार मारेगा, सो आप अनंतवार परजीवनिकरिकै मार्‍या जायगा! अर जो अन्यजीवकी एकवारहु दया करेगा, सो आप अनंतवार मरणतैं रहित होयगा। तातैं विषका कंटककीनाईं हिंसाका परित्याग करना योग्य है॥ गाथा–

मारणसीलो कुणदि हु। जीवाणं रक्खसुव्व उ-वेगं॥
संबंधिया वि ण य वि-। स्संभं मारितए जंति॥ ९८॥

अर्थ--- परजीवनिकूं मारनेका है स्वभाव जाका ऐसा हिंसकजीव प्राणीनिकै राक्षसकीनाईं उद्वेग करनेवाला होय है। हिंसा करनेवाला जीव आपके संबंधी जे माता पिता भ्राता तिनकैहू विश्वासयोग्य नहीं होय है॥ गाथा–

वधबंधरोधधणहर-। णजादणाउं य वेरमिह चेव॥

णिव्विसयमभोजित्तं। जीवे मारंतउ लभदि ॥ ९९ ॥

अर्थ— वध कहिये मरण, बंध कहिये बंधन, रोध कहिये बंदिगृहमें रुकना अर धनहरण अर शरीरजनितवेदना, समस्तजीवनिलैं वैरीपणा अर विषयरहितपणो अर भोजनरहितपणो ये सर्व दुःख जीवनिके मारनेवाले हिंसककै होय हैं ॥ गाथा—

रुट्ठो परं वधित्ता। सयं पि कालेण मरइ जत्तेण ॥
हदघादयाण णत्थि वि-। सेसो मुत्तूण तं कालं ॥ ८०० ॥

अर्थ— क्रोधी जीव है सो अन्यकूं यत्नथकी मारिकरिकै अर आपहू कालकरिकै मरणकूं प्राप्त होय है। मारनेवालेकै अर मरनेवालेकै एक थोरा कालहीका अंतर है और अंतर नहीं ॥ भावार्थ— जाकूं मारिलिया वह पहली मर्या अर मारनेवाला दो दिन पाछै मर्या और अंतर नहीं, मारनेवालाभी मर्याविना तो नहीं रहेगा! ॥

अप्पायुगरोगिदया। विरूवदा विगलदा अबलदा य ॥
दुम्मेहवण्णरसगं-। धदा य से होइ परलोये ॥ २ ॥

अर्थ— हिंसकजीवकै परलोकविषैं अल्प आयु अर रोगीपणा अर विरूपपणा अर विकलपणा अर निर्बलपणा अर दुर्बुद्धिपणा अर खोटा वर्ण, खोटा रस, खोटा गंधसहितपणा अनेकजन्मपर्यंत होय है ॥ गाथा—

मारेदि एयमवि जो । जीवं सो बहुसु जम्मकोडीसु ॥
अवसो मारिज्जंतो । मरदि विधाणेहिं वहुएहिं ॥ २ ॥

अर्थ-- जो एकजीवकूं मारे है, सो बहुतकोटि जन्मविषैं परवश हुवा नानाप्रकारके विधाननिकरि मार्‍या हुवा मरे है ॥ गाथा-

जावइयाइं दुखाइं । होंति लोयम्मि चदुगदिगदाइं ॥
सव्वाणि ताणि हिंसा- । फळाणि जीवस्स जाणाहि ॥ ३ ॥

अर्थ--- या लोकमें च्यारि गतिनिमें जितनें दुःख होत हैं, तितने सर्व दुःख जीवकै एक हिंसाका फल जानहु ॥ गाथा----

हिंसादो अविरमणं । वहपरिणामो व होइ हिंसा हु ॥
तह्मा पमत्तजोगो । पाणव्ववरोवर्ड णिच्चं ॥ ४ ॥

अर्थ-- जो हिंसातैं विरक्त होय त्याग न करना सोहू हिंसा, अर जीवनिके घातका परिणाम सोहू हिंसा होत है। जातैं जीवका घात होहू वा मति होहू जाकै मनवचनकायका योग यत्नाचाररहित प्रमादरूप है, ताकै निरंतर हिंसाही है। तातैं प्रमत्तयोग है सो नित्यही प्राणव्यपरोपक कहिये प्राणीनिका हिंसकही है ॥ गाथा-

पादोसिय अधिकरणिय । काइयपरिदावणादिवादा य ॥

एए पंच पउगा। किरियाउ होंति हिंसाए ॥ ५ ॥
तिहिं चदुहिं पंचहिं वा। कमेण हिंसा समप्पदि हु ताहिं ॥
बंधो वि सिया सरिसो। जइ सरिसो काइयपदोसो ॥ ६ ॥

अर्थ-- परकै इष्ट जो स्त्री, धन, वस्त्र आभरण, सुंदर भवन तिनके हरणेके अर्थि जो कोप करना, सो प्राद्वेषिकी क्रिया है। हिंसाका उपकरण जो शस्त्र, ताका समागम करना, सो अधिकरिणिकी क्रिया है। बहुरि दुष्टतारूप कायका प्रवर्तावना, सो कायिकी क्रिया है। दुःखकी उत्पत्तीके निमित्त जो क्रिया, सो पारितापिकी क्रिया है। बहुरि जो आयु इंद्रिय बलका वियोग करनेवाली क्रिया, सो प्राणातिपातिकी क्रिया है। ये पंचप्रकारके प्रयोग हैं, ते हिंसाकी क्रिया होत हैं। सो ये क्रिया मन-वचन-कायकरिकै, अर क्रोध-मान-माया-लोभकरिकै, तथा स्पर्शन रसन घ्राण चक्षु श्रोत्र ये पंच इंद्रिय इनिकरिकै होत हैं। जातैं ये पांच क्रिया मनकरिहू होय हैं, वचनकरिहू होय हैं, कायकरिहू होय हैं, तथा क्रोधके वशीभूततावकरि होय हैं, तथा मान माया-लोभके वशीभूतपणाकरि होय हैं, तथा स्पर्शनादिक इंद्रियनिके वशीभूतपणाकरि होय हैं। तहां जो जैसा मन वचन काय, क्रोध मान माया लोभ, स्पर्शनादिक इंद्रिय जैसा मंदतीव्रादिपरिणतिकरि सहित होय तैसा सदृश-विसदृश बंध होय है ॥

वीसं पल तिण्णि मोदय । पण्णरह पला तहेव चत्तारि ॥
वारह पलिया पंच दु । तेसिं पि समो हवे वंधो ॥ ७ ॥
वीसं पलिया पंचे- । त्थ मोदया चारि पंच दस पलिया ॥
तिण्णि दु तेसिं पि समो । हवे वंधो ॥ ८ ॥

इस गाथाका अर्थ हमारि समझिमें नही आया, तातैं नही लिख्या है ॥ गाथा—

जीवगदमजीवगदं । समासउ होदि दुविहमधियरणं ॥
अठ्ठुत्तरसवभेवं । पढमं विदियं चदुब्भेदं ॥ ९ ॥

अर्थ— हिंसाका अधिकरण कहिये आधार संक्षेपतैं दोयप्रकार होय है । एक जीवगत एक अजीवगत । तहां जीवगत आधारके एकसो आठ भेद हैं । अर अजीवगत आधारके च्यारि भेद हैं ॥ अब जीवगत आधारके एकसो आठ भेद कहे हैं ॥ गाथा—

संरंभसमारंभा- । रंभजोगेहिं तह कसाएहिं ॥
कदकारिदाणुमोदे- । हिं तहा गुणिदा पढमभेदा ॥ ८१० ॥
संरंभो संकप्पो । परिदावकरो हवे समारंभो ॥
आरंभो उद्दवउ । सव्वनयाणं विसुद्धाणं ॥ ११ ॥

अर्थ— प्रमादी पुरुषके प्राणीनिका प्राणका अभाव करनेमें यत्न करना, सो

संरंभ कहिये । बहुरि हिंसादिक क्रियाका कारणनिका संयोग मिलावना वा हिंसाके उपकरण संचय करना सो समारंभ कहिये । बहुरि हिंसाकी क्रियाका कारण जो संचय कीया ताका आद्य जो प्रारंभ, ताहि आरंभ कहिये । इनिकूं मन-वचन-कायकरिकै तथा कृत-कारित-अनुमोदनाकरिकै बहुरि क्रोध-मान-माया-लोभकरिकै गुणिये तदि जीवाधिकरणके एकसो आठ भेद होत हैं ॥ १ क्रोधकृत कायसंरंभ, २ मानकृत काय-संरंभ, ३ मायाकृत कायसंरंभ, ४ लोभकृत कायसंरंभ, ५ क्रोधकारित कायसंरंभ, ६ मानकारित कायसंरंभ, ७ मायाकारित कायसंरंभ, ८ लोभकारित कायसंरंभ, ९ क्रोधानुमत कायसंरंभ, १० मानानुमत कायसंरंभ, ११ मायानुमत कायसंरंभ, १२ लोभानुमत कायसंरंभ, १३ क्रोधकृत वचनसंरंभ, १४ मानकृत वचनसंरंभ, १५ माया-कृत वचनसंरंभ, १६ लोभकृत वचनसंरंभ, १७ क्रोधकारित वचनसंरंभ, १८ मानका-रित वचनसंरंभ, १९ मायाकारित वचनसंरंभ, २० लोभकारित वचनसंरंभ, २१ क्रोधानुमत वचनसंरंभ, २२ मानानुमत वचनसंरंभ, २३ मायानुमत वचनसंरंभ, २४ लोभानुमत वचनसंरंभ, २५ क्रोधकृत मनःसंरंभ, २६ मानकृत मनःसंरंभ, २७ मायाकृत मनःसंरंभ, २८ लोभकृत मनःसंरंभ, २९ क्रोधकारित मनःसंरंभ, ३० मान-कारित मनःसंरंभ, ३१ मायाकारित मनःसंरंभ, ३२ लोभकारित मनःसंरंभ, ३३

क्रोधानुमत मनःसंरंभ, ३४ मानानुमत मनःसंरंभ, ३५ मायानुमत मनःसंरंभ, ३६ लोभानुमत मनःसंरंभ· ऐसे क्रोध-मान-माया-लोभ कषायके वशीभूत मन-वचन-कायकरि संरंभ करनेतैं, करावनेतैं, अनुमोदना करनेतैं संरंभ छत्तीसप्रकार है। ऐसेंही समारंभ छत्तीस प्रकार है। अर आरंभ छत्तीस प्रकार हैं। ऐसे जीवाधिकरणके एकसो आठ भेद हैं॥ संरंभ तो हिंसाका संकल्प है, अर समारंभ है, सो परिताप करनेवाला है, आरंभ है सो अहिंसादिक सर्व उज्वल व्रतनिका दमनेवाला है॥ अब अजीवाधिकरणके च्यारि भेदनिकूं कहे हैं॥ गाथा–

णिक्खेवो णिव्वत्ती। तहा य संजोयणा णिसग्गो य॥
कमसो चदुदुगदुगतिय-। भेदा भेदा हु विदियस्स॥ १२॥

अर्थ— १ निक्षेप, २ निर्वर्तना, ३ संयोजना, ४ निसर्ग। तहां जो निक्षेपण करिये धरिये सो निक्षेप है, निपजाइये सो निर्वर्तना है, मिलावना सो संयोजना है, बहुरि जो निसर्जन करिये–प्रवर्ताइये सो निसर्ग है॥ तिनमें निक्षेप च्यारिप्रकार है। निर्वर्तना दोयप्रकार है। संयोजना दोयप्रकार है। निसर्ग तीनप्रकार है। ऐसें दूसरा जो अजीवाधिकरण ताके ये भेद हैं॥ अब निक्षेपके च्यारि भेदनिकूं कहे हैं॥

सहसाणाहोइयदु-। प्पमज्जिद अपच्चुवेक्खणिक्खेवो॥

विसयामिसगिद्धस्स हु । णत्थि अकायव्वयं किंचि ॥ ४ ॥

अर्थ— तैसैंही जो विषयरूप मांसकरि ग्रस्या लंपटीपुरुष तपश्चरणकूं तथा सम्यग्दर्शनकूं त्यागत है। विषयरूप मांसमैं लंपटीकै किंचिन्मात्रहू नही करनेयोग्य नही है—संपूर्ण अकृत्य करे है॥ गाथा—

अरहंतसिद्धआयरिय- । उवज्झायसव्वसाहुवग्गाणं ॥
कुणदि अवण्णं णिच्चं । कामुम्मत्तो विगयवेसो ॥ ५ ॥

अर्थ— कामकरि उन्मत्तपुरुष ताका वेष विकाररूप होय है। बहुरि अरहंत सिद्ध आचार्य उपाध्याय सर्वसाधूनिके समूहका सर्वकालविषैं अवर्णवाद करे है—झूंटे दोष पंचपरमेष्ठीकै प्रकाशै है—निंदा करे है। कामीपुरुषबराबरी कोऊ पातकी है नही ॥

अजसमणत्थं दुक्खं । इहलोए दुग्गदी य परलोए ॥
संसारं पि अणंतं । ण मुणदि विसयामिसे गिद्धो ॥ ६ ॥

अर्थ— विषयरूप मांसमैं जाकै तीव्र लंपटता है सो पुरुष इसलोकमें अपना अपयश होता नही जाने है, तथा अनर्थ होता नही जाने है, तथा राजका दंडजनित तथा अपवादजनित तथा धनका नाश होनेतैं तथा प्राणनिका घात इत्यादिकनितैं उपजता दुःख नही जाने है, परलोकमैं नरकादिकदुर्गतिमैं अपना जाना नही जाने है, तथा

अनंतानंतकाल संसारमें परिभ्रमण होय ताहि नहीं जाने है ॥ गाथा–

णीचं पि विसयहेदुं । सेवदि उच्चो वि विसयलुद्धमदी ॥
वहुगं पि य अवमाणं । विसयंधो सहइ माणी वि ॥ ७ ॥

अर्थ— विषयनिमैं लुब्धबुद्धि कहिये विषयनिका लोभी कुल धन ऐश्वर्य ज्ञान तप त्यागकरि जगतमें उच्च है तोहू विषयनिकेतांई नीच स्त्री नीच पुरुषकी सेवा करे है, पादमर्दन करे है, निरंतर वाका मुख देखै, जो, हमसै कोऊप्रकार प्रसन्न रहे। अर कामीपुरुष नीचस्त्रीपुरुषनितैं हस्त जोरे है अर मुखतैं दीनताके वचन कहे है, जो "मै तुमारा आज्ञाकारी सेवक हूं एक तुमारी कृपादृष्टीकी अभिलाषा मेरै निरंतर रहे है, कहा करूं? मै तुमारा संगमविना प्राण धारनेकूं असमर्थ हूं अर तुमारे द्वारे पड्या हूं तुमारी ममत्वदृष्टितैं मेरा जीवन जानहू" इत्यादिक वचननिकरि हीनता भाषे है। अर जो वै आज्ञा करै ताही करे है, शरीरकी चाकरी करि अपना धन्यभाग्य माने है। अर आपका घरमें जो सुंदरवस्तु होय, सो सर्व दे है, अपना सर्व धन दे है। अर वै ग्रहण करै तब आपकूं कृतकृत्य माने है। बहुरि महा अभिमानीहू विषयनिकरि आंधा अपना बहुत अपमान सहै है। तथा ताडना दुर्वचनादिकनिका लाभकूं महान् लाभ माने है! कामांधबरोबरी जगतमें कोऊ अंध हैही नहीं ॥ गाथा–

णीचं पि कुणदि कम्मं। कुलपुत्तदुगंछियं विगदमाणो ॥

वारत्तुउ वि कुकम्मं। अकासि जह लंघियाहेउं ॥ ८ ॥

अर्थ— विषयवांछाकरि अंधपुरुष मानरहित हुवा कुलवंतनिकरि निंदनीक उच्छिष्ट-भोजनादिक सोहू अपने प्रीतिके पात्र जो स्त्री तथा पुरुष तिनकरि भक्षण कीयाकूं भक्षण करि आपका धन्यभाग्य माने है। जैसैं अकुलीन स्त्रीके निमित्त कोऊ वारत्रक नामा यति नीचकर्म करतो हुवो ॥ गाथा–

सूरो तिक्खो मुक्खो। वि होइ वसिउं जणस्स सधणस्स ॥

विसयामिसम्मि गिद्धो। माणं रोसं च मुत्तूण ॥ ९ ॥

अर्थ— शूर, वीर, तथा कोऊका कह्या नहीं सहि सके ऐसा तीक्ष्ण कहिये क्रोधी तथा मुख्य कहिये सर्व लोकनिमैं प्रधान ऐसा पुरुषहू विषयरूप मांसका लंपटी हुवा संता मान अर रोष दोऊकूं छांडिकरिकैं धनवानजनके वशी होत है॥ भावार्थ– विषयाभिलाषीविना अपना अभिमान छोडि धनवानका दुर्वचन तथा अपमान कौन सहै? विषयानिके वशतैं धनका लोभी होय सर्व सहे है॥ गाथा–

माणी वि असरिसस्स वि। चडुयम्मं कुणदि णिच्चमविलज्जो ॥

मादापिदरे दासो। वायाए परस्स कामंतो ॥ ११० ॥

अर्थ— कामकी इच्छासंयुक्त मानीहू पुरुष असदृश जो अधम नीच आपकी बराबरी नही ऐसा कोऊ पुरुषका तथा स्त्रीका निर्लज्ज हुवा हजारां चाटुकार कहिये कुसामद्यां नित्यही करे है। वचनकरि कहे है, तुम हमारे पिता हो, तुम हमारी माता हो, तुम स्वामी हो, मै तुमारे गृहमें दास हुवा रहूं, मेरे प्राण तुमारी कृपादृष्टितें रहेंगे, मै आपका सरणा लीया, मेरा तिरस्कार करो वा सत्कार करो, मेरै और कुछ चाह नही, एक तुमारी सांची प्रीतिही चाहूंहूं। ऐसें आपका आत्मानें पराधीन करता अधमचेष्टाकूं प्राप्त होय है ॥

इहां इतना और जानना— जो, कोऊ जानेगा, मैथुनसेवनहीकूं काम कह्या है। मैथुनसेवन करना सोही कामविषय नही जानना, जो कोऊका रूपके देखनेमें तथा अंगके स्पर्शनमें तथा नेत्रसूं नेत्र मिलनेमें तथा रागवचन सुननेमें एक आसन एकशयन बैठनेसोवनेमें जो तीव्र आसक्ततांकरि परके वशीभूत होना सो सर्व कामकी तीव्रताका प्रभाव जानना। जो कामके वशीभूत है, ताकै इसलोकमें तो यश उपार्जन करना अर स्वाधीन रहना दोऊ नही होय है अर परलोकके अर्थि हितरूप ऐसा धर्मसेवन सामायिक स्वाध्याय शुभध्यान शुभभावना शुभसंगति वीतरागतादिक सर्व कल्याणरूप कार्यतैं पराङ्मुखता होय है ॥ गाथा—

वयणपडिवत्तिकुसल- । त्तणं पि णासइ णरस्स कामिस्स ॥
सत्थप्पहदा तिक्खा । वि मदी मंदा तहा हवदि ॥ ११ ॥

अर्थ— कामी पुरुषका वचन बोलनेविषैं प्रवीणपणा नष्ट होय है, ये वचन बोलनेके ये वचन नही बोलनेके, तथा 'हमारा पदस्थ ऐसा इसका पदस्थ ऐसा' अर अनेक जन सुननेवाले कहा कहेंगे ! मै इतना बडा पदस्थधारी ! अन्य नीचजन भांडजन तिनकेसे वचन कैसैं कहूंहू? ऐसा विचारही जाता रहे है । बहुरि अनेकशास्त्रनिके ज्ञानकरि तथा लौकिकव्यवहारज्ञानकरि संवारीहू बुद्धि मंद होय है, नष्ट होय है ॥

होदि सचक्खू वि अच- । क्खु व वधिरो वा वि होइ सुणमाणो ॥
दुठ्ठकरेणुयमत्तो । वणहत्थी चेव सम्मूढो ॥ १२ ॥

अर्थ— कामोन्मत्त पुरुष नेत्रनिकरि सहित है तोहू अंधकीनांई नही देखे है ! अर कर्णनिकरि सहित है तोहू नही सुणत है ! जैसैं कपटकी हथणीमैं आसक्त वनका हाथी ताकीनांई मूढ होय है ॥ भावार्थ—जैसैं मदकरि मतवाला हस्ती कपटकी हथनीमैं आसक्त होय अपना खाडेमें पडना वधबंधननिकूं प्राप्त होना नही जाने है, तैसैं कामकरि मतवाला पुरुष नेत्रनिसूं प्रकट देखै है जो "कामी पुरुष मास्या जाय है, प्रकट अपवादकूं प्राप्त होय है, राजकरि तीव्र दंड पावे है, शरीरकरि नष्ट होजाय है, धनरहित होय है, पूज्यपणा

बडापणा प्रतिष्ठा सर्व बिगडिजाय है, नीचस्त्री अर नीचपुरुषनिसूं दीनता करनी पडे है, ऐसैं अनेककी अवस्था आप प्रत्यक्ष देखी है अर देखे है " तथापि या जाने है, जगत् बुद्धिरहित मूर्ख है! समझिसहित विषयसेवन नही करि जाने है? तातैं तिनकै आपदा आवे है। हम ऐसी बुद्धिसूं प्रवर्ते है, सो हमारै क्लेश नही आवै। बहुरि आपकूं जगत् दुराचारी जाने है, तथापि ऐसा माने है, हमारा दुराचार कोऊ जाने नाही। ऐसैं कामकरि अंधके सुशाकीनांई अंधेरा है, देखता संताहू नही देखे है। बहुरि कामकरि उन्मत्त अन्य अनेकपुरुषनिके अनेकदुःख श्रवण करे है, तथा कामीनिका नरकगमन श्रवण करे है, तोहू आपकै दुःख होना नही जाने है, बधिरकीनांई आचरण करे है ॥ गाथा—

सलिलणिवुड्डो य णरो। वुज्झंतो विगदचेयणो होइ ॥
दख्खो वि होइ मंदो। विसयपिसाउंवहदचित्तो ॥ १३ ॥

अर्थ— जैसैं जलमैं डूब्या अर प्रवाहकरि वहता पुरुष चेतनारहित होय है, तैसैं सर्वकार्यनिमैं प्रवीण ऐसा पुरुषभी विषयरूप पिशाचकरि जाका चित्त नष्ट हुवा, सो सर्वकार्यनिमैं मंद होय है—मूढ होय है ॥ गाथा—

वारसवासाणि वि सं-। वसित्तु कामादुरो ण याणीय ॥

पादंगुट्ठमसंतं । गणियाए गोरसंदीवो ॥ १४ ॥

अर्थ-- गोरसंदीप नामा कामी बारह बरसपर्यंत गणिकाकै सामिल वसिकरिकैहू गणिकाका पगमें अंगुष्ठ नही था सो जाण्या नही! भावार्थ- कामकरि अंधकूं चेत नही रह्या । जो, इस वेश्याका पगकै अंगुष्ठ है की नही है ॥ गाथा-

सीदं उण्हं तण्हं । छुदं च दुस्सेज्जभत्तपंथसमं ॥
सुकुमारो वि य कामी । सहइ वहइ भारमाधिगतयं ॥ १५ ॥

अर्थ-- कोमल अंगका धारकहू कामी पुरुष आपका वांछित जो स्त्री तथा पुरुष ताका संगमके अर्थि अपना घरका सुखकारी महल वस्त्र पर्यंक सुंदरस्त्री पांचूं इंद्रियनिका भोग छांडिकरिकै अर परके द्वारे भूमीमैं धूलीमैं पत्थरनिमैं पडता हुवा आपका उच्चपणाकूं नही जानता अत्यंत विषयकी आशाकरिकै शीतऋतुकी रात्रिविषैं शीतवेदना सहे है, तथा ग्रीष्मऋतुका आताप सहे है, तृषा सहे है, क्षुधा सहे है, खोटी शय्या खोटा भोजन अंगीकार करे है, मार्गका खेद सहे है, अर अधिकसूं अधिक भार वहे है, सुकुमार अंगका धारकहू कामांध आपकी वेदना नही गिणे है ॥ गाथा-

गायदि णच्चदि धावदि । कसइ ववदि लवदि तह मलेइ णरो ॥
तूणेइ वुणइ जाचइ । कुलम्मि जादो वि विसयवसो ॥ १६ ॥

सेवदि णिवादि रक्खदि । गोमहिसिमजाविर्यं हयं हत्थिं ॥
ववहरदि कुणदि सिप्पं । सिणेहपासेण दढवद्धो ॥ १७ ॥

अर्थ—विषयाके वशीभूत हुवा उच्चकुलमें जन्याहू पुरुष कहा कहा करे है? जिसमें प्रीति लागी ऐसा स्त्रीपुरुषके आगे बैठ्या हुवा नीचजनकीनांई गावे है, नाचे है, जो कार्य होय ताके अर्थि दौडे है, खोदे है, वावे है, लूणे है, मर्दन करे है, सीवे है, वणे है, याचना करे है। तथा स्नेहपाशकरि बंध्या हुवा और कहा करे है? सेवा करे है, साथि देशांतरमें निकलि जाय है, अपने स्नेहीकी गाई भैसी अजा छेली तथा अवि कहिये भेड तथा घोडा तथा हाथी इनकी रक्षा करे है, विणज करे है, तथा शिल्प करे है, तथा स्नेहका मार्या उत्तमकुलसंबंधी उत्तमजीविका तथा धनसंपदाकूं त्यागिकरि अपना स्नेहीकी साथि नीचकर्मकरि जीविका करि जीवे है, तथा भिक्षा मांगता फिरे है ॥ गाथा—

वेढेइ विसयहेदुं । कलत्तपासेहिं दुव्विमोएहिं ॥
कोसेण कोसियारु- । व्व दुम्मदी णिच्च अप्पाणं ॥ १८ ॥

अर्थ— जैसें कोशकार नामा रेशमकी लट सो आपके मुखमैंसूं तांत काढि आपहीकूं बांधे है, तैसें दुर्बुद्धि जीव विषयनिके अर्थि स्त्रीरूप पाशीकरि आपकूं नित्यही

वेष्टन करे है-वेढे है। कैसीक है स्त्रीरूप पाशी? जो दुःखकरिकैंहू नहीं छूटे है॥

रागो दोसो मोहो। कसायपेसुण्णसंकिलेसो य॥
ईसा हिंसा मोसम-। सूया तेणिक्ककलहो य॥ ११९॥
जंपणपरिभवणियप-। रिवादरिपुरोगसोगधणणासो॥
विसयाउलम्मि सुलभा। सव्वे दुक्खावहा दोसा॥ १२०॥

अर्थ— विषयनिकी वांछाकरि आकुल जो पुरुष तामैं, दुःखके करनेवाले येते सर्व दोष प्रकट होय हैं, ते दोष कौन कौन हैं सो कहे हैं- राग, तथा द्वेष, तथा मोह, तथा कषाय, तथा पैशुन्य, तथा संक्लेश, तथा परके गुणनिकूं नहीं सहिसकना सो ईर्षा है, तथा हिंसा, तथा झूंठ, तथा असूया कहिये गुणनिमैं दोषनिका आरोपण करना, तथा चोरी, तथा कलह, तथा वृथा वकवाद, तथा तिरस्कार, तथा कपट, तथा अपवाद इत्यादिक हजारां दोष कामी पुरुषमें प्रकट होय जाय हैं, अर अनेक लोक विनाकारण वैरी होजाय हैं, अर रोग, तथा शोक, तथा धनका नाश येते सर्व दोष कामकै वशीभूत पुरुषकै प्रकट होय हैं। सो इनका विस्तार लिख्या वहोत कथनी होजाय, प्रत्यक्ष अपने अपने ज्ञानमें प्रकट दीखे हैं॥ गाथा—

अवि य वहो जीवाणं। मेहुणसेवाए होदि वहुगाणं॥

तिळणाळीए तत्ता- । सळापवेसो व जोणीए ॥ २१ ॥

अर्थ— जैसैं तिलांकी नालीमैं संतप्त लोहकी सलाईके प्रवेशकरि तिलनिका घात होय है, तैसैं मैथुनसेवनकरि योनिस्थानमें बहुत बादरनिगोदिया जीवनिका तथा त्रसजीवनिका नाश होय है ॥ गाथा—

कामुम्मत्तो महिलं । गम्मागम्मं पुणो अविपणाय ॥
सुलहं दुलहं इच्छिय- । मणिच्छियं चावि पत्थेदि ॥ २२ ॥

अर्थ— बहुरि कामकरि उन्मत्त पुरुष या स्त्री योग्य है वा अयोग्य है, या सुलभ है या दुर्लभ है, या मोकूं वांछे है वा नही वांछे है इत्यादिकज्ञानरहित हुवा प्रार्थना करे है-प्रीतिके अर्थि याचना करे है ॥ गाथा—

दट्ठूण परकलत्तं । किह दा पत्थेइ णिग्घिणो जीवो ॥
ण य तत्थ किं पि सुक्खं । पावदि पावं च अज्जेदि ॥ २३ ॥
आहट्टिदूण चिरमवि । परस्स महिलं लभित्तु दुक्खेण ॥
उव्वेगमवीसत्थं । अणिव्वुदं तारिसं चेव ॥ २४ ॥
कहमवि तमंधयारे । संपत्तो जत्थ तत्थ वा देसे ॥
किं पावदि रइसुक्खं । भीदो तुरिदो वि उव्वावो ॥ २५ ॥

अर्थ— प्रथम तो यो कामांध जीव परकी स्त्रीकूं देखिकरि निर्लज्ज हुवा कैसैं वांछा करत है? परकी स्त्रीकी वांछामैं कछूहू सुखकूं नहीं प्राप्त होय है, केवल पापही संचय करे है ॥ भावार्थ– अन्यस्त्रीकूं देखि अभिलाष कीया परकी स्त्री आपकै कैसैं आवेगी? नहीं आवै अर केवल पापबंधही होयगा ॥ बहुरि कदाचित् बहुतकाल अभिलाष करता करता दुःखकरिकै परकी स्त्रीकूं पायकरिकैहू उद्वेग जो भय तथा अविश्वास अर तृप्तिरहितपणातैं जैसैं परस्त्रीका लाभ नहीं हुवा तदि वांछाका मार्या दुःखी था, तैसैंही तृप्तिविना दुःखीही रहे है ॥ बहुतकाल तरसता तरसता वांछा करता करता कदाचित् परस्त्रीका मिलापभी होय, तोहू विश्वास नहीं आवै, मति कदाचित् मेरा तिरस्कार कर दे! तथा अन्यलोकनिका बडा भय रहे है, काहूहीका विश्वास नहीं करे है, मति कोऊ देख ले वा जाण जाय तो मार्या जाऊं! आपा बिगडि जाय इत्यादिक भय रहे है ॥ बहुरि कांऊ बडा कष्टकरिकै कोऊ शून्य घरमें वा वनमें अंधकारका अवसरमें परकी स्त्रीका संगम हुवा तो तहां भयसहित 'मति कोऊ पाछै पाछै आवता होय' ऐसैं कंपायमान हुवा अर कठोरभूमिविषैं जहां अंग उपांग दीखे नहीं ऐसा स्थानमें अंधेरी रात्रिमैं कोऊ गलीमैं मकानमें व्याकुलचित्त हुवा वचन बोलनेमेंहू भयभीत हुवा कदाचित् शीघ्रतातैं कामसेवन करे है। सो ऐसैं भयसहित पुरुष रतिका सुखकूं कैसैं

प्राप्त होय? उद्वेग भय अर अतृप्तता सदाकाल रहे है ॥ गाथा-

परमहिलं सेवंतो । वेरं वधवंधकलहधणणासं ॥
पावदि रायकुलादो । तिस्से णीयल्लयादो वा ॥ २६ ॥

अर्थ— परकी स्त्रीकूं सेवन करनेवालेका सर्व लोक वैरी होय है। वहुरि राजाके पुरुषनितैं तथा तिस स्त्रीके कुटुंबीनितैं नानाप्रकारका ताडन मारण बंधन कलह अर धनका नाश अर अपवाद तिनकूं अवश्य प्राप्त होय है ॥ गाथा-

जदि दा जणेइ मेहुण-। सेवा पावं सदारम्मि ॥
अदितिव्वं कह पावं । ण होज्ज परदारसेविस्स ॥ २७ ॥

अर्थ— जो हाल आपकी स्त्रीविषैंही जो मैथुनसेवन पाप उपजावे है, तो परकी स्त्रीका सेवनतैं अति तीव्र पाप कैसैं नही होय? ॥ इहां कोऊकै ऐसी आशंका उपजै, जो, कामसेवनतैं आपकी स्त्रीमैं वा परकी स्त्रीमैं पाप तो दोऊनिमैं बरोबरिही होयगा सो ऐसैं नहीं जानना। जातैं, अपनी स्त्रीका सेवन तो ऐसा है जो पूर्वोपार्जित कर्म जाका संगम करि दीया तिस स्त्रीनैं कर्मका उदयतैं तथा मंदरागतैं भोगे है तातैं मंदरागतैं उपज्या मंदही बंध है। अर परकी स्त्रीमैं अतितीव्र रागका संकल्पकरि आसक्त होय है, आपकी स्त्रीका तो संयोग करै तबही अल्पराग होय है। अर

परकी स्त्रीकीमांहि रात्रि अर दिन कोऊ अवसरहूमैं आसक्तता नही छूटै है, अर रात्रिदिन दुर्ध्यानही बण्यो रहे है अर तृप्तता नही आवे है। अर जामैं ऐसा तीव्र परिणाम उपजे है, जो परस्त्रीकेताई आप मर जाय अर पैलानैं मारि नाखे है वा अन्य दुष्टनिनै धन देय वाका भर्तापुत्रादिकानैं मराय नाखे है! वा जगतमें अपना अपजस नही गिने है, जातिकुल भ्रष्ट होना नही गिने है! तथा बंदिगृहमें पडना, तथा सर्व धनका नष्ट होना, तथा नाक-कान-लिंगछेदनादिक इसलोकमें नाना दंड होइ ताहि नही गिने है! लज्जा सर्व छोडि दे है, धर्मभ्रष्ट होजाय है, कुल छोडि नीचकुलकै सामिल होय खानपान करे है, आपका पदस्थ तथा उच्चपणा पंडितपणा तपस्वीपणा लोकमान्यपणा पूज्यपणा सर्व बिगाडे है अर नरक जावनेका भय नही करे है। तातैं परस्त्रीमैं जो आसक्त तिस पुरुषकै जो तीव्रपरिणामकरि पापबंध होय, तैसैं पापबंध कोऊही पापीकै नही होय है॥

कर्मबंध तो परिणामनिके आधीन है। अर जाकै इस लोकका बिगडना अर परलोकमें नरक जाना दोऊ तो भलाही होहू, परंतु परकी स्त्रीका संगम मेरै होहू ऐसा तीव्र परिणाम होय, तिससमान अधम कोऊ हैही नाही॥ बहुरि अन्यपुरुषकी स्त्रीकूं अन्यपुरुष सेवन करै, तब जातिकुलकी मर्याद गई। माता औरजाति रही, पिता

औरजाति रह्या, तब सर्व कुळ भ्रष्ट होय सर्व धर्म नष्ट होय है। तातैं परस्त्रीकूं अंगीकार करनेसमान और पापकर्म नहीं है। जातैं परस्त्रीके सेवनेमें अदत्तादान नामा तो चोरीका पाप आवे है अर मायाचार अर झूंठ अर हिंसा अर शीलभंग अर अन्यायप्रवर्तन अर तीव्रराग अर क्रोधादिक कषाय अर विषयनिकी तीव्रता अर अतिआसक्तता अर अतिनिर्लज्जता अर निरंतर दुर्ध्यानता इत्यादिक महान् अनर्थनितैं नरकनिगोदका कारण तीव्रकर्मबंध करे है ॥ गाथा—

माया धूदा भज्जा- । भगिणीसु परेण विप्पियम्मि कदे ॥
जह दुक्खमप्पणो हो- । इ तहा अण्णस्स वि णरस्स ॥ २८ ॥
एवं परजणदुक्खे । णिरवेक्खो दुक्खवीयमज्जेदि ॥
णीचागोदं इत्थी- । णउंसवेदं च अतितिव्वं ॥ २९ ॥

अर्थ— जैसैं अपनी माता तथा पुत्री तथा अपनी वहण तथा अपनी स्त्री इनतैं कोऊ अन्यपुरुष दुराचार करै तदि आपकै दुःख होय है, तैसैं अन्यपुरुषकी माता पुत्री भार्या भगिनीसूं व्यभिचार कीया अन्यपुरुषकैहू दुःख होय है। ऐसैं अन्यजनकै दुःख होनेका जाकै विचार नहीं ऐसा अन्यजनके दुःखमें निरपेक्ष जो कामांध सो दुःखका कारण जो अतितीव्र असतावेदनी नामा कर्म तथा नीचगोत्र नामा कर्म तथा स्त्रीवेद

तथा नपुंसकवेद नामा कर्म ताका संचय करे है ॥ गाथा—

जमणिच्छंती महिलं । अवसं परिभुंजदे जहिच्छाए ॥
तह य किलिस्सइ जं सो । तं से परदारगमणफलं ॥ ९३० ॥

अर्थ— जो कोई स्त्री नही इच्छा करती अवश हुई यथेच्छ जबरदस्तीतैं कोऊ पुरुष सेवन करै, तदि सो स्त्री अतिक्लेशनैं प्राप्त होय, सो सर्व पूर्वजन्ममें परस्त्री सेवन करी, ताका फल है ॥ गाथा—

महिलावेसविलंबी । जं णीचं कुणदि कम्मयं पुरिसो ॥
तह वि ण पूरइ इच्छा । तं से परदारगमणफलं ॥ ३१ ॥

अर्थ— जो कोऊ पुरुष स्त्रीका वेषनैं अवलंबन करि नीचकर्म करे है, तोहू कामकी इच्छा पूर्ण नही होय है! कामकी दाहकी मार्याही वले है-तृप्तता नही आवे है! सो सर्व परस्त्रीमैं गमन करनेका फल जानहू ॥ गाथा—

भज्जा भगिणी मादा । सुदा य बहुएसु भवसयसहस्सेसु ॥
अयसायासकरीउ । होंति विसीला य णिच्चं से ॥ ३२ ॥

अर्थ— परकी स्त्रीमैं लंपटी पुरूष नरकनिगोदमें परिभ्रमण करि कदाचित् मनुष्य-भवकूं प्राप्त होय तो, तहां स्त्री तथा बहण तथा माता तथा पुत्री कुशीलिनी तथा

अयश करनेवाली तथा खेद करनेवाली प्राप्त होय है। सो ऐसें कोट्यां भवपर्यंत जो स्त्री माता वहण पुत्री पावै तो व्यभिचारिणीही पावै–शीलवती नही प्राप्त होय है ॥

होइ सयं पि विसीलो । पुरिसो अदिदुब्भगो परभवेसु ॥
पावइ वधवंधादी । कलहं णिच्चं अदोसो वि ॥ ३३ ॥

अर्थ— परकी स्त्रीमैं लंपटी पुरुप सो कुशीलका प्रभावतैं अन्यभवनिविपैंहू आप कुशीलोही होय तथा अतिदुर्भाग्य होइ तथा निर्दोपीभी मारण बंधन कलहकूं नित्यही प्राप्त होय है ॥ गाथा–

इहलोए वि महल्लं । दोसं कामस्स वसगदो पत्तो ॥
कालगदो वि य पच्छा । कडारपिंगो गदो णिरयं ॥ ३४ ॥

अर्थ— कामकै वशी हुवो जो कडारपिंग नामा मंत्रीका पुत्र सो इस लोकमें महान् दुःखकूं प्राप्त हुवो अर पश्चात् मरणकरिकै नरककूं प्राप्त हुवो ॥ गाथा–

एदे सव्वे दोसा । ण होंति पुरिसस्स बंभचारिस्स ॥
तव्विवरीया य गुणा । हवंति बहुगा विरागिस्स ॥ ३५ ॥

अर्थ— वहुरि ब्रह्मचारी पुरुपकै ये सर्व दोप–पूर्वै कहे ते–नही होय हैं। कामतैं विरक्त जो शीलवान् पूरुष, ताकै दोपनितैं अपूठे वहुत गुण होय हैं ॥ गाथा–

कामग्गिणा धगधगं- । तेण हु डज्झंतयं जगं सव्वं ॥
पिच्छइ पिच्छयभूदो । सीदीभूदो व गदरागो ॥ ३६ ॥

अर्थ— धगधगायमान जो कामाग्नि ताकरिकै दग्ध होता सर्व जगतकूं देखि अर गया है राग जाका ऐसा त्यागी पुरुष शांतरूप सुखी हुवा संता तिष्ठे है अर साक्षीभूत हुवा देखे है ॥

ऐसें ( अनुशिष्टि अधिकारके ) ब्रह्मचर्य नामा महा अधिकारविषैं पचवन गाथानिमैं कामकृत दोष कहे ॥ अब पैंसठि गाथानिमैं स्त्रीकृत दोषनिकूं कहे हैं ॥ गाथा—

महिला कुळं सवासं । पदिं सुदं मादरं च पिदरं च ॥
विसयंधा अगणंती । दुक्खसमुद्दंमि पाडेइ ॥ ३७ ॥

अर्थ— विषयनिकरि अंध जो स्त्री सो अपना कुल नही गिणे है, जो, 'मै कोन कुलमें उपजी हूं? कुमार्ग चलूंगी तो सर्व कुल कलंकित होय जायगा! ऐसा विचार नही करे है'। बहुरि सहवासी जे कुटुंबके ( जन ) तिनकी अवज्ञा नही गिणे है। बहुरि मेरा भर्ताकी जगतमें बडी प्रतिष्ठा है, मै कुमार्ग चलूंगी तो मेरा भर्तारकी प्रतिष्ठा बिगडी जायगी, ऐसा विचार नही करे है। बहुरि मेरा पुत्र महा ऐश्वर्यवान् है, सर्व-लोकमें मान्य है—पूज्य है, जो मै अकृत्य करूंगी तो मेरा पुत्र महंतपुरुषनिमैं कैसें

मुख दिखायवेगा! ऐसा अनर्थसूं नही शंका करे है। बहुरि मेरी माता तथा पिता लज्जित होय कृष्णमुख होय हृदयमें अतिदग्ध होय आर्तध्यानतैं मरण करेंगे! मोकूं निंद्यकर्म करतैं समस्त कुटुंबके संताप उपजैगा, व्यभिचारिणी दुष्टिणी ऐसा विचार नही करती सर्व कुटुंबकूं दुःखके समुद्रमें पटकत है ॥ गाथा–

माणुण्णयस्स पुरिस- । द्दुमस्स णीचो वि आरुहदि सीसं ॥
महिलाणिस्सेणीए । णिस्सेणीए व दीहदुमं ॥ ३८ ॥

अर्थ— जैसैं निःश्रेणी जो निसीरणी ताकरिकै ऊंचा वृक्षके उपरि चढि जाना होय है, तैसैं स्त्रीरूप निसीरणीकरिकै, मानकरि ऊंचा जो पुरुषरूप वृक्ष ताका मस्तकविषैं नीचपुरुष चढै है ॥ भावार्थ– अभिमानकरिकै महान उच्चभी पुरुष सो कुशीलिनी स्त्रीके निमित्ततैं अधमपुरुषनिकरिहू तिरस्कार करनेयोग्य होय है। कुशीलिनी माता बहण पुत्रीके निमित्ततैं जगतके नीचपुरुषहू धिकार धिकार करे हैं ॥

पव्वदमित्ता माणा । पुंसाणं होंति कुलवलधणेहिं ॥
वलिएहि य अक्खोहा । गिरीव लोगप्पयासा य ॥ ३९ ॥
ते तारिसया माणा- । उ मत्थिज्जंति दुट्ठमहिलाहिं ॥
जह अंकुसेण णिस्सा- । दिज्जइ हत्थी अदिबलो वि ॥ ९४० ॥

अर्थ— इस जगतमें पुरुषनिकै "उच्चकुलमें उपजनेकरि; तथा शरीरके बलकरि; अथवा राज्य, सेना, सुभट, परिकरके लोक तिनके बलकरि; तथा धन, संपदा, आजीविकादिकनिकरि" पर्वतसमान बडा अभिमान होय है! कैसाक है अभिमान? जे बडे बलवंतनिकरिहू जिनमैं क्षोभ नहीं उपजै, पर्वतसमान सर्व जगतके लोकनिकै प्रगट प्रकाशमें आ रह्या है ऐसाहू अभिमान दुष्टस्त्रीनिके संयोगकरिकै मथ्या जाय है, बिगाडिजाय है! जैसैं अतिबलवानहू हस्ती अंकुशकरिकै बैठाणिये है ॥

भावार्थ—पर्वतसमानहू महान् कठोर अभिमानी पुरुष व्यभिचारिणी स्त्रीका संगकरि अभिमानरहित होय दीन रंक दासनिकीनांईं आचरण करे है ॥ गाथा—

आसीय महाजुद्धा। इत्थीहेदुं जणम्मि वहुगाणि ॥
भयजणणाणि जणाणं। भारहरामायणादीणि ॥ ४१ ॥

अर्थ—बहुरि इस जगतमेंहू स्त्रीनिके निमित्तही लोकनिकूं भयका उपजावनेवाला भारत रामायणादिक बहुतवार महान् युद्ध होते भये ॥ गाथा—

महिलासु णत्थि वीसं-। भो पणयपरिचयकदण्णदा णेहो ॥
लहुमेव परगममणा। ताउ सकुलं पि य जहंति ॥ ४२ ॥

अर्थ— स्त्रीनिविषैं विश्वास, तथा स्नेह, तथा परिचय, तथा कृतज्ञता कहिये कीये

उपकारका नहीं भूलना, तथा स्नेह (मैत्री) येते नहीही हैं। जातैं याका परपुरुषमें चित्त गया पाछै विश्वास रहै नहीं, परिचय रहै नहीं, कीये उपकार लोपे दे, स्नेहका भंग करै, तथा आपका कुशल जो भला होना ताही शीघ्रही त्याग करे है॥ गाथा—

पुरिसस्स दु वीसंभं। करेवि महिला वहुप्पयारेहिं ॥
महिला वीसंभेदुं। वहुप्पयारेहि वि ण सक्का ॥ ४३ ॥

अर्थ— इनि स्त्रीनिका ऐसा बुद्धीका सामर्थ्य है, जो, पुरुषकूं बहुतप्रकारकरि विश्वास प्रतीति अपनी कराइ दे, झूंठीकूं सांची प्रतीति कराइ दे, जाकूं पुरुष वारंवार अनुभई-परिचय कीई ऐसीहू सांचके मांहि झूंठकी प्रतीति कराइ दे, अर स्त्रीकूं विश्वास करावनेका कोऊ पुरुषका सामर्थ्य नही है॥ गाथा—

अदिलहुयगे वि दोसे। कवम्मि सुकदस्सहस्समगणंती ॥
पइ अप्पाणं च कुलं। धणं च णासंति महिलाउ ॥ ४४ ॥

अर्थ— अति अल्प दोषकूं होतेहू हजारां उपकार नही गिणती ये स्त्री अपने भर्ताकूं मार ले है, तथा आप मरिजाय है, तथा कुलका नाश करे है, तथा धनका नाश करे है॥ गाथा —

आसीविसो व कुविदो। ताउ दूरेण अणादि अप्पाउं ॥
रुठ्ठो चंडो राया। व ताउ कुव्वंति कुलवादं ॥ ४५ ॥

अर्थ— ए दुष्टस्त्री कैसीक है? क्रोधकूं प्राप्त हुवा आशीविषजातीका सर्पकीनांई आत्माकूं दूरीहीतैं नष्ट करे है। अर रोषकूं प्राप्त हुवा क्रोधी राजाकीनांई कुलका घात करे है ॥ गाथा—

अकदम्मि य अवराधे। ताउ वीसत्थमिच्छमाणीउ ॥
कुव्वंति वहं पदिणो। सुदस्स ससुरस्स पिदुणो वा ॥ ४६ ॥

अर्थ— अपनी स्वच्छंदप्रवृत्तीकूं इच्छा करती जे स्त्री ते विना अपराधही आपका भर्त्ताकूं मारत है, तथा पुत्रकूं मारै, तथा सुसराकूं मारै, तथा पिताकूं मारे है ॥ भावार्थ— या स्त्रीकी यथेच्छ स्वच्छंदप्रवृत्तीकूं रोकै ताकै मारैही ॥ गाथा—

सक्कारं उवकारं। गुणो व सुहलालणं च णेहो वा ॥
महुरवयणं च महिला। परगदहिदया ण चिंतेइ ॥ ४७ ॥

अर्थ— व्यभिचारिणी स्त्री होय ताकी ऐसी रीति है, जो, आपका भर्त्ता बहुत सन्मान सत्कार करै, तथा वस्त्र आभरण धन भोजन दान देयकरि बहुत उपकार करै, तथा आपका भर्त्ता कुलवान् होय, रूपवान् होय, यौवनवान् होय, शीलवान्

विनयवान्, गुणवान् होय, तथा आपका सुखरूप लाड करतो होय, तथा आपमें बहुत स्नेह धारतो होय, तथा मिष्टवचन बोलतो होय एते अपने पतीके गुण नही चिंतवन करे है परपुरुषमें रक्त ऐसी स्त्री एते गुणानिका धारक तथा इतने उपकार करनेवालाहू पतिकूं माखाही चाहै अर मारै इसमें संशय नही ॥ गाथा–

साकेदपुराधिवदी । देवरदी रज्जसुक्खपब्भट्ठो ॥
पंगुळहेदुं छूढो । णदीए रत्ताए देवीए ॥ ४८ ॥

अर्थ— देखहू! साकेतपुरका स्वामी देवरति नामा राजा रक्ता नामा स्त्रीके निमित्त राज्य त्यागि देशांतरनैं गमन करता राज्यसुखसूं रहित हुवा, ताकूं रक्ता नामा राणी पांगुलाके निमित्त नदीके मांहि वहाइ दीया! ॥ गाथा–

ईसालुयाए गोववदीए । गामउडधूयया चेव ॥
सीसं छिण्णं पहदो । पासे भल्लेण सीहबलो ॥ ४९ ॥

अर्थ— कोऊ सिंहबल नामा ताकी गोपवती नामा स्त्री सो ग्रामकूटकी पुत्री जो आपकी सोकि ताका मस्तक छेद्या बहुरि शक्ति नामा आयुधकरि सिंहबल नामा भर्ताकूं हणत भई ॥ गाथा–

वीरमदीए सूलगद- । चोरदिट्ठोट्ठियाए वाणियउ ॥

पहदो दत्तो य तहा । छिण्णो उट्ठोत्ति आलविदो ॥ १५० ॥

अर्थ— सूलीउपरि चढ्या चोर ताकरि खंडन कीया है ओष्ठ जाका ऐसी वीरमती नामा दुष्ट स्त्री, सो आपका भर्त्ता जो वणिक्पुत्र ताही हत्यो! अर घोषणा करी– जो, मेरा भर्त्तानैं ओष्ठच्छेद किया है! यातैं दुष्टस्त्री जो अनर्थ करै ऐसा अनर्थ जगतमैं कोऊ नही करे है ॥ गाथा–

वग्घविसचोरअग्गी । जलमत्तगयकिण्हसप्पसत्तूसु ॥
सो वीसंभं गच्छदि । वीसंभं जो महिलियासु ॥ ५१ ॥

अर्थ— जो पुरुष स्त्रीनिमैं विश्वास करे है; सो व्याघ्रमें, विषमें, चोरमें, अग्निमें, जलमें, मदोन्मत्तहस्तीमें, कृष्णसर्पमें, शत्रूनिमें विश्वास करे है ॥ गाथा–

वग्घादीया एदे । दोसं ण णरस्स तं करेजण्हू ॥
जं कुणइ महादोसं । दुट्ठा महिला मणुस्सस्स ॥ ५२ ॥

अर्थ— मनुष्यकै जो महादोष दुष्ट स्त्री करे है; सो महादोष पुरुषकै व्याघ्र, विष, चोर, अग्नि, जल, मदोन्मत्त हस्ती, कृष्णसर्प, शत्रु जे हैं ते नही करे हैं ॥ गाथा–

पाउसकालणदीउ- । व्व ताउ णिच्चं पि कलुसहिदयाउ ॥
धणहरणकदमदीउ । चोरोव्व सकज्जगुरुयाउ ॥ ५३ ॥

अर्थ— ये स्त्री कैसीक हैं? जैसैं वर्षाकालकी नदी अभ्यंतर मलिन होय हैं, तैसैं इनका चित्त राग द्वेष मोह ईर्षा अर असूया कहिये परके गुण नही देखि सकना अर मायाचार इत्यादिक दोषनिकरि निरंतर मलिन हैं। बहुरि जैसैं चोरकी बुद्धि परका धन हरनेमैं है, तैसैं स्त्रीकी बुद्धिहू मधुरवचनकरिकै तथा रतिक्रीडाकरि तथा अनुकूल प्रवृत्तिकरिकै पुरुषका धन हरण करनेमें उद्यमी है अर अपने कार्य करनेमें प्रधान है ॥ गाथा—

रोगो दारिद्दं वा । जरा व ण उवेइ जाव पुरिसस्स ॥
ताव पिर्उ होदि णरो । कुलपुत्तीए वि महिलाए ॥ ५४ ॥

अर्थ— जितनैं; रोग, दारिद्र्य, जरा पुरुषकूं नही प्राप्त होय; तितनैंही कुलमें उपजी ऐसीहू स्त्रीकूं पुरुष प्रिय है ॥ भावार्थ— कुलवंतीहू स्त्री रोगी दरिद्री वृद्ध भर्ताकूं नही चाहे है ॥ गाथा—

जुण्णो व दरिद्दो वा । रोगी सो चेव होइ से वेसो ॥
णिप्पीलिर्उ व उच्छू । माला य मिला पगदगंधा ॥ ५५ ॥

अर्थ—जैसैं जिस अवसरमें अपना भर्ता युवान था, तथा धनवान् था, तथा नीरोग था, तिस अवसरमें जो आपकूं प्रिय था; तैसें वृद्ध तथा दरिद्री तथा रोगी हुवा

सोही आपका भर्त्ता द्वेष करवाजोग्य अप्रिय होत है। जैसें रसका भख्या सांठा तथा प्रफुल्लित उज्वल सुगंध पुष्पमाला अतिरागतैं आदरनेयोग्य होय है, अर जाका रस काढि लीया ऐसा सांठा तथा मलिन हुई गंधरहित माला आदरनेयोग्य नही होय है, तैसैंही वृद्ध तथा दरिद्र तथा रोगी पुरुष आदरनेयोग्य नही होय है॥ गाथा–

महिला पुरिसमकण्णा-। ए चेव वंचेइ णियडिकवडेहिं॥
महिला पुण पुरिसकदं। जाणइ कवडं अवण्णाए॥ ५६॥

अर्थ— स्त्रीका ऐसा सामर्थ्य है, जो सहजही मायाचार कपट करिकै अर पुरुषकूं ठिगत है। अर अपना कपटकूं पुरुष नही जानि सकै है। बहुरि पुरुषका कीया कपटकूं या स्त्री सहजही जाणे है– जामैं कुछ जतन नहीही करै अर सहज जाणि जाय॥ भावार्थ– स्त्रीकी बुद्धि कपट करनेमें ऐसी प्रवीण है, जो, हजारां कपट करले अर ताके कपटकूं बहोत जतनकरिकै पुरुष नहीं जाणि सकै है। अर पुरुषका कीया कपटकूं सहज जाणि ले है–कपट जाननेमें स्त्रीकी बुद्धिकी बडी तीक्ष्णता है॥ गाथा–

जह जह मण्णेइ णरो। तह तह परिभवइ तं णरं महिळा॥
जह जह कामेइ णरो। तह तह पुरिसं विमाणेइ॥ ५७॥

अर्थ— पुरुष जैसें जैसें स्त्रीका सन्मान करे है, तैसें तैसें या स्त्री पुरुषका

तिरस्कार करे है। अर पुरुष जैसैं जैसैं याकूं कामके अर्थि चाहे है, तैसैं तैसैं या पुरुषका अपमान करे है॥ गाथा–

मत्तो गर्उव णिच्चं । पि ताउ मदविंभलाउ महिलाउं ॥
दासे व सगे पुरिसे । किंपि य ण गिणंति महिळाउं ॥ ५८ ॥

अर्थ— मदोन्मत्त हस्तीकीनांई रूपका मदकरि तथा यौवनका मदकरि तथा धनका मदकरि तथा वस्त्र आभरणशृंगारका मदकरिकै ये स्त्रियां जब विह्वल होय हैं, निरंतर अचेत होय हैं, तब आपका दासीपुत्रमें अर अपना भर्त्तारमें किंचितहू विशेष नही जाने हैं!॥ भावार्थ– मदकी भरी हुई स्त्री ऐसा विचार नही करे है, जो, मेरा भर्त्ता कुलवान् पूज्य जगतमें प्रसिद्ध मेरा स्वामी है, अर यो महा अधम नीचबुद्धि मेरी दासीका पुत्र है, मै याकी स्वामिनी हूं ऐसा कामांधके विचार कहां होय है?॥ गाथा–

अणिहुदपरगदहिदया। तार्उ वग्घीव दुट्ठहिदयार्उ ॥
पुरिसस्स ताव सत्तू। व सदा पावं विचिंतंति ॥ ५९ ॥

अर्थ— जैसैं व्याघ्री विना अपराधही मारनेकूं दुष्टहृदयकूं धारे है, तैसैं अरोक है परपुरुषमें गया चित्त जाका ऐसी दुष्टस्त्रीहू विना अपराधहीं मारनेकूं व्याघ्रीकीनांई

दुष्टहृदया हैं! बहुरि ते कुशीली स्त्री शत्रूकीनांई पुरुषका अशुभही सदाकाल चिंतवन करे है ॥ गाथा-

संझा व णरेसु सदा। ताउ होंति खणमेत्तरायाउ ॥
वादो व महिलियाणं। हिदयं अदिचंचलं णिच्चं ॥ ९६० ॥

अर्थ— ये स्त्री पुरुषनिमें सर्वकालविषैं संध्याका रागकीनांई अल्पकाल रागकूं धारे हैं। इनिका बहुत वध्या हुवाहू अनुराग एक क्षणमें जाता रहे है। स्त्रीका अन्यपुरुषमें चित्त जाय तब आपका बहुतकालका उपकारी स्नेही तामैं बहुतहू अपना रागभावकूं संध्याका रागकीनांई क्षणमात्रमें त्यागे हैं। बहुरि पवनकीनांई नित्यही इनका हृदय अतिचंचल है, एक पुरुषमें नही स्थिर रहे है ॥ गाथा-

जावइयाइं तणाइं। वीचीउ वालुगा व रोमाइं ॥
लोए हविज्ज तत्तो। महिलाचिंताइं बहुगाइं ॥ ६१ ॥

अर्थ— लोकविषैं जितने तृण हैं, तथा समुद्रमें जितने लहरी हैं, तथा वालू रेतके जितने कण हैं, तथा जितने लोकमें रोम हैं-बाल हैं, तितनेहू स्त्रीके परिणामनिके दुष्टविकल्प अधिक हैं ॥ गाथा-

आगासभूमिउदधी-। जलमेरूवाउणो वि परिमाणं ॥

माउं सक्कं ण पुणो । सक्का इत्थीण चित्ताइं ॥ ६२ ॥

अर्थ— आकाशका तथा भूमीका तथा समुद्रके जलका तथा मेरूका तथा पवनकाहू परिमाण करिये है. परंतु स्त्रीनिके मनके दुष्ट विकल्पनिका परिमाण नहीं किया जाय है! ॥ गाथा—

चिट्ठंति जहा ण चिरं । विज्जुज्जळवुब्बुउं व उक्का वा ॥
तह ण चिरं महिळाए । एक्के पुरिसे हवदि पीदी ॥ ६३ ॥

अर्थ— जैसैं बीजली तथा जलका बुद्बुद तथा उल्कापात बहुतकाल नहीं तिष्ठे हैं, तैसैं एकपुरुषविषैं स्त्रीकी प्रीतीहू बहुतकाल नहीं तिष्ठे है, स्त्रीका चित्तका राग अनेकपुरुषनिमैं गमन करे है ॥ गाथा—

परिमाणू वि कहं चि वि । आगच्छेज्ज गहणं मणुस्सस्स ॥
ण य सक्का घेतुं जे । चित्तं महिलाए अदिसण्हं ॥ ६४ ॥

अर्थ— मनुष्यकैं कदाचित् कोईप्रकार अतिसूक्ष्महू परमाणु ग्रहणमें आजाय, परंतु अतिसूक्ष्म जो स्त्रीका परिणाम सो ग्रहण करनेकूं नहीं समर्थ होइ है ॥ गाथा—

कुविदो व कण्हसप्पो । दुट्ठो सीहो गउं मदगलो वा ॥
सक्को हवेज्ज घेत्तुं । ण य चित्तं दुट्ठमहिळाए ॥ ६५ ॥

अर्थ— क्रोधकूं प्राप्त हुवा दुष्टसर्प तथा कृष्णसिंह तथा मदकरि व्याप्त हस्ती एते तो ग्रहण करनेकूं समर्थ होइये हैं, परंतु दुष्ट स्त्रीनिका चित्त आपके वशी करनेकूं समर्थ नहीं होइए हैं ॥ गाथा—

सक्का हविज्ज दट्ठुं । विज्जुज्जोएण रूवमच्छिम्मि ॥
ण य महिळाए चित्तं । सक्का अदिचंचळं णादुं ॥ ६६ ॥

अर्थ— आपका नेत्र आपकूं नहीं दीखे है, तोहू बीजलीके उद्योतकरि आपके नेत्रनिका रूपहू देखनेकूं समर्थ होइए है। परंतु स्त्रीका अतिचंचल चित्त जाननेकूं नहीं समर्थ होइए है ॥ गाथा—

अणुवत्तणाइ गुणवय- । णेहिं य चित्तं हरंति पुरिसस्स ॥
मादा व जाव ताउ । रत्तं पुरिसं ण याणंति ॥ ६७ ॥

अर्थ— जितनैं पुरुषका चित्त आपमें आसक्त हुवा नहीं जानै, तितनैं माताकी-नांई अनुकूल प्रवर्तन करिकै तथा गुणसहित वचन करिकै पुरुषका चित्तकूं हरे है ॥ कौन कौन प्रकारकरि पुरुषका चित्तकूं हरे हैं, सो कहे हैं ॥ गाथा—

अलिएहि हसियवयणे- । हिं अलियरुयणेहि अलियसवएहिं ॥
पुरिसस्स चलं चित्तं । हरंति कवडाउ महिलाउ ॥ ६८ ॥

महिला पुरिसं वयणे- । हि हरदि य हणादि य पावहिदयेण ॥
वयणे अमयं चिट्ठदि । हियए य विसं महिलियाए ॥ ६९ ॥
तो जाणिऊण रत्तं । पुरिसं चम्मट्ठिमंसपरिसेसं ॥
उड्डाहंति वधंति य । वडिसामिसलग्गमच्छं व ॥ १७०

अर्थ— झूंठे हास्यके वचनकरिकै, तथा झूठे रुदनकरिकै, तथा झूठे सोगनकरिकै, कपटतैं ये स्त्रियां पुरुषका चंचलचित्तकूं हरे हैं–आपके वशी करे हैं। बहुरि ये स्त्री वचनकरिकै तो पुरुषका मनकूं हरे है, अर पापरूप हृदयकरि पुरुषकूं हणे है–मारे है। जातैं स्त्रीनिका वचनमें अमृत वसे है अर हृदयमें महान् विष है। जितनैं पुरुषकूं आपमें आसक्त नहीं जानै तितनैं अनुकूल प्रवर्तन तथा अत्यंत विनयादिककरि पुरुषके आधीन प्रवर्ते है अर पश्चात् पुरुषकूं आपमें आसक्त जाणिकरिकै अर पुरुषकूं चाम हाड मांसहीका फूतला ज्ञानरहित जानिकरि अपमान करे है। अर जैसैं वडिस जो लोहका वक्र कीला तामैं उरग्या जो मत्स्य ताकीनांई पुरुषकूं बांधत है ॥ भावार्थ— पुरुषकूं जितनैं आपमैं आसक्त हुवा नही जानै, तितनैं अनेक असत्यादिककरि आपमैं आसक्त करै अर जब आपमैं रक्त हुवा जानैं तदि अवज्ञा करि दे है ॥

उदये य वहिज्ज सिला । अग्गी ण डहेज्ज सीदलो होज्ज ॥

ण य महिलाण कदाई । उज्जुयभावो णरेसु हवे ॥ ७१ ॥

उज्जुयभावम्मि अस- । त्तयम्मि किध होदि तासु वीसंभो ॥

वीसंभम्मि असंते । का होज्ज रदी महिलियासु ॥ ७२ ॥

अर्थ— कदाचित् पाषाणकी शिला जलविषैं तिरै, तथा अग्नि शीतल होय दग्ध नही करै, ऐसे नही होनेके कार्यहू कदाचित् होय तोहू स्त्रियनिका भाव तो पुरुषनिमें कदाचित् सरल नही होय है अर सरलभाव नही होता संता स्त्रियनिमें विश्वास कैसैं होय? अर विश्वास जो प्रतीति नही होता संता स्त्रियनिमें रति जो प्रीति तथा आसक्ति सो कैसैं होय? गाथा—

गच्छेज्ज समुद्दस्स वि । पारं पुरिसो तरित्तु उंघवलो ॥

मायाजळमहिलोदधि- । पारं ण य सक्कदे गंतुं ॥ ७३ ॥

अर्थ— महापराक्रमी पुरुष भुजानितैं तिरिकरिकै समुद्रका पारकूंभी प्राप्त होत है, परंतु मायाचाररूप जलकां भऱ्या जो स्त्रीरूप समुद्र ताके पारकूं गमन करनेकूं महाबलवानहू नही समर्थ होतं है ॥ गाथा—

रदणाउळा सवग्घा । व गुहा गाहाउळा व रम्मणदी ॥

मधुरा रमणिज्जा वि य । सठा य महिळा सदोसा य ॥ ७४ ॥

अर्थ— जैसी रत्नसहित व्याघ्रकी गुफा अर ग्राहकरि व्याप्त रमणीक नदी है, तैसी वचनकरि मधुर अर रूपकरि रमणीक दीखे है, तोहू आपाका ज्ञानरहित महामूर्ख है अर दोषनिकरि सहित है ॥ भावार्थ— जैसी मिष्टजलकरि भरीहू नदी दुष्टजीवनिकी भरी स्पर्शनयोग्य नहीं है, तेसी मधुरवचनकरि युक्तहू दुष्ट स्त्री अंगीकार करनेयोग्य नही है ॥ जैसी रत्ननिकरि भरीहू व्याघ्रकी गुफा रमनेयोग्य नहीं, तैसी वस्त्र आभरण रूप हावभावादिककरि रमणीकहू कुशीलिनी स्त्री आदरनेयोग्य नहीं है ॥ गाथा—

दिट्ठं पि ण सब्भावं । पडिवज्जदि णियडिमेव उड्डेदि ॥
गोधाणुलुक्कमित्थी । करेदि पुरिसस्स कुलजा पि ॥ ७५ ॥

अर्थ— यह स्त्री कैसीक है? जिनकूं वारंवार दिखाया हुवाहू अर उपदेश्या हुवाहू सत्यार्थभाव नहीं अंगीकार करे है। अर मायाचार छलकूं विना उपदेश्या स्वयमेवही प्राप्त होय है ॥ भावार्थ— स्त्रीकै ऐसाही कोऊ कुमतिज्ञानका बल है, जो, धर्मनैं लीया न्यायमार्गरूप दोऊ लोकमें हितकारी ऐसी विद्या नानायत्नकरि शिखायाहू नहीं आवे है। अर छल करना, कपट करना, ठिगना, परका कपट जानि लेना, अनेक वचनकी कला करि मोहित करि लेना, धन हरि लेना, मारि लेना, अपना अपराध छिपावना, परकै दूषण लगाय देना इत्यादिक विनासिखाया हृदयमें

वसे है ॥ बहुरि जैसें गोह नामा जीव जिस मकानकूं पगकरि पकडि लिया, ताकूं अपनें अंगका टूक होजाय तोहू जाकूं पकड्या ताकूं नहीं छांडे है, तैसें कुलवंतीहू स्त्री अपना हटकूं नहीं छांडे है, जो हट ग्रहण करै तिसकूं कोटि उपायतैंहू नहीं छांडे है ॥

पुरिसं वधमुवणेदि । त्ति होदि वहुगा णिरुत्तिवादम्मि ॥
दोसे संघादि त्ति य । होइ य इत्थी मणुस्सस्स ॥ ७६ ॥

अर्थ— निरुक्तिवाद जो शब्दका अर्थ तामैं ऐसा भाव जानना, जो 'पुरुषकूं वध जो मरण ताहि प्राप्त करै' तातैं याकूं 'वधू' कहिये है। बहुरि 'मनुष्यके दोषनिनैं सङ्घातयति कहिये इकठे करै ताकूं स्त्री कहिये है ॥ भावार्थ— स्त्रीनिकी संगतितैं पुरुषमें अनेकदोषनिका संचय होय है, तातैं स्त्री है ॥ गाथा—

तारिसउ णत्थि अरी । णरस्स अण्णो त्ति वुच्चदे णारी ॥
पुरिसं सदा पमत्तं । कुणदित्ति य वुच्चदे पमदा ॥ ७७ ॥

अर्थ— मनुष्यकै स्त्रीसमान और अरि कहिये वैरी नहीं है, तातैं याकूं नारी कहिये है। बहुरि पुरुषकूं प्रमादी करै है, तातैं याकूं प्रमदा कहिये है ॥ गाथा—

गलए लायदि पुरिस- । स्स अणत्थं जेण तेण विलया सा ॥
जोजेदि णरं दुक्खे । ण तेण जुवदी य जोसा य ॥ ७८ ॥

अर्थ— पुरुषके कंठविषैं अनर्थनिकूं लयति कहिये लीन करै तातैं स्त्रीकूं विलया कहिये । बहुरि नरकूं दुःखकरिकै योजयति कहिये युक्त करै, तातैं याकूं युवति कहिये तथा योषा कहिये ॥ गाथा–

अवलेत्ति होदि जं से । ण दढं हिदयम्मि धिदिवळं अत्थि ॥
कुम्मरणोपायं जं । जणयदि तो वुच्चदि कुमारी ॥ ७९ ॥

अर्थ— स्त्रीनिके प्रसंगतैं पुरुषनिके हृदयविषैं धैर्यका बल नष्ट होय है, तातैं याकूं अबला कहिये है । बहुरि पुरुषनिके कुमरणको उपाय उत्पन्न करै, तातैं याकूं कुमारी कहिये है ॥ गाथा–

आलं जणेदि पुरिस- । स्स महल्लं जेण तेण महिला सा ॥
एवं महिलाणामा- । णि होंति असुभाणि सव्वाणि ॥ ८० ॥

अर्थ— पुरुषनिकै महान् अनर्थ उपजावे है, तातैं याकूं महिला कहिये है । ऐसैं स्त्रीके जितने नाम हैं, तितने संपूर्ण अशुभ हैं, नामही दोषनिकी घोषणा करे हैं ॥

णिलउ कलीए अलिय- । स्स आलउ अविणयस्स आवासो ॥
आयासस्सावसधी । महिला मूळं च कलहस्स ॥ ८१ ॥
सोगस्स सरी वेर- । स्स खणी णिवहो वि होइ कोहस्स ॥

णिचउ णियडीणं आ- । सवो य महिला अकित्तीए ॥ ८२ ॥

अर्थ— जितनी जगतमें कलह, सो स्त्रीके निमित्ततैं होय है, तातैं स्त्री है सो कलहका स्थान है। तथा सकल असत्य यामैं वसे है, तातैं या स्त्री असत्यका स्थान है। बहुरि या स्त्री अविनयका आवास है, यामैं रागी पुरुष पिताकी उपाध्यायकी शिक्षा नहीं ग्रहण करे है, तातैं अविनयका स्थान है। बहुरि खेदकूं अवकाश देनेवाली है। बहुरि कलहका मूल है, इसविना कलहकी उत्पत्ति होय नहीं। बहुरि शोककी नदी है। अर वैरकी खानि है। क्रोधका पुंज है। बहुरि मायाचारका समूह है। बहुरि अकीर्तीका आश्रय है। गाथा—

णासो अत्थस्स खउ । देहस्स य दुग्गदीए मग्गो य ॥
आवाहो य अणत्थ- । स्स होइ पहवो य दोसाणं ॥ ८३ ॥

अर्थ— स्त्री है सो अर्थका नाश करनेवाली है, जातैं जितना धन उपार्जन करै है तितना स्त्रीके मार्ग होय नष्ट होय है, बहुरि स्त्रीनिका रागतैं देहकाहू नाश होय है। बहुरि स्त्रीही नरक--तिर्यंचगति जावनेका मार्ग है। बहुरि अनर्थरूप जल आवनेका धोरा हैं। बहुरि दोषनिकूं उत्पन्न करनेवाली है ॥ गाथा—

महिला विग्घो धम्म- । स्स होदि परिहो य मोक्खमग्गस्स ॥

दुक्खाण य उप्पत्ती । महिला सुक्खाण य विवत्ती ॥ ८४ ॥

अर्थ-- स्त्री है सो धर्ममें विघ्न है अर मोक्षमार्गकै आगल है, दुःखनिकी उत्पत्तिभूमि है, सुखनिकूं नाश करनेकूं विपत्ति है ॥ गाथा--

पासो व बंधिदुं जे । छित्तुं महिला असी व पुरिसस्स ॥
सेल्लं व विंधिदुं जे । पंको व णिमज्जिदुं महिला ॥ ८५ ॥
सूलो इव भित्तुं जे । होइ पवोदुं तहा गिरिणदी व ॥
पुरिसस्स खुप्पिदुं क- । द्दमो व मच्चू व मरिदुं जे ॥ ८६ ॥
अग्गी वि य डहिदुं जे । मदो व पुरिसस्स मुज्झिदुं महिला ॥
महिला णिकत्तिदुं कर- । कचो व कंडू व पउलेदुं ॥ ८७ ॥
फड्डेदुं परसू वा । होदि तहा मुग्गरो व ताडेदुं ॥
अवहणणं पि य चुण्णे- । दुं जे महिला मणुस्सस्स ॥ ८८ ॥

अर्थ-- ये स्त्री कैसीक है? पुरुषकूं बांधनेकूं पाश है, अर छेदनेकूं खड्गकीनांई है, अर भेदवेकूं वहाला-शल्यकीनांई है, अर डबोइवेकूं महान् कर्दम है, अर भेदवेकूं शूल है, अर परिणामके वहाइवेकूं पर्वततैं उतरती नदीकीनांई है, मांहि पैसि जानेकूं तथा गडिवेकूं अंध कर्दमकीनांई है, मारनेकूं मृत्युकीनांई है, वहुरि दग्ध करनेकूं अग्नि-

कीनांई है, पुरुषकूं मूढ करनेकूं मदिराकीनांई है, चीरवेकूं करोंतकीनांई है, खुजालवेकूं खाजीकीनांई है, फाडिवेकूं फरसीकीनांई है, तथा ताडन करनेकूं मुद्गरकीनांई है, चूर्ण करिवेकूं पीसनीकीनांई है, ऐसें पुरुषकै दुःख उपजावनवाली स्त्री है ॥ गाथा—

चंदो हविज्ज उण्हो । सीदो सूरो वि घट्टमागासं ॥

ण य होज्जमदोसा भ- । द्दिया वि कुळबाळिया महिला ॥ ८९ ॥

अर्थ— कदाचित् चंद्रमा उष्ण होजाय, अर सूर्य शीतल होजाय, अर आकाश कठोर होजाय, तोहू कुलवंती स्त्रीहू दोषरहित नही होय है अर सरलपरिणामकूं नही धरे है॥गाथा

एए अण्णे य बहू । दोसे महिलाकदे विचिंतयदो ॥

महिलाहि तो वि चित्तं । उव्वियदि विसग्गिसरिसीहिं ॥ ९० ॥

वग्घादीणं दोसे । णच्चा परिहरदि ते जहा पुरिसो ॥

तह महिलाणं दोसे । दट्ठुं महिलाउ परिहरइ ॥ ९१ ॥

अर्थ— स्त्रीनिकरि कीये येते दोष तथा अन्यहू बहुत दोष, तिननैं चिंतवन करता पुरुषका चित्त इनि स्त्रियनितैं उद्वेगरूप होय है—पराङ्मुख होय है। कैसीक है ये स्त्री? विषसमान तो अचेत करनेवाली तथा मारनेवाली है, अर अग्निसमान अंतरंगमें दाह करनेवाली अर आत्माका ज्ञान दर्शन चारित्रकूं दग्ध करनेवाली है ॥ जैसैं पुरुष व्या-

घ्रादिक दुष्ट तिर्यंचनिके कीये दोष जानि व्याघ्रादिकांकी संगतितैं दूरिही भागि तिष्ठे है, तैसैं स्त्रियनिके दोषनिकूं देखि महान पुरुष इनका दूरिहीतैं त्याग करे है ॥ गाथा–

महिलाणं जे दोसा। ते पुरिसाणं पि होंति णीयाणं ॥
तत्तो अहियदरा वा। तेसिं वलसत्तिजुत्ताणं ॥ ९३ ॥

अर्थ— जे दोष स्त्रीनिके पूर्वे कहे, ते सर्व दोष नीचपुरुषनिकैहू होय हैं, अथवा बलकी शक्तिकरि युक्त जे पुरुष तिनकै स्त्रीनितैंहू अधिक दोष होय हैं ॥ भावार्थ– कितने पुरुषनिका तो परिणामही नपुंसकनितैं अधिक नीच है, नित्यही भंड वचन बोलनेवाले अतिहास्यके स्वभावके धारक हैं, रात्रिदिन कामकी तीव्रताकूं धारे हैं, तथा पुरुषपणामैंहू कितने ऐसे हैं "जे स्त्रीकेसे आभरण, केशभार, दंतनिके मषी, कज्जल कुंकुमादिक हावभाव विलास विभ्रम गान स्पर्शन वचनकूं धारण करिकै अर आपकूं धन्य माने है! स्त्रीनिकीनांई अंगकी चेष्टा केशनिका संस्कार करे हैं, ते पुरुषपर्यायमेंहू नीच आचरणके धारक तिनिकी संगतिकूं व्यभिचारिणी स्त्रीका संगकीनांई त्याग करि उच्च आचरण करना योग्य है ॥ गाथा–

जह सीळरक्खयाणं। पुरिसाणं णिंदिदा उ महिळाउं ॥
तह सीळरक्खियाणं। महिळाणं णिंदिदा पुरिसा ॥ ९३ ॥

अर्थ— जैसैं शीलकी रक्षा करनेवाले पुरुषनिकै स्त्री निंदनेयोग्य है, तैसैं अपना शीलकी रक्षा करनेवाली धर्मात्मा स्त्रियां तिनकै पूरुषनिका संग निंदनेयोग्य है। जे कुलवंती शीलवंती धर्मात्मा स्त्री हैं, तिनिकूं पुरुषनिकी संगति तथा कुशीलिनी स्त्रीनिकी संगति सर्वथा त्यागनेयोग्य है ॥ गाथा—

किं पुण गुणसहिदाउ । इत्थीउ अत्थि वित्थरजसाउ ॥
णरलोयदेवदाउ । देवेहि वि वंदणिज्जाउ ॥ ९४ ॥

तित्थयरचक्कधरवा- । सुदेवबलदेवगणधरवराणं ॥
जणणीउ महिलाउ । सुरणरपवरेहि महियाउ ॥ ९५ ॥

अर्थ— बहुरि शीलादिक गुणनिकरि सहित अर विस्तारनैं प्राप्त हुवा है यश जिनका अर मनुष्यलोकमें देवतासमान अर देवनिकरि वंदनीक ऐसी स्त्री लोकमें नही हैं कहा? अपि तु हैंही ॥ तीर्थंकर, चक्रधर, वासुदेव, बलदेव, गणधर इनकूं उत्पन्न करनेवाली इनकी माता—देवमनुष्यानिमैं प्रधान तिनकरि वंदनीक—ऐसी स्त्रियांभी जगतमैं होतही हैं ॥ गाथा—

एकपदिव्वइकण्णा । वयाणि धारिंति कित्ति महिलाउ ॥
वेधव्वतिव्वदुक्खं । आजीवं णेति काउ वि ॥ ९६ ॥

अर्थ— कितनी स्त्रियां एकपतिका व्रतकरि सहित अणुव्रतनिनैं धारण करे हैं अर विधवापणाका तीव्रदुःख जीवै जितनैं नहीं प्राप्त होय हैं ॥ गाथा—

सीलवदीउ सुच्चं- । ति महियले पत्तपाडिहेराउ ॥
सावाणुग्गहसम्म- । त्थाउ वि य काउ वि महिळाउ ॥ ९७ ॥

अर्थ— इस लोकमें शीलव्रतकूं धारती पृथ्वीविषैं देवनिकरि सिंहासनादिक प्रातिहार्यनिकूं शीलके प्रभावकरि प्राप्त भई अर शापमें अनुग्रहमें है शक्ति जिनकी ऐसीहू कितनेक स्त्री पृथ्वीतलमें हैंही ॥ गाथा—

उघेण ण वूढाउ । जळंतघोरग्गिणा ण दग्धाउ ॥
सप्पेहिं सावदेहिं य । परिहरिदाउ य काउ वि ॥ ९८ ॥

सव्वगुणसमग्गाणं । साहूणं पुरिसपवरसीहाणं ॥
चरिमाणं जणणित्तं । पत्ता उ हवंति काउ वि ॥ ९९ ॥

अर्थ— लोकमें कितनी शीलवतीनिकूं शीलके प्रभावकरि प्रबलजल वहायवेकूं समर्थ नहीं होय है । अर प्रज्वलित होती घोर अग्नि नहीं दग्ध करिसके है । अर सर्प तथा सिंह व्याघ्रादिक दुष्टजीव दूरिहीतैं छांडि जाय हैं ऐसीहू स्त्रियां हैंही ॥ अर जे सर्वगुणसमूहके धारक साधु तिनकी तथा पुरुषनिमें प्रधान चरमशरीरी तिनकी

मातापणाकूं धारण करती कितनी स्त्रियां जगतमें होयही हैं ॥ भावार्थ– जगतमें ऐसी स्त्रियां होय हैं, जिनकूं देव वंदना करे हैं, सम्यग्दर्शनके धारण करनेवाली एकजन्म बीचि धारण करि तीसरे जन्म निर्वाण गमन करनेवाली महान् साहसके धरनेवाली जगतके पूज्य महासती धर्मकी मूर्ति वीतरागरूपिणी तिनकी महिमा कोटिजिव्हानितैं कोटिवर्ष वर्णन करनेकूं समर्थ कोऊ नही है ॥ गाथा–

मोहोदएण जीवो । सव्वो दुस्सीलमइलिदो होइ ॥
सो पुण सव्वो महिला- । पुरिसाणं होइ सामण्णो ॥ १००० ॥
तह्मा सा पण्णवणा । पउरा महिळाण होदि अधिकिच्चा ॥
सीलवदीउ भणिदे । दोसे किह णाम पावंति ॥ २१ ॥

अर्थ–– सर्वही जो जीव सो मोहका उदयकरि कुशीलकरि मलिन होय है. सो मोहका उदय स्त्रीनिकै अर पुरुषनिकै सामान्य होय है. तातैं या कथनी बहुतप्रकार स्त्रीनिकूं आश्रयकरिकै होत है. अर जो शीलव्रत धारण करनेवाली स्त्रियां हैं तिनकै पूर्वं कहे जे दोष ते कैसैं प्राप्त होय? जे मोहकै वशीभूत हैं तिन स्त्रीपुरुषनिकै ये सर्व दोष जानने, मोहरहित कदाचित् दोषनिकूं नही प्राप्त होय हैं ॥

ऐसैं ब्रह्मचर्य नामा महाव्रतका वर्णनमें स्त्रीकृतदोषनिका पैंसठि गाथानिमें

वर्णन कीया ॥ अब ब्रह्मचर्यव्रतके कथनविषैं अडसठि गाथानिमैं अशुचित्वका वर्णन करे हैं ॥ गाथा—

देहस्स वीयणिप्प- ॥ त्तिखेत्तआहारजम्मवुड्ढीउं ॥
अवयवणिग्गम असुइ ॥ पेच्छसु वाधी य अधुवत्तं ॥ २ ॥

अर्थ—देहके विषैं वीतरागताका कारण ग्यारह अधिकार ज्ञानी शीलवान् तिनकूं जानने योग्य हैं ॥ इस देहका वीज कहा है, सो जानना ॥ १ ॥ तथा देहकी उत्पत्ति कैसी, सो जान्या चाहिये ॥ २ ॥ तथा देहकी उत्पत्तीका क्षेत्र जानना, जो, या देहकी कहां उत्पत्ति होय है? ॥ ३ ॥ वहुरि देहका आहार कहा है? ॥ ४ ॥ तथा देहका जन्म कैसैं होय? ॥ ५ ॥ तथा देह वृद्धीकूं कैसैं प्राप्त होय? ॥ ६ ॥ तथा देहके अवयवांका निर्गमन कहिये प्रकट होना ॥ ७ ॥ तथा देहका मध्यतैं मल निकलना ॥ ८ ॥ तथा देहमैं अशुचिता ॥ ९ ॥ तथा देहमें व्याधि ॥ १० ॥ तथा देहका अध्रुवपणा ॥ ११ ॥ ये ग्यारह अधिकार चिंतवन करना ॥ तिनमैं वीजकूं तीन गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

देहस्स सुक्कसोणिय- । असुईपरिणामकारणं जह्मा ॥
देहो वि होइ असुई । अमेज्झघदपूरउं व तदो ॥ ३ ॥

अर्थ— जातैं देहकी उत्पत्तीका कारण महा अशुचि माताका रुधिर पिताका वीर्य है, जैसैं मलिनवस्तूका कीया जो घेवर सोहू मलिनही होय है, तैसैं अशुचिबीजतैं देहहू अशुचिही उपजे है ॥ गाथा—

दट्ठुं पि अमेज्झं पि व। विहिंसणिज्जं कुदो पुणो होज्ज ॥
उंजिंघिदुमालध्दुं। परिभोत्तुं वा वि तं वीयं ॥ ४ ॥

अर्थ— जो देखतैंही विष्ठाकीनांई ग्लानीकै योग्य है, तो ऐसा मलिन माताका रुधिर पिताका वीर्य सो सूंघिवेकूं आलिंगन करवेकूं अर भोगिवेकूं कैसैं समर्थ होइये?

समिदकदो घदपुण्णो। सुज्झदि सुद्धत्तणेण समिदस्स ॥
असुचिम्मि तम्मि वीये। कह देहो सो हवे सुद्धो ॥ ५ ॥

अर्थ— जैसैं समित जो गोहूंकी कणिका ताका कीया जो घेवर सो गोहांकी कणिकका शुद्धपणातैं घेवरहू शुद्धही होय है अर अशुचि जो माताका रुधिर पिताका वीर्य तातैं उपजा देह कैसैं शुद्ध होय? मलिनतैं उपज्या महामलिनही होय ॥ ऐसैं तो देहका बीज कह्या ॥ अब शरीरकी उत्पत्तीका क्रमकूं पांच गाथानिकरि निरूपण करे है ॥ गाथा—

कललगदं दसरत्तं। अच्छदि कलुसीकदं च दसरत्तं ॥ थिरभूदं दसरत्तं।

अच्छदि गब्भम्मि तं वीयं ॥ ६ ॥ तत्तो मासं बुब्बुद- । भूदं अच्छदि
पुणो वि घणभूदं ॥ जायदि मासेण तदो । य मंसपेसी य मासेण ॥७॥
मासेण पंच पुलगा । तत्तो हुंति हु पुणो वि मासेण ॥ अंगाणि
उवंगाणि य । णरस्स जायंति गब्भम्मि ॥ ८ ॥ मासम्मि सत्तमे त- ।
स्स होदि चम्मणहरोमणिप्पत्ती ॥ फुंदणमट्ठममासे । णवमे दसमे य
णिग्गमणं ॥ ९ ॥ सव्वासु अवत्थासु वि । कललादीयाणि ताणि
सव्वाणि ॥ असुईणि अमेज्झाणि य । विहिंसणिज्जाणि णिच्चं पि ॥ ११०॥

अर्थ— गर्भमें तिष्ठता जो मिल्या हुवा माताका रुधिर अर पिताका वीर्य, सो दश रात्रिपर्यंत तो हालता हुवा तिष्ठै है अर दश दिन गया पाछै काला होय दश रात्रि तिष्ठै है अर वीस दिन पाछै दस दिनमें थिर होय तिष्ठै है—हलन चलन नहीं करै ॥ ऐसैं एक मास तो व्यतीत होय पाछै दूजे मासविषैं बुद्‌बुदारूप होय तिष्ठै है, तीजे मासविषैं वै बुद्‌बुद घन कहिये कठोरतानैं प्राप्त भया तिष्ठै है, बहुरि चौथे मास-विषैं मांसकी पेशी मांसकी डली होय तिष्ठै है ॥ बहुरि पांचमां महीनामैं पंच पुलक उस मांसकी डलीमैं निकसे है, एक मस्तकका आकार अर दोय हस्तनका अर दोय पगनिका ऐसे पंच अंकुर होय हैं. बहुरि छठे मासविषैं मनुष्यके अंग उपांग प्रकट

हैं, तिनमें दोय पग दोय बाहू एक नितंब एक पूठि एक हृदय एक मस्तक ये तो आठ अंग हैं, अर अंगनिमैं नेत्र नासिका कर्ण मुख ओठ अंगुळी इत्यादिकनिकी उपांग संज्ञा है, सो छठे महीनेमें अंग उपांग गर्भविषैं प्रकट होय हैं ॥ अर सप्तम मासविषैं मनुष्यका चाम, तथा नख, तथा रोम जे बाल, तिनकी उत्पत्ति होय है, अर अष्टम मासविषैं गर्भमें किंचित् चलन करे है—हाले है, अर नवमां मासविषैं तथा दशमां मासविषैं उदरवारैं निर्गमन होय है ॥ ऐसैं जिस दिन गर्भमें माताका रुधिर पिताका वीर्य स्थिति रह्या, तिस दिनतैं कललादिक जे सकल व्यवस्था तिनविषैं महामलिनवस्तुकीनांई अशुचि नित्यही ग्लानियोग्यही रह्या! ऐसैं या देहकी उत्पत्तिहू महा अशुचिही कही ॥ अब जहां यो देह उपज्यो उस देहके क्षेत्रकूं तीन गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा–

आमासयम्मि पक्का- । सयस्स उवरिं अमेज्झमज्झम्मि ॥
वत्थिपडलावछण्णो । अच्छइ गब्भो हु णवमासं ॥ ११ ॥

अर्थ— भक्षण कीया जो भोजन सो उदरकी अग्निकरि अपक्व होहै, ताकूं आम कहिये, ताके रहनेका स्थान ताहि आमाशय कहिये, अर जो भोजन उदरकी अग्निकरि पकि गया ताकूं पक्व कहिये, सो पक्व आहार जो मल ताके रहनेका स्थानकूं

पक्वाशय कहिये है, सो आमका रहनेका स्थानविषैं अर पक्व जो मल ताका स्थानके उपरि पक्व अपक्व जो विष्ठा ताके बीचि वस्तिपटल जो मांसरुधिरकरि व्याप्त जो जालकासा आकार ताके मांहि नव महीनापर्यंत गर्भमें तिष्ठत है ॥ गाथा—

वमियाअमेज्झमज्झे । मासंमि समक्खमच्छिदो पुरिसो ॥
होहिदि विहंसणिज्जो । जदि वि सयाणियल्लउं होज्ज ॥१२ ॥
किह पुण णवदसमासे । उसिदो वमिए अमेज्झमज्झम्मि ॥
होज्ज ण विहिंसणिज्जो । जदि वि सयाणियल्लउं होज्ज ॥ १३ ॥

अर्थ— वमन अर विष्ठा इनके मध्य एक महिनामात्रहू कोईकूं प्रत्यक्ष तिष्ठता देखै तो यद्यपि आपका निज बंधु होइ तोहू ग्लानि करनेयोग्य होय है, बहुरि जो नव महिना तथा दश महिना पर्यंत वमन अर विष्ठाके मध्य तिष्ठ्या पुरुष ग्लानियोग्य कैसैं नही होय? यद्यपि आपको घणो प्रिय हितू बांधवही होहू सुग्या करनेयोग्य होयही है ॥ ऐसें तीन गाथानिकरि क्षेत्रकी अशुचिता वर्णन करी ॥ अब जिस आहारकरि देह वृद्धीकूं प्राप्त हुवा, तिस आहारकूं पांच गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

दंतेहि चविदं वी- । लणं च सिंभेण मेलिदं संतं ॥
मायाहारियमण्णं । जुत्तं पित्तेण कडुयेण ॥ १४ ॥

वमियाअमेज्झसरिसं । वादविउजिदरसं खलं गब्भे ॥
आहारेदि समंता । उवरिं विप्पंतयं णिच्चं ॥ १५ ॥
तो सत्तमम्मि मासे । उप्पलणालसरिसी हवइ णाही ॥
तत्तो पभूदि माए । वमियं आहरदि णाहीए ॥ १६ ॥

अर्थ— गर्भविषैं तिष्ठता मनुष्य काहेका आहार करे है, सो कहे हैं ॥ माताकरि भक्षण कीया जो अन्न सो प्रथम तो दंतानिकरि चर्वण कीया, बहुरि वीलनं कहिये सूक्ष्म कीया, बहुरि कफकरि मिल्या, बहुरि कडवा पित्तकरि संयुक्त हुवा, वमन कीया जो मलिन मल ताके सदृश हुवा, बहुरि गर्भमें पवनकरिकै खलभाग अर रसभाग जुदा कीया सो सर्वतरफतें उपरितें झरता-पडता जो बूंद ताही नित्यही गर्भमें तिष्ठता जन आहार करे है ॥ बहुरि छ महिनापाछै सप्तम मासविषैं कमलकी नालीसदृश नाभी होय है सो नाभीकी नालीकरि महान् मलिन वमन अर अपक्क मल ताहि आहार करे है ॥ गाथा—

वमियं व अमेज्झं वा । आहरिदं वा सकिं पि ससमक्खं ॥
होदि हु विहिंसणिज्जो । जदि वि य णीयल्लउ होज्ज ॥ १७ ॥
किह पुण णवदसमासे । आहारेदूण तं णरो वमियं ॥

होज्ज ण विहिंसणिज्जो । जदि वि य णीयल्लउं होज्ज ॥ १८ ॥

अर्थ— जो आपका निजबंधुभी होय अर जो एकवारहू आपके प्रत्यक्ष वमन वा अमेध्य जो विष्ठा ताही भक्षण करै तो ग्लानिकै योग्य होजाय आदरिवेयोग्य नही रहै, तो जो नव महीना वा दशमहीनापर्यंत वमनकूं आहार करै सो कैसैं ग्लानियोग्य नही होय? यद्यपि अपना निजबंधु होय तोहू ग्लानियोग्यही है ॥ ऐसैं आहारकी अशुचिता वर्णन करी ॥ अब शरीरके जन्मकूं दोय गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

असुचिं अपेच्छणिज्जं । दुग्गंधं मुत्तसोणियदुवारं ॥
वोत्तुं पि लज्जणिज्जं । पोट्टमुहं जम्मभूमी से ॥ १९ ॥
जदि दा व विहिंसिज्जइ । वत्थीयमुहं परस्स आलध्दुं ॥
कह सो विहिंसणिज्जो । ण होज्ज सल्लीढपोट्टमुहो ॥ १०२० ॥

अर्थ— जो उदरका मुख है सो इस देहकी जन्मभूमि है, सो कैसाक है उदरका मुख? महान् अशुचि है, बहुरि देखनेयोग्य नही है, बहुरि दुर्गंध है, बहुरि मूत्र अर रुधिर इनके निकलनेका द्वार है, बहुरि मुखतैं नाम लेनेमें बडी लज्जा उपजी है, ऐसा उदरका मुख जन्मभूमीहू महान् अशुचि है! जो हाल अन्य कोऊकी वस्तिमुख जो रुधिरमांसका भऱ्या जालकीनांई प्राणीकूं आच्छादन करनेवाली थैली सो स्पर्शनेतैं

देखनेतैंही महाग्लानि आवै, तो आलिंगन कीया जो योनिमुख तथा जरायुपटलमें वसता कैसैं ग्लानियोग्य नहीं होय? ॥ ऐसैं जन्मभूमीकी अशुचिता कही ॥ अब शरीरकी वृद्धीकूं च्यारि गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

वालो विहिसंणिज्जा- । णि कुणदि तह चेव लज्जणिज्जाणि ॥ मेज्झामेज्झं कज्जा- । कज्जं किं चि वि अयाणंतो ॥ २१ ॥ अण्णस्स अप्पणो वा । सिंहाणयखेलमुत्तपुरिसाणि ॥ चम्मट्ठिवसापूया- । दीणि य तुंडे सगे छुभदि ॥ २३ ॥ जंकिंचि खादि जंकिं- । चि कुणदि जंकिंचि जंपदि अलज्जो ॥ जंकिंचि जत्थ तत्थ वि । वोसरादि अयाणगो वालो ॥ २४ ॥ वालत्तणे कदं स- । व्वमेव जदि णाम संभरेज्ज तदो ॥ अप्पाणं पि य गच्छे । णिव्वेदं किं पुण परम्मि ॥ २४ ॥

अर्थ— यो मनुष्य बाल्य अवस्थाके विषैं "यो वस्तु शुचि है, यो अशुचि है, तथा यो कार्य करनेयोग्य है, यो कार्य करनेयोग्य नहीं है," ऐसैं किंचिन्मात्रहू नहीं जानता महानिंद्य ग्लानियोग्य कर्म करे है! अर महालज्जनीय कर्म करे है! सो बाल्य अवस्थामैं कहा कहा निंद्यकर्म करे है सो कहे हैं— अन्यका तथा आपका नासिकाका मल, तथा कफ, तथा मूत्र, तथा विष्ठा, तथा चाम, तथा हाड, तथा नसा, तथा राधि इत्यादिक

महानिंद्य वस्तु अपने मुखविषैं क्षेपे है! बाल्य अवस्थामैं अज्ञानी बाल खाद्य तथा अखाद्य खाय है, बोलनेयोग्य वा अयोग्यका विचाररहित वचन बोले है, योग्य तथा अयोग्यका ज्ञानरहित कार्य करे है, बहुरि निर्लज्ज हुवा जीठै तीठै शुचि अशुचि स्थानमें मलमूत्र छोडे है, बहुत कहा कहिये? जो बाल्यपणामैं आपविषैं आप जो सर्व कीया ताकूं जो स्मरणहू करै तो वैराग्यकूं प्राप्त होजाय, परविषैं वर्त्ते है ताका तो कहा कहना! ॥ ऐसैं देहकी वृद्धीमैं अशुचिता दिखाई ॥ अब देहके अवयवनिकूं चौदह गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा–

कुणिमकुडी कुणिमेहि य । भरिदा कुणिमं च सवदि सव्वत्तो ॥
भाणं व अमिज्झमयं । अमिज्झभरिदं सरीरमिणं ॥ २५ ॥

अर्थ— यो देह कुथित जो मलिनवस्तु ताकी कुटी है, तथा मलिनवस्तुहीकरि भरी है, तथा सर्वतरफ सर्वद्वारनितैं वा सर्वशरीरके अंग–उपांगनितैं सिड्या दुर्गंध महामलिन मल ताकूं निरंतर स्रवे है–झरे है, तथा मलका भऱ्या मलका भाजनकीनांई यो शरीर मलकरि भऱ्यो है अर मलमयही है ॥ अब शरीरके अवयवनिकूं तेरह गाथानिकरि जणावे है गाथा–

अट्ठीणि होंति तिण्णि दु । सदाणि भरिदाणि कुणिममज्झाए ॥ सव्वम्मि

चेव देहे संधीणि हवंति तावदिया ॥ २६ ॥ ण्हारूण णवलदाइं । सिरासदाणिं हवंति सत्ते व । देहम्मि मंसपेसी- । ण होंति पंचेव य सदाणि ॥ २७ ॥ चत्तारि सिराजाला- । णि होंति सोलसय कंडराणि तहा । छच्चेव सिराकुच्चा । देहे दो मंसरज्जू य ॥२८॥ सत्त तयाउ काले-। जयाणि सत्तेव होंति देहम्मि ॥ देहम्मि रोमकोडी- । ण होंति असीदी सदसहस्सा ॥ २९ ॥ पक्कामयासयत्था । य अंतगुंजाउ सोलस हवंति ॥ कुणिमस्स आसया स- । त्त होंति देहे मणुस्सस्स ॥ १०३० ॥ थूणा उ तिण्णि देह- । म्मि होंति सत्तुत्तरं च मम्मसदं ॥ णव होंति वणमुहाइं । णिच्चं कुणिमं सवंताइं ॥ ३१ ॥ देहम्मि मत्थुलिंगं । अंजलिमित्तं सय- प्पमाणेण ॥ अंजलिमेत्तो मेदो । उंजो वि य तत्तिउ चेव ॥ ३२ ॥ तिण्णि य वसंजलीउ । छच्चेव य अंजलीउ पित्तस्स ॥ सिंभो पित्तस- माणो । लोहिदमद्धाढयं हवदि ॥ ३३ ॥ मुत्तं आढयमेत्तं । उच्चारस्स य हवंति छप्पत्था ॥ वीसं णहाणि दंता । वत्तीसं होंति पगदीए ॥३४॥ किमिणो व वणो भरिदं । सरीरियं किमिकुलेहि वहुगेहिं ॥ सव्वं देहं अफ्फुं- । दिऊण वादा ठिदा पंच ॥ ३५ ॥ एवं सव्वे देह- । म्मि अव-

अर व्रणांमैंसूं रस झरने लगिजाय, तो बहुतहू प्रिय जो स्त्री ताहि देखनेकूंहू मनुष्य इच्छा नहीं करे है ॥

ऐसें तेरह गाथानिमैं शरीरके अत्यंत अशुचि अवयवनिकूं दिखाये ॥ अब देहतैं मैलका निर्गमन तीन गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

कण्णेसु कण्णगूथो । जायदि अच्छीसु चिक्कणंसूणि ॥
णासागूथो सिंघा- । णयं च णासापुडेसु तहा ॥ १०३९ ॥
खेलो पित्तो सिंभो । वमिया जिब्भामळो य दंतमळो ॥
लाळा जायदि तुंड- । म्मि मुत्तपुरिससुक्कमुदरत्थं ॥ १०४० ॥
सेदो जायदि सिलेसो । व चिक्कणो सव्वरोमकूवेसु ॥
जायंति जूवलिक्खा । छप्पदियाउ य सेदेण ॥ ४१ ॥

अर्थ— इस देहमें जे कर्ण हैं तिनविषैं कर्णगूथ उपजे हैं। अर नेत्रनिमैं नेत्रमल अर अश्रु उपजे है। अर नासिकाके पुटनिमैं सिंघाणक जो नासिकाका मल उपजे है। बहुरि मुखविषैं खंखार, तथा पित्त, तथा कफ, तथा वमन, तथा जिन्हाका मल, तथा दंतमल, तथा लाला उत्पन्न होय है। अर अधोद्वारनिमैं मूत्र, तथा मल, तथा वीर्य उत्पन्न होय है, बहुरि सर्व रोमनिके निकलनेके छिद्र तिनमेंतैं सचिक्कण पसेव

निकले हैं। बहुरि पसेवकरि यूका, तथा लिक्षा, तथा चर्मयूका उत्पन्न होय हैं॥
भावार्थ— पसेवनितैं जूं तथा लीख तथा चमजूं उत्पन्न होय हैं॥ ऐसैं तीन गाथानि-करि निर्गमन कह्या॥ अब अशुचिता दश गाथानिकरि कहे हैं॥ गाथा—

विट्ठापुणो भिण्णो। व घडो कुणिमं समंतदो गलइ॥
पूदिं गालो किमिणो। व वणो पूदिं च वादि सदा॥ ४२॥

अर्थ— जैसैं विष्ठाका भर्‍या फूटा घडा सर्वतरफतैं दुर्गंध मलकूं स्रवे है; तैसैं शरीरहू सर्वतरफतैं निरंतर मल स्रवे है, बहुरि जैसैं कृमिनिका भर्‍या व्रण सो दुर्गंध राधिकूं स्रवे है, तैसैं या शरीरकूं जानहू॥ गाथा—

इंगालो धोव्वंतो। ण हु सुज्झदि जहा पयत्तेण॥
सव्वेहि समुद्देहिं। सुज्झदि देहो ण धुव्वंतो॥ ४३॥

अर्थ— जैसैं कोइलाकूं सर्व समुद्रके जलकरि बडे यत्नकरि धोवताहू उज्वल नहीं होय है— मांहीतैं शामता निकली है, तैसैं देहकूं बहोत जलादिकतैं धोयेहू मांहीतैं [illegible] मलही निकले है॥ गाथा—

सिण्हाणभंगुव-। ट्टणेहि मुहदंत अच्छिधुवणेहिं॥
णिच्चं पि धोवमाणो। वादि सदा पूदियं देहो॥ ४४॥

अर्थ— स्नान, तथा अतर फुलेल, तथा उवटणा तिनकरिकै, तथा मुख दंत नेत्रनिके धोवनेकरिकै, तथा नित्यही स्नानादिकनिमैं धोया हुवाहू देह दुर्गंधही सदा वमे है ॥ भावार्थ— चंदन कर्पूर अतर फुलेल वारंवार लगावतेंहू तथा वारंवार धोवतेंहू यो देह अपनी दुर्गंधता नही छांडे है। अपने संसर्गतैं अन्य सुगंधद्रव्यनिकूंहू दुर्गंध करे है ॥ गाथा–

पाहाणधादु अंजण- । पुढवितयाछल्लिवल्लिमूलेहिं ॥
मुहकेसवासतंबो- । लगंधमल्लेहिं धूवेहिं ॥ ४५ ॥
अभिभूददुब्भिगंधं । परिभुज्जदि मोहिएहि परदेहं ॥
खज्जादि पूयइ मंसं । जुत्तं जह कडुगभंडेण ॥ ४६ ॥

अर्थ— पाषाण जो रत्न, तथा सुवर्ण, तथा अंजन, तथा मृत्तिका, तथा सुगंध त्वचा, छालि, तथा वेली, तथा मूल जो जड, तथा मुखकूं सुगंध करनेवाले द्रव्य, तथा केशनिकूं सुगंध करनेवाले. तांबूल गंध माल्य धूप, तिनकरि दूरि कीया है दुर्गंध जाका ऐसा परके देहकूं मूढजन अति आसक्त हुवा भोगे है ॥ जैसैं कटुक भांड जे मिरच हिंगु इत्यादिककरि संस्काररूप कीया जो महादुर्गंध मांस ताहि भक्षण करे है ॥ भावार्थ– जैसैं महादुर्गंध मांसकूं हिंग मिरच इत्यादिकनितैं सुधारि अर लोलपी पापी

भक्षण करे है, तैसैं नीचपुरुष अन्यके दुर्गंधमलिनशरीरकूं आभरण वस्त्र सुगंधादिकनितैं सुधारि भोगता आपकूं धन्य माने है ॥ गाथा–

अब्भंगादीहिं विणा । सभावदो चेव जदि सरीरमिमं ॥
सोभेज्ज मोरदेहु- । व्व होज्ज तो णाम से सोभा ॥ ४७ ॥

अर्थ— जो मयूर नामा पक्षीका देहकीनांई स्नान उद्वर्तन तेल फुलेलविना स्वभावतैंही जो यो शरीर शोभावान् होय, तादि तो शोभा सांची होय। अर जो स्वयं मलिन दुर्गंध, तो परकृत काहीकी शोभा? ॥ गाथा–

जादि दा विहिंसदि णरो । आलध्दुं पडिदमप्पणो खेलं ॥
कध दा णिपिवेज्ज वुहो । महिलामुहजायकुणिमजलं ॥ ४८ ॥

अर्थ— जो अपना कफ पड्या हुवाकूं आप स्पर्श करनेकूं बडी ग्लानि करे है, तो अब स्त्रीका मुखकी लालका दुर्गंध बुरा जल कामी कैसैं पीवै! ॥ गाथा–

अंतो वहिं च मज्झे । व कोइ सारो सरीरगे णत्थि ॥
एरंडगो व देहो । णिस्सारो सव्वहिं चेव ॥ ४९ ॥

अर्थ— जैसैं एरंडकी लकडीमैं कहूंही सार नही है, तैसैं इस मनुष्यके देहमें मांहि बाहिर मध्यमें सर्व शरीरमें कठेही सार नही है ॥ गाथा–

चमरीवालं खग्गिवि- । साणं गयदंतसप्पमणिगादी ॥
दिट्ठो सारो ण य अ- । त्थि कोइ सारो मणुस्सदेहम्मि ॥ १०५० ॥

अर्थ--- चमरीगायके वाल, गेंडाके सिंग, हस्तीका दंत, सर्पके मणि इत्यादिक देहके अंग कोऊ कार्यके साधनेतैं सारहू है। परंतु मनुष्यके देहमैं तौ कोऊ वस्तु साररूप नही है ॥ गाथा—

छगलं मुत्तं दुध्दं । गोणीए रोयणा य गोणस्स ॥
सुचिया दिट्ठा ण य अ- । त्थि किंचि सुचि मणुयदेहम्मि ॥ ५१ ॥

अर्थ--- बकरेका मूत्र, गायका दुग्ध, वलधका गोरोचन लौकिकमैं शुचिहू देखिये है। परंतु मनुष्यदेहविषैं तौ किंचितहू शुचि नही है॥ ऐसैं देहमें अशुचिता दश गाथानिकरि दिखाइ ॥ अब तीन गाथानिकरि देहमैं व्याधि दिखावे है ॥ गाथा—

वाइयपित्तियसिंभिय- । रोगा तण्हा छुहा समादी य ॥
णिच्चं तवंति देहं । अद्दहिदजलं व जह अग्गी ॥ ५२ ॥

अर्थ--- जैसैं चूलाऊपरि तिष्ठता पात्रमें जलकूं अग्नि ओटावे है तपावे है; तैसैं वात पित्त कफ रोग तथा क्षुधा तृषा तथा अन्य जो खेद ते देहकूं नित्यही तप्तायमान करे है ॥

जदि दा रोगा एक- । म्मि चेव अच्छिम्मि होंति छण्णउदी ॥

सव्वम्मि चेव देहे । होदव्वं कदिहि रोगेहिं ॥ ५३ ॥

पंचेव य कोडीउ । अट्टासट्ठिं तहेव लक्खाइं ॥

णव णवदिं च सहस्सा । पंचसया होंति चुलसीदी ॥ ५४ ॥

अर्थ— जो एक नेत्रविषैं छिनिवै रोग होत हैं, तो संपूर्ण देहविषैं कितने रोग होने-जोग्य होय? पांच कोडी अडसठि लाख निन्याणवै हजार पांचसै चोरासी रोग देहमैं उपजनेजोग्य हैं ॥ ऐसैं तीन गाथानिमैं रोगका वर्णन कीया ॥ अब देहकी अध्रुवता ग्यारह गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

पीणत्थणिंदुवदणा । जा पुव्वं णयणदइदिआ आसे ॥

सा चेव होदि संकुडि- । दंगी यिरसा य परिजुण्णा ॥ ५५ ॥

अर्थ— इस शरीरका स्वरूप देखहू! जो स्त्री पूर्वैं यौवन अवस्थामैं पीनस्तनी कहिये जाका कुच पुष्ट था, अर चंद्रमावत् आनंदकारी जाका मुख था, अर नेत्रनिकूं अतिवल्लभ थी, जाका स्पर्शनतैं तथा अवलोकनतैं तृप्ति नहीं आवै थी, सोहीं स्त्री वृद्ध अवस्थामैं तथा रोगकी अवस्थामैं तथा दारिद्र्य शोकादिककरि दुःख अवस्थामैं कैसी भई है? जाका सर्व अंग संकुचित अर श्रृंगारहास्यादिक रसरहित विरस तथा कामरसरहित अत्यंत जीर्ण कुटीकीनांई दीखे है ॥ गाथा—

जा सव्वसुंदरंगी । सविलासा पढमजोव्वणे कंता ॥
सा चेव मुदा संती । होदि हु विरसा य वीभच्छा ॥ ५६ ॥

अर्थ— जो स्त्री प्रथमयौवनमें सर्व सुंदर अंगका धारनेवाली थी, अर अनेकविलाससहित थी, अर मनोहर थी, सोही स्त्री मृतक हुई संती अतिविरस दीखे है अर अति भयानक दीखे है ॥ ऐसैं दोय गाथानिकरि शरीरकी तथा शरीरकी कांतियौवनकी अध्रुवता कही ॥ अब संयोगहूकी अध्रुवता दोय गाथानिकरि दिखावे है ॥ गाथा—

मरदि सयं वा पुव्वं । सा वा पुव्वं मरिज्जसे कंता ॥
जीवंतस्स व सा जी- । वंती य हरेज्ज वलिएहिं ॥ ५७ ॥
सा वा हवे विरत्ता । महिला अण्णेण सह पलाएज्ज ॥
अपलायंती व तहा । करेज्ज से वेमणस्साणि ॥ ५८ ॥

अर्थ— बहुरि जो मनकूं आह्लादकारी स्नेहकी भरी रूपवान् विनयवान् यौवनवान् स्त्रीकूं छांडि पहली आप मरण करै तो मरणका अवसरमें महान् दुःख उपजे है! जो, हाय हाय! या स्त्री मोविना कैसैं जन्म पूरा करेगी? अर मुझविना याका वांछित कार्य कोन साधेगा? अर मोकूं ऐसा संजोग मिलना अब अनेकजन्मनिमैंहू नहीं! ऐसैं आर्तध्यान करता दुर्गतिमैं जाय पडे है ॥ बहुरि जो स्त्रीका मरण पहली होवै तो,

आप वाका गुण स्मरण करता वियोगका दुःखकरि अत्यंत तसायमान होता राति अर दिन शोकमें जलता विलाप करे है! हाय! उस वल्लभाकूं कहा देखूं! मेरा कोन सहायी रह्या? सब कुटुंबमें मेरा कोऊ नही! मेरा दुःखसुख कोनकूं कहूं? दसूं दिशा शून्य दीखे हैं, मेरा ऐश्वर्यका सुख कोनकोनकूं आवै? मेरा यश सुनि कोन हर्षित होय? मेरेमांहि दुःख देखि कोनकूं दरद आवै? जगतमैं कोऊ मेरा रह्या नही! पुत्रबांधवादिक मेरा धनका ग्राहक हैं, मेरा कोऊ नही, मैं असहाय हूं, मेरा आभरण वस्त्रादिक देखि कोन राजी होय? मेरी शय्या मेरा आसन महल मकान वस्त्र आभरणके भोगनेमें कोऊ सहायी साथी नही, मेरी सहचरी जो मोकूं एक घडी आया नही देखती तो अतिव्याकुल मृगीकीनांई धैर्यधारण नही करती, अब मोकूं कोन यादि करै? अर मेरा अभिप्रायकूं कोन पूछै? अर कदाचित् निर्धनता होय तथा रोग आवै तो मेरा दुःखमें कोन पूछनेवाला? कोऊ दीखे नही! सर्व घर भऱ्या है, तोऊ स्त्रीविना ऊजाड है! ग्राम नगर शून्य दीखे है! इत्यादिक संक्लेशपरिणामकरि दुर्ध्यानकूं प्राप्त होय महादुःखतैं मरणकरि दुर्गति जाय है॥ बहुरि आपभी जीवे है अर जीवती स्त्रीकूं कोऊ बलवान् दुष्ट राजा वा म्लेंछ चोर भील जबरीतैं खोसि लेजाय, तो एता बडा दुःख अर दुर्ध्यान होय है, जो, कोऊ वचनद्वारै

कहनेकूं समर्थ नही– यो दुःख मरण करनेतैंहू अधिक है ॥ वहुरि कदाचित् आपकी स्त्री आपमैं विरक्त होय अन्यकी लैर ऊठि जाय तो वडा दुःख है! वहुरि जो अन्यपुरुषमें आसक्त होजाय तो वडा दुःख है! वहुरि जो आपकी आज्ञाबारै प्रवर्तै तो दुःख होय है! वहुरि दुष्टनी होय तथा कलहकारिणी होय तथा कटुकवचन वोलनेवाली तथा निर्दयपरिणाम धारण करनेवाली इत्यादिक दुःख देनेवाली होय तो रातिदिनमैं एक घडीहू समता नही आवै, कौनकूं कहूं? कहां जाऊं? जिसकूं कहूं सो हास्य करै, वा वडी दीनता है! इत्यादिक दुःख स्त्रीके निमित्ततैं होय है ॥ अत्र शरीरको अध्रुवपणे कहे हैं ॥ गाथा–

रूवाणि कट्ठकम्मा- । दियाणि चिट्ठंति सारवेंतस्स ॥
घणिदं पि सारवेंत- । स्स ठादि ण चिरं सरीरमिमं ॥ ५९ ॥

अर्थ— काष्ठपापाणमयरूप तो संवाऱ्या हुवा बहुतकाल तिष्ठै है अर यो मनुष्यशरीरकूं अत्यंतसंस्कार करताहू चिरकालपर्यंत नही तिष्ठै है ॥ गाथा–

मेघहिमफेणउक्का । संझाजळवुवुदोवमणुगाणं ॥
इंदियजोवणमदिरू- । वतेववलवीरियमणिच्चं ॥ १०६० ॥

अर्थ— मनुष्यानिका इंद्रिय यौवन मति रूप तेज वल वीर्य ये सर्व मेघ तथा वांसका

जल तथा फेण ( फेन-जाग ) तथा बीजली तथा संध्याकी रक्तता तथा जलका बुद-बुदाकीनाई अनित्य हैं-विनाशीक है ॥ गाथा—

साधुं पडिलाहेदुं । गदस्स सुरयस्स अग्गमहिसीए ॥
णट्ठं सदीए अंगं । कोढेण जहा मुहुत्तेण ॥ ६१ ॥

अर्थ— साधूका आहारदानकै अर्थि गया जो सुरत नामा राजा ताकी सती नामा पट्टराणीका कोडकरिकै एकमुहूर्तमें अंग नष्ट हुवो ॥ गाथा—

वज्झो य णिज्जमाणो । जह पियइ सुरं च खाइ तंबोलं ॥
कालेण य णिज्जंता । विसए सेवंति तह मूढा ॥ ६२ ॥

अर्थ— जैसैं कोईकूं मारणेकूं लेजाय अर वह पुरुष मदिरा पीवै ! अर तांबूल भक्षण करै! तैसैं कालकरिकै ले गये मूढ—जिनकै भय नही लज्जा नही ते विषयसेवन करे हैं ॥

वग्घपरद्धो लग्गो । मूले य जहा ससप्पबिलपडिदो ॥
पडिदमधुबिंदुचक्खण- । रदिउं मूलम्मि छिज्जंते ॥ ६३ ॥
तह चेव मच्चुवग्घप- । रद्धो बहुदुक्खसप्पबहुलम्मि ॥
संसारबिळे पडिदो । आसामूलम्मि संलग्गो ॥ ६४ ॥
बहुविग्घमूसएहिं । आसामूलम्मि तम्मि छिज्जंते ॥

लेहदि तह वि अलज्जो । अप्पसुहं विसयमधुविंदुं ॥ ६५ ॥

अर्थ— जैसैं निर्जन वनमैं महादरिद्री कोऊ पुरुष व्याघ्रका भयकरिकै भाग्यो, सो एक अंधकारसहित अर सर्पनिकरि तथा अजगरसहित एक कूप छो तामैं पड्यो! सो कूपमांहि एक वृक्ष छो, सो ताकी जड भींतीमैं छी, सो यो पुरुष उस जडकूं पकडि अनाधार लटकै, अर नीचै अजगर मुख फाडि राख्यो! तथा सर्प मुख फाडि राख्यो! जो, यो पुरुष पडै तो भक्षण करां, अर जिस जडकूं अवलंबन करि निराधार लटकै छा, तिस जडकूं धोला अर काला दोय मूंसा काटनेका उद्यम करने लग्या, अर ताहि अवसरमैं इसकूं जड पकरि लटकनेतैं वृक्ष कांप्या, सो वृक्षमें मधुमक्षिकाका छत्ता छा, सो मक्षिका उडिकरि इसका देहकै आइ लागि! सो ताकी घोरवेदना भोगता कूवामैं लटकि रह्या! सो याका ऊंचा मुख छा, तामैं मधुछात्तातैं सहतकी एक बूंद आय पडी, सो सहतकी बूंदकूं आस्वादनकरि सर्वदुःख भूलि गया! तिस अवसरमें आकाशमें एक विद्याधर विमानमें बैठ्या जाय छा, सो या पुरुषका दुःख देखि अति दयावान् होय आकाशमैंतैं उतरि कूवाके उपरि आय इस पुरुषकूं कह्या— जो, हे भद्र! मेरा हस्त ग्रहण करी, मै तोकूं विमानमें बैठाय बहोत धन देय तेरे वांछितस्थान प्राप्त करूंगा, अब ढील मति करो, जिस जडकूं

पकडि लटको हो जिसके आधार जीवो हो, सो जड संपूर्ण कटि गई है, अर बाकी नही रही है, सो जड टूटि अर तुम पडोगे! अर नीचे अंधकूपमें अजगर मुख फाड्या बैठ्या है सो निगलि जायगा! तातैं शीघ्रही हस्त ग्रहण करो। तब ऐसैं वचन सुणि कूपमें लटकता पुरुष बोल्या– या एकबूंद सहतकी लटकि रही है, सो याका आस्वादन करि तुमारा हस्तग्रहण करूंगा। तब विद्याधर करुणावान् होई बहुरि कह्या– अरे निर्लज्ज मूर्ख! इतना बडा दुःख सहे! अर मरणकूं नही देखे है! सो या बूंदमें कहा स्वाद है? जड कट गई है, गिरनेकी तयारी है, अर या बूंदहू लटकतीही दीखे है, अर तेरे मुखमें नही आवेगी, अर तू पडि अजगरके मुखमें जाय नष्ट होयगा! ऐसैं वारंवार कहतेहू मूढ याही कहे– अब बूंद आजाय है अर आस्वादन करिकै तुमारा विमानमें बैठि चलूंगा। ऐसैं सहतकी बूंदकी आशा करि कालका विलंब करि रह्या, इतनेमें वृक्षकी जड कटि गई! सो टूटि पडिकरि अजगरका मूखमें प्रवेश कीया! तैसैं संसारी मिथ्यादृष्टि जीवहू संसाररूप वनमें परिभ्रमण करता पर्यायरूप अंधकूपमें पड्या! तामैं अजगर समान तो निगोद है, अर चतुर्गतिस्थानीय सर्प हैं, अर वृक्षकी जडसमान याकी आयु है, अर रात्रिदिन जाय है सोही काले धोले मूंसेनिकरि आयुरूप जडका कटना है, अर

मोहकी माक्षिकासमान कुटुंबादिकनिके तथा क्षुधातृषाके दुःख हैं, अर सहतकी बूंदसमान विषयनिका सुख है, अर विद्याधरसमान दयावान् विनाकारण बांधव यह निर्ग्रन्थ गुरु है, सो वारंवार उपदेश करे है, परंतु सहतकी बूंदकी आशासमान विषयनिकी तृष्णाकरि संसारमें डूबे है निगोदमें जाय पडे है! ॥ इनि तीन गाथानिका भाव लिख्या ॥ ऐसैं अध्रुवपणा कह्या ॥ अब अशुचिपणा च्यारि गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा–

वालो अमेज्झलित्तो । अमेज्झमज्झम्मि चेव जह रमदि ॥
तह रमदि णरो मूढो । महिलामेज्झे सयममेज्झो ॥ ६६ ॥

अर्थ— जैसैं अज्ञानी बालक मलकरि लिप्त मलविषैंही रमे है तैसैं मूढ मनुष्य आप अत्यंत मलिन हुवा संता अनेक अशुचिताकरि भर्या जो स्त्रीका शरीर तिसविषैं रमे है, ज्ञानीके रमनेयोग्य नही है ॥ गाथा–

कुणिमरसकुणिमगंधं । सेवंतो महिलियाए कुणमकुडी ॥
जं होंति सोचयत्ता । एदं हासावहं तेसिं ॥ ६७ ॥

अर्थ— अशुचि मल रुधिरादिक है रस जामैं अर अशुचि है गंध जामैं ऐसा अत्यंत अशुचि जो स्त्रीका शरीर ताहि सेवन करि अर आप शुचि होय है, आपकूं उज्वल

माने हैं, तिनका शुचिपणा जगतमें हास्यका वहनेवाला है। ऐसा मलिन देहमें आसक्त होय आपकूं उज्वल माने है, सो जगतमें हास्य करनेयोग्य है ॥ गाथा—

एवं एदे अत्थे। देहे चिंतंतयस्स पुरिसस्स ॥
परदेहं परिभोत्तुं। इच्छा किह होज्ज सघिणस्स ॥ ६८ ॥

अर्थ—ऐसैं देहविषैं येते मलादिक अर्थ तिनकूं चिंतवन करतो अर देहमें ग्लानि-सहित जो पुरुष सो अन्य जो स्त्रीपुरुषका देह ताहि भोगवेकूं कैसैं इच्छा करै? ॥

एदे अत्थे सम्मं। देहे पेच्छंतउ णरो सघिणो ॥
ससरीरे वि विरज्जइ। किं पुण अण्णस्स देहम्मि ॥ १०६९ ॥

अर्थ—एते अर्थ देहमें सत्य देखतो पुरुष ग्लानिसहित होय है, तदि आपका शरीरहीमें विरक्त होय है, तदि अन्यका देहमें कैसैं रागी होई? ॥ ऐसैं अशुचिता वर्णन करी ॥ अब वृद्धसेवा नामा ब्रह्मचर्यका अधिकार ताहि पनरा गाथानिकरि कहे हैं ॥

थेरा वा तरुणा वा। वुड्ढा सीलेहिं होंति वुड्ढेहिं ॥
थेरा वा तरुणा वा। तरुणा सीलेहिं होंति तरुणेहिं ॥ १०७० ॥

अर्थ—अवस्थाकरिकैं वृद्ध होहू वा तरुण होहू, वृद्धीनैं प्राप्त भये जे शील कहिये क्षमा मार्दव आर्जव शौच सत्य संयम तप त्याग आकिञ्चन्य ब्रह्मचर्य इनि गुणनिकी

वृद्धिकरि वृद्ध होत है। बहुरि अवस्थाकरि वृद्ध होहू वा तरुण होहू, तरुणशील जो हास्य तथा कामकी आधिक्यता तथा कषायनिकी प्रबलता तथा भोजनादिक कथामैं राग ताकरि पुरुष तरुण होय है ॥ गाथा–

जह जह वयपरिणामो। तह तह णस्सदि णरस्स बलरूवं ॥
मंदा य हवदि कामर-। दिदप्पकीडा य लोभो य ॥ ७१ ॥

अर्थ— जैसैं जैसैं अवस्थाका परिणमन होय है, तैसैं तैसैं मनुष्यका बल तथा रूप विनसता जाय है अर काम तथा रति तथा दर्प जो मद तथा क्रीडा तथा लोभ मंदताकूं प्राप्त होय है ॥ भावार्थ— बाल्य अवस्था तथा यौवन अवस्था जैसैं जैसैं व्यतीत होय तैसैं तैसैं शरीरके बलका तथा रूपका नाश होयही है अर अवस्था वृद्ध होय तदि कामकी तथा आसक्तताकी तथा मद तथा कौतुक क्रीडा तथा लोभ स्वयमेवही घटै, तथा सामर्थ्य घटनेतैं घटैही है, लोकनितैं लज्जा आवैही है ॥ गाथा–

खोभेइ पत्थरो जह। दहे पडंतो पसण्णमवि पंकं ॥
खोभेइ तहा मोहं। पसण्णमवि तरुणसंसग्गी ॥ ७२ ॥

अर्थ— जैसैं जलका न्हदमैं पडतो जो पत्थर, सो जलमैं प्रशांत हो रह्याहू कर्दमकूं 'क्षोभयति' कहिये जलमैं ऊंचा करि जलकूं कर्दमकरि मलिन करे है, तैसैं

तरुणपुरुषकी संगाति प्रशांत हुवाहू मोहकूं उदय करे है ॥ भावार्थ– जैसें स्वच्छहू जलका द्रहमारे पत्थरके पडनेतें मलिन होय है, तैसें तरुणकी संगतितें उज्वलपरिणामभी कामादिककरि मलिन होय है ॥ गाथा–

कलुसीकदं पि उदयं । अच्छं जह होइ कदकजोएण ॥
कलुसो वि तहा मोहो । उवसमदि हु वुड्ढसेवाए ॥ ७३ ॥

अर्थ— जैसें कर्दमकरि मलिनभी जल कतकफलके संयोगतें स्वच्छ उज्वल होय है, अर कर्दम नीचें दबि जाय है; तैसें आत्माका ज्ञानपरिणामकूं मलिन करता जो मोह सो वृद्धपुरुषनिकी संगतितें तत्काल दबिजाय है, ज्ञानपरिणाम उज्वल होय है, तातें जे गुणनिकरि वृद्ध हैं तिनकी संगातिही जीवका कल्याण है ॥ गाथा–

लीणो त्रि मट्टियाए । उदीरादि जलासएण जह गंधो ॥
लीणो उदीरादि णरे । मोहो तरुणासएण तहा ॥ ७४ ॥

अर्थ— जैसें मृत्तिका जो मांटी ताके विषें लीन जो गंध सो जलका मिलापकरि उदयकूं प्राप्त होय है, तैसेंही तरुणका आश्रयकरि मोह तीव्र उदयकूं प्राप्त होय है ॥ भावार्थ– जैसें मांटीमें दब्या हुवा गंध जलके पडनेतें प्रगट होय है; तैसें तरुण पुरुष तथा कामी रागी द्वेषीकी संगतितें काम राग द्वेष प्रकट होय हैं ॥ गाथा–

संतो वि मट्टियाए। गंधो लीणो हवदि जळेण विणा ॥
जह तह गोट्ठीए विणा। णरस्स लीणो हवदि मोहो ॥ ७५ ॥

अर्थ— जैसें मृत्तिकामैं विद्यमानहू गंध जलविना मांटीमैं लीनही रहे है, तैसें तरुणकी गोष्ठीविना मनुष्यका मोह लीनही रहे है-बाहिर प्रकट नही होय है ॥ गाथा-

तरुणो वि वुड्ढसीळो। होदि णरो वुड्ढसंसिर्उ अचिरा ॥
लज्जासंकासाणा-। वमाणभयधम्मवुद्धीहिं ॥ ७६ ॥

अर्थ— वृद्धपुरुषनिकी संगतिकरिकै तरुणपुरुषहू शीघ्रही लज्जाकरिकै तथा शंकाकरिकै तथा मानकरिकै तथा अपमानकरिकै तथा धर्मबुद्धिकरिकै वृद्धशील कहिये उत्तमपुरुषनिकेसे स्वभावकूं धारण करे है ॥ गाथा-

वुड्ढो वि तरुणसीळो। होइ णरो तरुणसंसिर्उ अचिरा ॥
वीसंभणिव्विसंको। समोहणिज्जो य पयडीए ॥ ७७ ॥

अर्थ— तरुणपुरुषनिकी संगतिकरिकै वृद्धपुरुषहू शीघ्रही विश्वासकरिकै तथा निर्विशंकताकरिकै तथा स्वभावहीसूं मोहसहित वर्तनाकरिकै तरुणपुरुषकासा अधमस्वभाव हास्य कौतुक काम कोपादिकरूप स्वभावकूं धारण करे है ॥ गाथा-

सुंडयसंसग्गीए। जह पादुमसुंडर्उ भिलसादि सुरं ॥

विसए वि तहा पयडी- । ए संमोहो तरुणगोट्ठीए ॥ ७८ ॥

अर्थ— जैसैं मद्यपान जिनका कुलहूमें नहीं ऐसैं अशौंड जे हैं तेहू मद्य पीवनेवालेकी संगतिकरि मदिरा पीवनेका अभिलाष करे हैं, तैसैं स्वभावकरिकैंही संसारी मोहसहित वर्ते हैं, बहुरि जे तरुण इंद्रियविषयनिकरि विकल तिनकी संगतिकरिकै उत्तमपुरुष त्यागी पुरुषहू विषयनिकी वांछा करनेमें प्रवर्ते हैं ॥ गाथा–

तरुणेहि सह वसंतो । चलिंदिउ चलमणो य वीसत्थो ॥
अचिरेण सइरचारी । पावदि महिलाकयं दोसं ॥ ७९ ॥

अर्थ— जो पुरुष तरुणपुरुषनिकी संगतिमें वसे है, ताकी इंद्रियां चलायमान होयही हैं अर मनहू अनेकरागद्वेषनिके विकल्पनिकरि चलायमान होय है अर भयलज्जारहित हुवा विश्वासकूं प्राप्त होय है तथा थोरे कालमें स्वेच्छाचारी होय पूर्वे स्त्रीकृत दोष कहे तिनकूं प्राप्त होयही है ॥ गाथा–

पुरिसस्स अप्पसत्थो । भावो तिहिं कारणेहिं संभवइ ॥
विहरम्मि अंधयारे । कुसीलसेवाए समक्खं ॥ १०८० ॥

अर्थ— पुरुषका परिणाम तीन कारणनिकरि अप्रशस्त होय है खोटे होय है, एक तो एकाकी स्त्रीनिमें रहनेतैं अर अंधकारमें गमनादिकतैं अर कुशीलनिकी

संगतितैं प्रत्यक्ष विगडे है ॥ गाथा—

पासिय सुच्चा व सुरं । पिज्जंतं सुंडर्उ भिलसदि जहा ॥
विसए य तह समोहो । पासिय सुच्चा व अभिलसदि ॥ ८१ ॥

अर्थ— जैसैं मद्यपानी मद्यकूं पीवते देखिकरिकै तथा श्रवणकरिकै मद्य पीवनेकूं अभिलाष करे है, तैसैं मोही पुरुष विषयनिकूं देखिकरिकै तथा कामभोगरूप हास्य इत्यादिक विषयनिकूं श्रवणकरिकै विषयनिमैं अभिलाष करे है ॥ गाथा—

जादो खु चारुदत्तो । गोट्ठीदोसेण तह विणीदो वि ॥
गणियासत्तो मज्जा- । सत्तो कुलदूसर्उ य तहा ॥ ८२ ॥

अर्थ— तथा महाविनयवानहू चारुदत्त नामा श्रेष्ठी संगतिके दोषकरि गणिकामैं आसक्त हुवो! तथा मद्यमैं आसक्त हुवो!! अर कुलको दूषक हुवो॥ गाथा—

तरुणस्स वि वेरग्गं । पल्हाविज्जदि णरस्स वुड्ढेहिं ॥
पल्हाविज्जइ य डुही । वि जहा वच्छस्स फरिसेण ॥ ८३ ॥

अर्थ— ज्ञान विनय तपकरिकैं वृद्धपुरुष जे हैं, ते तरुण पुरुषहूकै वैराग्य उत्पन्न करे हैं। जैसैं वत्सका स्पर्श गायकूं झरता है दुग्ध जाकै ऐसी करिये है ॥ भावार्थ— जैसैं वाछडेका स्पर्शकरि गऊकै दुग्ध उतरि आवे है, तैसैं ज्ञानवान् विनयवान्

तपस्वीनका संगकरि तरुणहूकै वैराग्य उत्पन्न होय है ॥ गाथा—

परिहरइ तरुणगोट्ठी । विसं व वुड्ढाउळे य आयदणे ॥
जो वसइ कुणइ गुरुणि- । देसं सो णित्थरदि वंभं ॥ ८४ ॥

अर्थ— जो पुरुष तरुण जो विषयनिमें आसक्त तिनकी संगति तो विषकीनांई आत्माके गुणनिकूं घात करनेवाली जानिकरि छांडे हैं अर ज्ञान विनय शील तपकरि वृद्ध हैं तिनके स्थानकमें वसे हैं, सो गुरुनिकी आज्ञा पाले हैं अर सोही ब्रम्हचर्य नामा व्रतका निस्तार करे है-निर्वाह करे हैं ॥ भावार्थ— जिनकै, तरुण विषयानुरागी-निकै सामिल वसना अर तरुणनितैं गोष्ठी करना बणि रह्या है, तिनका ब्रह्मचर्य बिगडिजाय है, अर जिनकै, ज्ञान वैराग्यके धारकनिकै सामिल वसना है, तिनकै शुद्धब्रह्मचर्य रहे हैं ॥

ऐसैं ब्रह्मचर्य नामा अधिकारविषैं वृद्धसेवा पनरह गाथानिकरि कही ॥ अब बाईस गाथानिमैं स्त्रीका संसर्ग जो संगति, तातैं जे दोष उपजे हैं तिनकूं कहे हैं ॥ गाथा—

आलोयणेण हिदयं । पचलदि पुरिसस्स अप्पसारस्स ॥ पेच्छंतयस्स
वहुसो । इत्थीथणजहणवदणाणि ॥ ८५ ॥ लज्जं तदो विहंसं । परिचय-
मध णिव्विसंकिदं चेव ॥ लज्जालुउ कमेणा- । रुहंतउ होदि वीसत्थो ८६

वीसत्थदाए पुरिसो । वीसंभं महिळियासु उवयादि ॥ वीसंभाउ पणउ । पणयादु रदी हवदि पच्छा ॥ ८७ ॥ उल्लावसमुल्लावे- । हिं चावि अल्लि- यणपेच्छणेहिं तहा ॥ महिलासु सइरचारि- । स्स मणो अचिरेण खुभ्भादि हु ॥ ८८ ॥ ठिदिगदिविलासविब्भम- । हासचेट्ठिदकडक्खदिट्ठीहिं ॥ लीला- जुदिरदिसम्भे- । लणोवयारेहिं इत्थीणं ॥ ८९ ॥ हासोवहासकीडा- । रहस्सवीसत्थजंपिएहिं तहा ॥ लज्जामज्जादीणं । मेरं पुरिसो अदिक्कमदि ॥१०९०॥

अर्थ— अल्पधैर्यका धारक जे मोही पुरुष तिनकै स्त्रीके स्तन तथा जघन तथा मुख इनका देखनेकरि मन अत्यंत चलायमान होय है, अर चलायमान हुवापाछै लज्जा नष्ट होय है, अर लज्जाकूं गयापाछै तिस स्त्रीका देखना तथा समीप जावना तथा हसना इत्यादिक स्त्रीनिमैं परिचयकूं प्राप्त होय है, अर स्त्रीनिमैं परिचय हुवापाछै या शंका मनमें नही रहे है– जो, याकरि सहित मोकूं कोऊ देखेंगे तो कहा कहेंगे? ऐसैं लज्जावानहू पुरुष क्रमतैं निःशंक होय विश्वासकूं प्राप्त होय है; जो; या स्त्रीका मेरेमांहि अत्यंत प्रेम है मेरा याका हित ममत्वकी वार्ता दूजे ठिकाणै जाय नही ऐसा विश्वास उपजे है, ऐसैं अपने मनके विश्वासतैं स्त्रीमैं विश्वासनैं प्राप्त होय है, अर ज्यूं विश्वास बधे त्यूं विश्वासतैं स्नेह बधे है अर स्नेहतैं रति जो आसक्तता सो बधे है,

अर आसक्ततापाछै परस्पर वचनालाप प्रवर्तै है, तथा वारंवार मिलना तथा वारंवार देखना तिनकरि स्त्रीमैं स्वेच्छाचारी पुरुषको मन शीघ्रही क्षोभकूं प्राप्त होय है, देख्याविना वचनालाप कियाविना एकांतमें मिल्याविना मनकूं जक नही पडे है, बहुरि स्त्रीनिके स्थिति रहना तथा गमन करना तथा नेत्रनिके विलास तथा भ्रकुटीनिके विभ्रम तथा हास्य चेष्टा तथा कटाक्षदृष्टि तथा क्रीडा तथा शरीरकी कांति तथा रति तथा मिलाप तथा हास्य उपहास क्रीडा एकांतमें विश्वासरूप वचनालापकरि पुरुष लज्जा कुलमर्यादकी सीमा उलंघन करे है ॥

ठाणगदिपेच्छिदुल्ला- । वादी सव्वासिमेव इत्थीणं ॥
सविलासा चेव सदा । पुरिसस्स मणोहरा होंति ॥ ९१ ॥

अर्थ— सर्वही स्त्रीका विलासकरि सहित स्थान गति अवलोकन वचनालाप सदा पुरुषका मनकूं हरेही है ॥ गाथा—

संसग्गीए पुरिस- । स्स अप्पसारस्स लद्धपसरस्स ॥
अग्गिसमीपे व घयं । मणो हु लहुमेव हि विलाइ ॥ ९२ ॥

अर्थ— अल्प है धैर्यका बल जाका अर स्त्रीनिमैं कीया है परिचय जानैं ऐसा पुरुषका मन स्त्रीनिका संसर्गकरिकै अग्नीके समीप घृतकीनांई नरम होइ वहजाय है ॥

संसग्गीसम्मूढो । मेहुणसहिदो मणो हु दुम्मेरो ॥
पुव्वावरमगणंतो । लंघिज्ज सुसीळपायारं ॥ ९३ ॥

अर्थ— यो प्राणीनिको मन जिस कालमें स्त्रीनिका संसर्गकरि मूढ होय है अथवा मोही होय है तथा मैथुनकी वांछासहित होय है तथा मर्यादरहित होय है, तिसकाल पूर्वापर नहीं गिणतो सुंदर शीलरूप कोट ताहि उलंघन करत है ॥ गाथा-

इंदियकसायसण्णा- । गारवगरुका सभावदो सव्वे ॥
संसग्गिलद्धपसर- । स्स ते उदीरंति अचिरेण ॥ ९४ ॥

अर्थ— स्त्रीनिका संसर्गविषैं पाया है प्रसार कहिये फैलाव जानैं ऐसा पुरुषकैं स्वभावहीतैं विनायत्नहीतैं सर्व इंद्रिय कषाय संज्ञा गौरव शीघ्रही उत्कटतानैं प्राप्त होय है ॥ भावार्थ- जो पुरुष स्त्रीनिमैं प्रचार करै, ताके पांचूं इंद्रियां विषयनिमैं अतितीव्रताकूं प्राप्त होय हैं, क्रोध मान माया लोभ कषाय प्रबलताकूं प्राप्त होय हैं, बहुरि आहार भय मैथुन परिग्रह ये च्यारि प्रकारके संज्ञाकी प्रबलता होय है, तथा ऋद्धिगौरव रसगौरव सातगौरवकरि सहित होय है, तातैं स्त्रीनिका संसर्ग करना बडा अनर्थ है॥

मादं सुदं च भगिणी । एगंते आसियं च तस्स मणो ॥
खुब्भइ पारस्स सहसा । किं पुण सेसासु महिलासु ॥ ९५ ॥

अर्थ— एकांतमें माता पुत्री बहण इनिकूंहू अवलोकन करता पुरुषका मन शीघ्रही क्षोभनैं प्राप्त होय है, तो अन्य स्त्रीनिमैं चलायमान होय ताका तो कहा आश्चर्य है?

जुण्णं पोच्चळमइळं। रोगियवीभस्सदंसणविरूवं॥
मेहुणपडिगं पत्थे-। दि मणो तिरियं व खु णरस्स॥ ९६॥

अर्थ— तीव्र कामके परिणामतैं जीर्ण जो वृध्दा स्त्री ताकूं कामीका मन प्रार्थना करे है, बहुरि जो निस्सार होय मलिन होय तथा रोगिणी होय तथा जाकूं देखताही भय आवै ऐसी भयानक होय तथा कुरूप होय तथा तिर्यंचणी होय ऐसीहू स्त्रीकूं कामी पुरुष वांछा करे है! ॥ गाथा—

दिठ्ठाणुभूदसुदविस-। याणं अभिलाससुमरणं सव्वं॥
एसो वि होइ महिला-। संसग्गी इत्थिविरहम्मि॥ ९८॥

अर्थ— जो स्त्री नहीहू होय, तोहू स्त्रीनिमैं कीया संसर्ग कैसाक है? जा थकी पूर्वैं देखे सुने अनुभव कीये जे विषय तिनका अभिलाष तथा स्मरण चिंतवन हृदयमें निरंतर बणेही रहे है—स्त्रीसंबंधी विषयवासना जाय नही है॥ गाथा—

थेरो वहुस्सुदो वा। पच्चइउं तह गणी तवस्सी वि॥
अचिरेण लभदि दोसं। महिलावग्गम्मि वीसत्थो॥ ९८॥

अर्थ— जो पुरुष स्त्रीनिके समूहमें विश्वास करे है सो वृध्द होहू तथा बहुश्रुती होहू तथा बहुतप्रतीतिका पात्र प्रमाणभूत होहू तथा संघका अधिपति सर्व लोकनिमें मान्य पूज्य गणी होहू तथा तपस्वी होहू तोहू स्त्रीनिकी संगतितैं थोरा कालमें अपवाद अजस दुराचारकूं प्राप्त होयहीगा, जो स्त्रीनिकी संगति तथा स्त्रीनिसूं वचनालाप करैगा; ताकी प्रतिष्ठा बिगडि जायगी, धर्मभ्रष्ट होजायगा, ज्ञानादिक सर्वगुण भ्रष्ट होय संसारमें डूबि जायगा ॥ गाथा–

किं पुण तरुणा अवहु- । स्सुदा य सइरा य विगदवेसा य ॥
महिलासंसग्गीए । णट्ठा अचिरा ण हो होंति ॥ ९९ ॥

अर्थ— जो वृद्ध तपस्वी ज्ञानवान्ही स्त्रीके संसर्गकरि भ्रष्ट हो जाय! तो तरुण अर श्रुतका ज्ञानरहित तथा स्वेच्छाचारी तथा विकाररूप आभरण भेष वस्त्रादिकके धारण करनेवाले स्त्रीनिकी संगतिकरि तथा स्त्रीनितैं वचनालापकरि नही नष्ट होयगे कहा? भो लोक हो? स्त्रीनितैं किंचितहू संसर्ग राखेगा तिनकूं नष्ट भयेही जानहू ॥

सगडो हु जइणिगाए । संसग्गीए दु चरणपब्भट्ठो ॥
गणियासंसग्गीए । य कूपचारो तहा णट्ठो ॥ ११०० ॥

अर्थ— संकट नामा मुनि जयिणिका नामा ब्राह्मणीकी संसर्गकरि चारित्रतैं भ्रष्ट

हुवो अर कूपचार नामा मुनि वेश्याका संसर्गकरि नष्ट होत भयो ॥ गाथा—

रुद्दो पारासरो। सच्चइ रायरिसि देवउत्तो य ॥
महिलारूवालोगे। णट्ठा संसत्तदिट्ठीए ॥ १ ॥

अर्थ— रुद्र, तथा पाराशर, तथा सात्यकी, तथा राजर्षि, तथा देवपुत्र एते महान् ऋषि स्त्रीके रूप देखनेमें आसक्त जो दृष्टि ताकरि नष्ट होते भये ॥ गाथा—

जो महिलासंसग्गं। विसं व दट्ठूण परिहरइ णिच्चं ॥
णित्थरइ बंभचेरं। जावज्जीवं अकंपं सो ॥ २ ॥

अर्थ— जो पुरुष स्त्रीका संसर्ग विषकीनाई देखिकरिकै नित्यही त्याग करे है, सो निष्कम्प हुवा यावज्जीव ब्रह्मचर्यका निर्वाह करे है ॥ भावार्थ— स्त्रीमात्रका संसर्ग त्यागैगा, ताकै निश्चल ब्रह्मचर्य होवेगा अर जो स्त्रीकी संगति स्त्रीतैं वचनालाप तथा अवलोकन करैगा ताका ब्रह्मचर्य नष्ट होयहीगा ॥ गाथा—

सव्वम्मि इत्थिवग्ग-। म्मि अप्पमत्तो सदा अवीसत्थो ॥
बंभं णित्थरदि वदं। चरित्तमूलं चरणसारं ॥ ३ ॥

अर्थ— जो पुरुष संपूर्णस्त्रीनिके समूहमें प्रमादरहित है अर सदाकाल स्त्रीनिका विश्वास नही करै है—दूरिही रहे है, सो पुरुष चारित्रका मूल आचरणमें सार ऐसा

ब्रह्मचर्यव्रतका निस्तार करे है ॥ गाथा—

किं मे जंपदि किं मे । पस्सदि अप्पणो कहं च वट्टामि ॥

इदि जो सदाणुपिरुखइ । सो दढबंभव्वदो होदि ॥ ४ ॥

अर्थ— जाके निरंतर ऐसा भय रहे है, जो मैं स्त्रीसूं वचनालाप करूंगा तथा रागतैं देखूंगा, तो ये अन्यलोक मोकूं कहा कहेंगे! कहा देखेंगे! मोकूं कैसैं वर्तेंगे? मोकूं अत्यंत नीच अधम पापिष्ठ कहेंगे देखेंगे वर्तेंगे! याप्रकार जिनके हृदयमें सदाकाल ऐसा चिंतवन रहे है; ते पुरुष दृढ ब्रह्मचर्यके धारक होय हैं ॥ गाथा—

मज्झण्हतिक्खसूरं । व इत्थिरूवं ण पासदि चिरं जो ॥

खिप्पंपडिसंहरदी । दिट्ठिं सो णित्थरइ बंभं ॥ ५ ॥

एवं चिय महिलाए । सद्दे रूवे तहेव संफासे ॥

ण चिरं जस्स दु सज्जइ । मणं खु सो णित्थरइ बंभं ॥ ६ ॥

अर्थ— जो पुरुष मध्यान्हकालका तीक्ष्णसूर्यकीनाई स्त्रीका रूपकूं ठहरि रागरूप हुवा नही देखे है, दृष्टीकूं पडलाप्रमाण शीघ्रही संकोचि ले है—मुद्रित कर ले है, सो ब्रह्मचर्यका निस्तार करे है। बहुरि ऐसेही स्त्रीके शब्द सुननेमें तथा रूप देखनेमें तथा स्पर्श करनेमें जाका मन चिरकाल नही ठहरे है—लगेही नही है, सो पुरुष ब्रह्मचर्यव्रतका

निर्वाह करे है ॥ ऐसैं ब्रह्मचर्य नामा महा अधिकारमें स्त्रीसंसर्गके करनेतैं जे दोष होय हैं, तिनका वर्णन बाईस गाथानिमैं कह्या ॥ अब स्त्रीनिके वशी नही होय हैं, तिनकी महिमाका दश गाथानिकरि उपदेश करे हैं ॥

इहपरलोगे जदि दे । मेहुणविस्सुत्तिया हवेजणहू ॥
तो होहि तमुवउत्तो । पंचविहे इत्थिवेरग्गे ॥ ७ ॥

अर्थ— हे आत्मन्! इसलोकसंबंधी तथा परलोकमें जो तुमारै मैथुनमें परिणाम होय–ब्रह्मचर्यमें पापके उदयतैं नही तिष्ठै; तो तुम स्त्रीकृत दोष, तथा मैथुनकृत दोष, तथा संसर्गकृत दोष, तथा शरीरकी अशुचिता, तथा वृद्धसेवा ये पंचप्रकार स्त्रीनिमैं विरक्त करनेके कारण कहे तिनमें उपयुक्त होहू, तातैं तुमारा परिणाम कामवासनातैं छूटि ब्रह्मचर्यमें दृढ होय है ॥ गाथा–

उदयम्मि जाय वड्ढिय । उदयेण ण लिप्पए जहा पउमं ॥
तह विसएहि ण लिप्पइ । साहू विसएसु उसिर्उ वि ॥ ८ ॥

अर्थ— जैसैं जलविषैं उपज्या अर जलमें वृद्धीकूं प्राप्त हुवा जो कमल, सो जलकरिकैं नही लिप्त होय है, तैसैं साधु जो है, सो विषयनिमें वर्तताहू विषयनिकरि नही लिप्त होत है ॥ भावार्थ— यद्यपि कमल जलमें उपजे है अर जलमेंही

वृद्धीनैं प्राप्त होय है, तोहू कमलमें ऐसी सचिक्कणता गुण है जातैं कमलमें जल चिपैही नही, तैसैं उत्तम साधुजननिकै भेदविज्ञानका प्रभावतैं वीतरागता ऐसी प्रकट होय है सो सर्वविषयनिकूं जाणे है अर लीनता तथा आसक्ततार्कूं प्राप्त नही होय है ॥

उग्गाहिंतस्सुदधिं । अच्छेरमणोल्लणं जह जळेण ॥
तह विसयजळमणोल्लण- । मच्छेरं विसयजलहिम्मि ॥ ९ ॥

अर्थ— जैसैं कोऊ समुद्रकूं अवगाहन करै अर ताकै समुद्रके जलकरिकै आर्द्रपणा नही होय–नही भींजै सो बडा आश्चर्य है, तैसैं विषयरूप समुद्रमें वास करता कोऊ पुरुष विषयरूप जलकरि नही लिप्त होय सो बडा आश्चर्य है ॥ भावार्थ— वीतरागभेद-विज्ञानका ऐसा महिमा है, जो, जो त्रैलोक्य पांचूं इंद्रियनिका विषयमय है, तोहू साधुजन तामैं लिप्त नही होय है ॥ गाथा–

मायागहणे वहुदो- । ससावए अलियदुमगणे भीमे ॥
असुइतणिल्ले साहू । ण विप्पणस्संति इत्थिवणे ॥ १११० ॥

अर्थ— यो स्त्रीरूप वन मायाचारकरि गहन है–जामैं प्रवेश नही दीखै, बहुरि बहुत जे ईर्षा चपलता पिशुनता इत्यादिक दोष तेही जे दुष्टजीव तिंनकरि व्याप्त है, बहुरि झूंठरूप जामैं वृक्षनिके समूह हैं, बहुरि इसलोकमैंहू भयानक अर

परलोकमैंहू भयानक अर अशुचितारूप तृणांनिकरि व्याप्त ऐसे स्त्रीरूपवनमें साधुजन आपा भूलि नष्ट नहीं होय हैं॥

सिंगारतरंगाए। विलासवेगाए जोव्वणजलाए॥
विहसियफेणाए मुणि। णारिणईए ण उब्भंति॥ ११ ॥

अर्थ— या नारीरूप नदी शृंगाररूप है तरंग जामैं अर विलासरूप है वेग जामैं अर यौवनरूप है जल जामैं अर मंदहास है झग जामैं ऐसी नारीरूप नदीमैं मुनीश्वर नहीं डूबे हैं। या नारीरूप नदी उत्तममुनिनके चित्तकूं नहीं वहाय सके है॥ गाथा—

ते अदिसूरा जे विला- ससलिलमदिचवलरदिवेगं॥
जोव्वणणइमुत्तिण्णा। ण य गहिया इत्थिगाहेहिं॥ १२ ॥

अर्थ— जगतमें ते अतिशूर वीर हैं, जो यौवनरूप नदीकूं पार उतर गये अर यौवनरूप नदीमैं स्त्रीरूप महाग्राह कहिये मत्स्य तिनकरि नहीं ग्रहण कीये गये। कैसीक है यौवनरूप नदी? विलासरूप है जल जामैं, अर अतिचपल रतिरूप है वेग जामैं॥ भावार्थ— जे यौवनरूप नदीकूं तिरि पार होगे, ते धन्य हैं। इस यौवनन-दीमैं स्त्रीरूप मत्स्यकरि कोन बचे हैं? जे स्त्रीमैं नहीं रचे, तेही धन्य हैं॥ गाथा—

महिलावाहविमुक्का। विलासपुंखा कडक्खदिट्ठिसरा॥

जं ण वधंति सदा विस- । यवणचरं सो हवइ धण्णो ॥ १३ ॥

अर्थ— नारीरूप पारधीकरि छोड्या अर विलासरूप है पांख जाकै ऐसे कटाक्षदृष्टिरूप बाण जिनकूं विषयरूप वनमैं प्रवर्ततेकूं सर्वकालमैं नही घाते हैं, ते धन्य हैं॥ भावार्थ— इस विषयरूप वनमें जो नारीनिके कटाक्षबाणकरि नही घात्या गया, सो धन्य है॥

विब्बोगतिक्खदंतो । विलासखंधो कडक्खदिट्ठिणहो ॥
परिहरदि जोव्वणवणे । जमित्थिवग्घो तगो धण्णो ॥ १४ ॥

अर्थ— नानाप्रकारके भ्रकुटीके विभ्रमही हैं तीक्ष्ण दंत जाकै अर नेत्रानिके विलासही हैं स्कंध जाकै अर कटाक्षदृष्टीही है नख जाकै ऐसा स्त्रीरूप व्याघ्र जाकूं यौवनरूप वनमें नही घात कीया, सो धन्य है॥ गाथा—

तेलोक्काडविदहणो । कामग्गी विसयरुक्खपज्जलिउ ॥
जोव्वणतणिल्लचारी । जं ण डहइ सो हवइ धण्णो ॥ १५ ॥

अर्थ— त्रैलोक्यरूप वनकूं दग्ध करता अर विषयरूप वृक्षनिकरि प्रज्वालित ऐसा कामरूप अग्नि है सो जिस यौवनरूप तृणनिमैं गमन करते पुरुषकूं नही जाले है, सो पुरुष धन्य है॥ भावार्थ— कामरूप अग्नि जाकूं यौवन अवस्थामें दग्ध नही कीया सो पुरुष धन्य है॥ गाथा—

विसयसमुद्दं जोव्वण- । सलिलं हसियगइप्पोख्खिउम्मीयं ॥
धण्णा समुत्तरंति हु । महिलामयरेहिं अच्छित्ता ॥ १६ ॥

अर्थ— यो विषयरूप समुद्र है तामैं यौवनरूपी जल है अर स्त्रीनिके हास्य तथा गमन अर अवलोकन येही जामैं लहरी हैं सो ऐसा विषयरूप समुद्रकूं जे स्त्रीरूप मगर—मत्स्यनिकरि नहीं स्पर्शन कीये—नहीं ग्रहण कीये समुद्रकूं तिरत हैं, ते धन्य हैं ॥ भावार्थ- विषयरूप समुद्रमें स्त्रीरूप मगर मत्स्य वसे हैं, सो ऐसे समुद्रकूं स्त्रीरूप मत्स्यसूं जे टलि अर पार उतर गये, ते धन्य हैं ॥

ऐसैं अनुशिष्टि नामा महा अधिकारविषैं ब्रम्हचर्यका वर्णन दोयसै इकतालीस गाथामैं समाप्त कीया ॥ अब परिग्रहत्याग नामा व्रतकूं सडसठि गाथानिकरि कहे हैं ॥

अब्भंतरवाहिरए । सव्वे गंथे तुमं विवज्जेही ॥
कदकारिदाणुमोदे- । हिं कायमणवयणजोगेहिं ॥ १७ ॥

अर्थ— हे आत्मन्! अभ्यंतर अर बाह्य जे सर्व परिग्रह तिननैं मनवचनकाय-कृतकारितअनुमोदनाकरि तुम त्याग करहू ॥ गाथा-

मिच्छत्तवेदरागा । तहेव हस्सादिया य छद्दोसा ॥
चत्तारि तह कसाया । चोद्दस अब्भंतरा गंथा ॥ १८ ॥

अर्थ— वस्तूका यथावत् श्रद्धानका अभाव, सो मिथ्यात्व ॥ १ ॥ अर स्त्रीका विषयमें, अर पुरुषका स्पर्शनादिविषयमें, अर नपुंसकका अंगादिकनिके स्पर्शमें, तथा स्त्रीपुरुष दोऊके मध्य रमनेमें, जो रागकरि आसक्तता, ये तीन वेद हैं ॥ ३ ॥ तथा हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा ये छह नोकषाय ॥ ६ ॥ अर क्रोध, मान, माया, लोभ ये च्यारि कषाय ॥ ४ ॥ ऐसे ये चौदह अभ्यंतरपरिग्रह हैं ॥ गाथा—

बाहिरसंगा खेत्तं । वत्थुं धणधण्णकुप्पभंडाणि ॥
दुपयचउप्पयजाणा- । णि चेव सयणासणे य तहा ॥ १९ ॥

अर्थ— धान्य उत्पन्न होनेका क्षेत्र ॥ १ ॥ अर जायगा रहनेयोग्य तथा अन्य मकान तिनकूं वास्तु कहिये ॥ २ ॥ बहुरि सोना, रूपा, रुपया, महोर इत्यादिकनिकूं धन कहिये ॥ ३ ॥ बहुरि चावल तथा गोहूं जव इत्यादिक धान्य होय हैं ॥ ४ ॥ बहुरि वस्त्रादिक कुप्य हैं ॥ ५ ॥ बहुरि कुंकुम, कर्पूर, मिरच, हिंग्वादिक भांड हैं ॥ ६ ॥ दासी दास तथा अन्य सेवकनिका समूह सो द्विपद हैं ॥ ७ ॥ बहुरि हस्ती घोडा बलध इत्यादिक चतुष्पद हैं ॥ ८ ॥ बहुरि पालखी विमान इत्यादिक यान हैं ॥ ९ ॥ बहुरि शय्या पर्यंकादिक अर सिंहासनादिक आसन ॥ १० ॥ ये दशप्रकार बाह्यग्रंथ हैं ॥ बाह्यपरिग्रहका परित्यागविना आत्माके दर्शन ज्ञान चारित्र वीर्य अव्याबाधसुख इत्या-

दिक गुणनिके घात करनेवाला मोहमलका अभाव नही होय है, ऐसैं दृष्टांतकरि कहे हैं॥

जह कुंडउ ण सक्का । सोधेदुं तंदुळस्स सतुसस्स ॥
तह जीवस्स ण सक्कं । मोहमळं संगसत्तस्स ॥ ११२० ॥

अर्थ— जैसैं तुससहित जो तंदुल, ताका कुंड जो अंतरमल, सो दूरि करनेकूं नही समर्थ होइए है; तैसैं बाह्यपरिग्रहमें आसक्त जो जीव सो आपके अभ्यंतर जो मोहमल ताके दूरि करनेकूं नही समर्थ होइए हैं ॥ भावार्थ-- चांवलनिका उपरला तुस पहली दूरि होजाय, तदि तो मांहिली लालीहू दूरि होसके है। अर जाका तुसही दूरि नही होय ताकी लाली मेटनेकूं कोन समर्थ है? जैसैं जानैं बाह्यपरिग्रहही नही त्याग्या, ताका अभ्यंतर आत्मा उज्वल कदाचित्‌ही नही होय है ॥ गाथा-

रागो लोभो मोहो । सण्णाउ गारवाणि य उदिण्णा ॥
तो तइया घेत्तुं जे । गंथे वुध्दी णरो कुणइ ॥ २१ ॥

अर्थ-- परद्रव्यमें आसक्तता, सो राग है। परिग्रहकी इच्छा, सो लोभ है। परवस्तूमैं ममत्व, सो मोह है। हमारै यो वस्तु सुखकारी है ऐसा इच्छारूप जो परिणाम, सो संज्ञा है। पर्यायसंबंधी बडापनाका अभिमान धरना, सो गौरव है। जिस अवसरमें राग लोभ मोह संज्ञा गौरव ये उत्कटतानैं प्राप्त होय हैं, तिस अवसरमें यो मनुष्य परि-

संगणिमित्तं ईसा- । सूयासल्लाणि जायंति ॥ २६ ॥

अर्थ— परिग्रहके निमित्त तीव्र इक्षा ( इच्छा ) उपजे है, तथा परिग्रह धारण करेगा ताकै बडा गौरव वडा गर्व होय है, तथा परिग्रहके निमित्त परका दोषनिका प्रकाश करे है--चुगली करे है, तथा परके निमित्त कलह करे है, तथा धनके अर्थि कठोरवचन कहे है, तथा निष्ठुरवचन कहे है, तथा परिग्रहके निमित्त विवाद करे है, परिग्रहके निमित्त ईर्षा करे है, तथा असूया-अदेखसका भाव करे है यो पुरुष इसके अर्थि दे है, मेरे अर्थि नही दे है तथा इस कार्यमें याकै तो भला हुवा अर मेरे नही हुवा याका नाम ईर्षा है ॥ तथा अन्य धनवानकूं नहीं देखि सकना याका नाम असूया है ॥ येते सर्व दोष परिग्रहमें आसक्तपुरुषके जानने ॥ गाथा—

कोधो माणो माया । लोभो हासरइअरादिभयसोगा ॥

संगणिमित्तं जायइ । दुगुंछ तह रादिभत्तं च ॥ २७ ॥

अर्थ— परिग्रहके निमित्त चाऱ्यों कषाय प्रबल होय हैं ॥ कोई ऋण मांगने आवै तो बडा क्रोध उपजे है, तथा कोऊ धनाढ्य आपकूं कुछ नही देवै तो वासूं बडा क्रोध उपजै, जो, आप जबर होय तदि अन्यका धन बलात्कार हरनेकूं बडा क्रोध करे है, तथा आपका कोई धन हरण करे तो ताऊपरि बडा क्रोध करे है, कोऊ आपका

धनकूं खरच करावै ताऊपरि बडा क्रोध करे है, धनके वास्तै ऐसा क्रोध करे है परकूं विना अपराध नाना मार मारे है-प्राणरहित करे है आप मरि जाय है! परिग्रहके निमित्त आपका मरना नही देखे है, ऐसे अनेकप्रकार परिग्रहके निमित्त क्रोध करे है। तथा धन पाय आपकूं ऊंचा जाने है, जगतकूं रंकसमान देखे है, आप परिग्रहका बडा अभिमान करे है, आपकूं इंद्रसमान जाने है, धनका अभिमानकरि धर्मात्माका तिरस्कार करे है, माता पिता गुरु उपाध्यायका अविनय करे है, जगतकूं तृणसमान देखे है, परिग्रहका मदकरि अंधसमान होजाय है, तातैं परिग्रहतैं बडा अनर्थरूप अभिमान होय है। बहुरि परिग्रहके मायाचार बहुत करे है, परिग्रहवासतैं नानाप्रकार छल करे है, जगतमें परिगृहतैं निमित्त बडी ठिगाठिगी लगी रही है, परिग्रहवास्तै पाखंडरूप भेष धारण करे है, तातैं परिग्रह मायाचारका निवास है बहुरि परिग्रहवानकी तृष्णा नही मिटे है, सौसूं हजारसूं लक्षतैं कोटीकोटीनतैं राजापणा चक्रीपणा अधिकाधिकही वांछा करे है, संग्रह करताकरता नही धापे है, महा आरंभ विस्तारे है, जगतकूं ठिग्या चाहे है, नही करनेका कार्य करे है, इत्यादिक परिग्रहतैं लोभकी आधिक्यता होय है॥ परिग्रहवास्तै आप हास्यका पात्र बणि जाय है, लज्जा छांडि दे है। बहुरि अति आसक्तताकूं प्राप्त होय है। अर परिग्रह बिगडि जाय तदि अत्यंत अरति जो मरणसूं

अधिकपीडा ताकूं प्राप्त होय है। अर परिग्रहधारीकै निरंतर भय रहे है 'मति कोऊ हर ले' तथा राजाका तथा चोरका तथा दुष्टनिका तथा दायियादारनिका परिग्रहधारीकै शाश्वत भय रहे है। तथा परिग्रह नष्ट होय जाय तो महाशोक उपजे है, धन नष्ट होनेहालेकै जैसा शोक होय है तैसा काहूकै नही होय है, अर परिग्रहका धारी है सो परिग्रह जहां नही दीखै ऐसे दरिद्री पुरुषनिमैं तथा दरिद्रीनिके गृहकुंटुबमैं महाग्लानि करे है। तथा परिग्रहका धारक रात्रिभोजनादिक सकलपाप अंगीकार करे है। परिग्रहका लोलपी खाद्य अखाद्य जोग्य-अजोग्यमें विचारही नही करे है। गाथा-

गंथो भयं णराणं। सहोदरा एयलच्छया जं ते ॥
अण्णोण्णं मारेदुं। अत्थणिमित्तं मदिमकासी ॥ २८ ॥

अर्थ— मनुष्यनिकै परिग्रह है सो भय है-भयका कारण है, यातैं, जातैं एकलछनगरमें एकउदरतैं उपजे भाई धनके अर्थि परस्पर मारनेमें बुद्धि करत भये, तातैं जाकै परिग्रह है ताकै निश्चयतैं भय जानहू ॥ गाथा-

अत्थणिमित्तमदिभयं। जादं चोराण एक्कमेक्केहिं ॥
मज्जे मंसे य विसं। संजोइय मारिदा जं ते ॥ २९ ॥

अर्थ— धनके निमित्त-चोरानिकै अति भय उत्पन्न-होतो भयो। अर धनके अर्थिही

परस्पर मद्यमें मांसमें विष संयुक्त करि परस्पर मारे गये ॥ गाथा—

संगो महाभयं जं । विहेडिदो सावएण संतेण ॥
पुत्तेण चेव अत्थे । हिदम्मि णिहिदेल्लए साहू ॥ ११३० ॥

अर्थ— जातैं परिग्रह महाभय है, इस परिग्रहतैं महान धर्मात्माकाभी परिणाम बिगडे है। देखो! जमीमैं मेल्या हुवा धन आपका पुत्र काढि लेगया, तदि सत्पुरुषहू श्रावककै ऐसी शंका उपजी, जो मेरा जमीमैं धऱ्या धनकूं साधु जाने था, सो कदाचित् इनका परिणाम बिगाडि धन हऱ्या होय! ऐसा विचारि साधूकूं बाधारूप कीया ॥

याका ऐसा संबंध है— कोऊ एक शुद्धचारित्रका धारक मुनीश्वर एक नगरके बाह्य वन छो तामैं वर्षाऋतुमें च्यारि महिनाको जोग धारण करि तिष्ठे, तिस अवसरमें उस नगरका एक श्रावक मुनीश्वरांकी वंदना करिकै विचार कीया, जो "मेरा बडा भाग्यतैं च्यारि महिना साधूका संगम हुवा" अब मैं ऐसैं करूं, जो, च्यारि महीना मेरै साधुनिकी सेवा अर धर्मश्रवणहीसैं व्यतीत होय ऐसा विच्यारि अर अपना विसनीक पूत पुत्रका भयकरि अपना घरका सारभूत जो धन, सो एक कलशमें मेलि अर जहां मुनीश्वर तिष्ठै छा तहां ल्याय भूमीनैं खोदि धरि दीया, अर आप निर्भय हुवा साधूके निकटि धर्मश्रवण करि च्यारि महीना साधुसेवातैं व्यतीत कीया। परंतु जिस अवसरमें

घरथकी धनका कलश ल्याय मुनीश्वरांका आश्रममें गाडै छो, तिस अवसरमें आपका व्यसनी पुत्र छिप्यो हुवो देखै छो, सो कोइक दिन पिता तो नगरमें भोजनकूं गयो अर पछांसूं धनका कलश जमींमेतैं निकासि ले गयो!

अब चतुर्मास पूरा हुवा, मुनि विहार करि गया, अर श्रावकहू तिनकूं कितनी दूरि पोंचाय वंदनाभक्ती करि नगरमें पाछो आयो, तदि विचारी, जो "धनका कलश अब घरि ले चलूं" सो जिस मकानमें गाड्या छा वहां आय देखै तो कलश नही! तदि परिणाममें किंचित् व्याकुल होय विचार कीया, मेरा धनका कलश कोन ले गया? इहां वनमें कोऊही देखनेवाला नही छा, एक दिगंबर साधुही छा, तातैं अब चालि उनकूं पूंछना, ऐसा विचार करि आपका पुत्रकूं लारै लेय मुनिश्वरनिके निकटि जाय पहुंच्या, तदि मुनि जाणि लीनी जो "यो सेट धनका भऱ्या कलशवास्तै आया है"। परंतु साधूका कहनेका मार्ग नही! प्राण जाउं परंतु साधु सदोपवचन नही कहै। तदि श्रेष्ठी कही, हे भगवन्! आप गमन करते हो, परंतु एक मै कथा कहूं हूं सो श्रवण करते जावो, तदि मुनीश्वरां कही, थे कथा कहो, हम श्रवण करे है। तदि एक कथा श्रेष्ठी कही तदि ताका उत्तररूप एक कथा साधु कही, वहुरि एक कथा सेठ कही, अर एक कथा साधु कही, ऐसैं आठ कथा श्रेष्ठी कही अर आठ कथा साधु कही सो

सोलह कथाका नाम आगै दोय गाथानिमैं नाममात्र वर्णन करसी ॥

सो ऐसैं प्रकट तो दोऊ कहि सकै नही, अर श्रेष्ठी तो ऐसैं कहे, जो, हे स्वामिन्! वै तो एता उपकार कीया अर दूजा वाका अपकार करै! सो जो उपकारीकै अपकार करना जोग्य है कहा? तब साधु कहै, उपकारीका अपकार करना जोग्य नही। परंतु मेरी कथा सुनहु। सो एक कथा साधु कहे, तामैं ऐसा भाव कहै, जो, विनासमझ्या अपराधरहितकूं दूषण लगाना जोग्य है कहा?। तदि श्रेष्ठी कहै, विनासमझ्या दूषण लगावना जोग्य नही। ऐसैं दोऊनिकी सोलह कथा होय चुकी, तदि पुत्र पितासैं कही, हे पिता, यो धनका कलश मै ले गयो, सो यो तुम ग्रहण करो! इस धनबरोबरी कोऊ परिणाम बिगाडनेवाला नही है! धिक्कार होहू या धनकूं! जाके निमित्ततैं तुमसारिखे महाश्रद्धानी व्रती श्रावकनिका परिणाम चालि गया! जो ऐसा विचार नही उपज्या– जो, "ऐसे धर्मात्मा दिगंबर, जिनके निकट च्यारि महीना धर्मश्रवण करि भलैप्रकार निश्चय करि लीया! यो मेरा धनका कलश कैसैं लेजाय? जिनकै इंद्रलोक अहमिंद्रलोककी संपादामैं विषकी बुद्धि प्रवर्ते है! अर अपना देहहूमें ममता नही, सो परधनमें ममता कैसैं करै? हे पिता! अब यह धनका कलश तुम ग्रहण करो, मै तो अब दिगंबरदीक्षा धारण करूंगा! तब श्रेष्ठीहू धनका निमि-

तसूं अपना परिणामका श्रद्धानका मलिनपणा जाणि परिग्रहतैं विरक्त होय दीक्षा धारण करता हुवा। तातैं परिग्रह है सो धर्मकी श्रद्धाकूं क्षणमात्रमें विगाडे है ॥

दूउ बंभण वग्घो। लोउ हत्थी य तह रायसुयं ॥
पहियणरो वि य राया। सुवण्णरयणस्स अक्खाणं ॥ ३१ ॥
वण्णरणउळो वेज्जो। वसहो तावस तहेव रुक्खाणं ॥
रुक्खसिवणीडुंडुह। मेदज्ज मुणिस्स अक्खाणं ॥ ३२ ॥

अर्थ— १ दूत, २ ब्राम्हण, ३ व्याघ्र, ४ लोक, ५ हस्ती, ६ राजपुत्र, ७ पथिक, ८ राजा इनसंबंधी आठ कथा अर १ वानर, २ नकुल, ३ वैद्य, ४ वृषभ, ५ तापस, ६ वृक्ष, ७ सिवणी, ८ सर्प ये आठ कथा ऐसें सोलह कथा परस्पर होत भई. ते प्रथमानुयोगके ग्रंथनितैं जाननी ॥ गाथा—

सीदुण्हादववादं। वरिसं तण्हा छुहा समं पच्छं ॥
दुस्सेज्जं दुब्भत्तं। सहइ वहइ भारमवि गरुयं ॥ ३३ ॥
गायदि णच्चदि धावइ। कसइ ववइ लवदि तह मलेदि णरो ॥
तुण्णोदि वुणइ जाचइ। कुलम्मि जादो वि गंथत्थी ॥ ३४ ॥

अर्थ— परिग्रहका अर्थी शीतकी वेदना, तथा उष्णकी वेदना, तथा आताप जो

तावडाकी तथा पवनकी वेदना, तथा वर्षाकी वेदना, तथा तृष्णाकी वेदना, तथा क्षुधाकी वेदना नानादुःखरूप भोगे है॥ बहुरि परिग्रहका अर्थी खेद भुगते है, परिग्रहवास्तैं महान् श्रम करे है, तथा परिग्रहका लोभी धनाढ्य लोकनिका बाह्य अंगणमें पडा रहे है। तथा लोभी हुवा दुर्भक्त जो खोटा नीरसभोजन करे है। तथा अन्यके द्वारे निरादरसूं दीया भोजन ग्रहण करे है। अर धनका लोभी हुवा बहुत भार वहे है॥ बहुरि उच्चकुलमें उपज्याहू पुरुष परिग्रहका लोभी धनके अर्थि आपका कुलनैं तथा जातिनैं तथा धर्मनैं पदस्थानै—पूज्यपणानैं नहीं गिणतो नीचपुरुषनिके करनेजोग्य महानीचकर्म करे है॥ ते नीचकर्म कोन कोन हैं सो कहे हैं—गावे है, तथा नाचे है, तथा आगाकूं दोडे है, तथा खेती करे है, तथा वाहे है, तथा लूणे है, तथा पादमर्दनादिक करे है, तथा सीवे है, तथा वणे है, तथा याचना करे है इत्यादि नीचकर्म लोभीविना कोन करै?॥ गाथा—

सेवइ णियादि रक्खइ। गोमहिसिमजाविर्यं हयं हत्थि॥
ववहरादि कुणदि सिप्पं। अहो य रत्ती य गयणिद्दो॥ ३५॥

अर्थ— बहुरि धनके अर्थि अधमपुरुषनिकी सेवा करे है, परिग्रहके निमित्त देशबाहिर निकलि जाय है, तथा धनके अर्थि गायनिकी तथा भैसी तथा छयाली तथा

मींढा तथा घोडा तथा हाथीनिकी रक्षा करे है, चाकरी करे है, तथा पशूनिका व्यवहार करे है तथा दिनरात्रिमें शिल्पकर्म करे है, रात्रिकूं निद्राहू नही लेवे है ॥ गाथा–

आउधवासस्स उरं । देइ रणमुहम्मि गंथलोभाउ ॥
मगरादिभीमसावद- । बहुलं अदिगच्छदि समुद्दं ॥ ३६ ॥

अर्थ— परिग्रहका लोभतें संग्रामविषें आयुधांकी वर्षाके सन्मुख अपना हृदय देत है! अर परिग्रहकी वांछातें मगरमत्स्यादिकरि भयानक अर बहुत हैं दुष्टजीव जामें ऐसे समुद्रमें प्रवेश करे है!॥ गाथा–

जदि सो तत्थ मरिज्जो । गंथो भोगाय कस्स ते होज्ज ॥
महिलाविहिंसणिज्जो । लूसिददेहो व सो होज्ज ॥ ३७ ॥

अर्थ— जो कदाचित् धनका लोभी रणविषैं तथा समुद्रविषैं मरिजाय तो परिग्रह तथा भोग कौनकै होय? तथा रणमें जावनेतैं तथा समुद्रमें प्रवेश करनेतैं देह लूखो होजाय तथा विरूप होजाय तो स्त्रीनिकै ग्लानि करनेयोग्य होजाय तदि धनपरिग्रहका कहा सुख होय? गाथा–

गंथणिमित्तमदीदि य । गुहाउ भीमाउ तह य अडवीउ ॥
गंथणिमित्तं कम्मं । कुणइ अकादव्वयं पि णरो ॥ ३८ ॥

अर्थ— ग्रंथके निमित्त भयानक गुफामैं प्रवेश करे है तथा भयानकवनीमैं प्रवेश करे है! तथा ग्रंथके निमित्त यो नर नही करनेयोग्यहू कर्म करे है ॥ गाथा–

सूरो तिक्खो मुक्खो। वि होइ वसिउं जणस्स सधणस्स ॥
माणी वि सहइ गंथणि-। मित्तं वहुयं पि अवमाणं ॥ ३९ ॥

अर्थ— परिग्रहके निमित्त शूर वीर तथा तीक्ष्ण कहिये 'काहूकी नही सहिसके' ऐसा स्वभावका तीखा तथा मूर्खहू धनसंयुक्तपुरुषकै वशीभूत होय है, तथा अभिमानीहू परिग्रहके निमित्त महान् अपमानकूं सहे है ॥ गाथा—

गंथणिमित्तं घोरं। परितावं पाविदूण कंपिल्ले ॥
लल्लकं संपत्तो। णिरयं पिण्णागगंधो खु ॥ ११४० ॥

अर्थ— कांपिल्यनगरविषैं पिण्याकगंध नामा पुरुष परिग्रहके अर्थि महान् संताप पायकरिकै अर लल्लक नाम नरककूं प्राप्त भयो ॥ गाथा–

एवं चेट्ठंतस्स वि। संसयिदो चेव गंथलाहो खु ॥
ण य संचीयदि गंथो। सुइरेण वि मंदभागस्स ॥ ४१ ॥

अर्थ— ऐसैं नानाप्रकार उद्यम नानाप्रकार नीचप्रवृत्ति करताहू पुरुषकै परिग्रहका लाभ संशयरूप है–लाभ होय तथा नही होय! नीचप्रवृत्ति करता लाभ होयही ऐसा

नियम नही है। जातैं मन्दभाग्य पुरुषकै बहुतकाल घोर उद्यम करिकैहू संचय तथा लाभ नही होय है ॥ गाथा—

जदि वि कहंचिय गंथा। संचीएज्जण्हु तह वि से णत्थि ॥
तित्ती गंथेहि सया। लोभो लाभेण वड्ढदि खु ॥ ४२ ॥

अर्थ— जो कदाचित् परिग्रहका संचयहू होय, तोहू ताकै तृप्तिता परिग्रहकरि नही होय है, जातैं लाभकरिकै लोभ सदा वृद्धिकूंही प्राप्त होय है, जैसैं जैसैं धनका लाभ होय तैसैं तैसैं लोभ वृद्धिकूं प्राप्त होय है॥ गाथा—

जह इंधणेहि अग्गी। लवणसमुद्दो णदीसहस्सेहिं ॥
तह जीवस्स ण तित्ती। अत्थि तिळोगे वि लद्धम्मि ॥ ४३ ॥

अर्थ— जैसैं इंधनकरि अग्नि तृप्त नही होय अर हजारां नदीनिकरि समुद्र तृप्त नही होय; तैसैं संसारी जीव त्रैलोक्यका लाभ होय तोहू तृप्त नही होय है ॥ गाथा—

पडहत्थस्स ण तित्ती। आसीय महाधणस्स लुद्धस्स ॥
संगेसु मुच्छिदमदी। जादो सो दीहसंसारी ॥ ४४ ॥

अर्थ— महाधनका धनी अर महालोभी ऐसा पटहस्त नामा वाणिक ताकै बहुत धनतैंहू तृप्ति नही हुई; सो परिग्रहमें महाममतारूप बुद्धिको धारि अनंतसंसारी होतो

हुवो! तातैं परिग्रहसमान तृष्णा बधावनेवाला और कोऊ नही है ॥ गाथा—

तित्तीए असंतीए। हाहाभूदस्स घण्णचितस्स ॥
किं तत्थ होज्ज सुक्खं। सदा वि पंपाए गहिदस्स ॥ ४५ ॥

अर्थ— अर परिग्रहतैं तृप्ति नही आवै तादि हाय हाय करतो अर लंपटी है चित्त जाका अर सदाकाल तृष्णाकरि ग्रहण कीयो पकड्यो ऐसा लोभीकै परिग्रहमैं सुख होत है कहा? नहीही सुख होत है ॥ गाथा—

हम्मदि मारिज्जदि वा। वज्झदि रुंभदि य अणवराधो वि ॥
आमिसहेदुं घण्णो। खज्जादि पक्खीहि जह पक्खी ॥ ४६ ॥

अर्थ— जैसैं मांसके निमित्त लंपटी हुवा जो पक्षी सो कोऊ अन्य मांसकूं ले जावता पक्षीकूं देखि वाकू मारे है, खाय जाय है; तैसैं अपराधरहितहू धनाढ्य पुरुषकूं धनका अर्थी दुष्ट राजा, दाइयादार भाई, तथा चोर, तथा दुष्ट कोटपाल, तथा दुष्ट आपका कुटुंबी विनाकारणही मारे है! तथा हणे है, तथा बांधे है, रोके है। ऐसा विचार नही करे है, जो, विनाअपराध याकूं कैसैं मारूं हूं? धन खोशनेमैं लुटनेमें जिनका परिणाम, तिन निर्दयीनिकै काहेकी दया? तातैं परिग्रहका निमित्ततैं हनना, मारना, बंधना, रुकना सर्व दुःख सहना होय है ॥ गाथा—

मादुपिदुपुत्तदारे- । सु वि पुरिसो ण उवयाइ वीसंभं ॥
गंथणिमित्तं जग्गइ । रक्खंतो सव्वरत्तीए ॥ ४७ ॥

अर्थ— यो पुरुष परिग्रहके निमित्त माताकेविषैं, तथा पितामैं, तथा पुत्रमें, तथा स्त्रीमैं विश्वास नही करे है ॥ यद्यपि ये माता पिता पुत्र स्त्री विश्वास करनेयोग्य हैं, तथापि सर्वरात्रि परिग्रहकी रक्षा करता जाग्रत रहे है ॥ गाथा–

सव्वं पि संकमाणो । गामे णगरे घरे व रण्णे वा ॥
आधारमग्गणपरो । अणप्पवसिउ सदा होई ॥ ४८ ॥

अर्थ— परिग्रहधारी पुरुष सर्वलोकनितैं शंकाकूं प्राप्त हुवा ग्राममें, नगरमें, तथा गृहमें, तथा वनमें, आधार हेरनेमें तत्पर सदा अनात्मवश होय है ॥ भावार्थ– परिग्रहका धारी भयवान हुवा सर्व जायगां आपकी रक्षा करनेवाला कोऊका सहाय कोऊका आश्रय निरंतर चाहता पराधीन होय है ॥ गाथा

गंथपडियासलुद्धो । धीराचरियं विवित्तमावसहं ॥
णिच्छदि वहुजणमज्झे । वसदि य सागारिउ वसए ॥ ४९ ॥

अर्थ— जो परिग्रहका लोभी है, सो धीरपुरुषनिकरि आचरण कीया ऐसा एकांतस्थान नही इच्छा करे है, बहुतजननिके मध्य गृहस्थनिके गृह तिनमैं वसे है ॥ गाथा–

सोणदू किंचि सद्दं । सग्गंथो होइ उट्ठिदो सहसा ॥
सव्वत्तो पिच्छंतो । परिमसदि पलादि मुज्झदि य ॥ ११५० ॥
तेणभएणारोहइ । तरुं गिरिं उप्पहेण व पलादि ॥
पविसदि य दहं दुग्गं । जीवाण वहं करेमाणो ॥ ५१ ॥
तह वि य चोराचारभ- । डा वा गंथं हरेज्ज अवसस्स ॥
गेण्हेज्ज दायिया वा । रायाणो वा विलुंपिज्ज ॥ ५२ ॥

अर्थ— परिग्रहसहित जो पुरुष सो किंचिन्मात्रहू शब्द श्रवणकरिकै अर शीघ्रही ऊठि सर्वदिशामें अवलोकन करतो अपना द्रव्यकूं स्पर्शन करे है, तथा लेय भागे है, तथा अज्ञान हुवा मोह जो बेखबरी ताही प्राप्त होय है ॥ बहुरि चोरका भयकरिकै वृक्षकूं आरोहण करे है, पर्वत ऊपरि भयतें चढि जाय है, तथा चोर लुटेरेनिके भयतें उत्पथमार्ग होय भागे है, तथा जलका द्रहमें पडे है, तथा महान् विषमस्थानमें जाय है, कोऊ आपकूं भागतेकूं रोकै तिन जीवनिकूं मारता भाग जाय है ॥ ऐसें भयवान् हुवा दौडे है तोहू चोर तथा प्रबल योद्धा ताकूं वशीभूत करि पकडि अर धनहरण करे है, अथवा दायियादार जे भाईबंध ते धन हरण करे हैं, तथा राजा लूटि ले है, ताका दुःखकूं कोन कहने समर्थ है? गाथा—

संगणिमित्तं कुद्धो । कलहं वोलं करिज्ज वेरं वा ॥
पहणेज्ज व मारिज्ज व । मारिजेज्ज व तह य कामिज्ज ॥ ५३ ॥
अहवा होइ विणासो । गंथस्स जलग्गिमूसयादीहिं ॥
णट्ठे गंथे य पुणो । तिव्वं पुरिसो लहदि दुक्खं ॥ ५४ ॥

अर्थ— परिग्रहके निमित्त क्रोधी होय है, कलह करे है, तथा विवाद करे है, वैर करे है, हणे है-ताडन करे है, तथा मारे है, तथा परकरिकै मारिये है ॥ अथवा जलकरिकै अग्निकरिकै मूषादिककरिकै परिग्रह नष्ट होय तब पुरुष तीव्र दुःखकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा-

सोयइ विलवइ कंदइ । णट्ठे गंथम्मि होइ य विसण्णो ॥
पज्झादि णिवाइज्जइ । वेवइ उक्कंठिउ होइ ॥ ५५ ॥

अर्थ— परिग्रह नष्ट होता संता शोच करे है, तथा विलाप करे है, पुकार करे है, विषादी होय है, चिंता करे है, संतापकूं प्राप्त होय है, कंपायमान होय है, तथा उत्कंठित होय है ॥ गाथा-

डज्झदि अंतो पुरिसो । अप्पीये णट्ठयम्मि गंथम्मि ॥
वाया वि य अक्खिप्पइ । बुद्धी वि य होइ से मूढा ॥ ५६ ॥

अर्थ— आपका अल्पहू परिग्रहका नाश होता संता अंतःकरणमें दाहकूं प्राप्त होय है, वचनहू नष्ट होय है, अर वाकी बुद्धीहू मूढ होय है ॥ गाथा—

उम्मत्तो होइ णरो। णट्ठे गंथे गहोवसिट्ठो वा ॥
चेट्ठदि मरुप्पवादा-। दिएहि बहुधा णरो मरिदुं ॥ ५७ ॥

अर्थ— जैसैं पिशाचकरि गृहीत पुरुष उन्मत्त होय है-आपा भूलिजाय है, तैसैं परिग्रहका नाश होय तब पुरुष उन्मत्त होय जाय है, तथा पर्वतादिकतैं पतन करि अपना बहुतप्रकारकरि मरिवेकूं चेष्टा करे है ॥ गाथा—

चेलादीया संगा। संसज्जंति विविहेहिं जंतूहिं ॥
आगंतुगा वि जंतू। हवंति गंथेसु सण्णिहिदा ॥ ५८ ॥

अर्थ— वस्त्रादिक परिग्रह हैं ते नानाप्रकारके जूवा उटकणादिकका संसर्गकरि सहित होत हैं, बहुरि वस्त्रादिकपरिग्रहमें उपरिले तथा भूमिपरि विचरते कीडी कीडा मछर डांस मकडी कानखजूऱ्या इत्यादिक अनेक आगंतुक जीव प्राप्त होय हैं॥ गाथा—

आदाणे णिक्खेवे। पसारणे चावि तेसि गंथाणं ॥
उक्कस्सणे च कसणे। फंसणपप्फोडणे चेव ॥ ५९ ॥
छेदणबंधणवेढण-। आदावणधोवणादिकिरियासु ॥

संघट्टणपरिदावण- । हणणादी होइ जीवाणं ॥ ११६० ॥
जदि वि विविंचदि जंतू । दोसा ते चेव होंति से लग्गा ॥
होदि यि विविंचणे वि हु । तज्जोणिविउंजणा णिययं ॥ ६१ ॥

अर्थ— वस्त्रादिक परिग्रह ग्रहण करनेमें, तथा स्थापन करनेमें, तथा पसारणेमें, तथा उत्कर्षण कहिये ऐंठी ऊंठी खीचनेमें, तथा बांधनेमें, छोडनेमें, तथा हलावनेमें, तथा छेदनेमें, तथा वेढनेमें, वोढनेमें, तावडेमें सुकावनेमें तथा धोवनादिक्रियानिमें जीवनिका संघट्टन तथा परितापन तथा हनन जो मारण सो प्रकट होय है ॥ अर यद्यपि वस्त्रादिकातैं जीव निराकरण करिये तोहू तेही दोष लगे हैं । जातैं तिन जीवनिके दूरि करनेमैंभी तिन जीवनका अपने योनिस्थानके छूटनेतैं मरण होय है । तातैं परिग्रही निश्चयतैं जीवनिकी विराधनाही करे है ॥ ऐसैं अचित्तपरिग्रहके दोष कहिकरिकै अब सचित्तपरिग्रहके दोष कहे हैं ॥ गाथा–

सच्चित्ता पुण गंथा । वधंति जीवे सयं च दुक्खंति ॥
पावं च तण्णिमित्तं । परिगिण्हंतस्स से होइ ॥ ६२ ॥

अर्थ— सचित्त जे दासी दास गोमहिष्यादिक परिग्रह हैं, ते जीवनिनैं मारे हैं– घाते हैं, तथा आपहू दुःखकूं प्राप्त होय हैं, तथा खेती इत्यादिक आरंभमें युक्त कीये हुये

महापाप करे हैं, तातैं सचित्तपरिग्रह ग्रहण करतेकै तिनके निमित्ततैं पापही होय है ॥

इंदियमयं सरीरं । गंथे गिण्हदि य देहसुक्खत्थं ॥
इंदियसुहाभिलासो । गंथग्गहणेण तो सिध्दो ॥ ६३ ॥

अर्थ-- जातैं यो शरीर इंद्रियमय है–इंद्रियनितैं शरीर जुदा नहीं, अर ग्रंथ जो परिग्रह ग्रहण करे है, सो शरीरका सुखके निमित्त करे है, तातैं परिग्रह ग्रहण करनेतैं इंद्रियनिका सुखका अभिलाष सिद्ध भया, सो इंद्रियजनितसुखका आभिलाष कर्मबंधको निमित्त है, तातैं मोक्षाभिलाषीकूं परिग्रहका त्यागही उचित है ॥ गाथा–

गंथस्स गहणरक्खण- । सारवणाणि णिययं करेमाणो ॥
विक्खित्तमणो झाणं । उवेदि कहमुक्कसज्झाउं ॥ ६४ ॥

अर्थ-- परिग्रही पुरुष त्याग्या है स्वाध्याय जानैं ऐसा स्वाध्यायरहित हुवा परिग्रहकी रक्षा तथा परिग्रहका ग्रहण तथा परिग्रहका संवारना ऐसैं नित्यही परिग्रहमें लीनताकरि विक्षिप्त है मन जाका सो कैसैं शुभध्यान करै? गाथा–

गंथेसु घडिदहिदउ । होइ दरिद्दो भवेसु वहुगेसु ॥
होदि कुणंतो णिच्चं । कम्मं आहारहेदुम्मि ॥ ६५ ॥

अर्थ— जाका चित्त परिग्रहमें आसक्त है, सो बहुतभवपर्यंत दरिद्री हुवा आहारके

अर्थि बहुत नीचकर्म करता भ्रमण करे है ॥ गाथा–

विविहाउ जायणाउं । पावदि परभवगदो वि धणहेदुं ॥
लुद्धो पंपागहिदो । हाहाभूदो किलिस्सदि य ॥ ६६ ॥

अर्थ— परिग्रहमें आसक्त पुरुष परभवमें धनके निमित्त नानाप्रकार पीडाकूं प्राप्त होय है, अर लोभी हुवो आशाकै आधीन हाय हाय करतो क्लेशकूं प्राप्त होय है ॥

एदेसिं दोसाणं । मुच्चइ गंथजहणेण सव्वेसिं ॥
तव्विवरीया य गुणा । लभदि य गंथस्स जहणेण ॥ ६७ ॥

अर्थ— अर परिग्रहका त्याग करिकै येते सर्व दोष त्यागत है अर इनि दोषनितैं औंळे गुणनिकूं धारण करे है–प्राप्त होय है ॥ गाथा–

गंथच्चाउ इंदिय- । णिवारणे अंकुसो व हत्थिस्स ॥
णयरस्स खाइया वि व । इंदियगुत्ती असंगत्तं ॥ ६८ ॥

अर्थ— जैसैं हस्तीकूं उत्पथमार्गतैं रोकनेकूं अंकुश है, तैसैं इंद्रियनिकूं विषयनितैं रोकनेकूं परिग्रहत्याग नामा व्रत समर्थ है। जैसैं नगरकी रक्षाके अर्थि खाई है, तैसैं इंद्रियनिकूं रागभावतैं तथा कामभावतैं रोकनेकूं एक परिग्रहरहितपणाही समर्थ है ॥

सप्पबहुळम्मि रण्णे । अमंतविज्जोसहो जहा पुरिसो ॥

होइ दढमप्पमत्तो । तह णिग्गंथो वि विसएसु ॥ ६९ ॥

अर्थ— जैसैं सर्प हैं बहुत जामैं ऐसे वनविषैं मंत्ररहित विद्यारहित औषधरहित जो पुरुष सो अत्यंत अप्रमादी-सावधान हुवा वसे है, तैसैं क्षायिकसम्यक्त्व केवलज्ञान यथाख्यातचारित्ररूप जे मंत्र-विद्या-औषधरहित निर्ग्रंथहू रागादिकसर्पनिकरि व्याप्त जो विषयरूप वन तामैं प्रमादी हुवा नहीं वसे है-सावधानही रहे है ॥ गाथा-

रागो हवे मणुण्णे । विसंए दोसो य होइ अमणुण्णे॥ १ गंथे इत्यपि पाठभेदः ॥

गंथच्चाएण पुणो । रागद्दोसा हवे चत्ता ॥ ११७० ॥

अर्थ— मनोज्ञविषयमें राग होय है अर अमनोज्ञमें द्वेष होय है, अर मनोज्ञ अमनोज्ञ दोऊ प्रकारका परिग्रहका त्याग करिकै रागद्वेषका त्याग होय है ॥ भावार्थ-कर्मबंधका मूलकारण राग अर द्वेष है अर रागद्वेषका कारण परिग्रह है, जहां परिग्रहका त्याग भया, तहां संसारपरिभ्रमणका कारण रागद्वेषका अभाव होय है, तातैं परिग्रहका त्यागही संसारका अभावका कारण जानहू ॥ गाथा-

सीदुण्हदंसमसया- । दियाण दिण्णो परीसहाण उरो ॥

सीदादिणिवारणए । गंथे णियमं जहंतेण ॥ ७१ ॥

अर्थ— शीत उष्णादिक वेदनाकूं निराकरण करनेवारे जे वस्त्रादिक परिग्रह तिनकूं

त्याग करतो पुरुष, शीत उष्ण दंशमशकादिक वेदनारूप परीषह सहनेकूं अपना हृदयकूं दीया ॥ भावार्थ- जानैं नग्नपना धार्‍या, तानैं सकलपरीषह सहना अंगीकार कीया ॥

जह्मा णिग्गंथो सो । वादादवसीददंसमसयाणं ॥
सहदि य विविधा वाधा । तेण सदेहे अणादरदा ॥ ७२ ॥

अर्थ— जातैं ये निर्ग्रंथ पवन तथा आताप तथा शीत तथा दंशमशकनिकरि कीई नानाप्रकारकी बाधा सहे है, ता कारणकरि इनूनैं अपना देहविषैंहू अनादरता अंगीकार करी ॥ गाथा–

संगपरिमग्गणादी । णिस्संगे णत्थि सव्वविक्खेवा ॥
झाणज्झेणाणि तउं । तस्स अविग्घेण वच्चंति ॥ ७३ ॥

अर्थ- परिग्रहका लाभकूं हेरना, तथा धनवानकूं अवलोकना, तथा याचना करना, दीन मन करना, तथा धनकी रक्षा करना, नष्ट होनेका भय करना इत्यादिक सर्वविक्षेप परिग्रहका त्यागीकै नही होय हैं। अर विक्षेप नही होय तादि निर्विघ्नताकरि ध्यान तथा स्वाध्यायमें निरंतर प्रवृत्ति होय है। तातैं सर्वतपनिमें प्रधान जे ध्यानस्वाध्याय तिनमें प्रवर्तन करनेका उपाय एक परिग्रहका त्यागही है ॥ गाथा–

गंथच्चाएण पुणो । भावविसुध्दी वि दीविदा होइ ॥

तो सुद्धणाणचरणो । तवसा कम्मक्खयं कुणइ ॥ ८४ ॥

अर्थ— जो मुनिवर निदानरहित है, सो दर्शनज्ञानचारित्रकूं शुद्ध करे है। अर दर्शनज्ञानचारित्र शुद्ध जाकै होय, सो ध्यान नामा तपकरि कर्मका क्षय करे है ॥

इच्चेवमेदमविचिं- । तयदो होज्ज हु णिदाणकरणमदी ॥
इच्चेवं पस्संतो । ण हु होदि णिदाणकरणमदी ॥ ८५ ॥

अर्थ— ऐसैं पूर्वोक्तप्रकार निदानदोषनिकूं नही चिंतवन करते पुरुषकै निदान करनेमें बुद्धि होय है; अर निदानकूं विषसमान अनंतदुःखनिका करनेवाला जो भावनितैं देखे है, ताकै निदान करनेमें बुद्धि नही होय है ॥

ऐसैं सत्तरि गाथानिमैं निदानशल्यका वर्णन कीया ॥ अब मायाशल्यकूं दोय गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

मायासल्लस्सालो- । चणाधियारम्मि वण्णिदा दोसा ॥
मिच्छत्तसल्लदोसा । य पुव्वमुववण्णिया सव्वे ॥ ८६ ॥

अर्थ— मायाशल्यतैं उपजे दोष पूर्वैं आलोचना नामा अधिकारमें वर्णन कीये अर मिथ्याशल्यके दोषहू सर्व पूर्वैं वर्णन कीये। तातैं माया मिथ्या निदान तीनप्रकारकी शल्य हृदयथकी निकासहु ॥ गाथा—

पब्भट्ठबोधिलाभा । मायासल्लेण आसि पूदिमुहीं ॥
दासी सागरदत्त- । स्स पुफ्फदंता हु विरदा वि ॥ ८७ ॥

अर्थ— पुष्पदंता नामा आर्यिका शल्यकरि भ्रष्ट भया है रत्नत्रयका लाभ जाकै ऐसी मायाचारका पापकरि सागरदत्त नामा वणिककै महादुर्गंधदेहकूं धरनेवाली पूतिमुखी नामा दासी होती भई! देखहू! कहां देवलोकका देनेवाला आर्यिकाका व्रत अर कहां वणिकके घर दुर्गंधदासी होना! मायाशल्य महान् अनर्थ करनेवाला है ॥ ऐसैं मायाशल्यतैं उपजे दोष कहे ॥ अब मिथ्याशल्यकृत दोष एकगाथामैं कहे हैं ॥

मिच्छत्तसल्लदोसा । पियधम्मो साधुवच्छलो संतो ॥
बहुदुक्खे संसारे । सुचिरं परिहिंडिउ मरीची ॥ ८८ ॥

अर्थ— अतिवल्लभ है धर्म जाकूं अर साधुपुरुषनिमैं प्रीतियुक्त हुवा संताहू मरीची एक मिथ्यात्वशल्यके दोषतैं बहुत दुःखरूप संसारमैं बहुत असंख्यातकालपर्यंत परिभ्रमण करता हुवा ॥ ऐसैं मिथ्यात्वशल्यका वर्णन कीया ॥ अब ऐसे साधुसमूह निर्वाणपुरीकूं प्रवेश करे हैं, सो कहे हैं ॥ गाथा—

इय पव्वजाभंडिं । समिदिवइल्लं तिगुत्तिदिढचक्कं ॥
रादियभोयण उद्धं । सम्मत्तक्खं सुणाणधुरं ॥ ८९ ॥

वदभंडभरिदमारुहि- । दसाधसत्थेण पच्छिदो समयं ॥
णिव्वाणभंडहेदुं । सिद्धिपुरिं साधुवाणियउं ॥ १२९० ॥
आयरियसत्थवाहे- । ण णिच्चुज्जुत्तेण सारविज्जंतो ॥
सो साहुवग्गसत्थो । संसारमहाडविं तरइ ॥ ९१ ॥
तो भावणादिजुत्तो । रक्खदि तं साधुसत्थमाउत्तं ॥
इंदियचोरेहिं तो । कसायवहुसावदेहिं च ॥ ९२ ॥

अर्थ— ऐसैं दीक्षारूप गाडीमैं चढिकरिकै अर साधूनिका समूहसहित जो निर्वाणपुरीप्रति गमन करै है, सो साधुरूप वणिक् संसाररूप वनीके पार उतरे है ॥ कैसी है संसाररूप गाडी? जाकै समितिरूप तो बलध है, अर तीनगुप्तिरूप दृढ पहे हैं, अर रात्रिभोजनका त्याग सोही गाडीका ऊर्ध्वभाग है, अर सम्यक्त्वरूप अक्ष है, अर सम्यग्ज्ञानरूप धुरा है, अर व्रतरूप भांड वस्तु तिनकरि भरी है, ऐसी दीक्षागाडीउपरि चढि प्रयाण करनेवाला साधुरूप वणिक् बहुरि निरंतर आपके तथा परके हित करनेमें उद्यमी ऐसे आचार्य सोही जो सार्थवाह कहिये संघका स्वामी ताकरि प्रशंसा कीया साधूका समूह, सो संसारमहावनीकूं तिरै है पार उतरे है । संसारवनीमैं इंद्रियरूप तो चोर वसे हैं, अर कषायरूप सिंहव्याघ्रसर्पादिक दुष्टजीव वसे हैं, तिनतैं

साधुसमूहकी शुभभावनाही रक्षा करे है ॥ गाथा—

विसयाडवीए मज्झे । ऊहीणो जो पमाददोसेण ॥
इंदियचोरा तो से । चरित्तभंडं विलुंपंति ॥ ९३ ॥

अर्थ— अर जो साधु प्रमादके दोषकरि पंचेंद्रियनिके विषयनिमें अपसरण करे है— तिस साधुरूप वणिकका चारित्ररूप भांड कहिये धनकूं इंद्रियरूप चोर लूटे हैं ॥

अहवा तल्लिच्छाइं । कूराइं कसायसावदाइं तं ॥
खज्जंति असंजमदा- । ढाहिं संकिलेसादिदंसेहिं ॥ ९४ ॥

अर्थ— अथवा विषयनिकी वांछा करनेवालेनिकूं कषायरूप क्रूर दुष्ट तिर्यंच असंयमरूप दाढनिकरि अर संक्लेशरूप दंतनिकरि भक्षण करे हैं ॥ भावार्थ- जो विषयनिकूं वांछे है ताकूं कषाय अर संक्लेश मारिही नाखे है ॥ गाथा—

ऊसण्णसेवणाउ । पडिसेवंतो असंजदो होइ ॥
सिद्धिपहपत्थिदाउ । ऊहीणो साधुसत्थादो ॥ ९५ ॥

अर्थ— जो मुनिका व्रत धारि अयोग्यवस्तूका सेवन करे है, सो अयोग्यसेवनतैं असंयमी होय है, पश्चात् निर्वाणके मार्गमें गमन करता जो साधूनिका समूह तातैं अपसृत कहिये निकले है, तातैं अवसन्न कहिये है। अवसन्नसंज्ञक मुनि है, सो

मुनिनके संघके बाह्य जानना ॥ गाथा–

इंदियकसायगुरुग- । त्तणेण सुहसीलभाविदो समणो ॥
करणालसो भवित्ता । सेवइ उसण्णसेवाउं ॥ १६ ॥

अर्थ— जो साधु इंद्रियकषायका बडापणाकरिकै सुखियास्वभाव होय तथा त्रयोदशप्रकार चारित्रमें आलसी होयकरिकै अर साधुपणातैं चलायमान होय सो अवसन्न है॥ ऐसैं अवसन्नका स्वरूप कह्या ॥ गाथा–

केई गहिदा इंदिय- । चोरेहिं कसायसावदेहिं वा ॥
पंथं छंडिय णिज्जं- । ति साधुसत्थस्स पासम्मि ॥ १७ ॥

अर्थ— कितनेक मुनि इंद्रियरूप चोरनिकरि तथा कषायरूप दुष्टतिर्यंचनिकरि ग्रहण कीये हुये रत्नत्रयरूप मोक्षमार्गकूं त्यागिकरिकै अर बाह्य भेषकरि साधुसारिसा रहे हैं–जगतकूं साधु दीखे है अर साधु नही भेषमात्र हैं, तातैं इनकूं साधुसंघके पार्श्ववर्तीपणातैं पार्श्वस्थ कहिये हैं ॥

तो साधुसत्थपंथं । छंडिय पासम्मि णिज्जमाणा ते ॥
गारवगहणकुडिल्ले । पडिदा पावंति दुक्खाणि ॥ १८ ॥

अर्थ— जे साधुनिके समूहका मार्ग छांडिकरिकै अर पार्श्वस्थापणानैं प्राप्त भये हैं,

तें अभिमान तथा रसगारव ऋद्धिगारव सातगारवकरिकै आच्छादित जो पार्श्वस्थपणा-
रूप वन तामैं पडे हुये दुःखनिकूं प्राप्त होय हैं ॥ गाथा-

सल्लविसकंटएहिं । विध्दा पडिदा पडंति दुक्खेसु ॥
विसकंटयविध्दा वा । पडिदा अडवीए एगागी ॥ ९९ ॥

अर्थ— जैसैं विषकंटककरि वेध्या पुरुष एकाकी वनीमैं पड्या हुवा दुःख भोगे है, तैसैं
मिथ्यात्व-माया-निदान तीन शल्यरूप विषकंटककरि वेध्या हुवा साधु दुःखनिमें पडत है ॥

पंथं छंडिय सो जा- । दि साधुसत्थस्स चेव पासाउं ॥
जो पडिसेवदि पास- । त्थसेवणाउं हु णिद्धम्मो ॥ १३०० ॥

अर्थ— जो साधुसमूहकी निकटतातैं मार्गकूं छांडिकरिकै अर चारित्रकी विराधना
करे है, सो पार्श्वस्थका सेवन करनेवाला धर्मरहित है ॥ गाथा-

इंदियकसायगरुय- । त्तणेण चरणं तणं व पस्संतो ॥
णिध्दम्मो हु भवित्ता । सेवदि पासत्थसेवाउं ॥ १ ॥

अर्थ— जो साधूका व्रत अंगीकार करिकैहू इंद्रिय और कषाय इनिका तीव्रपणातैं
चारित्रकूं तृणसमान देखे है, सो अधर्मी होयकारिकै अर पार्श्वस्थपणाकूं सेवे है—अंगीकार
करे है ॥ ऐसैं पार्श्वस्थका स्वरूप कह्या ॥ अब कुशीलजातिका भ्रष्टमुनीका स्वरूप कहे हैं ॥

इंदियचोरपरुद्धा । कसायसावदभएण वा केई ॥
उम्मग्गेण पलायं- । ति साधुसत्थस्स दूरेण ॥ २ ॥
तो ते कुसीलपडिसे- । वणावणो उप्पधेण धावंता ॥
सण्णाणदीसु पडिदा । किलेससुत्तेण वुड्डंति ॥ ३ ॥
सण्णाणदीसु वुड्डा । वुड्डा थाहं कहं पि अलहंता ॥
तो ते संसारोदधि- । मदंति वहुदुक्खभीसम्मि ॥ ४ ॥

अर्थ— कितनेक साधु इंद्रियचौरकरि उपद्रवकूं प्राप्त भये अर कषायरूप दुष्टतिर्यंचके भयकरिकै उन्मार्गकरिकै साधूका समूहतैं दूरि निकले है ॥ भावार्थ— कितनेक साधुपणा अंगीकार करिकैभी इंद्रियनिके विषय अर कषाय इनकरि पीडित भये साधुपणाका मार्गकूं उलंघनकरि मिथ्यामार्गमें प्रवर्तन करे हैं ॥ बहुरि तिस साधूका मार्गतैं निकस्या कुशीलप्रतिसेवनारूप वनविषैं उन्मार्गकरिकै दोडते च्यारि संज्ञारूप नदीमैं पडे क्लेशरूप प्रवाहकरिकै डूबे हैं ॥ भावार्थ— जे साधूका आचार छोडि ऊवट मार्गकरि दोडै हैं, ते आहारसंज्ञा भयसंज्ञा मैथुनसंज्ञा परिग्रहसंज्ञा येही जे नदी तिनमैं क्लेशके प्रवाहकरि डूबे हैं ॥ बहुरि संज्ञानदीके प्रवाहकरि वहता कहूभी ठहरनेकूं स्थान नही प्राप्त होत हैं ॥ पाछै वहता वहता बहुतदुःखनिकरि भयंकर जो संसारसमुद्र तामैं प्रवेश करे

हैं ॥ कुशीलमुनि त्रसस्थावरयोनिनिमैं अनंतकाल परिभ्रमण करे हैं ॥ गाथा—

आसागिरिदुग्गाणि य । अदिगम्मति दंडकक्कडसिलासु ॥
उलुंठिय पब्भट्ठा । खविंति अणंतयं कालं ॥ ५ ॥

अर्थ— बहुरि कुशीलमुनि है सो आशारूप पर्वतके शिखरतैं पडिकरिकै मन वचन कायकी कुटिलप्रवृत्तिरूप कर्कशशिलाविषैं लोटते भ्रष्ट भये अनंतकाल व्यतीत करे हैं ॥

भावार्थ— कुशीलमुनि विषयनिकी आशाथकी मनवचनकायकी वक्रताकूं प्राप्त होय अर भ्रष्ट हुवा अनंतसंसारपरिभ्रमण करे हैं ॥ गाथा—

बहुपावकम्मकरणा- । डवीसु महदीसु विप्पणट्ठा वा ॥
अद्दिट्ठणिव्वुदिपधा । भमंति सुचिरं पि तत्थेव ॥ ६ ॥

अर्थ— बहुरि कुशीलमुनिकै कहा होय है, सो कहे हैं । ते कुशीलमुनि बहुत पापकर्मके करनेरूप महावनी तिनविषैं नष्ट भये । तथा नहीं देख्या है निर्वाणका मार्ग जिननैं ऐसे चिरकालपर्यंत संसारमें भ्रमण करे हैं ॥ गाथा—

दूरेण साधुसत्थं । छंडिय सो उप्पधेण हु पलादि ॥
सेवदि कुसीलपडिसे- । वणाउ जो सुत्तदिट्ठाउं ॥ ७ ॥

अर्थ— जे साधुनिके संघकूं दूरिही त्यागिकरिकै अर एकाकी हुवा उन्मार्गमें

प्रवर्तन करे हैं ते शीलप्रतिसेवना सेवे हैं, ऐसें जिनसूत्रमें दिखाया है ॥ गाथा—

इंदियकसायगुरुग- । त्तणेण चरणं तणं व परसंतो ॥
णिद्धंधसो भवित्ता । सेवदि हु कुसीलसेवाउं ॥ ८ ॥

अर्थ— जे इंद्रिय अर कषाय इनका तीव्रपणाकरिकैं चारित्रकूं तृणसमान देखता चारित्रतैं भ्रष्ट होय हैं, ते निर्लज्ज होयकरिकैं कुशीलसेवाकूं सेवन करे हैं ॥ ऐसें कुशीलजातिके भ्रष्टमुनीका स्वरूप कह्या ॥ अब यथाछंदजातिके भ्रष्टमुनिका स्वरूप कहे हैं ॥

सिद्धिपुरमुवल्लीणा । वि केइ इंदियकसायचोरेहिं ॥
पविलत्तचरणभंडा । उवहदमाणा णियत्तंति ॥ ९ ॥
तो ते सीळदरिद्दा । दुक्खमणंतं सदा वि पावंति ॥
वहुपरिजणो दरिद्दो । पावदि तिव्वं जधा दुक्खं ॥ १३१० ॥
सो होदि साधुसत्था- । दु णिग्गदो जो भवे जधाछंदो
उस्सुत्तमणुवदिट्ठं । च जधिच्छाए वि कप्पिंतो ॥ ११ ॥

अर्थ— कितनेक साधु निर्वाणपुरप्रति गमन करनेमें उद्यमी भये हुयेहू इंद्रिय अर कषायरूप चोरनकरि चारित्ररूप धन नष्ट करिकै अर मुनिपणाका अभिमानकूं नष्ट करे हैं, ते उलटे संसारहीमें वाहुडे हैं। पश्चात् शील जो आपका सत्यार्थ निज-

स्वभाव ताकरि रहित दरिद्री हुवा सदाकाल संसारमें अनंतदुःख पावे हैं। जैसें बहुतपरिवार कुटुंबका धनी दरिद्री भया तीव्र दुःख पावे है, तैसें निजस्वभावरहित या जीव त्रसथावरयोनिमैं घोरदुःख पावे है अर जो शीलतैं नष्ट होय साधुमुनिनिके संघतैं निकलि जाय तादि सूत्रविरुद्ध गुरुनिका उपदेशरहित यथेच्छ कल्पना करता स्वच्छंद होय है॥ भावार्थ- कितनेक जीव साधुपणाहू धारैं अर महाव्रतादिक अंगीकारहू करै अर निर्वाणके अर्थि निरंतर उद्यमहू करै, परंतु इंद्रियनिकै विषय तथा कषायनिकै वशी होय चरित्रधर्मका नाश करि मुनिपणाका अभिमान बिगाडि शीलरहित दरिद्री हुवा गुरुनिका उपदेशविनाही उत्सूत्र कहिये सूत्रविरुद्ध आपकी इच्छाकरि कल्पना करे हैं, तिनकूं स्वच्छंद कहिये हैं। ते उन्मार्गी संसारमें अनंत-दुःखकूं प्राप्त होय हैं॥ गाथा-

जो होदि जधाछंदो। तस्स धणिदं पि संजमितस्स॥
णत्थि दु चरणं चरणं। ख़ु होदि सम्मत्तसहचारि॥ १२॥

अर्थ— जो मुनि स्वेच्छाचारी है सो अतिशयरूप संयममें प्रवर्तन करै तोहू ताकै चरित्र नही होय है। चारित्र है सो सम्यक्त्वका सहचारी है, यातैं सम्यक्त्व-सहितहीकै चारित्र होय है। अपनी इच्छातैं सूत्रविरुद्ध आचरण करै, ताकै सम्य-

क्त्वहू नहीं अर चारित्रहू नहीं होय है ॥ गाथा–

इंदियकसायगुरुय- । त्तणेण सुत्तं पमाणमकरंतो ॥
परिमाणेदि जिणुत्ते । अत्थे सच्छंददो चेव ॥ १३ ॥

अर्थ— जो साधु इंद्रिय अर कषाय इनकी तीव्रताकरिकै जिनेंद्रकरि कहे हुये सूत्रकूं नहीं प्रमाण करता जिनेंद्रके कहे अर्थनिकूं अवज्ञा करे है, जिनोक्त अर्थहूमें स्वच्छंद मार्गरहित प्रमाण करे है, सो साधु स्वच्छंद है–जिनेंद्रका सत्यार्थ मार्गतें भ्रष्ट है ॥ ऐसें यथाछंदका स्वरूप कह्या ॥ अब संसक्तका स्वरूप कहे हैं ॥ गाथा–

इंदियकसायदोसे- । हिं अध व सामणजोगपरिदंतो ॥
जो उंवायदि सो हो- । दि णियत्तो साधुसत्थादो ॥ १४ ॥

अर्थ— केई इंद्रिय अर कषायनिके दोषकरि चारित्रतैं चलायमान होय है अथवा सामान्य मनवचनकायके योगनिकरि दम्या हुवा चारित्रतैं भ्रष्ट होय है, सो साधु साधुनिका संघतैं निवृत्त होय है–रहित होय है ॥ गाथा–

इंदियकसायवसिया । केई ठाणाणि ताणि सव्वाणि ॥
पाविज्जंते दोसे- । हिं तेहिं सव्वेहिं संसत्ता ॥ १५ ॥

अर्थ— कितनें मुनि इंद्रियनिके अर कषायके वशी भये, ते सकलदोषनिकरि

सकल अशुभपरिणामनिके स्थाननिकूं प्राप्त होय हैं, ते संसक्त कहे हैं ॥ ऐसैं संसक्तजातीका भ्रष्टमुनीका स्वरूप कह्या ॥ गाथा–

इय एदे पंचविधा । जिणेसवयणा दु गुंछिदा सुत्ते ॥
इंदियकसायगरुग- । त्तणेण णिच्चं पि पडिकुध्दा ॥ १६ ॥

अर्थ— ऐसे ये पंचप्रकारके भ्रष्ट मुनि जिनेंद्रभगवान परमागममें निंद्यरूप कहे हैं, ये निंद्यमुनि हैं ते मुनिका भेष धारे हैं, तथापि इंद्रियनिके विषयनिकी तीव्रतातैं नित्यही जिनेंद्रधर्मतैं प्रतिकूल हैं–पराङ्मुख हैं ॥ ऐसैं पार्श्वस्थपणा कह्या ॥ गाथा–

दुठ्ठा चवला अदिदु- । ज्जया य णिच्चं पि समणुबध्दा य ॥
दुक्खावहा य भीमा । जीवाणं इंदियकसाया ॥ १७ ॥

अर्थ— जीवनिके ये पांच इंद्रिय अर क्रोधादिक च्यारि कषाय ये अतिदुःखकारी हैं। कैसेक हैं इंद्रिय अर कषाय? आत्माकै उपद्रवकारीपणातैं दुष्ट हैं, अर अवस्थित नही तातैं चपल हैं, अर महान बलवानहू–जीति न सकै तातैं अतिदुर्जय हैं, अर चारित्रमोहके तीव्र उदयतैं वारंवार आत्मातैं बंधे हैं, अर दुःखके वहनेवाले हैं अर अति भयकारी हैं ॥ भावार्थ– आत्माकै जितने क्लेश हैं तितने विषयनिके अनुरागतैं हैं, तथा कषायनिकी तीव्रतातैं हैं, तथा विषय नही प्राप्त होय तो महादुःख होय है,

अर जो प्राप्त होयकरि विनाशि जाय तो अतिदुःख होय है, अर विषय तथा अभिमानादिकतैंही भय उपजे है, विषयादिक विनसनेका जगतमें बडा भय होय है ॥

मरुतेल्लं पि पियंतो । वत्थो जह वादि पूदियं गंधं ॥
तध दिक्खिदो वि इंदिय- । कसायगंधं वहदि कोई ॥ १८ ॥

अर्थ— जैसैं बकरा सुगंधतैल तथा अत्तर पीवताहू दुर्गंधही पसेवकूं तथा मदकूं उगले है, तैसैं कितने पुरुष जिनदीक्षा ग्रहणकरि संयम धारताहू मिथ्यादर्शन तथा चारित्रमोहका तीव्र उदयतैं इंद्रियनिके विषयनिकी वांछाकूं तथा क्रोधादिकषायतैं उपजी मलिनताकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

भुंजंतो वि सुभोयण- । मिच्छादि जध सूयरो समलमेव ॥
तध दिक्खिदो वि इंदिय- । कसायमलिणो हवादि कोई ॥ १९ ॥

अर्थ— ग्रामसूकर सुंदर मेवा मिष्टान्न भोजन करतेहू विष्ठाके भक्षण करनेकीही इच्छा करे है, तैसैं कोऊ दीक्षा ग्रहण करिकैहू भ्रष्ट होय इंद्रियनिके विषयनिकी लालसा करे है, तथा कषायनिके आधीन होय है ॥ गाथा—

वाहभयेण पलादो । जूहं दट्ठूण वागुरापडिदं ॥ सयमेव मउं वागुर- ।
सदीदि जध जूहतण्हाए ॥ १३२० ॥ पंजरमुक्को सउणो । सुइरं आरा-

मघसु विहरंतो ॥ सयमेव पुणो पंजर-। मदीदि जव णीडतण्हाए ॥
२१ ॥ कलभो गयेण पंका। उद्धरिदो दुद्धरादु वलिएण ॥ सयमेव
पुणो पंकं। जलतण्हाए जध अदीदि ॥ २२ ॥ अग्गिपरिक्खित्तादो।
सउणो रुक्खादु उप्पदित्ताणं ॥ सयमेव तं दुमं सो। णीडणिमित्तं
जध अदीदि ॥ २३ ॥ लंघिज्जंतो अहिणा। पासुत्तो कोइ जग्गमाणेण ॥
उट्ठविदो तं घेत्तुं। इच्छदि जध कोदुहल्लेण ॥ २४ ॥ सयमेव वंतम-
सणं। णिल्लज्जो णिग्घिणो सयं चेव ॥ लोलो किविणो भुंजदि। सुणहो
जध असणतण्हाए ॥ २५॥ एवं केई गिहिवा-। सदोसमुक्का वि ।दिक्खिदा
संता ॥ इंदियकसायदोसे-। हिं पुणो ते चेव गिण्हंति ॥ २६ ॥

अर्थ— जैसैं व्याध जो शिकारी, सो मृगनिकूं पकडनेकूं वनमें जाल पसाऱ्या,
तदि कोऊ मृग शिकारीका भयकरिकैं वडी दूरि भागि गया अर अन्य समस्तमृगनिका
समूह जालमें फसिगया तदि दूरि भाग्याहू मृग अपने जूथकी तृष्णाकरि स्वयमेव
जालमें आय पडे है, यद्यपि शिकारीके भयतैं भागि गया तथापि जूथविना अकेला
आपकूं देखि क्लेशित होय अपने साथीनिकूं हेरता स्वयमेव अपने यूथके सामिल
जालमें आय पडे है, पाछै शिकारीकरि माऱ्या जाय है; तैसैं संसारी जीव परिग्रह

त्यागि दीक्षित होयकरिकेहू इंद्रियकषायनिका प्रेऱ्या परिग्रहमें बहुरि आय फसे है ॥
तथा जैसें पिंजरातें छूट्या पक्षी बहुत काल बागबगीचेनिमें विहार करताहू स्थानकी
तृष्णाकरि बहुरि स्वयमेव पिंजरेकूं प्राप्त होय है; तैसें संसारी जीव गृहकुटुंबके बंधनतें
छूटि दीक्षित होयकरिकेहू विषयकषायनिका प्रेऱ्या हुवा बहुरि स्थानादिकमें ममत्वकरि
आय फसे है ॥ तथा जैसें हस्तीका बच्चा कर्दममें फस्या ताकूं कोऊ बलवान् हस्ती बडे
अगाध कीचतें बाहिर काढ्या, परंतु बहुरि जलकी तृष्णाकरि स्वयमेव कर्दममें जाय
फसे है; तैसें कोऊ त्यागी हुवाहू विषयनिकी तृष्णाकरिकें संसाररूप कर्दममें बहुरि
उलझि मरे है ॥

तथा जैसें कोऊ वृक्षके अग्नि लागि तदि उस वृक्षमें बसनेवाले पक्षी अपने घुरसाले
छोडिकरिकैं उस वृक्षके बाहिर भागे, परंतु अपने घुरसालेकूं दग्ध होता जानि च्यारि-
थोडी वृक्षके ऊपरि भ्रमण करि उस वृक्षहीमें पडि दग्ध होय है; तैसें इंद्रियनिके विषय
तथा कषायका प्रेऱ्या दीक्षित हुवाहू विषयरूप अग्निमें पडि दुर्गतिकूं जाय प्राप्त होय
है ॥ तथा जैसें कोऊ पुरुष शयन करै था, ताकूं सर्प उलंघन करि गया, पाछै कोऊ
जाग्रत पुरुष ताकूं जगायकरि कही "अरे, तोकूं सर्प उलंघन करि गया है" तादि
तिससर्पकूं कौतूहलकरि ग्रहण करनेकी इच्छा करै; तैसें परिग्रहकूं त्यागि बहुरि ग्रहण

करना है ॥ तथा जैसैं आपकरि वमन कस्या भोजनकूं निर्लज्ज निर्घृण लोलपी नीच श्वान भोजनकी तृष्णाकरि भक्षण करे है, तैसैं निर्लज्ज नीच सूगलो कोऊ पुरुष विषय कषाय त्यागि जिनदीक्षा ग्रहण करिकैहू बहुरि विषयनिकूं भोगे है ॥

ऐसैं कितने गृहवासका दोष छांडिकरिकै दीक्षित हुवा संताहू इंद्रियनिके विषय तथा कषायनिके दोषकरिकै बहुरि तिन गृहवासके दुःखनिहीकूं ग्रहण करे हैं । कैसाक है गृहवास? यह हमारा यह हमारा ऐसा ममत्वका आधार है ममत्व यामैं वसे है। बहुरि निरंतर जीवकै आशा अर लोभके उत्पन्न करनेमें समर्थ है। बहुरि कषायनिकी खनि है। बहुरि इसकै पीडा करूं इसकै उपकार करूं ऐसे परिणाम करनेमें समर्थ है। बहुरि पृथ्वी जल अग्नि पवन वनस्पति इनकी हिंसामैं प्रवृत्ति करावनेवाला है। बहुरि चेतन अचेतन अल्प तथा बहुत धनके ग्रहण करनेमें तथा बधावनेमें मनवचनकायकरिकै परिश्रम करावनेवाला है। बहुरि इस गृहवासमें तिष्ठता जन असारकूं सार, तथा अनित्यकूं नित्य, तथा अशरणकूं शरण, तथा अशुचिकूं शुचि, तथा दुःखकूं सुख, तथा अहितकूं हित, तथा अनाश्रयकूं आश्रय, तथा शत्रूकूं मित्र मानता संता सर्वतरफ दौडे है। बहुरि कैसा है गृहवास? तामैं मनुष्य महादुःखी हुवा तिष्ठे है, जैसैं लोहके पींजरेमें सिंह तिष्ठे तथा पासीमैं पड्या मृग तिष्ठै तथा जैसैं कर्दममें मग्न वृध्दहस्ती तैसैं

अन्यायकर्दममें मग्न होय रह्या है ॥

बहुरि नानाप्रकारके बंधनकरि बंध्या बंदीखानेमें जैसें चोर तिष्ठै तथा व्याघ्रनिके तिनकीनांई तिष्ठता बीचि बलरहित हरिण तिष्ठै तथा पासीमें खैंच्या जलचर जीव तिष्ठै तिनकीनांई तिष्ठता प्राणी कामरूप बहुत अंधकारके पटलकरि आच्छादित करिये है। तथा रागरूप महासर्पके जहरकरि लोक उपद्रवसहित वर्तें हैं—अचेत होय रहे हैं। तथा चिंतारूप डाकिनी ग्रासीभूत करे है। तथा शोकरूप ल्यालीकरि उपद्रवरूप होय है। तथा जामें क्रोधरूप अग्नि भस्म करे है। तथा आशारूप लताकरि प्राणीनिकूं बांधिये है। तथा इष्ट पुत्र स्त्री मित्रादिकके वियोगरूप वज्रपातकरि खंड करिये है। तथा वांछितका अलाभरूप बाणनिकरि वेधिये है। बहुरि मायारूप वृध्दस्त्री दृढ आलिंगन करे है। जहां तिरस्काररूप कुहाडेनतैं विदारिये है, जहां अपयशरूप मलकरि लीपिये है, जहां मोहरूप वनहस्तीकरि घातिये है, जहां पापरूप शिकारी मारिकरि नीचै पटके है, जहां भयरूप लोहकी शलाकानिकरि व्यथा करिये है, जहां पश्चात्तापरूप काक दिनप्रति शब्द करे है, जहां ईर्षाकरि विरूपताकूं प्राप्त होइये है, जहां परिग्रहरूप पिशाच ग्रहण करे है।

बहुरि गृहवासमें तिष्ठतो पुरुष असंयमके सन्मुख होय है। तथा ईर्षारूप स्त्रीसूं

प्यार करे है। तथा अभिमानरूप राक्षसका अधिपतिपणाकूं अनुभवे है। तथा विस्तीर्ण उज्वल चारित्ररूप छत्रका सुखकूं नही प्राप्त होय है। तथा संसारके दुःखतैं आत्माकूं नही रक्षा करिसके है। तथा कर्मका नाश करनेकूं नही समर्थ होय है। तथा मरणरूप विषके वृक्षकूं नही दग्ध करे है। तथा मोहरूप दृढ सांखलकूं नही तोडे है। तथा अनेक विचित्र योनीनिमैं परिभ्रमणकूं नही निषेध करे है। इसप्रकार गृहवासके दोषनिकूं त्यागिकरि अर संयम ग्रहण करिकैहू अधमपुरुष विषयकषायकै वशीभूत होय बहुरि परिग्रहादिक अंगीकार करै है; सो पूर्वै कहे अनर्थनिकूं अंगीकार करे है ॥

बंधणमुक्को पुणरे-। व वंधणं सो अचेयणो अदिदि ॥
इंदियकसायवंधण-। मुवेदि जो दिक्खिदो संतो ॥ २७ ॥

अर्थ— जो दीक्षा ग्रहण करिकैहू इंद्रियकषायके बंधनकूं प्राप्त होय है, सो अज्ञानी बंधनतैं छूटया हुवाहू बहुरि बंधनकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

मुक्को वि णरो कलिणा। पुणो वि तं चेव मग्गादि कलिं सो ॥
जो दिक्खिदो वि इंदिय-। कसायमइयं कलिमुवेदि ॥ २८ ॥

अर्थ— जो दीक्षित होयकरिकैहू इंद्रियकषायमय कलहकूं प्राप्त होय है, सो कहा करे है? जैसें कोऊ पुरुष कलहकरिकै छूट्या हुवा बहुरि कलहहीकूं हेरे है! तैसें

अनर्थ करे है ॥ गाथा–

सो णिच्छदि मोत्तुं जे । हत्थगयं उम्मुयं सुपज्जलियं ॥
अक्कमदि किण्हसप्पं । छादं[1] वग्घं च परिमसदि ॥ २९ ॥ [1] क्षुधितं
सो कंठोलइदसिलो । दहमत्थाहं अदीदि अण्णाणी ॥
जो दिक्खिदो वि इंदिय- । कसायवसिगो हवे साधू ॥ १३३० ॥

अर्थ— जो अज्ञानी साधु दीक्षित होयकरिकैहू इंद्रियकषायकै वशी होय है; सो हस्तमें प्राप्त हुवा जो प्रज्वलित अंगारा ताहि नही छंड्या चाहे है, अथवा कुष्णसर्पकूं ग्रहण करे है, अथवा क्षुधावान् व्याघ्रकूं आलिंगन करे है, तथा कंठविषैं शिला बांधि अगाधद्रहमें प्रवेश करे है ॥ गाथा–

इंदियगहोवसिट्ठो । उवसिट्ठो ण दु गहेण उवसिट्ठो ॥
कुणदि गहो एयभवे । दोसं इदरो भवसदेसु ॥ ३१ ॥

अर्थ— इंद्रियरूप पिशाचकरि ग्रहण कीया पुरुष गृहीत कहिये परवश है अर पिशाचकरि ग्रहण कीया गृहीत नही है। जातैं पिशाच तो एकभवमें दोष करे है–अनर्थ करे है अर इंद्रियनिके विषय संख्यात असंख्यात अनंतभवनिमें अनर्थ करे हैं ॥ गाथा–

होदि कसाउम्मत्तो । उम्मत्तो तध ण पित्तउम्मत्तो ॥

ण कुणदि पित्तुम्मत्तो । पावं इदरो जधुम्मत्तो ॥ ३२ ॥

अर्थ— जैसैं कषायनिकरि उन्मत्त मनुष्य उन्मत्त होय है, तैसैं पित्तकरि उन्मत्त उन्मत्त नही होय है। जैसैं कषायनिकरि उन्मत्त पाप करे है, तैसें पित्तकरि उन्मत्त पाप नही करे है। जातैं कषायनिकरि उन्मत्त तो हिंसादिकपापनिमें प्रवर्तन करे है अर कर्मनिकी स्थितीकूं दीर्घ करे है अर पापप्रकृतिनिमैं अनुभाग वधावे है अर पुण्यप्रकृतिनिमैं अनुभाग घटावे है, ऐसैं पित्तोन्मत्त अनर्थ नही करे है ॥ गाथा—

इंदियकसायमइया । णरं पिसायं करांति हु पिसाया ॥
पावकरणवेलंबं । पेच्छणयकरं सुजणमज्झे ॥ ३३ ॥

अर्थ— इंद्रियकषायरूप पिशाच हैं ते पुरुषनैं पिशाच करे हैं तथा पाप करनेमें विलंब नही करे हैं, तथा सुजनांके मध्य निंद्य करे हैं ॥ गाथा—

कुलजस्स जसं इच्छं- । तयस्स णिधणं वरं खु पुरिसस्स ॥
ण य दिक्खिदेण इंदिय- । कसायवसिएण जीदुं जे ॥ ३४ ॥

अर्थ— आपके यशकूं इच्छा करता अर महान् कुलमें उत्पन्न भया ऐसा पुरुषकूं मरण करना श्रेष्ठ है, परंतु जिनेंद्रकी दीक्षा ग्रहण करिकै इंद्रियकषायकै वश होय जीवना श्रेष्ठ नही है ॥ गाथा—

जध सण्णद्धो पग्गहि- । दचावकंडो रधी पलायंतो ॥
णिंदिज्जदि तध इंदिय- । कसायवसिगो वि पव्वयिदो ॥ ३५ ॥

अर्थ— जैसैं ग्रहण कीया है धनुष्यबाण जानै अर सज्य हुवा ऐसा रथी जो महान् जोद्धा सो रणमें भागता संता निंद्यताकूं प्राप्त होय है; तैसैं दीक्षा ग्रहण करिकै अर इंद्रियकषायके वशवर्त्ती होय सो जगतमें निंद्यवेजोग्य होय है ॥ गाथा—

जध भिक्खं हिंडंतो । मउडादिअलंकिदो गहिदसत्थो ॥
णिंदिज्जइ तध इंदिय- । कसायवसिगो वि पव्वयिदो ॥ ३६ ॥

अर्थ— जैसैं कोऊ मुकुटादिक आभरणकरि भूषित अर समस्तशस्त्रनिकूं ग्रहण कीये भिक्षाके निमित्त परिभ्रमण करै, ताकूं जगतमें निंदिये है; तैसैं जिनेंद्रदीक्षा ग्रहण करिकै अर इंद्रियकषायनिके आधीन होय सो मुनि निंदा करनेयोग्य है ॥ गाथा—

इंदियकसायवसिगो । मुंडो णग्गो य जो मलिणगत्तो ॥
सो चित्तकम्मसवणो । व समणरूवो असमणो दु ॥ ३७ ॥

अर्थ— जो मुंडहू मुंडाय अर नग्न होय अर मलिन शरीर स्नानादिक संस्काररहित मुनि होयकरिकै इंद्रियकषायनिकै वश होय है, सो चित्रामका मुनिकीनांई मुनि-कासा रूप है, तोऊ मुनि नहीं है ॥ गाथा—

णाणं दोसे णासदि । णरस्स इंदियकसायविजयेण ॥
आउहरणं पहरणं । जह णासेदि अरिं ससत्तस्स ॥ ३८ ॥

अर्थ— पुरुषके इंद्रिय अर कषायका विजय करिकै ज्ञान है सो दोषनिका नाश करे है, जो इंद्रियकषायके विजयविना ज्ञानाभ्यासपणा है तथा ज्ञानीपणा है सो वृथा है। जैसें पराक्रमी जोध्दाके हस्तविषैं मारनेवाला शस्त्र वैरीकूं मारे है अर कायरके हस्तमें शस्त्र वैरीनिका घात करनेमें समर्थ नही है॥ भावार्थ— ज्ञान है सो मिथ्यात्वादिक अनेकदोषनिका नाश करनेवाला है, परंतु विषयकषायके जीतनेवाला पुरुषकै है। जैसें आयुध वैरीकूं मारे है, परंतु शूरवीरके हाथि हुवा मारे है॥ गाथा—

णाणं पि कुणदि दोसे । णरस्स इंदियकसायदोसेण ॥
आहारो वि हु पाणे । णरस्स विससंजुदो हरदि ॥ ३९

अर्थ— मनुष्यके इंद्रियनिके विषय अर कषायनिके दोषकरिकै ज्ञानभी दोषनिकूं करे है। जैसें विषकरिकै मिल्या सुंदर आहारहू प्राणनिकूं हरे है॥ भावार्थ— यद्यपि ज्ञान पावना बहुत गुणकारक है, तथापि जो विषयकषायनिमें लीन है ताकै ज्ञानभी दोषही करैगा—विपरीत परिणमन करेगा, गुण नही करेगा। ज्ञान पावना तो मंद-कषायीकै तथा विषयवांछारहितकै गुणकारक है॥ गाथा—

णाणं करेदि पुरिस- । स्स गुणे इंदियकसायविजयेण ॥
वलरूववण्णमाऊ । करेदि जुत्तो जधाहारो ॥ १३४० ॥

अर्थ— मनुष्यकै ज्ञानहू इंद्रियकषायका विजयकरिकै गुणनिकूं करे है। जैसैं योग्य आहार बल रूप तेज वर्ण आयूकूं विस्तीर्ण करे है ॥ गाथा—

णाणं पि गुणे णासे- । दि णरस्सिंदियकसायदोसेण ॥
अप्पत्रधाए सत्थं । होदि हु कापुरिसहत्थगदं ॥ ४१ ॥

अर्थ— जैसैं कापुरुषका हस्तमें प्राप्त हुवा शस्त्र अपनेही मरणके अर्थि होत है, तैसैं मनुष्यके इंद्रियकषायनिके दोषकरिकै ज्ञानाभ्यासहू गुणनिका नाश करनेवाला होय है। विषयनिका लंपटी तीव्रकषायीका ज्ञान तीव्रबंध करे है, ज्ञानी होय निंद्यकर्म करै तिसका जगत् अपवाद करे है ॥ गाथा—

सुवहुस्सुदो वि अवमा- । णिज्जदि इंदियकसायजोगेण ॥
णरमाउधहत्थं पि हु । मदयं गिध्दा परिभमंति ॥ ४२ ॥

अर्थ— जैसैं आयुध है हस्तविषैं जाकै ऐसाहू मृतकमनुष्यका गृध्रपक्षी तिरस्कार करे है, तैसैं बहुतश्रुतका धारकहू इंद्रियकषायका योगकरिकै अवज्ञा करिये है ॥ भावार्थ— जो पुरुष बहुतश्रुतज्ञानका धारकहू होयकरिकै अर इंद्रियांका विषयांमें

लंपटी होय है तथा कषायनिमैं प्रवर्तन करे है, सो जगतमें सर्वप्रकारकरि तिरस्कारकूं प्राप्त होय है। जैसैं मृतकमनुष्य शस्त्रधारकहू होय तोहू काकगृध्रादि निर्भय भया ताका मांसकूं चूंथे है॥ गाथा-

इंदियकसायवसगो। बहुस्सुदो वि चरणे ण उज्जमदि॥
पक्खी व छिण्णपक्खो। ण उप्पददि इच्छमाणो वि॥ ४३॥

अर्थ— इंद्रियनिके विषय तथा कषायकै वशीभूत हुवा बहुश्रुती पुरुषहू चारित्रमें उद्यम नही करि सके है, पापनितैं भयकरि पापकूं त्याग्या चाहै, तोहू विषयनिका अनुरागतैं कषायनिकी तीव्रतातैं पापहीके मार्गमें प्रवर्तन करे है। जैसैं जाकी पांखां छेदी गई ऐसा पक्षी उडनेकी इच्छा करै, तोहू नहीं उडि सके है॥ गाथा-

णासदि य सगं बहुगं। पि णाणमिंदियकसायसम्मिस्सं॥
विससम्मिसिदं दुध्दं। णस्सदि जध सक्कराकढिदं॥ ४४॥

अर्थ— इंद्रियनिके विषय अर कषायसूं मिल्या हुवा बहुत बडा ज्ञानहू स्वयमेव नाशकूं प्राप्त होय है। जैसैं मिश्री मिलाय अग्निपरि ओटाया दुग्धहू विषकरि मिल्या हुवा नष्ट होय है॥ गाथा-

इंदियकसायदोसे। मलिणं णाणं ण वट्टदि हिदे से॥

वट्टदि अण्णस्स हिदे । खरेण जह चंदणं वूढं ॥ ४५ ॥

अर्थ— विषय अर कषायके दोषकरि मलिन ज्ञान है सो आपके हितविषैं नही प्रवर्ते है। जैसैं गर्दभकरि वह्या चंदनका भार अन्यलोकनिकूं सुगंधरूप करनेकरि अन्यके हितमें प्रवर्ते है अर आप तो भारही वहे है–आप सुगंध ग्रहण नही करे है। तैसैंही विषयानुरागी तथा कषायी पुरुष ज्ञानका अभ्यास तथा व्याख्यानकरि अन्यलोकनिकूं धर्ममें प्रवर्तन कराय अन्यकी हितमैं प्रवृत्ति करावे है। परंतु आप विषयनिमें कषायनिमें अंध हुवा अपने आत्माकूं तो नरक तिर्यंचगतिविषैंही पटके है ॥ गाथा–

इंदियकसायणिग्गह- । णिमीलिदस्स हु पयासदि ण णाणं ॥
रत्तिं चक्खुणिमील- । स्स जधा दीवो सुपज्जलिदो ॥ ४६ ॥

अर्थ— जैसैं रात्रिके विषैं दीपक समस्तवस्तूका प्रकाश करनेवाला है, परंतु जाके दोऊ नेत्र निमीलित होय रहे हैं ऐसा अंधकूं दीपक कुछ दिखावनेमें समर्थ नही है; तैसैं इंद्रियनिके विषय अर कषाय जिसनैं नही निग्रह कीया तथा विषयकरि हृदय जाका मुद्रित होय रह्या, ताकै ज्ञान नही प्रकाश करे है–पदार्थनिकूं यथावत् नही दिखाय सके है ॥ गाथा–

इंदियकसायमइलो । बाहिरकरणणिहुदेण वेसेण ॥

आवहदि कोइ विसए। सउणो वीदंसगेणेव ॥ ४७ ॥

अर्थ— कोऊ बाह्य गमन आगमनादिक क्रियामैं निश्चल साधुकासा आचरण करे है अर अंतरंगमें इंद्रियनिके विषय तथा कषायकरि मलिन हुवा विषयनिकूं वहे है, सो, पाशकरि बंध्या हुवा पक्षीकीनांई बंध्या जाय है ॥ गाथा—

घोडयलंद्दिसमाण-। स्स तस्स अभ्भंतरंमि कुधिदस्स ॥ [1]

वाहिरकरणं किं से। काहिदि वगणिहुदकरणस्स ॥ ४८ ॥

अर्थ—जैसैं घोडेकी लादी बाह्य तो सचिक्कण दीखे है अर मांहि महादुर्गंध मलिन है, ताकी बाह्य उज्वलताकरि कहा साध्य है? तैसैं जो साधु बाह्य नग्नता तथा शीत उष्णादिकपरीषहकी सहनता तथा अनशनादिक तप इनिकरि तो उज्वल है अर अभ्यंतर विषयनिकी इस लोक परलोकमें चाहना तथा अभिमानादिक कषायकरि मलिन है, ताका आचरण बुगलाकीनांई बाहिर इंद्रियां रोकि राखी है अर अंतरंगमें दुष्टता है, ताका बाह्य व्रततपकरि कहा साध्य है? वृथा है ॥ गाथा—

वाहिरकरणविसुध्दी। अभ्भंतरकरणसोधणत्थाए ॥

ण हु कुंडयस्स सोधी। सक्का सतुसस्स कादुं जे ॥ ४९ ॥

अर्थ— बाह्यक्रियाकी शुद्धता है सो अभ्यंतर विनयादिक तथा ध्यानादिककी

[1] लिंड इत्यपि

शुद्धि ताके अर्थि होय है। जातैं तुससहित तंदुलकी अभ्यंतर लाली नही दूरि होय है। पहली तुष दूरि होयगा तदि अभ्यंतर रक्तता दूरि होयगी। तैसैं जाका बाह्य आचरण शुद्ध होयगा ताहीका अभ्यंतर आतमपरिणाम शुद्ध होयगा। तातैं बाह्यप्रवृत्ति शुद्ध करि आतमाकी शुद्धता करो ॥ गाथा–

अब्भंतरसोधीए। सुद्धं णियमेण बाहिरं करणं ॥
अब्भंतरदोसेण हु। कुणदि णरो बाहिरं दोसं ॥ १३५० ॥

अर्थ— अभ्यंतर आतमपरिणामकी शुद्धताकरि बाह्यक्रियाकी शुद्धता नियमकरिकै होय है। अर अभ्यंतरदोषकरिकै पुरुष बाह्यदोषकूं नियमकरिकै करेही है ॥ गाथा–

लिंगं च होदि अब्भं-। तरस्स सोधीए बाहिरा सोधी ॥
भिउडीकरणं लिंगं। जह अंतो जादकोधस्स ॥ ५१ ॥

अर्थ— या बाह्य शुद्धता है सो अभ्यंतरशुद्धताका लिंग कहिये चिह्न है। जैसैं जाके अभ्यंतर क्रोध उपज्या होय, ताका भ्रकुटीका वक्र करना लिंग है ॥ भावार्थ– जाकी भ्रकुटी टेढी वांकी चढी रही होय, ताके अंतरंगमें क्रोध जान्या जाय है, तैसैं बाह्यचिन्हनिकरि अभ्यंतरपरिणाम जान्या जाय है ॥ गाथा–

ते चेव इंदियाणं। दोसा सव्वे हवंति णादव्वा ॥

कामस्स य भोगाण य। जे दोसा पुव्वणिद्दिट्ठा ॥ ५२ ॥

अर्थ— जे दोष पूर्वैं कामके तथा भोगनिके कहे, तेही समस्त दोष इंद्रियनिके विषयनितैं होत हैं, ऐसैं जानना योग्य है ॥ गाथा—

महुलित्तं असिधारं। तिक्खं लेहिज्ज जध णरो कोई ॥
तध विसयसुहं सेवदि। दुहावहं इह हि परलोये ॥ ५३ ॥

अर्थ— जैसैं कोऊ मूढ नर सहतसूं लपेटी तीक्ष्ण खड्गकी धाराकूं आस्वादे है, तहां जीभके स्पर्शमात्र तो मिष्टता, अर जीभ कटि गिर परै ताकी महान् दुःख भोगे है; तैसैं इस लोकमें तथा परलोकमें दुःखके वहनेवाले विषयसुख ताकूं मूढ सेवन करे है॥

सद्देण मउ रूवे-। ण पदंगो वणगउ वि फरिसेण ॥
मच्छो रसेण भमरो। गंधेण य पाविदो दोसं ॥ ५४ ॥
इदि पंचहिं पंच हदा। सद्दरसफरिसगंधरूवेहिं ॥
इक्को कहं ण हणणदि। जो सेवदि पंच पंचेहिं ॥ ५५ ॥

अर्थ— कर्ण इंद्रियका विषय जो शब्द ताका श्रवणकरिकै मृग मार्‍या जाय है। तथा रूपके अवलोकनकरिकै पतंग दीपकमें पडि मरे है। तथा स्पर्शन इंद्रियका विषयकरिकै वनका हस्ती बंधकूं प्राप्त होय है। तथा जिह्वा इंद्रियके विषयकरिकै जलके

मत्स्य मत्स्यी मार जाय हैं। तथा गंधके लोभकरिकै भ्रमर कमलमें मुद्रित होय मरे है॥ ऐसैं पंच इंद्रियनिके शब्द रस स्पर्श रूप गंध ऐसे पंचविषयनिकरिकै पांचूं हते गये, तो एक पुरुष पांचूं विषयनिकूं सेवै सो कैसें नही हण्या जाय?॥ गाथा–

सरजूए गंधमित्तो। घाणिंदियवसगदो विणीदाए॥
विसपुप्फगंधमग्घा-। य मदो णिरयं च संपत्तो॥ ५६॥

अर्थ— विनीता नाम नगरीको पति गंधमित्र नामा राजा सरयूनदीके तटविषैं विषका पुष्पको गंध सुंघिकरिकै मरणकूं प्राप्त होय नरककूं प्राप्त भया॥ गाथा–

पाडलिपुत्ते पंचा-। लगीदसद्देण मुच्छिदा संती॥
पासादादो पडिदा। णट्ठा गंधव्वदत्ता हि॥ ५७॥

अर्थ— पटणानगरविषैं गंधर्वदत्ता नामा स्त्री पंचालगीतके श्रवणकरि अचेत भई संती महलतैं पतनकरिकै प्राणरहित होत भई॥ गाथा–

माणुसमंसपसत्तो। कंपिल्लवदी तधेव भीमो वि॥
रज्जब्भट्ठो णट्ठो। मदो य पच्छा गदो णिरयं॥ ५८॥

अर्थ— मनुष्यका मांसमें आसक्त जो कांपिल्यनगरका स्वामी भीम नामा राजा राज्यतैं भ्रष्ट होय बहुरि मरणकूं प्राप्त होय पाछै नरककूं प्राप्त भया॥ गाथा–

चोरो वि तह सुवेगो। महिलारूवम्मि दत्तदिट्ठीउ ॥
विद्धो सरेण अच्छिसु। मदो य णिरयं च संपत्तो ॥ ५९ ॥

अर्थ— तथा सुवेग नामा चोर स्त्रीका रूपमें दीई है दृष्टि जानैं सो नेत्रनिविषैं बाणकरि वेध्या हुवा मरिकरिकै नरककूं प्राप्त भया ॥ गाथा—

फासिंदिएण गोवे। सत्ता गहवादिपिया वि णासक्के ॥
मारेदूण सपुत्तं। धूदाए मारिदा पच्छा ॥ १३६० ॥

अर्थ— नासक्य कानानको नाम ग्रामविषैं गृहपातिकी स्त्री स्पर्शन इंद्रियका विषयकरि गुवालमें आसक्त होय अर अपने पुत्रकूं मारिकरिकै अर पीछै अपने पुत्रीके प्रहारतैं मरिकरिकै नरककूं प्राप्त भई ॥ ऐसैं इंद्रियजनितदोषनिकूं दिखाय अब क्रोधकृतदोष पनरह गाथानिकरि दिखावे हैं ॥ गाथा—

रोसाइट्ठो णीलो। हदप्पभो अरदिअग्गिसंतत्तो ॥
सीदे वि णिवाइज्जादि। वेवादि य गहोवसिट्ठो वा ॥ ६१ ॥

अर्थ— रोषकरिकैं व्याप्त पुरुषकी कांति नील होजाय है, देहकी प्रभा नष्ट होजाय है, अर अरतिरूप अग्निकरि तप्तायमान भया शीतकालहूमैं तप्त होय है; तृषावान् होय है, पिशाचकरि ग्रहण कीया ताकीनांई सर्व अंग कंपायमान होय है ॥ गाथा—

भिउडीतिवलियवयणो । उग्गदणिच्चलसुरत्तलुक्खच्छो ॥
कोवेण रक्खसो वा । णराण भीमो णरो हवदि ॥ ६२ ॥

अर्थ— मनुष्य है सो कोपकरिकै भ्रकुटी चढाय त्रिवलीसहित मुखका धारक होय है, अर विस्तीर्ण-निश्चल-रक्त-रूक्ष-नेत्र होय है, मनुष्यनिके मध्य भयानक राक्षसकी-नांई होय है ॥ गाथा-

जध कोइ तत्तलोहं । गहाय रुट्ठो परं हणामित्ति ॥
पुव्वदरं सो डज्झदि । डहिज्ज व ण वा परो पुरिसो ६३ ॥

अर्थ—जैसैं कोऊ क्रोधी तप्तलोहकूं ग्रहण करिकै कहै मै परकूं हणूं हूं, सो पूर्वै आप दग्ध होय है! पाछे परपुरुष दग्ध होय वा नहीं होय । परताईं पहूंचैगा वा नहीं पहूंचैगा । परंतु तप्तलोहकूं ग्रहण करनेवाला तापहली दग्ध होयही है ॥ गाथा-

तध रोसेण सयं पु- । व्वमेव डज्झदि हु कलकलेणेव ॥
अण्णस्स पुणो दुक्खं । करिज्ज रुट्ठो ण य करिज्ज ॥ ६४ ॥

अर्थ— तैसैंही क्रोधी ताया हुवा लोहके समान रोपकरिकै पूर्वै आपकूं दग्ध करे है पीछे अन्यकै दुःख करै वा नहीं करै ॥ गाथा-

णासेदूण कसायं । अग्गी णस्सादि सयं जधा पच्छा ॥

णासेदूण तध णरं । णिए सउं णस्सदे कोधो ॥ ६५ ॥

अर्थ— जैसें अग्नि इंधनकूं नाश करिकै पीछै स्वयमेव अपना नाशकूं प्राप्त होत है—बुझे है; तैसें क्रोध जीवका ज्ञानदर्शनसुखादिकका नाश करि पाछै आत्माकूं निगोद पहुंचाय आप नष्ट होय है ॥ गाथा—

कोधो सत्तुगुणकरो । णीयाणं अप्पणो य सोथकरो ॥ [1] मण्णु इत्यपि

परिभवकरो सवासे । रोसो णासेदि णरमवसं ॥ ६६ ॥

अर्थ—क्रोध है सो शत्रूनिकै गुणकारक है । जातैं जो क्रोधी होयगा सो सहजही मार्‍या जायगा, इसलोक परलोकमें दुःखका अकीर्तीका पात्र होयगा, तातैं शत्रूनिकै गुणकारक है । अर अपने बांधवनिकै तथा आपकै शोक करनेवाला होय है, अपने स्थानमें तिरस्कार करनेवाला है । यो रोष मनुष्यकूं परवश जैसें होय तैसें नाश करे है ॥

ण गुणे पेच्छादि अववद- । दि गुणे जंपदि अजंपदिवं च ॥

रोसेण रुद्दहिदउं । णारगसीलो णरो होदि ॥ ६७

अर्थ— यो मनुष्य क्रोधकरिकै गुणनिकूं नही देखे है अर गुणनिकाहू अपवाद करे है अर नही बोलनेजोग्य बोले है, रोषकरिकैं रौद्रहृदय हुवा नारकीकासा स्वभाव होय है ॥

जध करिसयस्स धण्णं । वरसेण समज्जिदं खलं पत्तं ॥

डहदि फुलिंगो दित्तो । तध कोहग्गी समणसारं ॥ ६८ ॥

अर्थ— जैसैं क्षेती करनेवाला किसाणका एकवर्षपर्यंत महाकष्टकरि संचय कीया धान्य खलामैं प्राप्त भया ताकूं अग्नीका एक फुलिंगा दग्ध करे है, तैसैं क्रोधरूप अग्नि बहुतकालका संचय कीया साधुपणारूप सारवस्तु ताहि क्षणमात्रमें दग्ध करे है ! ॥

जध उग्गविसो उरगो । दब्भतणंकुरहदो य कुप्पंतो ॥
अचिरेण होदि अविसो । तध होदि जदी वि णिस्सारो ॥ ६९ ॥

अर्थ — जैसैं उत्कटविषका धारक सर्प डाभके वा तृणनिके अंकुरेनिकरि हत्या हुवा क्रोधकरि कोप करता तृणनिऊपरि फण पटकता थोरा कालमें निर्विष होय है-शक्तिरहित होय है; तैसैं क्रोध करता साधूहू धर्मरहित हुवा निःसार होय है ॥ गाथा-

पुरिसो मक्कडसरिसो । होदि सरूवो वि रोसहदरूवो ॥
होदि य रोसणिमित्तं । जम्मसहस्सेसु यदुरूवो ॥ १३७० ॥

अर्थ— सुंदर रूपवान् पुरुषहू रोसकरिकै हण्या जाय है रूप जाका सो मर्कटसमान लालमुख अर विपरीत आकृतिकूं प्राप्त होय है ॥ बहुरि क्रोध करनेतैं आगामी हजारां लाखां कोट्यां जन्मपर्यंत कुरूप होय है ॥ गाथा-

सुट्ठु वि पिउ मुहुत्ते- । ण होदि विस्सो जणस्स कोधेण ॥

पथिदो वि जसो णस्सदि । कुध्दस्स अकज्जकरणेण ॥ ७१ ॥

अर्थ— आपका अत्यंत प्याराभी होय सोहू क्रोधकरिकै जनांकै एकमुहूर्तमें वैर करने-योग्य होय है। क्रोधी पुरुष अकार्य करनेकरिकै विख्यातहू अपना जसकूं नाश करे है॥

णीयल्लगो वि कुध्दो । कुणदि अणीयल्लए व सत्तू वा ॥
मारेदि तेहि मारि- । ज्जदि वा मारेदि अप्पाणं ॥ ७२ ॥

अर्थ— क्रोधी पुरुष आपके पुत्रबांधवादिक निज जे हैं तिननैंहू तथा अनिज जे पर जे हैं तिननैंहू शत्रूकीनांई मारे है अथवा तिनकरिकै आप मार्या जाय है तथा आपही आपकूं मारे है॥ गाथा—

पुज्जो वि णरो अवमा- । णिज्जदि कोवेण तक्खणे चेव ॥
जगविस्सुदं वि णस्सदि । माहप्पं कोहवसियस्स ॥ ७३ ॥

अर्थ— पूज्यहू मनुष्य कोपकरिकैं तींही क्षणमें अवज्ञा करनेयोग्य होय है। क्रोधके वशीभूत जो है ताका जगतमें विख्यातहू माहात्म्य है सो नाशकूं प्राप्त होय है॥

हिंसं अलियं चोज्जं । आचरदि जणस्स रोसदोसेण ॥
तो ते सव्वे हिंसा- । लियादिदोसा भवे तस्स ॥ ७४ ॥

अर्थ— रोसके दोषकरिकै हिंसा करे है, असत्य बोले है, चोरी करे है। तातैं

ते हिंसा अलीकवचनादिक दोष सर्व क्रोधीकै होय हैं ॥ गाथा–

दारवदी य असेसा । दध्धा दीवायणेण रोसेण ॥
वध्दं च तेण पावं । दुग्गदिभयवंधणं घोरं ॥ ७५

अर्थ— द्वीपायनमुनि रोषकरिकै समस्त द्वारावती नगरी दग्ध करी! अर क्रोधकरिकै दुर्गतिके भयकूं कारण ऐसा अर घोर पापका वंध कीया ॥

ऐसैं अनुशिष्टि अधिकारविषैं पंद्रहगाथानिकरि क्रोधका वर्णन कीया ॥ अब सात गाथानिकरि मानकषायके दोष कहे हैं ॥ गाथा–

कुळरूवाणावळसुद- । लाभेसरियत्तमादितवादीहिं ॥
अप्पाणमुण्णमंतो । णीचागोदं कुणदि कम्मं ॥ ७६ ॥

अर्थ— कुल, रूप, आज्ञा, वल, श्रुतलाभ, ऐश्वर्य, वुध्दि, तपादिकका मदकरि आत्माकूं ऊंचा मानता पुरुष नीचगोत्रनामकर्मकूं वांधे है ॥ गाथा–

दट्ठूण अप्पणादो । हीणे मुख्खा उवींति माणकालिं ॥
दट्ठूण अप्पणादो । अधिए माणं ण इंति वुधा ॥ ७७ ॥

अर्थ— मूर्ख हैं ते आपतैं हीन लोकनिकूं देखिकरिकै मानरूप कालिमाकूं वहे है । अर ज्ञानी जन हैं ते आपतैं अधिक पुरुषनिकूं देखिकरिकै अभिमानकूं नही प्राप्त होय हैं ॥

माणी विस्सो सव- । स्स होदि कलहभयवेरदुक्खाणि ॥
पावदि माणी णियदं । इहपरळोए य अवमाणं ॥ ७८ ॥

अर्थ— अभिमानी पुरुष समस्त लोकनिकैं वैर द्वेष करनेयोग्य होय है। बहुरि अभिमानी पुरुष इस लोकमें कलह भय वैर दुःखनिकूं प्राप्त होय है अर परलोकमें निश्चयथकी अनेकभवनिमें अभिमानी अपमानकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा–

सव्वे वि कोहदोसा । माणकसायस्स होंति णादव्वा ॥
माणेण चेव मिधुणं । हिंसालियचोज्जमाचरदि ॥ ७९ ॥

अर्थ— पूर्वें कहे जे समस्त क्रोधके दोष, ते मानकषायके धारकहूके होय हैं ऐसैं जाननेयोग्य है। अभिमानकरिकैही मैथुन हिंसा असत्य चौर्य इत्यादिकपापनिकूं आचरे है

सयणस्स जणस्स पिउ । णरो अमाणी सदा हवदि ळोए ॥
णाणं जसं च अत्थं । लभदि सकज्जं च साहेदि ॥ १३८० ॥

अर्थ— मानरहित विनयवान् पुरुष लोकमें स्वजन अर परजन तिनकै सदाकाल प्रिय होय है। मानरहित विनयवान् पुरुष जो है, सो ज्ञान अर जस अर अर्थकूं प्राप्त होय है, ज्ञान अर जस उपार्जन करे है, इस लोक परलोकमें अर्थ उपार्जन करे है– अपने कार्यकूं साधे है ॥ गाथा–

ण य परिहायादि कोई । अत्थो मउगत्तणे पउत्तम्मि ॥
इह य परत्त य लब्भदि । विणयेण हु सव्वकल्लाणं ॥ ८१ ॥

अर्थ— मार्दव जो कोमलपणा तिसकरि युक्त होते संते कोऊ पुरुषहू अपना अर्थके नाशकूं नही प्राप्त होय है ॥ भावार्थ- मार्दवगुणयुक्त पुरुषका कोऊ प्रयोजन तथा धन बडापणा नही घटे है । विनयकरिकै इस लोक परलोकमें सर्वकल्याणकूं प्राप्त होय है

सट्ठिं साहस्साउं । पुत्ता सगरस्स रायसीहस्स ॥
अदिबलवेगा संता । णट्ठा माणस्स दोसेण ॥ ८२ ॥

अर्थ— अभिमानका दोषकरिकै सगर नामा चक्रवर्तीका साठि हजार पुत्र अतिबलका वेगसहित नष्टताकूं प्राप्त भयो ॥ भावार्थ- सगरचक्रीका साठि हजार पुत्राकै बलका गर्व बहोत था, ते गर्वकरिकैं नष्ट होते भये ॥

ऐसैं सात गाथानिकरि मानकषायका स्वरूप कह्या ॥ अब मायाचारकूं सात गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

जध कोडिसमिद्धो वि स- । सल्लो ण लभदि सरीरणिव्वाणं ॥
मायासल्लेण तधा । ण णिव्वुदिं तवसमिद्धो वि ॥ ८३ ॥

अर्थ— जैसैं कोटीधनका धनी पुरुषहू जो शल्यकरि सहित होय सो शरीरके सुखकूं

नही प्राप्त होय है; तैसैं मायाशल्यसहित पुरुष तपकरि महितहू निर्वाणकूं नही प्राप्त होय है॥

होदि य विस्सो अप्प- । च्छइदो तध अवमदो य सुजणस्स ॥
होदि अचिरेण सत्तू । णीयाणं णियडिदोसेण ॥ ८४ ॥

अर्थ-- एक मायाचार जो कपट ताके दोषकरिकै समस्त स्वजनांकै द्वेष करनेयोग्य होय है! मायाचारतैं अपने समस्त स्वजन मित्र वैरी होइ हैं । तथा कपटी प्रीति करनेयोग्य नही होय हैं तथा स्वजनांके मध्यहू अवज्ञा करनेयोग्य-तिरस्कार करनेयोग्य होय है अर थोरे कालमें आपके निज जे मित्रादिक तिनहूका मायाचारी शत्रू होजाय है॥

पावदि दोसं माया- । ए महल्लं लहु सगावराधे वि ॥
सच्चाण सहस्साणि वि । माया एक्का विणासेदि ॥ ८५ ॥

अर्थ-- अत्यंत अल्प अपराधीहू मायाचारकरि शीघ्रही महान् दोषकूं प्राप्त होय है। एकही मायाचार हजारां सत्यनिका नाश करे है॥ गाथा-

मायाए मित्तभेदे । कदम्मि इध लोगिगत्थपरिहाणी ॥
णासदि मायादोसा । विसजुददुद्धं व सामण्णं ॥ ८६ ॥

अर्थ-- मायाचारकरिकैं मित्रभेद होते संते इस लौकिक अर्थकी परिहानि होय है अर मायाचाररूप दोषतैं विषसहित दुग्धकीनांई श्रमणपणा नाशकूं प्राप्त होय है॥

भावार्थ-जहां मायाचार तहां मित्रता हैही नही, मायाचार प्रकट हुवा पीछै बहुतकालकी मित्रताहू क्षणमात्रमें नष्ट होय है, अर मायाचारीका व्यवहारही मलिन होजाय; तदि परमार्थधर्मरूप साधूपणा तो जैसें विषकरि दुग्ध विनसे है तैसें नाशकूं प्राप्त होय है ॥

माया करेदि णीचा-। गोदं इत्थी णपुंसगं तिरियं ॥
मायादोसेण य भव-। सएसु डंभिज्जिदे वहुसो ॥ ८७ ॥

अर्थ— मायाचारकरिकैं नीचगोत्रका बंध होय है, तथा स्त्रीपणा नपुंसकपणा तिर्यंचपणा बहुतभवनिमैं होय है, तथा मायाचाररूप दोषकरिके बहुतवार सैंकडा भवनिमैं परकरिकैं ठिग्या जाय है ॥ गाथा–

कोहो माणो लोभो। य जत्थ माया वि तत्थ सण्णिहिदा ॥
कोहमदलोभदोसा। सव्वे मायाए ते होंति ॥ ८८ ॥

अर्थ— जहां मायाचार है तहां क्रोध मान लोभ ये सर्व निकटवर्ती हैं। क्रोध अभिमान लोभ ये समस्तदोष मायाचारकरि प्रगट होय हैं ॥ गाथा–

सस्सो भरहग्गाम-। स्स सत्तसंवच्छराणि णिस्सेसो ॥
दड्ढो डंभणदोसे-। ण कुंभकारेण रुट्ठेण ॥ ८९ ॥

अर्थ— रोषकूं प्राप्त भया जो कुंभकार सो कपटका दोषकरिकै भरतग्रामका समस्त

धान्य सप्तवर्षपर्यंत दग्ध कीयो ! ॥ ऐसैं मायाचारका दोष सप्तगाथामें वर्णन कीया ॥
अब लोभकषायकूं छ गाथानिकरि वर्णन करे हैं ॥ गाथा–

लोभेणासाघत्तो । पावइ दोसे वहुं कुणदि पावं ॥
णीए अप्पाणं वा । लोभेण णरो ण वि गणेदि ॥ १३९० ॥

अर्थ— लोभकरिकै आशाकरि ग्रस्या प्राणी बहुदोषनिनैं प्राप्त होय है। अर लोभकरिकै बहुत पाप करे है, अपने स्वजन बांधव मित्रनिकूं नही गिणे है, अपना लोभही साध्या चाहे है, अर लोभकरिकै अपना आत्मामैं आवता मरण दुःख विपत्ति नही गिणे है। लोभीकूं आपका तथा परका दोऊका चेत नही रहे है ॥ गाथा–

लोभो तणे वि जादो । जणेदि पावमिदरत्थ किं वच्चं ॥
रइदमउडादिसंग- । स्स वि हु ण पावं अलोभस्स ॥ ९१ ॥

अर्थ— तृणहूमैं उत्पन्न भया लोभ पापकूं उपजावे है; तो अन्यवस्तूमैं कीया लोभ जो पाप उपजावे है ताका कहा कहना? अर जो लोभरहित पुरुष मुकुटादि आभरणसहित है तोऊ पापकूं नही प्राप्त होय है। लोभीकै समता संतोष नही होय है, जातैं लोभ तो शरीर धन धान्यादिकमें अहंकार–ममकारबुद्धि है। अर जाकै परवस्तूमैं मूर्च्छा ममताबुद्धि नही है ताकै पापबंधहू नही है ॥ गाथा–

साकेदपुरे सीमं- । धरस्स पुत्तो मिगध्दवो णाम ॥
भद्दयमहिसणिमित्तं । जुवराजो केवळी जादो ॥ ९२ ॥

अर्थ— साकेतपुरविषैं सीमंधरका पुत्र मृगध्वज नामा युवराजा भद्रमहिषीके निमित्त केवली होतो हुवो ॥ इसकी कथा ग्रंथांतरमैं जानना ॥ गाथा—

तेलुक्केण विचित्त- । स्स णिव्वुदी णत्थि लोभघत्थस्स ॥
संतुट्ठो हु अलोभो । लभदि दरिद्दो वि णिव्वाणं ॥ ९३ ॥

अर्थ— लोभकरिकैं जाका चित्त व्याप्त भया ताकै त्रैलोक्यका राज्यकरिकैंहू तृप्ति नही आवे है—सुख नही होय है। अर लोभरहित संतोषी दरिद्री है—धनरहित है तोहू निर्वाण जो सुख ताकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

सव्वे वि गंथदोसा । लोभकसायस्स हुंति णादव्वा ॥
लोभेण चेव मेहुण- । हिंसालियचोज्जमाचरदि ॥ ९४ ॥

अर्थ— लोभकषायका धारककै सर्वही परिग्रहसंबंधी दोष होय हैं ऐसैं जनना । लोभकरिकैही मैथुन हिंसा असत्य चोरीकूं आचरण करे है ॥ गाथा—

रामस्स जामदग्गिस्स । वत्थं घित्तूण कित्तविरिउ वि ॥
णिधणं पत्तो सकुलो । ससाहणो लोभदोसेण ॥ ९५ ॥

अर्थ— एक लोभका दोषकरिकै रामका तथा जमदग्नीका वस्त्र ग्रहणकरिकै कार्तवीर्य नामा कोऊ अपना कुलसहित तथा सेनासहित मरणकूं प्राप्त भया। इसकी कथा प्रथमानुयोगके ग्रंथनितैं जाननी ॥

ऐसैं छ गाथानिमैं लोभका वर्णन कीया ॥ अब सामान्य इंद्रियकषायनिका स्वरूप सत्ताईस गाथानिमैं वर्णन करे हैं ॥ गाथा—

ण हि तं कुणिज्ज सत्तू। अग्गी वग्घो व कण्हसप्पो वा ॥
जं कुणइ महादोसं। णिव्वुदिविग्घं कसायरिवू ॥ ९६ ॥

अर्थ— जो कषायरूप वैरी निर्वाणमें विघ्न अर महादोष करे है; सो दोष वैरी नहीं करे है, अग्नि नहीं करे है, व्याघ्र नहीं करे है, कृष्णसर्प नहीं करे है। वैरी तो एक-जन्म दुःख दे है, अग्नि एकवार दग्ध करे है, व्याघ्र एकवार भक्षण करे है, कृष्णसर्प एकवार डसे है अर कषाय अनंतजन्म दुःख देनेवाले हैं ॥ गाथा—

इंदियकसायदुद्द-। तस्सा पाडिंति दोसविसमेसु ॥
दुक्खावहेसु पुरिसे। पसिढिलणिव्वेदखलिया हु ॥ ९७ ॥

अर्थ— इंद्रिय अर कषायरूप दुर्दम अश्व कहिये अशिक्षित घोडे जिनकी वैराग्यरूप लगाम शिथिल होगई ते घोडे पुरुषनिनैं दुःखके वहनेवाले पापरूप विषम स्थाननिमें

पटके हैं ॥ गाथा—

इंदियकसायदुद्दं- । तस्सा णिवेदखलिणिदा संता ॥
झाणकसाए भीदा । ण दोसविसमेसु पाडिंति ॥ ९८ ॥

अर्थ— इंद्रियकषायरूप दुर्दम अश्व वैराग्यरूप लगामकरि वशीभूत किये संते अर ध्यानरूप चाबककरि भयवान् भये, पुरुषांनिनैं दोषरूप विषमस्थाननिमैं नहीं पटकत हैं ॥

इंदियकसायपण्णग- । दट्ठा वहुवेदणट्टदा पुरिसा ॥
पब्भट्टझाणसुक्खा । संजमजीवं पविजहंति ॥ ९९ ॥

अर्थ— इंद्रिय और कषायरूप सर्पकरि डस्या अर बहुतवेदनाकरि व्याप्त भया अर भ्रष्ट हुवा है ध्यानरूप सुख जिनिका ऐसे पुरुष संयमरूप जीवका त्याग करे है-छांडे है ॥

झाणागदेहि इंदिय- । कसायभुजगा विरागमंतेहिं ॥
णियमिज्जंता संजम- । जीवं साहुस्स ण हरंति ॥ १४०० ॥

अर्थ— ध्यानरूप औषधकरिकै अर वैराग्यरूप मंत्रकरिकै रोके हुये जे इंद्रियकषायरूप सर्प ते साधूका संयमरूप जीवकूं नहीं हरे हैं—नहीं घाति सके हैं ॥ गाथा—

सुमरणपुंखा चिंता- । वेगा विसयविसलित्तरइधारा ॥
मणधणुमुक्का इंदिय- । कंडा विंधंति पुरिसमयं ॥ १ ॥

अर्थ— संसारविषैं इंद्रियरूप बाण पुरुषरूप मृगकूं घाते हैं। बाणकै पांख होय हैं, इंद्रियरूप बाणकै विषयनकूं स्मरण करना सोही पांख हैं। अर चिंतारूप वेगकूं धारे हैं। अर विषयरूप विषकरि लिप्त हैं। अर जिनकै रति जो आसक्तता सोही धार है। अर मनरूप धनुष्यकरि छूटे हैं। ऐसे इंद्रियबाण जीवरूप मृगका घात करे हैं॥

धिदिखेडएहि इंदिय-। कंडे झाणवरसत्तिसंजुत्ता॥
वारंति समणजोहा। सुणाणदिट्ठीहि दट्ठूण॥ २॥

अर्थ— ध्यानरूप श्रेष्ठशक्तिकरिकैं संयुक्त जे श्रमणरूप जोध्दा ते इंद्रियरूप बाणनिकूं सम्यग्ज्ञानरूप दृष्टिकरि देखिकरिकै धैर्यरूप खेट नाम आयुधकरिकैं छेदे हैं– रोके हैं॥ भावार्थ-- इंद्रियनिके विषयरूप बाण जिनकै लागे हैं, तिनका ज्ञानसंयमादिरूप प्राण नष्ट होय निगोदमें जाय परे है, यातैं साधुरूप जोध्दा सांची ज्ञानदृष्टितैं विषयरूप बाणनिकूं अपना घात करनेवाले देखिकरिकै धैर्यरूप आयुधकरि छेदे हैं– आपकै लागने नही दे हैं॥ गाथा–

गंथाडवीचरंतं। कसायविसकंटया पमायमुहा॥
विंधंति विसयतिरवखा। अधिदिदढोवाणहं पुरिसं॥ ३॥

अर्थ— परिग्रहरूप गहनवनीमैं कषायरूप विषके कांटे विखरि रहे हैं। कैसेक हैं

विषयरूप विषके कांटे? प्रमादरूप जिनकै मुख हैं अर विषयनिकी चाहनारूप तिनकी तीक्ष्ण अणी है, ऐसी विषयरूपकंटकनिकी भरी परिग्रहवनीमें धैर्यरूप पगरखीरहित जो पुरुष प्रवेश करे है, सो कषायरूप विषकंटकनिकरि वेधे हुये मरणकरि दुर्गतिकूं प्राप्त होय हैं ॥ गाथा–

आवध्दधिदिदढोवा- । णहस्स उवउंगदिट्ठिजुत्तस्स ॥
ण करिंति किंचि दुक्खं । कसायविसकंटया मुणिणो ४ ॥

अर्थ— पहरी है धैर्यरूप पगरखी जानैं अर उपयोगकी शुद्धतारूप दृष्टिकरि संयुक्त जो मुनि, ताकै कषायरूप विषके कांटे किञ्चिन्मात्रहू दुःख नही करे है ॥ गाथा

उड्डहणा अदिचवला । अणिगहिदकसायमक्कडा पावा ॥
गंथफळलोलहिदया । णासंति हु संजमारामं ॥ ५ ॥

अर्थ— जे पुरुष असंजमी हैं, अर अतिचपल जिनका मन है, अर पापरूप जिनकी प्रवृत्ति है, अर जिननैं कषायरूप मर्कटका निग्रह नही कीया, अर परिग्रहरूप फलमें जिनका मन लोलपी है, ते पुरुष संजमरूप बागका विध्वंस करे हैं । बहुरि अनंतकालमें ताकूं संजम दुर्लभ होय है ॥ गाथा–

णिच्चं पि अमज्झत्थे । तिकाळदोसाणुसरणपरिहत्थे ॥

संजमरज्जूहि जदी । वंधंति कसायमक्कडए ॥ ६ ॥

अर्थ— जती हैं ते संजमरूप रज्जूकरिके कषायरूप मर्कटनिकूं बांधत हैं। कैसेक हैं कषायरूप मर्कट? मध्यस्थ नही हैं—निरंतर चपल हैं। बहुरि कैसेक हैं कषायमर्कट? भूत-भविष्य-वर्तमानकालमें दोषनिकूं प्राप्त होनेमें प्रवीण हैं। ऐसे कषायरूप मर्कटनिकूं दिगंबर जतीही संजमरूप रसेनकरि बांधनेकूं समर्थ हैं, अन्य नही हैं ॥ गाथा—

धिदिवम्मिएहि उवसम- । सरेहिं साधूहि णाणसत्थेहिं ॥
इंदियकसायसत्तू । सक्का जुत्तेहि जेदुं जे ॥ ७ ॥

अर्थ— धैर्यरूप वगतर अर उपशमभावरूप बाण अर ज्ञानरूप शस्त्रनिकरि युक्त जे साधू, तिनकरि इंद्रियकषायरूप शत्रु जीतिवेकूं शक्य होय हैं ॥

इंदियकसायचोरा । सुभावणासंखलाहि वज्झंति ॥
ता ते ण विकुव्वंति । चोरा जह संखलाबद्धा ॥ ८ ॥

अर्थ— ये इंद्रिय अर कषायरूप चोर सुंदरभावनारूप सांकलनिकरि बांधिये तो ते विकार नही करै, जैसें दृढ सांकलनिकरि बांध्या चोर विकार नही करै ॥ गाथा—

इंदियकसायवग्घा । संजमणरघादणे अदिपसत्ता ॥
वेरग्गलोहदढपं- । जरेहि सक्का हु णियमेदुं ॥ ९ ॥

अर्थ-- संयमरूप मनुष्यका घात करनेमें अति आसक्त ऐसे इंद्रियकषायरूप व्याघ्र हैं, ते वैराग्यरूप लोहके दृढपंजरकरिकैं रोकिवेकूं शक्य होइये हैं ॥ जैसें मनुष्यनिका घात करनेमें आसक्त ऐसा व्याघ्र पींजरेविना रोकनेकूं नही शक्य होइए हैं; तैसें इंद्रियकषाय तो व्याघ्र हैं अर संजमरूप मनुष्यका घात करे हैं, सो ऐसे इंद्रियकषाय-व्याघ्र वैराग्यरूप पींजरेनिंविना कैसे रोके जाय? ॥ गाथा-

इंदियकसायहत्थी । वयवारिमहीणिदा उवाएण ॥ १ अधीनिताः
विणयवरत्तावध्दा । सक्का अवसा वसे कादुं ॥ १४१० ॥

अर्थ— इंद्रियकषायरूप हस्ती हैं ते उपायकरिकैं व्रतरूप आगलभूमीनैं प्राप्त कीये अर विनयरूप वरत्रा जो गजबंधनीकरिकैं बंधे हुये पहली कहींकै वश नही थे, तेहू वश करनेकूं शक्य होइये हैं ॥ भावार्थ- जैसें मदोन्मत्त हस्ती कहींकै वश नही, तेहू कोऊ उपायकरिकै आगलका स्थानमें प्रवेश कराय वरत्राकरिकै बांधि दे, तदि वश होय है; तैसें ये इंद्रिय अर कषाय तो मदोन्मत्त हस्ती हैं अर व्रत हैं ते आगलके स्थान हैं अर विनयरूप वरत्रा है, सो व्रतकी आगलमें आये जे विनयसूं बांधि जाय तदि इंद्रियकषाय वश होयही हैं ॥ गाथा-

जदि विसयगंधहत्थी । अदिणिज्जदि रागदोसमदमत्तो ॥

ठिच्चा ण झाणजोह- । स्स वसे णाणंकुसेण विणा ॥ ११ ॥
विसयवणरमणलोला । वाला इंदियकसायहत्थी ते ॥
पसमे रामेदव्वा । तो ते दोसं ण काहिंति ॥ १२ ॥

अर्थ— जो मनरूप गंधहस्ती स्वयमेव परिग्रहरूप वनीमैं प्रवेश करे है, रागद्वेषरूप मदकरिकै उन्मत्त होय रह्या है, ज्ञानरूप अंकुशविना ध्यानरूप जोध्दाके वशीभूत हुवा नही तिष्ठे है, तातैं ये विषयरूप वनमें रमणके लोलपी ऐसे इंद्रियकषायरूप बालहस्ती तिनकूं प्रशमभाव जो वीतरागभाव तिसमें रमावना योग्य है। जो इंद्रियकषाय प्रशमभावमें लीन होजाय, तो संसारपरिभ्रमणके कारण ऐसे अनर्थ नही करै ॥ भावार्थ- हे भव्य! रागद्वेषकरि सहित यो आत्मा अंगपूर्वनिके ज्ञानविना जितनैं शुक्लध्यानमें लीन नही होय, तितनैं इंद्रियकषायनिकूं समभावमें लीन करना उचित है ॥

सद्दे रूवे गंधे । रसे य फासे सुभे य असुभे य ॥
तह्मा रागद्दोसं । परिहर तं इंदियजयेण ॥ १३ ॥

अर्थ— तातैं, भो मुने! इंद्रियनिके विजयकरिकै शुभ और अशुभ जे शब्द और रूप तथा गंध तथा रस और स्पर्श इनमैं रागद्वेषका त्याग करहु ॥ गाथा—

जह णीरसं पि कडुयं । पि ओसहं जीवत्थिवो पिवदि ॥

कडुयं पि इंदियजयं । णिव्वुइहेदुं तह पिविज्ज ॥ १४ ॥

अर्थ— जैसें जीवनेका अर्थी जो रोगी, सो नीरस अर कटुकहू औषधकूं पीवेही है; तैसें अनंतजन्ममरणका अभाव करनेका अर्थी जो ज्ञानी, सो कटुकहू इंद्रियनिका विजयकूं निर्वाणके अर्थि अंगीकार करे है॥ यद्यपि संसारी मोही जीवनिकै विषयनिका त्याग करना अतिविषम है, तथापि ज्ञानी क्षणमात्रमें त्यागे है ॥ गाथा–

जे आसि सुभा एण्हिं । असुभा ते चेव पुग्गला जादा ॥

जे आसि तदा असुभा । ते चेव सुभा इमा इण्हिं ॥ १५ ॥

अर्थ— जे पुद्गल इस वर्तमानकालमें शुभ दीसे हैं, तेही पुद्गल पूर्वे अनंतभवनिमें दुःख देनेवाले अशुभ भये हैं। अर जे पुद्गल इस वर्तमानकालमें अशुभ दीसे हैं, तेही पूर्वे अनंतवार सुखकारी शुभ भये हैं ॥ गाथा–

सव्वे वि य ते भुत्ता । मुत्ता वि य तह अणंतखुत्तो मे ॥

सव्वेसु एत्थ को वि- । म्हअउ य भुत्तविजढेसु ॥ १६ ॥

अर्थ— सर्वप्रकारके पुद्गलद्रव्य अनंतवार आहार-शरीर-इंद्रियरूप परिणमन करायकरि भोगे अर अनंतवार त्यागे, ऐसे सर्वपुद्गल, तिनके ग्रहणत्यागमें कहा विस्मय है? ॥

रूवं सुभं च असुभं । किंचिवि दुक्खं सुहं च ण य कुणइ ॥

संकप्पविसेसेण दु । सुहं च दुक्खं च होइ जए ॥ १७ ॥

अर्थ— शुभ रूप अर अशुभ रूप जीवकै किंचितहू सुखदुःख नहीं करे है, रूपकूं देखि संकल्पविशेषकरिकै जगतमें सुखदुःख होय है ॥ गाथा—

इह य परत्त य लोये । दोसे वहुगे य आवहइ चक्खू ॥
इदि अप्पणो गणित्ता । णिज्जेदव्वो हवदि चक्खू ॥ १८ ॥

अर्थ— नेत्र इंद्रियका विषय इस लोकमें तथा परलोकमें बहुत दोषनिकूं वहे है! या हेतूतैं नेत्र इंद्रियका विषयानिकूं तिरस्कार करिकै आपके नेत्र इंद्रियकूं जीतना योग्य है ॥

एवं सम्सं सद्दर- । सगंधफासे विचारइत्ताणं ॥
सेसाणि इंदियाणि वि । णिज्जेदव्वाणि बुद्धिमदा ॥ १९ ॥

अर्थ— ऐसैं इंद्रियनिके विषयनिकूं इस लोक परलोकमें दोषकरि विचारिकरिकै अर शब्द रस गंध स्पर्श हैं विषय जिनिके ऐसे शेषहू कर्ण रसना नासिका स्पर्शन इंद्रियनिकूंहू बुद्धिवाननिकूं जीतना योग्य है ॥ अब क्रोधके जीतनेका उपाय कहे हैं ॥ गाथा—

जदि दा सवदि असंते- । ण परो तं णत्थि मित्ति खामिदव्वं ॥
अणुकंपा वा कुज्जा । पावइ पावं वराउत्ति ॥ १४२० ॥

अर्थ—जो मेरेमांहि दोष नहीं अर दोष कहे है-गालि देवे है, तो ऐसा विचार करै जिसमें

दोष है तिसकूं कहे है, मेरेमांहि ऐसा दोष नही ऐसैं विचारि क्षमा करै। अथवा इसका कह्या दोष मेरै लगे नही, यो हमारे दोष यथेच्छ कहो, हमारै कहा हानि है? अथवा ऐसा विचारि करुणा करै, जो "मेरा निमित्तसूं यो गरीब पापकूं प्राप्त होय, सो इसकूं मोहनीयकर्म तथा ज्ञानावरणकर्म दाबि राख्या है" सो कषायनिका प्रेरया वृथा वकवाद करि आपकूं नरकनिगोदमें पटके है! इसप्रकार करुणाही करै ॥ गाथा—

जदि वा सविज्ज संते- । ण परो तह वि पुरिसेण खमिदव्वं ॥
सो अत्थि मज्झ दोसो । ण अलीयं तेण भणिदित्ति ॥ २१ ॥

अर्थ— जो दोष आपमैं विद्यमान होय सो दोष परपुरुष प्रगट करै तौ तहांभी क्षमा करै। यो हमारो दोष सांचा प्रकट करे है, मेरेमांहि दोष विद्यमान है, इसनैं झूंठ नही कह्या है, अब मोकूं ये दोष बुरे लागे हैं, तो शीघ्रही मोकूं इस दोषका त्याग करना, जिस दोषतैं मेरा अपवाद होय सो मोकूं ग्रहण करना उचित नही ॥ गाथा—

सत्तो वि ण चेव हदो । हदो वि ण य मारिदोत्ति य खमेज्ज ॥
मारिज्जंतो वि खमि- । ज्ज चेव धम्मो ण णट्ठोत्ति ॥ २२ ॥

अर्थ— मोकौ गालीही देवे है, मारे तो नही है! अर जो मारै, तो मेरा प्राणनिका घात तो नही कीया! जगतमें मारि नाखनेवालेभी होय हैं। अर जो प्राण

हरै तो चिंतवन करै– इसनैं धर्म तो मेरा नहीं हरया, प्राण तो विनाशीक है, औरनि-
मित्ततैं नाश होताही, इसका कछू अपराध नहीं। ऐसैं चिंतवन करता क्षमाही करै ॥

रोसेण महाधम्मो। णासिज्ज तणं व अग्गिणा सव्वो ॥
पावं च करिज्ज महं। वहुगं पि णरेण खमिदव्वं ॥ २३ ॥

अर्थ— जैसैं अग्निकरिकैं तृणानिका नाश होय है; तैसैं रोसकरिकैं महान् धर्मका नाश होय है। अर रोसकरिकैं जीवकै महापाप होय है। तातैं बहुतप्रकारकरिकैं क्षमा करना योग्य है

पुव्वकदमज्झपावं। पत्तं परदुक्खकरणजादं मे ॥
रिणमोक्खो मे जादो। अज्जत्ति य होइ खमिदव्वं ॥ २४ ॥

अर्थ-- कोऊका कुवचन श्रवण करिकै तथा मारण ताडन करिकै उत्तम पुरुष ऐसैं चिंतवन करे है– मेरा पूर्वजन्मकृत पाप है, जो मैं अन्यजीवनिकै दुःख कीया! ताकरिकैं पापकर्म उपार्जन कीया! सो यह मेरै उदय आया है, सो आपका फल देय नाशकूं प्राप्त होयगा। जैसैं कोऊका ऋण देना होय अर दे देवै तदि क्लेशरहित होजाय, तैसैं जो पापकर्मका उदयकूं क्रोधादिकरहित समभावनिकरि सहूंगा तो आगानैं तो बंध नहीं होयगा, अर पूर्वकृत पाप निर्जरि जायगा। तातैं अब क्षमाही करना योग्य है ॥

पुव्वं सयमुवभुत्तं। काले णाएण तेत्तियं दव्वं ॥

-को धारणिउं धणिय- । स्स दिंतउं दुक्खिउं होज्ज ॥ २५ ॥

अर्थ— पूर्वें परका धन आप ऋण करि भोग्या, बहुरि अवसर पाय धनवाला मांगे तदि न्यायमार्गकरिकै देखिये तो जितना धन पैलाका देना है तितना देनेमें कौन दुःखित होय? न्यायमार्गी तो वडाही आदरतें पैलेका धन देय ऋणरहित होय सुखित होय है; तैसें पूर्वें आप पापबंधका कारण अन्यजीवनकूं कुवचन कह्या, झूंठा कलंक लगाया, ताका फल यह उदय आया है, सो न्यायही है, अब इसके भोगनेमें विषाद नही करना, यहही आत्महित है ॥ गाथा-

इह य परत्त य लोए । दोसे बहुए य आवहइ कोहो ॥
इदि अप्पणो गणित्ता । परिहरिदव्वो हवइ कोहो ॥ २६ ॥

अर्थ— यो क्रोध इस लोकमें तथा परलोकमें बहुत दोषनिकूं वहे है, ऐसें आपकी अवज्ञा करिकै क्रोधकषायका परित्याग होय है। ऐसें क्रोधकृत परिणामके जीतनेका उपाय वर्णन करिकै, अब मानकृत परिणामकूं जीतनेकी भावना कहे हैं ॥ गाथा-

को इत्थ मज्झ माणो । बहुसो णीचत्तणं पि पत्तस्स ॥
उच्चत्ते य अणिच्चे । उवट्ठिदे चावि णीचत्ते ॥ २७ ॥

अर्थ— बहुतवार नीचकुल नीचजाति पाया, तथा अनेकवार कुरूप हुवा,

अनंतवार कूप तलाव समुद्रमें मरे हो। अनंतवार नदीनिमैं वही मरे हो। अनंतवार शस्त्रनितैं विदारे गये हो। अनंतवार घाणीमैं पेले गये हो। अनंतवार दुष्टनिकरि खाये गये हो, पीसे गये हो, रांधे गये हो, भुलसे गये हो। अनंतवार क्षुधाकी तीव्रवेदनातैं मरे हो। अनंतवार तृषाकी वेदनातैं मरे हो। अनंतवार शीतवेदनातैं, अनंतवार उष्णवेदनातैं, अनंतवार वर्षाकी बाधातैं, अनंतवार पवनकी वेदनातैं, अनंतवार विषभक्षणतैं मरे हो। अनंतवार तीव्ररोगकी वेदनाकरि मरे हो। अनंतवार भयकरि मरे हो। अनंतवार शोककरि मरे हो। अनंतवार सिंह व्याघ्र सर्पादिक दुष्टजीवनिकरि विदारे गये हो। अनंतवार चोरनिकरि भीलनिकरि राजानिकरि कोटपालकरि म्लेच्छनिकरि मारे गये हो। अनंतवार अपनी स्त्रीपुत्र बांधवमित्र कुटुंबादिकनिकरि तथा शत्रूनिकरि मारे गये हो॥ अब इस अवसरमें मरणका भयकरि तथा वेदनाका भयकरि रत्नत्रयकूं बिगाडना उचित नही है। बहुत दुःखनिकरि अनंतकाल व्यतीत भया! अब किञ्चिन्मात्र वेदनाके प्राप्त होनेतैं परमधर्ममें शिथिल होना उचित नही॥ आगै, पूर्वै नरकमें वेदना भोगि तिनकूं दिखावे हैं॥ गाथा—

णिरएसु वेयणाउ। अणोवमाउ असादवहुलाउ॥
कायणिमित्तं पत्तो। अणंतसो तं वहुविधाउ॥ ६२॥

अर्थ— भो मुने! इस संसारमें शरीरके निमित्त असंयमी होय ऐसा कर्म उपार्जन कीया, जिसतैं नरकभूमीकूं प्राप्त भया जो तुम, सो नरकनिविषैं बहुतप्रकारकी उपमारहित असाताकी आधिक्यतासहित वेदना अनंतवार भोगी ॥ गाथा—

जदि कोइ मेरुमत्तं । लोहंडं पक्खिविज्ज णिरयम्मि ॥
उण्हे भूमिमपत्तो । णिमिसेण विलिज्ज सो तत्थ ॥ ६३ ॥

अर्थ— उष्णनरकनिमैं ऐसी ऊष्मा है, जो कोऊ मेरुप्रमाण लोहका पिण्ड क्षेपै, तो भूमिकूं नही प्राप्त होय तितनैं एक निमेषमात्रमें गलिकरि रस होय वहि जाय ऐसैं पहली दूसरी तीसरी चोथी पृथ्वीके बिलनिमैं तथा पांचवी पृथ्वीके दोय लाख बिल सब मिलि बियासी लाख बिलनिमैं घोर उष्णवेदना असंख्यातकालपर्यंत कर्मनिकै वशी होय भोगी! तो इस मनुष्यजन्ममें ज्वरादिकरोगजनित तथा तृषाजनित तथा ग्रीष्मकालजनित किञ्चित् उष्णता आय प्राप्त भई तो धर्मके धारकनिकूं समभावनिकरि नही सहनेयोग्य है कहा? यह अवसर समभावतैं परीषह सहनेका है, अर नही सहोगे तो कर्म बलवान् है छोडनेका नही, तातैं परम धैर्य अवलंबन करो ॥

तह चेव य तद्देहो । पज्जलिदो सीयणरयपक्खित्तो ॥
सीदे भूमिमपत्तो । णिविसेण सडिज्ज लोहंडं ॥ ६४ ॥

अर्थ— तैसेंही दोय लाख नरकके शीतबिल, तिनमें लाख योजनप्रमाण लोहका पिंड क्षेपिये तो नरककी शीतभूमीकूं नही प्राप्त होय, तितनैं एक निमेषमात्रमें खंडखंड होय बिखरि जाय! ऐसी शीतवेदना शीतनरकके पंचमके तथा छठी सातवी पृथ्वीके बिलनिमैं जन्म धारण करि असंख्यात कालपर्यंत कर्मनिके वशी होय भोगी, तो अब इस मनुष्यजन्ममें शीतज्वरादिकजानित तथा शीतकालजनित आई प्राप्त भई जो शीतवेदना सो धर्मके धारकनिकूं सहनेयोग्य नंही है कहा? तातैं सचेत होहू । किञ्चि-न्मात्र थोरे काल आई जो शीतवेदना, तातैं कायर होय परमधर्म बिगाडि संसारमें परिभ्रमण मति करो ॥ गाथा—

होदि य णरए तिव्वा । सभावदो चेव वेदणा देहे ॥
चुण्णीकदस्स वा म- । च्छिदस्स खारेण सित्तस्स ॥ ६५ ॥

अर्थ— नरकनिविषैं स्वभावहीतैं देहविषैं तीव्र वेदना होय है। तथा तिनका देह नारकीनिकरि चूर्ण कीया तथा मूर्छाकूं प्राप्त भया तथा क्षारजलकरि सींचे हुये नारकी-निके शरीरमें प्रचुर वेदना होय हैं ॥ गाथा—

णिरयकडयम्मि पत्तो । जं दुक्खं लोहकंटएहि तुमं ॥
णेरइएहि य तत्तो । पडिउं जं पाविउं दुक्खं ॥ ६६ ॥

अर्थ— नरकरूप कटक कहिये सेना तिसविषैं तथा नरकरूप खाडेविषैं नारकीनिकरि पटक्या जो तुम, सो लोहमय कांटेनिकरि जो दुःखकूं प्राप्त भया हो, तिन नारकीनिके दीये दुःखकूं चिंतवन करो। इहां तुमारै रोगादिकतैं उपज्या तथा भूमीके स्पर्शतैं उपज्या कहा दुःख है? जिसतैं अत्यंत कायर होतहो! ॥ गाथा—

जं कूडसामलीहि य। दुक्खं पत्तो सि जं च सूलम्मि ॥
आसिपत्तवणम्मि य जं। जं च कयं गिद्धकंकेहिं ॥ ६७ ॥

अर्थ— हे मुने! नरकनिविषैं कूटशालमलीवृक्ष जिनके ऊर्ध्व अधः कंटक तिनकरि घसीटनेकरि दुःख प्राप्त भये हो! तथा शूलीके अग्रभागविषैं तथा असिपत्रवनविषैं तथा वज्रमय है चूंच जिनकी ऐसे गृध्रपक्षी तथा कंकपक्षी तिनकरि दुःखकूं प्राप्त भये हो! ॥

सामसवलेहि दोसं। वइतरणीए य पाविउं जं से ॥
पत्तो कयं व वालुय-। मइगम्ममसायमइतिव्वं ॥ ६८ ॥

अर्थ— नरकनिमैं श्यामशबलसंज्ञक तथा अंबाबरीषजातिके दुष्ट असुरकुमार देव तिनकरि परस्पर करायो घात तथा मारण तिनकरि अति तीव्र दुःख सहे तिनकूं चित्तमें धरो। तथा दुःसह महादुर्गंध क्षार रुधिर राधिमय महाभयानक वैतरणीनदीमैं प्राप्त भये तिस घोरदुःखकूं कौन वर्णन करि सकै? सर्व अंग फूटि जाय अर जिनमें अग्नि-

समान आतापकारी महान् वेदना करनेवाला जल वहै ऐसी वैतरणीनदीके प्रवेशकरि महादुःख भोगे तथा कदंबसमान वालू रेत महादुःखकारी तिनकूं प्राप्त होयकरिकैं तीव्र असाताकूं प्राप्त भया! ॥ गाथा–

जं णीलमंडवे त- । त्तलोहपडिमाउले तुमे पत्तं ॥
जं पाइईउ सि खारं । कडुयं तत्तं कलकलं च ॥ ६२ ॥

अर्थ— तथा लोहमय नीलमंडप तिनमें तप्त लोहमय फूतल्यां तिनके स्पर्शननैं बलात्कारकरि प्राप्त भया, तिनके अतिदुःखकारि आलिंगन तिनकरि जो दुःख प्राप्त भया, तिसकूं मनमें चिंतवन करो! तथा नारकीनिकरि पाया महाक्षार कटुक तप्तायमान रस तिसकरि घोरदुःखकूं प्राप्त भया! ॥ भावार्थ- नरकधरामें तप्तायमान महा विकराल जिनका स्वरूप अर अग्निकूं उगलती अर तीक्ष्ण कंटकमय तप्तायमान है देह जिनका ऐसी लोहमय फूतल्यां बलात्कारकरि पकडे हैं, तिनकरि सर्व मर्मस्थान भग्न होय हैं, अर तिनके स्पर्शन करनेकरि उपजी जो तीव्रवेदना सो वचनद्वार कही नही जाय! सो भोगे है! परंतु आयु पूर्ण भयेविना नरकमें मरण नही होय है। तथा ताम्र गालिकरि पावै है। तथा सिंडासेनितैं मुख फाडि महाकटुक क्षाररसकूं पावै है॥ गाथ

जं खाविईउ सि अवसो । लोहंगारे य पज्जलंते तं ॥

कंडुसु जं सि रद्धो। जं लिकभल्लीए तलिउं सि ॥ १५७० ॥

अर्थ— भो मुने! जो परवश हुवा संडासेनिकरि मुखकूं विदारि अर प्रज्वलते लोहमय अंगारे भक्षण कराये तिनकूं यादि करो। तथा कटाईनिमें रांधे तथा लोहमय यंत्रमें तले गये तिनकूं चितारो ॥ गाथा—

कुट्टाकुट्टिं चुण्णा-। चुण्णिं मुग्गरमुसुंढिहत्थेहिं ॥
जं विसखंडाखंडिं। कउं तुमं जणसमूहेण ॥ ७१ ॥

अर्थ— हे मुने! जो थे मुद्गरसूं खंडि तथा हस्तकरिकै कूंटाकूंटि करिकै तथा चूर्णाचूर्णि करिकै नारकीनिके समूहकरि वारंवार खंडन कीये गये, तिसकूं चिंतवन करो ॥ भवार्थ- नरकमें नारकी परस्पर आयुधनिकरि तथा हस्तपादनिकरि घात करे हैं। तिनके घातनिकरि तुमहू वारंवार खंडन कीये गये हो ॥ गाथा—

जं अवहद्धो उप्पा-। डिदाणि अत्थीणि णिरयवासम्मि ॥
अवसस्स उक्खया जं। सतूलमूलायते जिब्भा ॥ ७२ ॥

अर्थ— बहुरि नरकधराविषैं परवश जो तुम, ताका मस्तक छेद्या गया तथा नेत्र उपाडे तथा समस्त जिह्वा उखालि, तिसकूं विचारो ॥ गाथा—

कुंभीपाएसु तुमं। उक्कढिउं जं चिरं पि अंगारे ॥

जं हुट्ठउ व णिरय- । म्मि पउलिदो पावकम्मेहिं ॥ ७३ ॥

अर्थ— हे मुने! तुम पापकर्मकरिकै कुंभीपाकनिविषैं चिरकालपर्यंत ओटाये, तथा नरकविषैं शूलमें पोया मांसकीनाई अंगारविषैं सेके पकाये गये, सो चिंतवन करो ॥

जं भज्जिदो सि भज्जिद- । गं पि य जं गालिउं सि रसयं व ॥
जं कप्पिउं सि वल्लू- । रयं व चुण्णं व चुण्णिकदो ॥ ७४ ॥

अर्थ— नरकमें तुम भज्जिदग नाम शाककीनांई भंगनैं प्राप्त भये हो विदारे गये हो, तथा रसवत् गाले गये हो अर वल्लूरवत् कतरे गये हो अर चूर्णवत् चूर्ण कीये गये हो, सो चिंतवन करो ॥ गाथा—

चक्केहि करकचेहि य । जं सि णिकत्तो वि कत्तिउं जं च ॥
परसूहि फाडिउं ता- । डिउं य जं तं मुसंढीहिं ॥ ७५ ॥

अर्थ— भो मुने! नरकविषैं चक्रनिकरि छेदे गये हो, करोतनिकरि चीरे गये हो, तथा कतरे गये हो, तथा नानाखंडरूप कीये गये हो, तथा फरसीनिकरि फाडे गये हो, तथा मुसंडी मुद्गरनिकरि ताडे गये हो, तिनकूं चिंतवन करो ॥ गाथा—

पासेहि जं च गाढं । बध्दो भिण्णो य जं सि दु घणेहिं ॥
जं खारकद्दमे खु- । प्पिउं सि उम्मत्थिउं अवसो ॥ ७६ ॥

अर्थ— हे मुने! तुम नरकविषैं जो पासीनिकरि दृढ बांधे गये हो, तथा जो घननिकरि भेदे गये हो अर परवश भये क्षार कर्दममैं नीचा मस्तक ऊपरि पग करि गाडे गये हो, तिन दुःखनिकूं यादि करो ॥ गाथा—

जं छोडिदो सि जं मो- । डिदो सि जं फाडिउँ सि मलिदो सि ॥
जं लोटिदो सि सिंघा- । डएसु तिक्खेसु वेएण ॥ ७७ ॥

अर्थ— भो मुने! नरकविषैं जो थे हस्तपादादिकरि भग्न भये हो, अर जो पटके गये हो, अर जो फाडे गये हो, अर जो मर्द्दले गये हो, अर जो तीक्ष्ण शृंगाटक जे तीक्षण पत्थर तथा कंटक तिनविषैं वेगकरिकैं जो लोटे हो घंसीटे गये हो, तिन दुःखनिकूं चिंतवन करो ॥ गाथा—

विच्छिण्णंगोवंगो । खारं सिंचित्तु पिंजिदो जं सि ॥
सत्तीहि सुतिक्खीहिं । अदयाए खुंचिउँ जं सि ॥ ७८ ॥
पगळंतरुधिरधारो । पलंवचम्मो य भिण्णपोट्टसिरो ॥
पउलिदहिदउँ जं फुडि- । दच्छो पडिचूरियंगो य ॥ ७९ ॥
जं वडवडित्तकरचर- । णंगो पत्तो सि वेदणं तिव्वं ॥
णिरए अणंतखुत्तो । तं अणुचिंतेहि णिस्सेसं ॥ १५८० ॥

अर्थ— हे मुने! नरकनिविषैं छिद्या है अंगोपांग जाका ऐसे तुमकूं अन्य नारकी क्षारकरि सींचिकरिकै पवनतैं कंपायमान कीये हो, वहुरि तीक्ष्ण शक्ति नामा आयुध तिनकरिकै दयारहित होय खैंच्या गया हो तथा पलट्या गया हो, वहुरि झरती है रुधिरकी धारा जिनकै ऐसे, अर लटकता है खालडा जाकै ऐसे, अर विदार्या गया है उदर अर मस्तक जाका, अर तप्तायमान है हृदय जाका, अर फूटि गई है आंखि जाकी अर चूर्णचूर्ण कीया है अंग जाका, अर वेदनाकरि कांपता है हस्तपाद जाका ऐसे तुम नरकविषैं तीव्र वेदनाकूं अनंतवार प्राप्त भये हो, सो समस्त नरकके दुःख चिंतवन करो ॥

भावार्थ- भो मुने! इहां तुमारे कहा वेदना है? नरकनिविषैं अनंतवार जैसी वेदना भोगी तैसी इस लोकमें देखनेमें आवै नहीं, श्रवणमें आवै नहीं, अनुभवमें आवै नहीं जहां मुद्गरनिकरि मर्मस्थाननिकूं भेदना, करोतनिकरि चीरना, वसोलेनिकरि छीलना, कुहाडेनिकरि फाडना, जंत्रनिकरि पीसना, कुंभीनिमैं ओटावना, शस्त्रनिकरि खंड करना, नाना आयुधनिकरि मारना, तिनकरि अनंतकाल दुःख भोगे हैं। तथा नरकका क्षेत्रही ऐसा है- जो कोटिवृश्चिकनिकरि एकैकाल वेदना नहीं होय तैसी पृथ्वीके स्पर्शकी वेदना है। तथा पर्वतसमान खैरके अंगारनिपरि लोटनाहू नरककी पृथ्वीके स्पर्शतैं सुखकारी दीखे है। तथा महान् कडवी दुर्गंध नरककी मृत्तिका, तो कणमात्र भक्षण

करतैंही मूर्छित हो जाय। नारकीनिकै ऐसी क्षुधा है, जो, सकलपृथ्वीके अन्नादिक भक्षण कीयेहू उपशम नहीं होय, अर एक कणमात्र मिलै नही। तथा नारकीनिकै ऐसी तृषाकी प्रबल वेदना है, जो, समस्तसमुद्रका जल पीजाय तोहू उपशम नही होय अर एक बूंदमात्रहू मिलै नही है। पूर्वजन्ममें अभक्ष्य भक्षण कीये हैं, रात्रिमैं भोजन कीये हैं, सप्तव्यसन सेये हैं, हिंसादिक महापाप कीये हैं, निर्माल्य खाये हैं, व्रतीनिकूं कलंक लगाये हैं, विपरीत देव गुरु धर्मका मार्ग चलाया है, तिन घोरपापनिका नरकमें फल जानना ॥

तथा नरकभूमीकी मट्टी ऐसी दुर्गंध है, जो इस मनुष्यलोकमें एक कणहू आवे तो पहले पटलकीतैं आध आध कोसके पंचेंद्रिय मनुष्य तिर्यंच दुर्गंधकरि मरण करे। तथा दूसरा पटलकीतैं एक कोसके ऐसे सातमा नरकको जो गुणचासमो पटल ताकी मृत्तिकाको एक कणभी जो मध्यलोकमें आवे तो साढा चोईस चोईस कोसके पंचेंद्रिय मनुष्य तिर्यंच दुर्गंधकरि मरण करे हैं ऐसी जहां दुर्गंध नारकी भोगे हैं। तथा नरककी पृथ्वी पर्वत वृक्ष तथा नारकीनिके अत्यंत भयंकर रूप देखनेका दुःखका वर्णन कोन कहि सकै? ऐसी इस लोकमें वस्तूही नही, जाकी उपमा दीजे। तथा नारकीनिका तथा दुष्ट असुरकुमारनिका महा भयंकर शब्द सुनिये हैं, तथा नारकीनिके

शरीरमें कोटिन रोगनिका एककाल उदय आवे है, तथा मानसिक बडा दुःख नारकीनिकै है, तथा असुरकुमारनिमें अंबावरीषादि दुष्ट देव अत्यंत दुःख करनेवाली सामग्री प्रकट करे हैं, तथा मारे हैं, तथा नारकीनिकूं लडावे हैं। नारकीनिकी ऐसी पर्याय है, जो, परस्पर देखतप्रमाण अतिक्रोध प्रज्वलित होय है, देखतैंही परस्पर नेत्रनिकूं उपाडे है, आंतनिकूं काटे हैं उदरकूं विदारे हैं, इत्यादिक नानाप्रकारके परस्पर दुःख करे हैं। तहां आयु पूर्ण हुवाविना मरण नही, तिलतिलमात्र खंड होजाय हैं, तोहू नारकीनिका शरीर पारेकीनांई मिलि जाय है, आयु पूर्ण हुवा विना नरकमैंतें निकलना नही होय है। सो ऐसे दुःख अनंतकाल भोगे! तो अब ये सन्यासमरणका अवसरमें कर्मके उदयतैं आये अति अलपकाल रोगादिकतैं उपज्या तथा क्षुधातृषादिकतैं उत्पन्न भया कहा दुःख है? अब धैर्य धारणकरि वेदनाकूं समभावनितैं सहिकरिकै अपना आत्मकल्याण करो ॥ अर भो मुने! जहां अनंतानंत काल परिभ्रमण कीया ऐसी तिर्यंचगतिके दुःखनिकूं अब ऐसैं चिंतवन करो ऐसा कहे हैं ॥ गाथा—

तिरियगदिं अणुपत्तो। भीममहावेदणाउळमयारं ॥
जम्मणमरणरहट्टं। अणंतखुत्तो परिगदो जं ॥ ८१ ॥

अर्थ— भयानक है महावेदना जामैं अर नही है पार जाका ऐसी तिर्यंचगतिकूं

प्राप्त हुवा, जन्ममरणरूप घटीयंत्रकूं अनंतवार प्राप्त भया, तिसकूं चिंतवन करो ॥ भावार्थ— जैसें अरहटका घटीयंत्र एकतरफ रीता होता जाय एकतरफ भरता जाय, तैसें निरंतर एक आयु पूर्ण करि मरे हैं; अन्यमें जन्मे है। ऐसें जन्म अर मरण निरंतर करते करते अनंतकाल व्यतीत भये हैं। तिनमें अनंतानंतकाल एकेंद्रियनिमैं व्यतीत भये अर यद्यपि त्रसपर्यायका असंख्यात काल है, तथापि अनेकवारपरिवर्तनकरि अनंतकालही त्रसमें व्यतीत भया, तिनके दुःख कोन कहि सके? ॥ गाथा—

ताडणतासणबंधण-। वाहणलंछणविहेडणं दमणं ॥
कण्णच्छेदणणासा-। वेहणणिल्लंच्छणं चेव ॥ ८२ ॥
छेदणभेदणडहणं। णिपीलणं गालणं छुहा तण्हा ॥
भक्खणमद्दणमलणं। विकत्तणं सीदउण्हं च ॥ ८३ ॥
जं अत्ताणो णिप्पडि-। यम्मो बहुवेदणद्दिउं पडिउं ॥
बहुएहि मदो दिवसे-। हि चडयडंतो अणाहो तं ॥ ८४ ॥

अर्थ— बहुरि तिर्यंचगतिविषैं नानाप्रकारकरि ताडन तथा त्रासन बंधन वाहन लंछन विहेडन दमन कर्णच्छेदन नासिकावेधन बीजविनाशन तथा छेदन भेदन दहन निपीडन गालन तथा क्षुधा तृषा भक्षण मर्दन मलन विकीर्णन शीत उष्ण इत्यादिक

दुःखनिकूं अशरण हूवो तथा नहीं है इलाज जाका ऐसा अर बहुतवेदनाकरि पीडित पडता हुवा बहुत दिननिपर्यंत दुःख भोगिभोगिकरि मन्या चडचडाट करता अनाथ हुवा वारंवार मरण कीया, सो चिंतवन करो ॥

भावार्थ— तिर्यंचगतिविषैं नानाप्रकारकी लाठी मूंकी चावकानिकी ताडना भोगी, तथा नानाप्रकारके शस्त्रनिकी त्रास भोगी; तथा नानाप्रकारके दृढबंधन, नासिकावेधन, हस्तपादादिबंधन, ग्रीवाबंधन, पिंजरेनिका बंधनमें बंध्या हुवा तीव्रदुःखकूं प्राप्त भया; तथा कर्णच्छेदन, नासिकाछेदन, तथा शस्त्रनितैं वेधन तथा घसीटनां इत्यादिक दुःख सहे; तथा बहुतभारकरि हाडनिके खंड होगये; तथा मार्गमें बोझ लादि बहुत दूरि क्षेत्रपर्यंत रात्रिमें अर दिनमें वहाया; तथा अग्निमें बल्या, जलमें डूब्या, तथा परस्पर भक्षण कीया हुवा, तथा क्षुधा तृषा शीत उष्णजनित घोरवेदना भोगी, तथा पीठ गल गई, अशक्त हुवा कर्दमादिकानिमें, तथा घोर आतापमें पड्या हुवा घोर क्लेशकूं प्राप्त भया तिनकूं चिंतवन करो! इहां कहा दुःख है? ॥ गाथा—

रोगा विविधा वाधा- । उ तह य तिव्वं भयं च सव्वत्तो ॥
तिव्वा उ वेदणाउ । धाडणपादाभिघादा य ॥ ८५ ॥

अर्थ— तथा तिर्यंचगतिमैं नानाप्रकारके रोग, तथा सर्वतरफतैं शाश्वत भय, तथा

दुष्टतिर्यंचनिकरि तथा मनुष्यनिकरि कृत घोरवेदना, तथा वचनकृत तिरस्कार, तथा चरणनिके घात तिनकूं दीर्घकालपर्यंत भोगता भया ॥ गाथा—

सुविहिय अदीदकाले । अणंतकायं तुमे आदिगदेण ॥
जम्मणमरणाटंकं । अणंतखुत्तो समणुभूदं ॥ ८६ ॥

अर्थ— हे सुंदरचारित्रके धारक! पूर्वें गया जो अतीतकाल, तिसविषैं अनंतकाय जो निगोद, तिनविषैं प्रवेश करिकै तुम जन्ममरणकी पीडाकूं अनंतवार भोगी है, सो चिंतवन करो ॥ गाथा—

इच्चेवमादि दुक्खं । अणंतखुत्तो तिरिक्खजोणीए ॥
जं पत्तो सि अदीदे । काले चिंतेहि तं सव्वं ॥ ८७ ॥

अर्थ— भो मुने! अतीतकालविषैं तिर्यग्योनिविषैं इत्यादिक दुःख अनंतवार प्राप्त भये, सो समस्त चिंतवन करो। इहां तुमारे कहा दुःख है? ॥ ऐसैं तिर्यंचगतिके दुःखनिका स्मरण कराया ॥ अब देवमनुष्यपर्यायमें जे दुःख भोगे, तिनकूं दिखावे हैं ॥

देवत्तमाणुसत्ते । जं ते जाएण सकयकम्मवसा ॥
दुक्खाणि किलेसा वि य । अणंतखुत्तो समणुभूदं ॥ ८८ ॥

अर्थ— हे मुने! अपने कीये कर्मनिके वशतैं देवपणामैं तथा मनुष्यपणाविषैं

उत्पन्न भये भी तुम दुःखनिकूं तथा क्लेशनिकूं अनंतवार अनुभव कीये हैं–भोगे हैं ॥

पियविप्पउंगदुक्खं । अप्पियसंवासजादुक्खं च ॥
जं वेमणस्सदुक्खं । जं दुक्खं पच्छिदालाभे ॥ ८९ ॥
परभिउदाए जं ते । असब्भवयणेहिं कडुगफरुसेहिं ॥
णिब्भच्छणावमाणण- । तज्जणदुक्खाइं पत्ताइं ॥ १५९० ॥

अर्थ— देवमनुष्यपर्यायविषैं अपने प्राणनितैंहू अधिक प्रिय तिनका वियोगका दुःख, तिनकूं यादि कीये हृदय फटि जाय सो बहुतवार प्राप्त भया । तथा जिनका नाम श्रवणमें आया हुवाहू मस्तकके शूलसमान वेदना करै ऐसे महादुष्ट अप्रियनिके संग वसनेकरि उत्पन्न भया जो दुःख सो बहुतवार भोगे । तथा वांछितका लाभ नही होतै जो मनके विगडनेका जो दुःख प्राप्त भये, तिनकूं चिंतवन करो । बहुरि परके सेवकपणाविषैं पराधीन हुवा अयोग्य वचननिकरिकैं तथा कटुकवचननिकरि कठोरवचननिकरि तिरस्कार तथा अपमान तर्जनादिक दुःखनिकूं प्राप्त भये हो, तिनकूं चिंतवन करो

दीणत्तरोसचिंता- । सोगामरिसग्गिपउलिदमणो जं ॥
पत्तो घोरं दुक्खं । माणुसजोणीए संतेण ॥ ९१ ॥

अर्थ— मनुष्ययोनि होते संते दीनपणा तथा रोष चिंता शोकके वशी होय दुःख

भोग्या तथा क्रोधरूप अग्निकरि प्रज्वलित है मन जाका ऐसा जीव जो घोरदुःखकूं प्राप्त भया, सो स्मरण करो ॥ गाथा—

दंडणमुंडणताडण-। धरिसणपरिमोससंकिलेसो य ॥
धणहरणदारधरिसण-। घरदाहजलादिधणणासं ॥ ९२ ॥

अर्थ— तथा तीव्र राजादिकनिके तथा दुष्ट कोटपालनिकरि तथा राजाके दुष्ट मंत्री तथा भील म्लेंछनिकरि दीया तीव्र दंडकरि, तथा मुंडन करनेकरि, तथा नानाप्रकारकी ताडना तथा नरकके बिलसमान बंदीखानेनिमैं रोकनेकरि, तथा चोरनिकरि क्लेशकूं प्राप्त भया, तथा बलात्कारकरि धनका हरणका दुःख, तथा स्त्रीके हरणका दुःख तथा गृहका अग्निकरि दग्ध होनेतैं उपज्या दुःख, तथा गृह धनादिकका जलकरि वहनेतैं उपज्या दुःख, तथा निर्धन–धनरहित होनेतैं उपजे अनेक दुःख मनुष्यजन्ममें बहुतवार प्राप्त भये हो; तिनकूं यादि करि परमसमता ग्रहण करना उचित है ॥

दंडकसालट्ठिसदा-। णि दंकुरा कंटमद्दणं घोरं ॥ कुंभीपाको मच्छय-।
पलीवणं भत्तवुच्छेदो ॥ ९३ ॥ दमणं च हत्थिपाद-। स्स णिगल
अंदूवरत्तरज्जूहिं ॥ वंधणमाकुट्टणयं । उलंवणणिहणणं चेव ॥ ९४ ॥
कण्णोट्ठसीसणासा-। छेदण दंताण भंजणं चेव ॥ उप्पाडणं च अच्छी-।

ण तहा जिब्भाए णीहरणं ॥ ९५ ॥ अग्गिविससत्तुसप्पा- । दिवालस-
त्थाभिघादघादेहिं ॥ सीउण्हरोगदंसम- । सएहि तण्हा छुधादीहिं ॥ ९६॥
जं दुक्खं संपत्तो । अणंतखुत्तो मणे सरीरे य ॥ माणुसभवे वि तं स- ।
व्वमेव चिंतेहि तं धीर ॥ ९७ ॥ १ मुष्टिप्रहाराः

अर्थ— हे मुने! मनुष्यभवविषैं इस जीवनैं जे जे दुःख भोगे हैं, तिनकूं यादि करो । दंड वेद लाठीनिकरि मारे गये हो, घोडेनिके मारनेके कशा कहिये चाबके तिनकी मार भोगी है, तथा लोहंडीनिके सैंकडेनिकरि चूरे गये हो, तथा ठोकरेनिके प्रहार अर मुष्टीनिके प्रहार भोगे हैं, तथा कंटकनिकी भूमीमैं मर्दले गये हो, घोर कहिये भयानक जैसैं होय तैसैं कटाहेनिमैं पकाये गये हो, तथा मस्तक ऊपरि अग्नि प्रज्वलित करी गई है, तथा भोजनपानके अभावकरि मारे गये हो, तथा दमन कीया है, निर्बल कीये गये हो, तथा सांकलनिकरि हस्तपाद बांधे जिनकी वेदना भोगी है, तथा रज्जू रसोनिकरि अंडक बांधि मारे गये हो, तथा रज्जूनिकरि सर्व अंगकूं बांधि मारे हैं, तथा आक्रोडन कहिये दोऊ हस्त पृष्ठपरि लेय बांधना तथा ग्रीवामैं पासीकरि बांधि वृक्षनिकी शाखानिकै झूलावना, तथा एक पावकूं वृक्षकी शाखाकै बांधि नीचे मस्तक करि लटकावना तथा खाडा खोदि उसमैं गाडि धूलीतैं खाडा भरि पूर्ण करनेकरि पराधीन पड्या घोरदुःख

भोगे हैं, तथा मनुष्यभवविषैं कर्णनिका काटना, ओष्ठका छेदना, मस्तक विदारना, नासिका छेदना, दांतनिका भंजन करना, नेत्रनिका उपाडना, जिह्वाका निकालि लेना इत्यादिकनिकरि पराधीन हुवा अनेकवार दुःख भोगे हैं, तथा अग्निमैं बलिकरि मरे हो, तथा विषभक्षणकरि मरे हो, तथा शत्रुनिकरि नानाप्रकारके घातनिकरि मारे गये हो, तथा सर्पनिकरि डसे गये हो, सिंहव्याघ्रादिकानिकरि विदारे गये हो, शत्रुनिके घातनिकरि घाते गये हो, तथा शीत उष्ण डांस मच्छरनिकी वेदनाकरि तथा क्षुधा-तृषादिककी वेदनाकरि मारे गये हो, औरहू कूपमें पडना, पर्वततैं गिरना, वृक्षके पडने-करि जायगा मकानके पडनेकरि दबि मरना, तथा वर्षाकी बाधाकरि पवनकी बाधाकरि गडेनिकी मारकरि विजुलीके पडनेकरि तीव्र रोगादिककरि घोर दुःख पाय पाय अनेक-वार मरे हो। मनुष्यभवहूमैं शरीरसंबंधी दुःख तथा दारिद्र्यजनित अपमानजनित इष्टवियोगादिजनित मानसिक दुःख समस्त जो दुःख ते अनंतवार भोगे हैं, तिनकूं हे धीर चिंतवन करो! इहां सन्न्यासका अवसरमें किंचित् उपजी वेदना ताका कहा दुःख है? अब समभावनितैं सहिकरि सर्वदुःखका अभाव करनेका अवसर है, तातैं कायरता तजो, परमधैर्य धारणकरि परीषहनिकूं जीति सकलकल्याणकूं प्राप्त होहू! यह कर्मके विजय करनेका अवसर है, इस अवसरमें गाफिल रहना उचित नहीं ॥

सारीरादो दुक्खा- । दु होइ देवेसु माणसं तिव्वं ॥
दुक्खं दुस्सहमवस- । स्स परेण अभिभुज्जमाणस्स ॥ ९८ ॥

अर्थ— बहुरि देवगतिविषैं अन्यदेवनिकरि वाहनादिकपणाकूं प्राप्त कीया अर महर्द्धिकदेवनिके आधीन परवश जो देव तिसकै शरीरदुःखतैंहू अधिक मानसिक दुःसह दुःख होत है ॥ गाथा—

देवो माणी संतो । पस्सिददेवे महड्ढिए अण्णे ॥
जं दुक्खं संपत्तो । घोरं भग्गेण माणेण ॥ ९९ ॥

अर्थ— देव अभिमानी हुवो संतो अन्य महर्द्धिकदेवनिनैं देखिकरिकै मानभंगकरिकैं घोरदुःखकूं प्राप्त भया, तिनकूं चिंतवन करो ॥ गाथा—

दिव्वे भोगे अच्छर- । साउं अवसस्स सग्गवासं च ॥
पजहंतस्स य जं ते । दुक्खं जादं चयणकाळे ॥ १६०० ॥

अर्थ— स्वर्गलोकमें मरणका अवसरमें कर्मके आधीन हुवा बहुत अप्सरानिके दिव्यभोगनिकूं तथा स्वर्गका निवासकूं छांडते देवकै महान् दुःख उत्पन्न होय है, तिसकूं चिंतवन करो ॥ गाथा—

जं गब्भवासकुणिमं । कुणिमाहारं छुहादिदुक्खं च ॥

चिंतंतस्स य सुचियसु- । हिदस्स दुक्खं चयणकाळे ॥ १ ॥

अर्थ— महापवित्र अर सुखित जो देव ताकै मरणकालविषैं ऐसा चिंतवन होय है, जो मेरा गमन अब तिर्यंचगति तथा मनुष्यगतिके गर्भमें होयगा! तहां महादुर्गंध जो गर्भवासमें वसना, तिसकूं, अर मनुष्यातिर्यंचगतिसंबंधी मलिन दुर्गंध आहार, तिसकूं, अर क्षुधातृषादिकका दुःखनिकूं चिंतवन करतेकै महान् दुःख उत्पन्न होय है ॥
भावार्थ— इस मनुष्यपर्यायमें निर्धनता, अर सप्तधातुमय मलिन रोगनिका भऱ्या देहका धारना, अर कुदेशमें वसना, अर स्वचक्रपरचक्रका दुःख सहना, अर वैरीसमान बांधवनिमें वसना, अर कुपुत्रके संयोगका संताप सहना, अर दुष्टस्त्रीके संग रहना, अर नीरस आहार भोगना, अपमानका सहना, चोर तथा दुष्टराजा दुष्टमंत्री कोटपालकी नानात्रासनिकरि भयभीत होय जीवना, अर अकालमें स्त्रीपुत्रकुटुंबादिकका वियोग होना, परका सेवकादिक होय पराधीन रहना, दुर्वचन सहना, क्षुधातृषादिकनिकी तीव्रवेदना सहना इत्यादिक दुःखनिका भऱ्या जो मनुष्यजन्म तिसकेविषैं अपना मरण नजीक आया जाणि लेवै, तो तत्काल वेखबरि होजाय, सर्वशरीरका रुधिर पलटि जाय, सावधानी विगडि जाय, अर देखिये तो मनुष्यजन्ममें बहोत थोरे दिननतैं आया है, अर विकाररहित दुःखरहित दिव्यशरीरादिकहू नहीं पाया है, तिस

मनुष्यदेहकूं त्यागतैंही एता दुःख होय है; तो स्वर्गलोकका धातुउपधातुरहित दिव्यशरीर असंख्यातकालपर्यंत स्वर्गनिका निवास, तिसकूं तो छोडना अर दुर्गंध मलिन देह धारण करना आपकू छ महिना पहली दीखै तिस दुःखकूं कोऊ वचनद्वारै कहवेकूं समर्थ नही है। मिथ्यादृष्टि देव महान् विलाप करे हैं, स्वर्गलोकका छूटना अर प्रेमके भरे असंख्यात देवनिका वियोग होना अर मनुष्यतिर्यंचनिके हाड मांस चाम मलमूत्रमय दुर्गंध शरीर धारण करना दीखै, तिस दुःखकरि देवनिकै बडा विलाप जानना ॥

एवं एदं सव्वं। दुक्खं चदुगदिगदं पि जं पत्तो ॥
तत्तो अणंतभागो। होज्ज ण वा दुक्खमिमयं ते ॥ २ ॥

अर्थ— हे मुने! इसप्रकार चतुर्गतिनिमें परिभ्रमण करता जीव जो समस्तदुःखनिकूं प्राप्त हुवा, तिसतैं अनंतवै भागहू दुःख तुमारै इस अवसरमें नही होत है, तुम कैसैं कायर होय धर्मकूं मलिन करो हो! ॥ गाथा—

संखिज्जमसंखिज्जं। कालं ताइं अविस्समंतेण ॥
दुक्खाइं सोढाइं। किं पुण अदिअप्पकालमिमं ॥ ३ ॥

अर्थ – हे मुने! जो ऐसे चतुर्गतिके घोरदुःख विश्रामरहित तुम संख्यात काल असंख्यात काल सहे, तो इस संन्यासके अवसरमैं अति अल्पकाल आया जो

रोगादिजनित दुःख नहीं सहनेयोग्य है कहा? अब धैर्य धारणकरि वेदनाकूं सहिकरि अपना आत्माका कल्याण करो ॥ गाथा—

जदि तारिसाउ तुम्हे । सोढाउं वेयणाउ अवसेण ॥
धम्मोत्ति इमा सवसे- । ण कहं सोढुं ण तीरिज्ज ॥ ४ ॥

अर्थ— हे मुने! जो तुम परवश होयकरिकै चतुर्गतिमें तैसी वेदना सही, तो इस अवसरमें वेदनाके सहनेकूं धर्म जानते तुम आपके वशकरिकै कैसे सहवेकूं नहीं समर्थ होइए हैं? ॥ गाथा–

तण्हा अणंतखुत्तो । संसारे तारिसी तुमं आसि ॥
जं पसमेदुं सवो- । दधीणमुदगं पि ण तीरेज्ज ॥ ५ ॥

अर्थ— हे मुने! संसारमें तुमारै तैसी तृषाकी वेदना अनंतवार होत भई, जिसकूं उपशांत करनेकूं सर्व समुद्रनिका जलहू समर्थ नहीं है ॥ गाथा–

आसी अणंतखुत्तो । संसारे ते छुधा वि तारिसिया ॥
जं पसमेदुं सवो । पुग्गलकाउं ण तीरिज्ज ॥ ६ ॥

अर्थ— हे मुने! संसारविषैं तुमारै ऐसी क्षुधावेदनाहू अनंतवार भई, जिसकूं उपशम करनेकूं समस्तपुद्गलकायहू नहीं समर्थ होत है ॥ गाथा–

जइ तारिसिया तण्हा । छुधा य अवसेण ते तदा सोढा ॥
धम्मुत्ति इमा सवसे- । ण कहं सोढुं ण तीरिज्ज ॥ ७ ॥

अर्थ— जो पूर्वै तिस कालमें अवश होयकरिकैं तैसी दुःसह घोरतृष्णा तथा क्षुधा तुम सही, तो अब स्ववश होयकरिकै क्षुधा तृषा सहनेकूं धर्म जानते तुम कैसे सहिवेकूं नही समर्थ होइये हैं? ॥ भावार्थ— पूर्वै अनंतकालतैं कर्मनिके वशि होय अनंतवार वेदना भोगि, तो अब चारित्रधर्मके अर्थि उद्यमी तिनकूं स्ववश होयकरिकै समभाव धारि वेदना सहना परमकल्याण है, जातैं बहुरि वेदनाके पात्र नही होहूगे ॥

सुइपाणएण अणुसि- । ट्ठिभोयणेण य पुणोवगहिएण ॥
झाणोसहेण तिव्वा । वि वेदणा तीरदे सहिदुं ॥ ८ ॥

अर्थ— तीनप्रकार धर्मकथाका श्रवणरूप पानकरिकै अर गुरुनिकी शिक्षारूप भोजनकरिकै अर ग्रहण कीया जो शुभध्यानरूप औषधकरिकै तीव्रवेदना सहिवेकूं समर्थ होइए हैं॥

भीदो व अभीदो वा । णिप्पडियम्मो व सपडिकम्मो वा ॥
मुच्चइ ण वेदणाए । जीवो कम्मे उदिण्णम्मि ॥ ९ ॥

अर्थ— हे मुने! कर्मका प्रबल उदय होतैं भयसहित होहू, तथा भयरहित होहू, इलाजरहित होहू, वा इलाजसहित होहू, वेदनातैं नही छूटोगे ॥ गाथा—

पुरिसस्स पावकम्मो- । दएण ण करंति वेदणोवसमं ॥
सुट्ठु पउत्ताणि वि उ- । सधाणि अदिवीरियाणी वि ॥ १६१० ॥

अर्थ— इस जीवकै पापकर्मका उदय तिसकरिकै अतिशक्तिवान्हू औषध बहुत यत्नतैं युक्त कीया हुवाहू वेदनाका उपशम नही करे है ॥ गाथा—

रायादिकुडुंबीणं । अदयाए असंजमं करंताणं ॥
धण्णंतरी वि कादुं । ण समत्थो वेदणोवसमं ॥ ११ ॥
किं पुण जीवणिकाये । दयंतया जादणेण लद्धेहिं ॥
फासुगदव्वेहि करें- । ति साहुणो वेदणोवसमं ॥ १२ ॥

अर्थ— जिनकै दया नही ऐसे अदयाकरिकै असंयमकूं करते जे राजादिक कुटुंबी तिनके जो वेदनाका उपशम करिवेकूं धन्वंतरि जो वैद्यनिका शिरोमणि सोहू समर्थ नही। तो जीवनिकायनिमैं दया करते जे तुमारे प्रतीकार करनेवाले साधुजन ते याचनाकरि प्राप्त भये जे प्रासुकद्रव्य तिनकरि संस्तरगत साधूकै वेदनाको उपशम कहा करनेकूं नही समर्थ होय है? ॥ भावार्थ— हे मुने! थे वेदनाकरि आकुल भये वेदनाका दूरि करनेवाला इलाजकी वांछाकरि अति आकुल हो, जो, 'हमारी वेदना मिटै, जैसैं जतन करो' ऐसैं जानहू। जगतमैं राजासमान सामग्री अन्य कोनकै होय? जिनकै

समस्त औषधि अर जिनकै यो औषधि करने योग्य है यो योग्य नही ऐसा विचार नहीं, अर महान् आरंभ करतैं वा हिंसा करतैं जिनकै किंचित्हू दया नही, अर जिनकै भक्ष्य अभक्ष्यका विचार नही, तथा रात्रि खावनेका वा दिवसमें खावनेका वा वारंवार खावनेका किंचित्हू संयम नही, अर बडे बडे धन्वंतरिसदृश वैद्य इलाजके करनेवाले, तोहू कर्मके उदयकरि आई रोगजनितवेदना ताहि दूरि करनेकूं समर्थ नही! तो महादयाके पालनेवाले अर संजमी ऐसे ये तुमारी वैयावृत्य करनेवाले साधु ते परघरि जाचना करि प्राप्त भये जो प्रासुकद्रव्य तिनकरि तुमारी वेदनाका उपशम कैसें करैंगे? तातैं धैर्य धारण करि अपना उपजाया कर्मका फल समभावनिकरि भोगो! जो तुमारै नवीन कर्मबंध नही होय अर पूर्वै बांध्या तिनकी निर्जरा होय ॥ गाथा—

मोक्खाभिलासिणो सं- । जदस्स णिधणगमणं पि होदि वरं ॥
ण य वेदणाणिमित्तं । अप्पासुगसेवणं कादुं ॥ १३ ॥
णिधणगमणमेयभवे । णासो ण पुणो पुरिल्लजम्मेसु ॥
णासं असंजमो पुण । कुणइ भवसएसु वहुएसु ॥ १४ ॥

अर्थ— मोक्षके अभिलाषी जे संयमी जन तिनकूं मरणकूं प्राप्त होना तो श्रेष्ठ है; अर वेदनाका उपशमके अर्थि अयोग्यद्रव्यका सेवन करना श्रेष्ठ नहीं । जातैं मरणकूं

प्राप्त होना तो एकजन्ममें नाश है-आगेकूं अनेकभवनिमें नाश नही है; अर असंजम है सो बहुत सैंकडे भवनिमैं नाश करनेवाला है। तातैं एकजन्ममें थोरे दिन जीवनेकूं संजमका नाश करना उचित नही ॥ गाथा-

ण करेंति णिव्वुइं इ- । च्छया वि देवा सइंदया सव्वे ॥
पुरिसस्स पावकम्मे । अणुक्कमेण य उदिण्णम्मि ॥ १५ ॥
किह पुण अण्णो काहिदि । उदिण्णकम्मस्स णिव्वुदिं पुरिसो ॥
हत्थीहि अतीरंतं । भंतु भंजिहदि किह ससउं ॥ १६ ॥

अर्थ-- जीवकै उदयके अनुक्रमकरिकैं पापकर्मकूं उदय आवता संता सुख करनेकी इच्छा करते ऐसे इंद्रनिकरि सहित समस्त च्यारि निकायके देवही सुख करनेकूं समर्थ नही हैं; तो अन्य कोऊ पुरुष असातावेदनीय कर्मकी उदीरणा होतैं सुख कैसें करसी? जिसकूं भंग करनेकूं महाबलवान् हस्तीही समर्थ नही; तिसकूं बलरहित सुसा कैसैं भंग करै ॥ गाथा-

ते अप्पणो वि देवा । कम्मोदयपच्चयं मरणदुक्खं ॥
वारेदुं ण समत्था । धणिदं पि विकुव्वमाणा वि ॥ १७ ॥

अर्थ— कर्मका उदय है कारण जाकूं ऐसा आपकै आया जो मरणका दुःख ताहि

दूरि करनेकूं अतिशयकरि विक्रिया करते देवहू समर्थ नहीं हैं ॥ गाथा–

उज्झंति जत्थ हत्थी । महाबलपरक्कमा महाकाया ॥
सुत्ते तम्मि वहंते । ससया तूढिल्लया चेव ॥ १८ ॥

अर्थ— जिस नदीके बडे प्रवाहमें महान् बलपराक्रमके धारक अर बडा है देह जिनका ऐसे हस्तीही वहते चले जाय! तिस प्रवाहविषैं सुसा वहै, तिसका कहा आश्चर्य है

किह पुण अप्पणो मुच्छिह- । दि सगेणुदयागदेण कम्मेण ॥
तेलोक्केण वि कम्मं । अवारणिज्जं खु समुवेदं ॥ १९ ॥

अर्थ— उदयकूं प्राप्त भया कर्म त्रैलोक्यकरिकैहू रोक्या नहीं जाय! तो आपकरि उपजाया अर उदयके अवसरकूं प्राप्त भया कर्म आपकूं कैसैं छांडै? ॥ भावार्थ– उदयमें आया कर्म कोईकरि निवारण कीया नहीं रुकै है ॥ गाथा–

कह ठाइ सुक्कपत्तं । वाएण पडंतयम्मि मेरुम्मि ॥
देवे वि विहेडयदो । कम्मस्स तुमंमि का सण्णा ॥ १६२० ॥

अर्थ— जिस पवनकरि मेरुका पतन होय, तिस पवनतैं शुष्कपत्र कैसे तिष्ठै? देवनिनैंहू विघ्न करता कर्म, तिसकै तुमारेविषैं कहा विचार है? ॥ भावार्थ– जो कर्म स्वर्गलोकके इंद्रादिक देवनिहीका पतन कर देवै, तो तुमारा पतन करनेमें तिसकै

कहा विचार है? ॥ गाथा–

कम्माइं वलियाइं। वलिउं कम्माउ णत्थि को वि जगे ॥
सव्ववलाइं कम्मं। मलेइ हत्थी व णलिणिवणं ॥ २१ ॥

अर्थ— जगतविषैं कर्म बलवान है, कर्मतैं अधिक बलवान् कोऊही नहीं है। जातैं विद्याका बंधुजनका शरीरका धनका परिवारका सर्व बल है, तिननैं कर्म एक क्षणमात्रमें जैसैं कमलिनीके वनकूं मदोन्मत्त हस्ती मर्दन करै, तैसैं मर्दन करै है ॥ गाथा–

इच्चेवं कम्मुदर्उं। अवारणिज्जोत्ति सुट्ठु णाऊण ॥
मा दुक्खायतु मणसा। कम्मम्मि सगे उदिण्णम्मि ॥ २२ ॥

अर्थ— तातैं, भो कल्याणके अर्थी हो! इसप्रकार कर्मका उदयकूं भलैप्रकार अरोक जानि अर अपने कर्मकूं उदीरणाकूं प्राप्त होते संते मनकरिकै दुःख मति करो ॥ भावार्थ उदयमें आया कर्मकूं जिनेंद्र अहमिंद्र समस्त इंद्र देव टारिनेकूं समर्थ नहीं हैं। तातैं अरोक जानि असाताका उदयमें दुःख मति करो, दुःख करोगे तो अधिक अधिक असाताकर्म और बंधेगा अर उदय तो टरेगा नहीं ॥ गाथा–

पडिकूविदे विलपणे। रडिदे दुक्खादिदे किलिट्ठे वा ॥
ण य वेदणोवसामदि। णे व विसेसो हवादि तिस्से ॥ २३ ॥

अण्णो वि को वि ण गुणो । त्थ संकिलेसेण होइ खवयस्स ॥
अट्टं सुसंकिलेसो । झाणं तिरियाउगणिमित्तं ॥ २४ ॥

अर्थ— हे मुने! विलाप करनेतैं, विषादरूप होनेतैं, रोवनेतैं, दुःखकरि पीडित होनेतैं, तथा क्लेशरूप होनेतैं; वेदना नही उपशमेगी—नही घटैगी—वेदनामैं तफावतभी नही होयगा । वेदनामैं संक्लेश करनेकरि अन्य कोऊभी गुण नही उपजैगा, एक बहोत संक्लेशथकी तिर्यंचगतिका कारण आर्त्तध्यान होयगा ॥ गाथा—

हदमाकासं मुट्ठी- । हि होइ तह य कंडिया तुसा होंति ॥
सिगिदा य पीडिदाउ । घुसिलिदमुदयं च होइ जहा ॥ २५ ॥

अर्थ— जैसैं मुष्टिनिके प्रहारकरि आकाशकी ताडना करना निरर्थक है, जैसैं तंदुलनिके निमित्त तुषनिकूं खोटना-कूंटना निरर्थक है, जैसैं तेलके अर्थि वालू रेतका पीलना निरर्थक है, जैसैं घृतके अर्थि जलका विलोडना मथना निरर्थक है, केवल महान् खेदका कारण है; तैसैं असातावेदनीयादिक अशुभकर्मकूं उदय आवता जो विलाप करना, रोवना, संक्लेश करना, दीनता भावना निरर्थक है—दुःख मेटनेको समर्थ नही, केवल वर्तमानकालमें दुःख वधावे अर आगानैं तिर्यंचगति तथा नरकनिगोदकूं कारण ऐसा तीव्रकर्म बांधै जो अनंतकालहूमैं नही छूटै ॥ गाथा—

पुव्वं सयमुवभुत्तं । काले णाएण तत्तियं दव्वं ॥
को धारणिउं धणिद- । स्स दिंतउं दुक्खिउं होज्ज ॥ २६ ॥
तह चेव सयं पुव्वं । कदस्स कम्मस्स पाककालम्मि ॥
णायागयम्मि को णा- । म दुक्खिउं होज्ज जाणंतो ॥ २७ ॥

अर्थ— जैसैं कोऊ पुरुष किसीका द्रव्य करजकरि आप भोग्या, अब करार पूर्ण भये अवसरविषैं न्यायमार्गकरि तिस धनवानका तितना द्रव्य देनेमें कौन ऋणवान् पुरुष न्यायतैं दुःखित होय? न्यायमार्गी तो परका धनका करज लिया सो करार पूर्ण भये देनेमें दुःख नही करै, तैसैंही पूर्वैं आप कर्म उपार्जन कीया अब न्यायमार्गकरि अवसरमें उदय आय रस दीया तिसकूं भोगता कौन ज्ञानी दुःख करै? ज्ञानी तो कर्मका ऋण चुकनेका बडा आनंद मानै है ॥ गाथा—

इय पुव्वकदं इणम- । ज्ज महं कम्माणुगत्ति णाऊण ॥
रिणमुक्खणं व दुक्खं । पिच्छसु मा दुक्खिउं होहि ॥ २८ ॥

अर्थ—याप्रकार अवार हमारै पूर्वकृत कर्म उदय आया है ऐसैं जाणिकरिकै दुःखकूं ऋणमोचनकीनाँई देखहू अर दुःखित मति होहू ॥ भावार्थ— कर्मका उदयजनित दुःख आवे है तिसकूं अपना ऋण चुकना मानि हर्ष मानहु अर दुःख मति करो ॥ गाथा—

समस्त संघकूं साक्षीकरिकै कीया जो त्याग, तिसका भंग करनेतैं मरण श्रेष्ठ है। मरण तो अवश्य होयहीगा, परंतु व्रतभंग करना इस लोकमें महानिंद्य है, तथा मार्ग बिगाडना है, धर्मका अपवाद करावना है। अर परलोकमें बहुतकालपर्यंत अनंतदुःखनिसहित अनंत जन्ममरण करना है॥ गाथा-

आसादिदा तदो हों-। ति तेण ते अप्पमाणकरणेण ॥
राया विव सक्खिकदो। विसंवदंतेण कज्जम्मि ॥ ३४ ॥

अर्थ— जैसैं राजाकी साक्षिकरि कीया जो कार्य तिसमैं विसंवाद करता अन्यप्रकार करता पुरुष राजाकी अवज्ञा करी-अपमान कीया; तैसैं अरहंतादिक पंचपरमेष्ठीकी साक्षीतैं ग्रहण कीये जे व्रतादिक तिनकूं भंग करता पुरुष अरहंतादिकनिकी अप्रमाणता करनेकरि अरहंतादिकनिकी विराधना करी-अवज्ञा करी-उनकूं कछू गिण्या नहीं! उनतैं पराङ्मुख भया ॥ गाथा-

जइ दे कदा पमाणं। अरहंतादी हविज्ज खवएण ॥
तस्सक्खियं कयं सो। पच्चक्खाणं ण भंजिज्ज ॥ ३५ ॥

अर्थ— भो मुने! जो अरहंतादिक पंचपरममेष्ठी तुमनैं प्रमाण कीया हैं, तो तिनकी साक्षीतैं कीया जो त्यागव्रत सल्लेखना ताहि भंग मति करो॥ गाथा-

सक्खिकदरायहीलण- । मावहइ णरस्स जह महादोसं ॥
तह जिणवरादिआसा- । दणावि दोसं महं कुणदि ॥ ३६ ॥

अर्थ-- जैसैं राजाकूं साक्षी करिकै कीया कार्यका लोप करना है, सो राजाका तिरस्कार है, सो पुरुषकै महादोषकूं प्राप्त करे है; तैसैं जिनवरादिकांकी विराधनाहू इस लोक परलोकमें जीवकै महान् दोषकूं करे है ॥ गाथा-

तित्थयरपवयणसुदे । आइरिए गणहरे महड्ढीए ॥
एदे आसादंतो । पावइ पारंचियं ठाणं ॥ ३७ ॥

अर्थ— तीर्थंकरनिकी तथा रत्नत्रयकी, श्रुतज्ञानकी, आचार्यनिकी, गणधरनिकी, महर्द्धिकनिकी विराधना करता पुरुष पारंचिक नामा प्रायश्चित्तकूं प्राप्त होय है। पंचपरमेष्ठिनिकी अवज्ञा करते पुरुषकै महान् प्रायश्चित्त होय है ॥ गाथा-

सक्खीकयरायासा- । दणे हु दोसं करेहु एयभवे ॥
भवकोडीसु य दोसं । जिणादिआसादणं कुणई ॥ ३८ ॥

अर्थ— राजाकूं साक्षी करि राजाका लोपना एक भवमें दोष करे है अर जिनादिककी विराधना करी हुई कोटिजन्मानिमें दोष करे है ॥ गाथा-

मोक्खाभिलासिणो सं- । जदस्स णिधणगमणं पि होइ वरं ॥

पच्चक्खाणं भंजं । तस्स ण वरमरहादिसक्खिकदा ॥ ३९ ॥

अर्थ— मोक्षका अभिलाषी ऐसा संयमीके मरणकूं प्राप्त होना श्रेष्ठ है, परंतु अरहंतादिकनिकी साक्षीकरि कीया प्रत्याख्यान जो त्याग, ताका भंग करना श्रेष्ठ नहीं है

णिधणगमणमेयभवे । णासो ण पुणो पुरिल्लजम्मेसु ॥

णासं वयभंगो पुण । कुणइ भवसएसु वहुएसु ॥ १६४० ॥

अर्थ— मरणकूं प्राप्त होना तो एकभवमें नाश है अन्य होनहार जन्मनिमैं नाश नहीं है अर व्रतभंग करना बहुत भवनिके सैंकडेनिमैं अपना नाश करे है ॥ गाथा—

ण तहा दोसं पावइ । पच्चक्खाणमकरित्तु कालगदो ॥

जह भंजणादु पावइ । पच्चक्खाणं महादोसं ॥ ४१ ॥

अर्थ— प्रत्याख्यानकूं नहीं करिकै जो मरण करे है, सो तैसैं दोषकूं प्राप्त नहीं होय है; जैसैं प्रत्याख्यानके भंजनतैं महादोषकूं प्राप्त होय है! ॥ भावार्थ— जो सन्न्यास नहीं धारण करै अर असंयमका त्यागहू नहीं करिकै मरण करे है, सो तो अनादिका संसारी हैही, उसनैं तो रत्नत्रय पायाही नहीं; परंतु जो संन्यास धारण करि महाव्रतादिक अंगीकार करि छांडे है--बिगाडे है, सो पुरुष अनंतानंत कालहूमैं रत्नत्रयकूं नहीं प्राप्त होय है। जो त्यागकी वस्तूका सेवन है, सो प्रत्याख्यानका भंग है, सो आहारकूं

त्यागिकरिकै बहुरि आहारकूं प्रार्थना करता जीव समस्त हिंसादिकनिकूं अंगीकार करे है

आहारत्थं हिंसइ । भणइ असच्चं करेइ तेणिक्कं ॥
रूसइ लुब्भइ मायं । करेइ परिगिण्हदि य संगे ॥ ४२ ॥

अर्थ— आहारके अर्थि छकायकी जीवनिके हिंसा करे है, असत्यवचन बोले है, चोरी करे है, रोष करे है, लोभ करे है, मायाचार करे है, परिग्रहकूं ग्रहण करे है ॥ भावार्थ– आहारकी वांछा करता जीव ऐसा आरंभ करे है, जिसमें असंख्यात अनंत-जीवनिका घात होजाय है, अभक्ष्यभक्षण करे है, हिंसाकूं नहीं गिणे है, आहारहीके अर्थि निंद्य असत्यवचननिमें प्रवर्तन करे है, आहारका लोभी हुवाही परधनहरण करे है, क्रोध लोभ मायाचारहू आहारमें लुब्ध हुवाही करे है, परिग्रहमें अति आसक्तताभी भोजनका लंपटीहीकै जानहु ॥ गाथा–

होइ णरो णिल्लज्जो । पयहइ तवणाणदंसणचारित्तं ॥
आमिसकालिणा छइउं । छायं मइलेइ य कुलस्स ॥ ४३ ॥

अर्थ— आहारका लंपटी पुरुष निर्लज्ज होइ है, आहारका लंपटी अपना पदस्थ नहीं देखे है, कुलजाति नहीं देखे है, बहुत धनका धनीहू नीच रंक शूद्रादिकनिके घरि भोजनकूं जाय बैठे है, भोजनका लोलपी तपश्चरण ज्ञानाभ्यास दर्शन चारित्र

समस्तकूं छांडि भोजनमें पडे है, अपना अपमानादिककूं नही देखे है, अभक्ष्यमें उच्छिष्टमें मांसादिकनिमें आसक्त होयकरिकै अपना उत्तम कुलकी कांतिकूं मलिन करे है ॥

णासदि बुध्दी जिब्भा- । वसस्स मंदा वि होइ तिख्खा वि ॥
जोणिकसिलेसलग्गो । व होइ पुरिसो अणप्पवसो ॥ ४४ ॥

अर्थ— जो जिव्हा इंद्रियकै वश होय है, तिस पुरुषकी बुद्धि नष्ट होय है, तथा बुद्धि विपरीत होय भ्रष्ट होय है, वहुरि तीक्ष्णबुद्धिहू अत्यंत मंद होय है। वहुरि आहारका लंपटी आपका वशी नही रहे है, पराधीन होय है, जैसैं जोणिकश्लेषलग्न पुरुष पराधीन होय है; तैसैं जानहू ॥ इहां "जोणिकसिलेसलग्गो" इस पदका अर्थ नही जाननेमें आया है, तातैं नही लिख्या है ॥ [संस्कृत टीका— णासदि बुध्दी-बुद्धिर्नश्यति, आहारलम्पटतया युक्तायुक्तविवेकाकरणात्। कस्य? जिह्वावशस्य। तीक्ष्णाऽपि सती पूर्वं बुद्धिः कुण्ठा भवति। रसरागमलोपप्लुता अर्थयाथात्म्यं न पश्यतीति पारशीकक्लेशलग्न इव भवति। पुरुषोऽनात्मवशः॥ इस टीकापरसे विद्ज्जन जान लेवेंगे. ]

धीरत्तणमाहप्पं। कदपणदं विणयधम्मसध्दाउ ॥
पयहइ कुणइ अणत्थं। गललग्गो मच्छउ चेव ॥ ४५ ॥

अर्थ— भोजनका लंपटी धीरपणाकूं छांडे है, जातैं अतिलंपटीकै सोधने देखनेमें विचार नही होय है, अतिगृध्दितातैं भक्षणही करे है, बहुरि भोजनका लंपटी अपना कुल जाति पदस्थादिक नही अवलोकन करता जैठें मिष्टभोजन मिलिजाय तैठेंही योग्य अयोग्यका विचारही नही करता भक्षण करे है; तातैं अपना महानपणाकूंहू छांडे है। बहुरि भोजनका लंपटी परका उपकारकूंहू नही जाणे है, भोजनके देनेवाले के वशीभूत हुवा आपका उपकार करनेवाला स्वामी गुरु मित्र बांधवादिक तिनका उपकारकूं लोपि उलटा आप अपकार करनेमें उद्यमी होय है। बहुरि भोजनका लंपटीका विनयहू नही रहे है, जातैं विनय तो लंपटतारहित निर्लोभीका होय है, भोजनके लंपटीका विनय तो अपना स्त्रीपुत्रादिकही नही करे है, तातैं भोजनका लंपटी विनयहू छांडे। बहुरि जिसकै भोजनमें लंपटता, तिसकै धर्मका श्रद्धानकाहू अभावही होय है, जो आत्मिकसुख जाने है, तिसकै भोगानिमैं अरुचि विरक्तता हुवाविना रहै नही, तातैं भोजनका लंपटी धर्मका श्रद्धानरहितही होय है, तातैं धर्मकी श्रद्धाकाहू त्यागही भया। जैसैं कंठकूं पकडि मत्स्य अनर्थ करे है, तातैं अधिक अनर्थ भोजनकी लंपटता करे है॥ गाथा—

आहारत्थं पुरिसो। माणी कुलजादिपहिदकित्ती त्ति॥

भुंजंति अभोज्जाइं । कुणई कम्मं अकिच्चं खु ॥ ४६ ॥

अर्थ— जो पुरुष महान् अभिमानी होय अर जिसके कुलकी जातिकी कीर्तिहू जगतमें विख्यात होय ऐसाहू पुरुष भोजनके अर्थि लंपटी होयकरिकै नही भोजन करनेयोग्य ऐसे अभक्ष्य तथा परकी उच्छिष्टादिक भक्षण करे है! तथा भोजनका लंपटी दीन हुवा परके मुखकूं देखता फिरे है! तथा याचना करे है, नही करनेयोग्य निंद्यकर्म करे है ॥ गाथा–

आहारत्थं मज्जा- । रि सुंसुमारी अही मणुस्सी वि ॥
दुब्भिक्खादिसु खायं- । ति पुत्तभंडाणि दइयाणि ॥ ४७ ॥

अर्थ— वहुरि दुर्भिक्षविषैं मार्जारी तथा सुंसुमारी जो जलमें वसनेवाला मत्स्यविशेष तथा सर्पिणी तथा मनुष्यिणीहू आहारके अर्थि अपने अतिवल्लभ संतान तिनहूकूं भक्षण करे है ॥ गाथा–

इहपरलोइयदुक्खा- । णि आवहंते णरस्स जे दोसा ॥
ते दोसे कुणइ णरो । सव्वे आहारगिध्दीए ॥ ४८ ॥

अर्थ— इस लोक तथा परलोकमें मनुष्यकै दुःख देनेवाले जे दोष हैं, तिन सर्व दोषनिकूं मनुष्य आहारका अतिगृद्धिताकरिकै करे है ॥ गाथा–

अवधिट्ठाणं णिरयं । मच्छा आहारहेदु गच्छंति ॥
तत्थेवाहारभिला- । सेण गदो सालिसित्थो वि ॥ ४९ ॥

अर्थ— स्वयंभूरमण समुद्रके महामत्स्य आहारकी गृद्धिताकरिकै अनेक जीवनकूं भक्षण करिकै सप्तम नरककूं गमन करे है। अर शालिसिक्थ नामा मत्स्य अत्यंत अल्प शरीरका धारक जो कोऊ जीवकूं भक्षण करनेकूं समर्थ नही है, तोहू भोजनमें अति अभिलाष करिकैही सप्तम नरककूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

चक्कधरो वि सुभूमो । फळरसगिद्धीए वंचिउं संतो ॥
णट्ठो समुद्दमज्झे । सपरिजणो तो गउं णिरयं ॥ १६५० ॥

अर्थ— सुभौम नामा चक्रवर्ती छखंड भरतक्षेत्रको स्वामीहू कोऊ एक विदेशीका भेषधारी आया जो वैरी देव, ताका ल्याया एक फल, तिसके रसकी लंपटताकरि ठिग्या गया संता परिवारके लोकनिसहित समुद्रमें डूबिकरि सप्तमनरककूं प्राप्त भया! तो ओरनिकी कहा कथा? ॥ गाथा—

आहारत्थं काऊ- । ण पावकम्माणि तं परिगउं सि ॥
संसारमणादीयं । दुक्खसहस्साणि पावंतो ॥ ५१ ॥
पुणरवि तहेव संसा- । रं किं भमिदूणमिच्छसि अणंतं ॥

असंख्यात कालपर्यंत भोग्या, तोहू तृप्ति नही भई! तो अन्य सामान्य अन्नादिकनिके किंचित् आहारतैं कैसी तृप्ति होयगी? तातैं धैर्य धारणकरि आहारकी वांछाकूं छांडना योग्य है ॥ गाथा–

उध्दुदमणस्स ण रदी । विणा रदीए कुदो हवदि पीदी ॥
पीदीए विणा ण सुहं । उध्दुदचित्तस्स घुण्णस्स ॥ ५६ ॥

अर्थ— भोजनके लंपटीका चित्त एक आहारहूमैं नही ठहरे है–मिष्टभोजन करते करते खांटा भोजनमें वांछा उपजे है, बहुरि चिरपरामैं बहुरि लवणमें बहुरि अन्यअन्य भोजनमें चित्त उडता फिरे है। यातैं चलायमान है चित्त जाका ताकै रति नही होय है, अर रतिविना प्रीति नही होय, अर प्रीतिविना सुख नही होय है। तातैं आहारमें गृद्धिता–लंपटताकरि चलायमान है चित्त जाका तिसकै सुख कदाचित नही होय है ॥ गाथा–

सव्वाहारविधाणे- । हि तुमे ते सव्वपुग्गला वहुसो ॥
आहारिदा अदीदे । काले तित्तिं चसि ण पत्तो ॥ ५७ ॥
किं पुण कंठप्पाणो । आहारेदूण अज्जमाहारं ॥
लभिहिसि तित्तिं पाऊ- । णुदधिं हिमलेहणेणेव ॥ ५८ ॥

अर्थ— हे मुने! अतीतकालविषैं तुम समस्त आहारके विधानकरिकै समस्तजातिके पुद्गल बहुतवार भक्षण कीये, तोहू तुमारै तृप्ति नही भई। तो अब कंठगतपाण जो तुम, सो इस अवसरमें किंचित् आहार ग्रहण करिकै तृप्तिकूं प्राप्त होहूंगे कहा? नही तृप्त होहूंगे। जैसैं कोऊ समुद्रका समस्तजल पीयकरिकैही तृप्त नही भया, सो उसकी बूंदके चाटनेकरि कैसा तृप्त होयगा? तातैं आहारकी अभिलाषा छांडिकरि संतोषरूप परम अमृतका आस्वादन करो॥ गाथा—

को इत्थ विंभर्उ दे। वहुसो आहारे भुत्तपुव्वम्मि॥
जुज्जिज्ज हु अभिलासो। अभुत्तपुव्वम्मि आहारे॥ ५९॥

अर्थ— इस संसारमें पूर्वकालमैं बहुतवार भोग्या जो आहार, तिसके भोगनेमें तुमारै कहा आश्चर्य है? जो पूर्वैं नही भोग्या ऐसा आहारविषैं अभिलाष करै तो युक्तभी है। सो ऐसा कोऊ आहार नही, तिसकूं बहुतवार तुम नही भोग्या॥ गाथा

आवादमित्तसोख्खं। आहारो ण दु सुखमत्थ वहु अत्थि॥
दुख्खं चेवत्थ वहु। आहट्टं तस्स गिद्धीए॥ १६६०॥

अर्थ— यो, आहार जिह्वाका अग्रविषैं पतनमात्र सुखरूप भासै है, बहुतकाल सुख नही है, अतिगृद्धिताकरि ग्रहण करनेवालेकै बहुतदुःखही है॥ भावार्थ—

आहारको लंपटी जीव बहुतकाल तो नानास्वादरूप जो आहार ताकी वांछातैं आकुलतारूप दुःखी रहे है। बहुरि बहुतकाल आहारकी विधि मिलावनेकूं धनसंग्रह करना–कुमावना, सेवा करना, दीनता करना तिनकरि दुःखी रहे है। बहुरि स्त्रीपुत्रादिक आपके जे वांछित आहारकी विधि मिलावे हैं, तिनके आधीन होना तथा आप बहुतकालपर्यंत आरंभ करि खावना अर तिसका स्वाद एक क्षणमात्रका है, तातैं आहारकी गृद्धितातैं दुःखही जानहू ॥ गाथा–

जिब्भामूलं वोले- । इ वेगिउं वरहयव्व आहारो ॥
तत्थे व रसं जाणइ । ण य परदो ण वि य से पुरदो ॥ ६१ ॥

अर्थ— आहार करनेमें सुखके कालकी मंदताकूं दिखावे हैं– श्रेष्ठहू आहार घोडेकीनांई वेगकरिकै जिह्वाका मूलकूं उलंघन करे है अर जिह्वाका अग्रभागही रसकूं जाने है, जिह्वाका अग्रमें नही प्राप्त हुवा तिसपहलीहू रसकूं नही जाने है, अर जिह्वातैं पार उतस्या पाछैहू स्वाद नही रहे है। तातैं रसके आस्वादकूं जाननेका सुखहू अत्यंत अल्पकालही रहे है ॥ भावार्थ- संसारी जीव अतिलंपटताकरिकै तो भोजनके जीमनेमैं प्रवर्तै अर ग्रास मुखमें मेलताप्रमाण रसना इंद्रियको स्पर्श होतैंही ऐसी गृद्धिता उपजै, सो आहारकूं किंचितकालहू ठहरने नही देवै, रस छूटै पाछै निगालि कंठमें उतारिहि

जाय है अर रसकूं स्वादनेमात्रहीमैं अतिगृद्धितातैं सुख दीखे है, जिह्वाकै स्पर्शही हुवा, स्पर्शनग्रहलीहू सुख नहीं छा अर निगलि गयापाछैंहू सुख नहीं रहे है ॥ गाथा–

अच्छिणिमेसणमित्तो । आहारसुहस्स सो हवइ कालो ॥
गिद्धीए गिलइ वेगं । गिद्धीए विणा ण होइ सुहं ॥ ६२ ॥

अर्थ— सो आहारके आस्वादतैं उपज्या जो सुख तिसका काल नेत्रके टिमकार नेमात्र है। ज्यौंज्यौं ग्रासमैंतैं रस निकसे है, त्यौंत्यौं गृद्धिताकरिकैं वेगकरि निगले है। अर गृद्धिताविना सुख नहीं होय है। चाहकी दाहमें किंचित् भोजनादि मिलि जाय तिसहीकूं संसारी जीव सुख माने है ॥ गाथा–

दुक्खं गिद्धीघत्थ- । स्साहट्टंतस्स होइ वहुगं च ॥
चिरमाहट्टियदुग्गय- । चेडस्स व अण्णगिद्धीए ॥ ६३ ॥

अर्थ— अतिगृद्धिताकरि पीडित होय भोजन करते पुरुषकै बहुत दुःख होय है। जैसैं दरिद्रीका घरकी दासीका पुत्र अन्नकी गृद्धिताकरि बहुतकालपाछैं आहार मिलै तिसकूं भक्षण करतेकै दुःख होय है ॥ गाथा–

को णाम अप्पसुक्ख- । स्स कारणं वहुसुहस्स चुक्केज्ज ॥
चुकइ हु संकिलेसे- । ण मुणी सग्गापवग्गाणं ॥ ६४ ॥

बाकी नही रह्या, जो दुःख संसारी जीव नही पाया ॥ गाथा–

दुक्खं अणंतखुत्तो । पाविज्ज सुहं पि पावदि कहिंचि ॥

तह वि य अणंतखुत्तो । सव्वाणि सुहाणि पत्ताणि ॥ ८४ ॥

अर्थ— इस संसारविषैं यो जीव अनंतवार दुःख पायकरिकैं कोईप्रकार इंद्रियजनित सुखकूं एकबार प्राप्त होय है। बहुरि अनंतपर्यायनिमैं अनंतवार दुःखनिकूं प्राप्त होइ बहुरि एकवार सुखकूं प्राप्त होय है! ऐसैं अनंतवार विषयाधीन इंद्रियजनित सुखहू प्राप्त भया। एक सम्यग्दर्शनके धारीनिके स्थान जे गणधर कल्पेंद्र तथा लौकांतिकदेवपना तथा नव अनुदिश पंच अनुत्तर तीर्थंकरादिकनिके पद कबहू नही धाऱ्या ॥ गाथा–

करणेहिं होदि विगलो । बहुसो वचिचित्तसोदणित्तेहिं ॥

घाणेण य जिब्भाए । चिट्ठावलविरियजोगेहिं ॥ ८५ ॥

जच्चंधवहिरमूउ । छादो तिसिउ वणे व एयाई ॥

भमइ सुचिरं पि जीवो । जम्मवणे णट्ठसिद्धिपहो ॥ ८६ ॥

अर्थ— इस संसारमें यो जीव बहुतवार वचन, मन, कर्ण, नेत्र, जिन्हा, नासिका, तथा बल, वीर्य इनके संयोगकरि रहित भया इंद्रियनिकरि विकल होय है। निर्वाणका मार्ग जो रत्नत्रय तिसकरि रहित भयो यो जीव संसाररूप वनविषैं चिरकाल जो

अनंतकालपर्यंत एकाकी "जन्मतैं अंध भया, तथा बधिर भया, गूंगा भया, क्षुधावान् हुवा, तृषावान् हुवा, वनमें भ्रमण करै तैसें" भ्रमण कीया ॥ भावार्थ- संसारमें जीव जन्मतैंही अंध हुवा बहिरा गूंगा क्षुधातृषाकरि पीडित बहुतकाल भ्रमण कीया है, सो मार्ग जो रत्नत्रय ताहि नही ग्रहण करि कीया है ॥ गाथा-

एइंदिएसु पंचवि-। धेसु वि उत्थाणवीरियाविहूणो ॥
भमदि अणंतं काळं। दुक्खसहस्साणि पावंतो ॥ ८७ ॥

अर्थ— बहुरि पृथ्वीकाय-अप्काय-तेजस्काय-वायुकाय-वनस्पतिकायस्वरूप जे पंचप्रकारके एकेंद्रिय, तिनविषें त्रसकायकी प्राप्तीके अर्थि उद्यम तथा उत्थान कहिये उठना इत्यादिककी शक्तिरहित हुवा हजारनि दुःखनिकूं प्राप्त भया अनंतकालपर्यंत स्थावरकायमें भ्रमण करै है ॥ गाथा-

बहुदुक्खावत्ताए। संसारणदीए पावकलुसाए ॥
भमइ वराउ जीवो। अण्णाणणिमीलिदो सुचिरं ॥ ८८ ॥

अर्थ— बहुतप्रकारके शरीरतैं उपज्या अर मनतैं उपज्या है दुःख जामैं, अर पापकरि मलिन ऐसी संसाररूप नदीविषें अज्ञानभावकरि मुद्रित है ज्ञानरूप नेत्र जाका ऐसा वराक संसारी जीव चिरकाल भ्रमण करै है। गाथा-

विसयामिसारगाढं । कुजोणिणेमि सुहदुक्खदढखीलं ॥
अण्णाणतुंबधरिदं । कसायदढपट्टियावद्धं ॥ ८९ ॥
वहुजम्मसहस्सविसा- । लवत्तणी मोहवेगमदिचवलं ॥
संसारचक्कमारुहि- । य भमदि जीवो अणप्पवसो ॥ १७९० ॥

अर्थ— ऐसा संसाररूप चक्र ऊपरि चढ्या जीव परवश हुवा भ्रमण करे है ॥ कैसाक है संसारचक्र? विषयनिका अभिलाषरूप जे आरा तिनकरि दृढ है, बहुरि नरकादिक कुयोनि तेही जाके नेमि कहिये पूठी हैं, अर सुखदुःखरूप जामैं दृढ कीला है, अर अज्ञानभावरूप तुंबकरि धार्या है, अर कषायरूप दृढपट्टिकाका जाकै बंध है, अर बहुत-जन्मके सहस्ररूप विस्तीर्ण जाका परिभ्रमणका मार्ग है, अर मोहरूप जाका वेग है—अति-चंचल है, ऐसा संसाररूप चक्रपरि चढ्या जो जीव तिसका निकलना बहुत कठिन है ॥

भारं णरो वहंतो । कहिंचि विस्समदि उरुहिय भारं ॥
देहभरवाहिणो पुण । ण लहंति खणं पि विस्समिदुं ॥ ९१ ॥

अर्थ— भारकूं वहता पुरुष तो कोऊ स्थानविषैं भारकूं उतारि विश्रामकूं प्राप्त होय है। बहुरि देहका भारकूं वहता पुरुष क्षणमात्रहू विश्राम करिवेकूं नहीं प्राप्त होय है। अर जहां औदारिक वैक्रियकका भार उतारे है, तहांहू इनतैं अनंतगुणे परमाणूनिके

स्कंधरूप तैजस कार्मण शरीरका वडा भार वणि रह्या है। जिसतैं आत्माका केवलज्ञान अनंतदर्शन अनंतसुख अनंतवीर्य प्रकट नहीं होय सके है॥ गाथा-

कम्माणुभावदुहिदो। एवं मोहंधयारगहणम्मि॥
अंधो व दुग्गमग्गे। भमदि हु संसारकंतारे॥ ९२॥

अर्थ— जैसैं विषममार्गमें अंधा परिभ्रमण करै; तैसैं मोह अंधकारकरि गहन जो संसार रूप वन ताविषैं कर्मके प्रभावकरि दुःखित जीव भ्रमण करे है॥ गाथा-

दुख्खस्स पडिगरिंतो। सुहमिच्छंतो य तह इमो जीवो॥
पाणवधादी दोसे। करेइ मोहेण संछण्णो॥ ९३॥

अर्थ— यह संसारी जीव दुःखसूं भयरूप हुवा दुःखका प्रतीकार जो इलाज ताहि करता अर सुखकूं अभिलाप करता मोहकरि आच्छादित हुवा हिंसादिकदोषही करे है॥ भावार्थ- संसारी जीव दुःखतैं भयवान् होइ अर सुखकी वांछा करता मिथ्यादर्शनका प्रभावकरि विपरीत इलाज करे है! दुःखकूं दूरि करि सुखकी उत्पत्ति करनेमें समर्थ ऐसे जे महाव्रत अणुव्रत तिनमैं निरादर करि अपनैं दुःख करनेवाले जे पंच पाप प्राणीनिकी हिंसा, असत्य, परस्त्रीसेवन, परधनमैं वांछा, वहु आरंभ-वहु परिग्रह इनमैं तीव्र राग करि प्रवर्ते है, अभक्ष्यभक्षण करे है, अयोग्य अन्याय ग्रहण करे है, इनितैं नरका-

दिकमैं घोरदुःख बहुतकालपर्यंत भोगवे है। मिथ्यात्वके उदयकरि दुःखके कारणनिकूं
सुख जानि अंगीकार करे है॥ गाथा—

दोसेहि तेहि बहुगं। कम्मं बंधइ तहा णवं जीवो॥
अह तेण पच्चइ पुणो। पविसित्तु व अग्गिमग्गीदो॥ ९४॥
बंधंतो मुच्चंतो। एवं कम्मं पुणो पुणो जीवो॥
सुहकामो बहुदुक्खं। संसारमणादियं भमइ॥ ९५॥

अर्थ— ते हिंसादिक दोष तिनकरिकै जीव नवीन नवीन बहुतकर्मकूं तैसैं बांधत
है जैसैं तिस कर्मकरि बहुरि परिपाककूं प्राप्त होइ बाधाकूं प्राप्त होइ जैसैं अग्नीतैं निकसि
बहुरि अग्नीमैं प्रवेश करे! ऐसैं संसारी जीव कर्मकरि वारंवार बंधता अर वारंवार
छूटता सुखका इच्छक हुवा बहुतदुःखरूप अनादिसंसारमें भ्रमण करे है॥ इहां पंचपरिव-
र्तनका विशेषरूप ग्रंथ बधनेके भयकरि नहीं कह्या है॥ ऐसैं संसारानुप्रेक्षा वर्णन करि॥

अब लोकानुप्रेक्षा पंदरा गाथानिकरि कहे हैं॥ गाथा—

आहिंडयपुरिसस्स व। इमस्स णीया तहिं तहिं होंति॥
सव्वे वि इमो पत्तो। संबंधे सव्वजीवेहिं॥ ९६॥

अर्थ—संसारमें परिभ्रमण करता इस पुरुषकै तिसतिस पर्यायमें बांधव स्वजन समस्त संबंध

होइ हैं। इस संसारमें समस्त जीवनिकरि सहित समस्तसंबंधनिकूं अनेकवार प्राप्त भया है॥

माया वि होइ भज्जा। भज्जा मायत्तणं पुणमुवेदि ॥
इय संसारे सव्वे। परियत्तंते हु संबंधा ॥ ९७ ॥

अर्थ— संसारमें माताहू भार्या होत है, बहुरि भार्या जो स्त्री सो मातापणाकूं प्राप्त होय है, इसप्रकार संसारविषैं समस्तसंबंध निरंतर पलटे हैं ॥ गाथा—

जणणी वसंततिलया। भगिणी कमला य आसि भज्जाउ ॥
धणदेवस्स य एक्क-। म्मि भवे संसारवासम्मि ॥ ९८ ॥

अर्थ— इस संसारवासमें अन्यपर्यायनिमें जे अनेक संबंध होइ, ते तो दूरिही रहो; एकही भवविषैं धनदेव नामा वणिक्पुत्रकी वंसततिलका मातही अपनी भार्या भई! अर एक उदरमें उपजी ऐसी कमला नामा बहणहू स्त्री होत भई! जो एकजन्ममें येता अपवाद पाया, तो अन्यजन्मकी कहा कथा है? ॥ गाथा—

राया वि होइ दासो। दासो रायत्तणं पुणमुवेदि ॥
इय संसारे परिय-। त्तंते ठाणाणि सव्वाणि ॥ ९९ ॥

अर्थ— पापकर्मका उदय आवे है तदि राजा तो दास होय है, बहुरि दास राजा होय है। संसारमें समस्तस्थान जे पदस्थ ते पलटत हैं ॥ गाथा—

कुलरूवतेयभोगा- । धिगो वि राया विदेहदेसवदी ॥
वच्चघरम्मि सुभोगो । जाउं कीडो सकम्मेहिं ॥ १८०० ॥

अर्थ— कुलवान् रूपवान् तेजका धारक अर अन्यलोकनितैं भोगानितैं अधिक ऐसा विदेहदेशका स्वामी सुभोग नामा राजा आपके अशुभकर्मके वशकरिकैं विष्ठाके गृहमें कीडा होत भया! इस संसारमें पापपुण्यका समस्त चरित्र है ॥ गाथा—

होऊण महद्धीउ । देवो सुभवण्णगंधरूवधरो ॥
कुणिमम्मि वसहि गब्भे । धिगत्थु संसारवासस्स ॥ १ ॥

अर्थ— शुभवर्ण, शुभगंध, शुभरूपका धारकहू महान् ऋध्दिका धारक देव होय- करिकै बहुरि आयूका अंतकरि महामलिन दुर्गंध गर्भस्थानकमैं प्रवेश करे है! तातैं संसारके वासकूं धिक्कार होहु! ॥ गाथा—

इथ विं परलोगे वा । सत्तू पुरिसस्स हुंति णीया वि ॥
इहइं परत्त वा खा- । इ पुत्तमंसं णियय्मादा ॥ २ ॥

अर्थ— जे अपने अति निज हैं, तेहू इस लोकमें वा परलोकमें पुरुषकै अपने शत्रु होय हैं। निजमाताही इस लोकमें वा परलोकमें अपने पुत्रका मांस खाई है! इस- सिवाय अनर्थ कहा है? ॥ गाथा—

होऊण रिऊ वहुदु-। रुखकारउं वंधवो पुणो होदि ॥
इय परियत्तइ णीय-। त्तणं च सत्तुत्तणं च जये ॥ ३ ॥

अर्थ— जो पूर्वं बहुत दुःखका करनेवाला वैरी होयकरिकै बहुरि इसही लोकमें स्नेहकरि सहित अपना बांधव होय है। जगतविषैं इसप्रकार निजपणा अर शत्रुपणा क्षणमात्रमें रागद्वेषके वशतैं पलटै है ॥ गाथा—

विमलाहेदुं वंके-। ण मारिउं णियघभारियागब्भे ॥
जाउं जाउं जाई-। भरो सुदिट्ठी सकम्मेहिं ॥ ४ ॥

अर्थ— विमला नाम स्त्रीके निमित्त वक्र नामा अपना सेवककरिकै मार्‍या, जो सुदृष्टि नामा पुरुष, सो अपने कर्मकरिकै अपनी स्त्रीके गर्भमें उत्पन्न भया। अर पाछैं जातिस्मरण जो पूर्वजन्मका स्मरणकूं प्राप्त भया ॥ गाथा—

होऊण वंभणो सो-। त्तिउं वि पावं करित्तु माणेण ॥
सूणहो व सुयरो वा। पाणो वा होइ परळोए ॥ ५ ॥

अर्थ— वेदांती ब्राह्मण होइकरिकै अर अभिमानकरि पाप उपजायकरिकै अर मरिकरि श्वान होय है! वा सूकर होइ वा चांडाल होय है ॥ गाथा—

दारिद्दं अड्ढित्तं। णिंदं च थुदिं च वसणमब्भुदयं ॥

पावदि वहुसो जीवो । पुरिसित्थिणपुंसयत्तं च ॥ ६ ॥

अर्थ— संसारी जीव लाभांतरायके उदयतैं दरिद्र होय है। बहुरि लाभान्तरायके क्षयोपशमतैं बहुतधनका धनी होय है, वांछिततैं अधिक संपदा प्राप्त होय है। अयशस्कीर्ति नाम कर्मके उदयतैं निंदाकूं प्राप्त होय है। यशस्कीर्ति नाम कर्मके उदयतैं जगतमैं उज्वल जस विस्तरे है। असातावेदनीयकर्मके उदयतैं व्यसन, कष्ट, दुःखकूं प्राप्त होय है। सातावेदनीयके उदयतैं देवमनुष्यगतिमैं सुखकूं प्राप्त होय है। वेदके उदयकरिकै वारंवार पुरुष-स्त्री-नपुंसकपणाकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

कारी होइ अकारी । अप्पाडिभोगो जणो हु लोगम्मि ॥

कारी वि जणसमक्खं । होइ अकारी सपाडिभोगो ॥ ७ ॥

अर्थ— इस संसारविषैं पुण्यरहित पुरुष दोष अपराध नही करै तोहू लोकमें उसका अपराध करना प्रकट होय है। अर पुण्यसहित पुरुष जनांकै प्रत्यक्ष देखतैं कीया हुवाहू अपराध जगतविषैं प्रकट नही होय है ॥ भावार्थ— जीवके पापका उदय आवै तदि विनाकीया दोषका करना प्रकट होइ जगत सदोषी कहे है। अर पुण्य उदय आवै तदि कीया हुवा अपराधहू जगतमें प्रकट नही होय है ॥

सरिसीए चंदिगाए । कालो वेस्सो पिउ जहा जुण्हो ॥

सरिसे यि तहा चारे। कोई वेस्सो पिउ कोइ ॥ ८ ॥

अर्थ— जैसैं एक मासके दोय पक्ष, तिनमैं चंद्रमाकी चांदणी समान है, अर समानकालही चंद्रमाका उदय है— शुक्लपक्षमें पहली रात्रीविषैं चांदणी विस्तरे है, कृष्णपक्षमें पाछिली रात्रिमैं चांदणीसमान काल रहे है, अर चंद्रमाकी कलाहू समानही रहे है, ताहू लोकमैं कृष्णपक्ष द्वेष करनेजोग्य समस्तकै अप्रिय है, अर शुक्लपक्ष समस्तकै प्रिय है; तैसैं आचरण क्रिया कार्य उपकार अपकार समान करतैहू कोऊ समस्तकै द्वेष करनेयोग्य अप्रिय होय है, कोऊ समस्तकै राग करनेयोग्य प्रिय होय है। तातैं पुण्यपापके प्रबल उदयमें कर्तव्य नहीं चालिसकै है। कर्मका उपशम होतैं समस्त करना सफल होय है

इय एस लोगधम्मो। चिंतिज्जंतो करेइ णिव्वेदं ॥
धण्णा ते भयवंता। जे मुक्का लोगधम्माउ ॥ ९ ॥

अर्थ— इसप्रकार इस लोकका स्वभाव चिंतवन कीया हुवा जीवकै संसार देह भोगनिमैं विरक्तता उपजावे है। लोकमें ते ज्ञानवान् सामर्थ्यवान् धन्य हैं—पूज्य हैं, जे इस लोकके स्वभावमें रागद्वेष छांडि अपने आत्मस्वभावमें रोचे हैं ॥ गाथा—

विज्जू व चंचलं फेण। व दुव्वलं वाधिमहियमच्चुहदं ॥
णाणी किह पेच्छंतो। रमिज्ज दुक्खाउरं लोगं ॥ १८१० ॥

अर्थ— यो मनुष्यलोक विजुलीवत् चंचल है, फेन जो झाग तिसकीनांई दुर्बल है, अर व्याधिकरि मथित है, अर मृत्युकरि ताडित है, अर दुःखकरि आकुल है, ऐसा इस मनुष्यलोककूं देखता संता ज्ञानी इसमैं कैसें रमै? ॥ ऐसें लोकस्वभावका चिंतवन पनरा गाथानिमैं कह्या ॥

अब अशुभभावना, ताकूं अशुचिहू कहिये है, ताकूं आठ गाथानिमैं वर्णन करे हैं॥

असुहा अत्था कामा । य हुंति देहो य सव्वमणुयाणं ॥
एओ चेव सुभो णव- । रि सव्वसोक्खायरो धम्मो ॥ ११ ॥

अर्थ— इनि मनुष्यनिकै ये अर्थ जे धनादिक अर काम जे पंचइंद्रियनिके विषय ते अशुभ हैं-जीवकै अकल्याण करनेवाले हैं। अर देहमें लालसा है सो अशुभ है-अनंतानंत जन्ममरण करावनेवाली है। केवल यो धर्म है, सो समस्तसुखका करनेवाला है, अर शुभ है-समस्तकल्याणका बीज है ॥ अब धनतैं उपज्या अनर्थकूं दिखावे हैं ॥

इहलोगियपरलोगिय- । दोसे पुरिसस्स आवहे णिच्चं ॥
अत्थो अणत्थमूलं । महाभउ मुत्तिपडियत्थो ॥ १२ ॥

अर्थ— इस संसारमें ये धन हैं ते इस लोकसंबंधी काम, क्रोध, मद, मोह, अभिमान, भय, मायाचार, ईर्षा, बहुआरंभ, बहुपरिग्रह, हिंसादिक समस्तदोषनिकूं प्राप्त करे

चेव देहे संधीणि हवंति तावदिया ॥ २६ ॥ पहारूण णवलदाइं । सिरासदाणिं हवंति सत्ते व । देहम्मि मंसपेसी- । ण होंति पंचेव य सदाणि ॥ २७ ॥ चत्तारि सिराजाला- । णि होंति सोलसय कंडराणि तहा । छच्चेव सिराकुच्चा । देहे दो मंसरज्जू य ॥२८॥ सत्त तयाउ काले- । जयाणि सत्तेव होंति देहम्मि ॥ देहम्मि रोमकोडी- । ण होंति असीदी सदसहस्सा ॥ २९ ॥ पक्कामयासयत्था । य अंतगुंजाउ सोलस हवंति ॥ कुणिमस्से आसया स- । त्त होंति देहे मणुस्सस्स ॥ १०३० ॥ थूणा उ तिण्णि देह- । म्मि होंति सत्तुत्तरं च मम्मसदं ॥ णव होंति वणमुहाइं । णिच्चं कुणिमं सवंताइं ॥ ३१ ॥ देहम्मि मत्थुलिंगं । अंजलिमित्तं सय- प्पमाणेण ॥ अंजलिमेत्तो मेदो । उजो वि य तत्तिउ चेव ॥ ३२ ॥ तिण्णि य वसंजलीउ । छच्चेव य अंजलीउ पित्तस्स ॥ सिंभो पित्तस- माणो । लोहिदमद्धाढयं हवदि ॥ ३३ ॥ मुत्तं आढयमेत्तं । उच्चारस्स य हवंति छप्पत्था ॥ वीसं णहाणि दंता । वत्तीसं होंति पगदीए ॥३४॥ किमिणो व वणो भरिदं । सरीरियं किमिकुलेहि वहुगेहिं ॥ सव्वं देहं अफ्फुं- । दिऊण वादा ठिदा पंच ॥ ३५ ॥ एवं सव्वे देह- । म्मि अव-

अर व्रणांमैंसूं रस झरने लगिजाय, तो बहुतहू प्रिय जो स्त्री ताहि देखनेकूंहू मनुष्य इच्छा नहीं करे है ॥

ऐसें तेरह गाथानिमैं शरीरके अत्यंत अशुचि अवयवनिकूं दिखाये ॥ अब देहतैं मैलका निर्गमन तीन गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

कण्णेसु कण्णगूथो । जायदि अच्छीसु चिक्कणंसूणि ॥
णासागूथो सिंघा- । णयं च णासापुडेसु तहा ॥ १०३९ ॥
खेलो पित्तो सिंभो । वमिया जिब्भामळो य दंतमळो ॥
लाळा जायदि तुंड- । म्मि मुत्तपुरिससुक्कमुदरत्थं ॥ १०४० ॥
सेदो जायदि सिलेसो । व चिक्कणो सव्वरोमकूवेसु ॥
जायंति जूवलिक्खा । छप्पदियाउ य सेदेण ॥ ४१ ॥

अर्थ— इस देहमें जे कर्ण हैं तिनविषैं कर्णगूथ उपजे हैं । अर नेत्रनिमैं नेत्रमल अर अश्रु उपजे है । अर नासिकाके पुटनिमैं सिंघाणक जो नासिकाका मल उपजे है । बहुरि मुखविषैं खंखार, तथा पित्त, तथा कफ, तथा वमन, तथा जिव्हाका मल, तथा दंतमल, तथा लाला उत्पन्न होय है । अर अधोद्वारनिमैं मूत्र, तथा मल, तथा वीर्य उत्पन्न होय है, बहुरि सर्व रोमनिके निकलनेके छिद्र तिनमेंतैं सचिक्कण पसेव

निकले हैं। बहुरि पसेवकरि यूका, तथा लिक्षा, तथा चर्मयूका उत्पन्न होय हैं॥ भावार्थ- पसेवनितैं जूं तथा लीख तथा चमजूं उत्पन्न होय हैं॥ ऐसैं तीन गाथानि-करि निर्गमन कह्या॥ अब अशुचिता दश गाथानिकरि कहे हैं॥ गाथा-

विट्ठापुणो भिण्णो। व घडो कुणिमं समंतदो गलइ॥
पूदिं गालो किमिणो। व वणो पूदिं च वादि सदा॥ ४२॥

अर्थ— जैसैं विष्ठाका भर्‍या फूटा घडा सर्वतरफतैं दुर्गंध मलकूं स्रवे है; तैसैं शरीरहू सर्वतरफतैं निरंतर मल स्रवे है, बहुरि जैसैं कृमिनिका भर्‍या व्रण सो दुर्गंध राधिकूं स्रवे है, तैसैं या शरीरकूं जानहू॥ गाथा-

इंगालो धोवंतो। ण हु सुज्झदि जहा पयत्तेण॥
सव्वेहि समुद्देहिं। सुज्झदि देहो ण धुव्वंतो॥ ४३॥

अर्थ— जैसैं कोइलाकूं सर्व समुद्रके जलकरि बडे यत्नकरि धोवताहू उज्वल नहीं होय है- मांहीतैं शामता निकली है, तैसैं देहकूं बहोत जलादिकतैं धोयेहू मांहीतैं [illegible] मलही निकले है॥ गाथा-

सिण्हाणब्भंगुव-। ट्टणेहि मुहदंत अच्छिधुवणेहिं॥
णिच्चं पि धोवमाणो। वादि सदा पूदियं देहो॥ ४४॥

अर्थ— स्नान, तथा अतर फुलेल, तथा उवटणा तिनकरिकै, तथा मुख दंत नेत्रनिके धोवनेकरिकै, तथा नित्यही स्नानादिकनिमैं धोया हुवाहू देह दुर्गंधही सदा वमे है ॥ भावार्थ— चंदन कर्पूर अतर फुलेल वारंवार लगावतैंहू तथा वारंवार धोवतेंहू यो देह अपनी दुर्गंधता नहीं छांडे है । अपने संसर्गतैं अन्य सुगंधद्रव्यनिकूंहू दुर्गंध करे है ॥ गाथा—

> पाहाणधादु अंजण- । पुढवितयाछल्लिवल्लिमूलेहिं ॥
> मुहकेसवासतंबो- । लगंधमल्लेहिं धूवेहिं ॥ ४५ ॥
> अभिभूददुब्विगंधं । परिभुज्जादि मोहिएहि परदेहं ॥
> खज्जादि पूयइ मंसं । जुत्तं जह कडुगभंडेण ॥ ४६ ॥

अर्थ— पाषाण जो रत्न, तथा सुवर्ण, तथा अंजन, तथा मृत्तिका, तथा सुगंध त्वचा, छालि, तथा वेली, तथा मूल जो जड, तथा मुखकूं सुगंध करनेवाले द्रव्य, तथा केशनिकूं सुगंध करनेवाले तांबूल गंध माल्य धूप, तिनकरि दूरि कीया है दुर्गंध जाका ऐसा परके देहकूं मूढजन अति आसक्त हुवा भोगे है ॥ जैसैं कटुक भांड जे मिरच हिंगु इत्यादिककरि संस्काररूप कीया जो महादुर्गंध मांस ताहि भक्षण करे है ॥ भावार्थ— जैसैं महादुर्गंध मांसकूं हिंग मिरच इत्यादिकनितैं सुधारि अर लोलपी पापी

भक्षण करे है, तैसें नीचपुरुष अन्यके दुर्गंधमलिनशरीरकूं आभरण वस्त्र सुगंधादिकनितैं सुधारि भोगता आपकूं धन्य माने है ॥ गाथा–

अब्भंगादीहिं विणा । सभावदो चेव जदि सरीरमिमं ॥
सोभेज्ज मोरदेहु- । व्व होज्ज तो णाम से सोभा ॥ ४७ ॥

अर्थ— जो मयूर नामा पक्षीका देहकीनांई स्नान उद्वर्तन तेल फुलेलविना स्वभावतैंही जो यो शरीर शोभावान् होय, तदि तो शोभा सांची होय । अर जो स्वयं मलिन दुर्गंध, तो परकृत काहीकी शोभा? ॥ गाथा–

जदि दा विहिंसदि णरो । आलध्दुं पडिदमप्पणो खेलं ॥
कध दा णिपिवेज्ज वुहो । महिलामुहजायकुणिमजलं ॥ ४८ ॥

अर्थ— जो अपना कफ पड्या हुवाकूं आप स्पर्श करनेकूं बडी ग्लानि करे है, तो अब स्त्रीका मुखकी लालका दुर्गंध बुरा जल कामी कैसें पीवै! ॥ गाथा–

अंतो बहिं च मज्झे । व कोइ सारो सरीरगे णत्थि ॥
एरंडगो व देहो । णिस्सारो सव्वहिं चेव ॥ ४९ ॥

अर्थ— जैसें एरंडकी लकडीमें कहूंही सार नही है, तैसें इस मनुष्यके देहमें मांहि बाहिर मध्यमें सर्व शरीरमें कठेही सार नही है ॥ गाथा–

चमरीवालं खग्गिवि- । साणं गयदंतसप्पमणिगादी ॥
दिट्ठो सारो ण य अ- । त्थि कोइ सारो मणुस्सदेहम्मि ॥ १०५० ॥

अर्थ—– चमरीगायके बाल, गेंडाके सिंग, हस्तीका दंत, सर्पके मणि इत्यादिक देहके अंग कोऊ कार्यके साधनेतैं सारहू है। परंतु मनुष्यके देहमैं तौ कोऊ वस्तु साररूप नही है ॥ गाथा–

छगलं मुत्तं दुध्दं । गोणीए रोयणा य गोणस्स ॥
सुचिया दिट्ठा ण य अ- । त्थि किंचि सुचि मणुयदेहम्मि ॥ ५१ ॥

अर्थ—– बकरेका मूत्र, गायका दुग्ध, बलधका गोरोचन लौकिकमैं शुचिहू देखिये है। परंतु मनुष्यदेहविषैं तौ किंचितहू शुचि नही है ॥ ऐसैं देहमें अशुचिता दश गाथानिकरि दिखाइ ॥ अब तीन गाथानिकरि देहमैं व्याधि दिखावे है ॥ गाथा–

वाइयपित्तियसिंभिय- । रोगा तण्हा छुहा समादी य ॥
णिच्चं तवंति देहं । अद्दहिदजलं व जह अग्गी ॥ ५२ ॥

अर्थ—– जैसैं चूलाऊपरि तिष्ठता पात्रमें जलकूं अग्नि ओटावे है तपावे है; तैसैं वात पित्त कफ रोग तथा क्षुधा तृषा तथा अन्य जो खेद ते देहकूं नित्यही तप्तायमान करे है ॥

जदि दा रोगा एक- । म्मि चेव अच्छिम्मि होंति छण्णउदी ॥

सव्वम्मि चेव देहे । होदव्वं कदिहि रोगेहिं ॥ ५३ ॥

पंचेव य कोडीउं । अट्ठासट्ठिं तहेव लक्खाइं ॥

णव णवदिं च सहस्सा । पंचसया होंति चुलसीदी ॥ ५४ ॥

अर्थ— जो एक नेत्रविषैं छिनिवै रोग होत हैं, तो संपूर्ण देहविषैं कितने रोग होनेजोग्य होय? पांच कोडी अडसठि लाख निन्याणवै हजार पांचसै चोरासी रोग देहमें उपजनेजोग्य हैं ॥ ऐसैं तीन गाथानिमैं रोगका वर्णन कीया ॥ अब देहकी अध्रुवता ग्यारह गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा–

पीणत्थणिंदुवदणा । जा पुव्वं णयणदइदिआ आसे ॥

सा चेव होदि संकुडि- । दंगी यिरसा य परिजुण्णा ॥ ५५ ॥

अर्थ— इस शरीरका स्वरूप देखहू! जो स्त्री पूर्वैं यौवन अवस्थामैं पीनस्तनी कहिये जाका कुच पुष्ट था, अर चंद्रमावत् आनंदकारी जाका मुख था, अर नेत्रनिकूं अतिवल्लभ थी, जाका स्पर्शनतैं तथा अवलोकनतैं तृप्ति नहीं आवै थी, सोहीं स्त्री वृद्ध अवस्थामैं तथा रोगकी अवस्थामैं तथा दारिद्र शोकादिककरि दुःख अवस्थामैं कैसी भई है? जाका सर्व अंग संकुचित अर श्रृंगारहास्यादिक रसरहित विरस तथा कामरसरहित अत्यंत जीर्ण कुटीकीनांई दीखे है ॥ गाथा–

जा सव्वसुंदरंगी । सविलासा पढमजोव्वणे कंता ॥
सा चेव मुदा संती । होदि हु विरसा य वीभच्छा ॥ ५६ ॥

अर्थ— जो स्त्री प्रथमयौवनमें सर्व सुंदर अंगका धारनेवाली थी, अर अनेकविलाससहित थी, अर मनोहर थी, सोही स्त्री मृतक हुई संती अतिविरस दीखे है अर अति भयानक दीखे है ॥ ऐसैं दोय गाथानिकरि शरीरकी तथा शरीरकी कांतियौवनकी अध्रुवता कही ॥ अब संयोगहूकी अध्रुवता दोय गाथानिकरि दिखावे है ॥ गाथा—

मरदि सयं वा पुव्वं । सा वा पुव्वं मरिज्जसे कंता ॥
जीवंतस्स व सा जी- । वंती य हरेज्ज वलिएहिं ॥ ५७ ॥
सा वा हवे विरत्ता । महिला अण्णेण सह पलाएज्ज ॥
अपलायंती व तहा । करेज्ज से वेमणस्साणि ॥ ५८ ॥

अर्थ— बहुरि जो मनकूं आह्लादकारी स्नेहकी भरी रूपवान् विनयवान् यौवनवान् स्त्रीकूं छांडि पहली आप मरण करै तो मरणका अवसरमें महान् दुःख उपजे है! जो, हाय हाय! या स्त्री मोविना कैसैं जन्म पूरा करेगी? अर मुझविना याका वांछित कार्य कोन साधेगा? अर मोकूं ऐसा संजोग मिलना अब अनेकजन्मनिमैंहू नहीं! ऐसैं आर्तध्यान करता दुर्गतिमैं जाय पडे है ॥ बहुरि जो स्त्रीका मरण पहली होवै तो,

आप वाका गुण स्मरण करता वियोगका दुःखकरि अत्यंत तप्तायमान होता राति अर दिन शोकमें जलता विलाप करे है! हाय! उस वल्लभाकूं कहा देखूं! मेरा कोन सहायी रह्या? सब कुटुंबमें मेरा कोऊ नही! मेरा दुःखसुख कोनकूं कहूं? दसूं दिशा शून्य दीखे हैं, मेरा ऐश्वर्यका सुख कोनकोनकूं आवै? मेरा यश सुनि कोन हर्षित होय? मेरेमांहि दुःख देखि कोनकूं दरद आवै? जगतमैं कोऊ मेरा रह्या नही! पुत्रबांधवादिक मेरा धनका ग्राहक हैं, मेरा कोऊ नही, मैं असहाय हूं, मेरा आभरण वस्त्रादिक देखि कोन राजी होय? मेरी शय्या मेरा आसन महल मकान वस्त्र आभरणके भोगनेमें कोऊ सहायी साथी नही, मेरी सहचरी जो मोकूं एक घडी आया नही देखती तो अतिव्याकुल मृगीकीनांई धैर्यधारण नही करती, अब मोकूं कोन यादि करै? अर मेरा अभिप्रायकूं कोन पूछै? अर कदाचित् निर्धनता होय तथा रोग आवै तो मेरा दुःखमें कोन पूछनेवाला? कोऊ दीखे नही! सर्व घर भऱ्या है, तोऊ स्त्रीविना ऊजाड है! ग्राम नगर शून्य दीखे है! इत्यादिक संक्लेशपरिणामकरि दुर्ध्यानकूं प्राप्त होय महादुःखतैं मरणकरि दुर्गति जाय है॥ बहुरि आपभी जीवे है अर जीवती स्त्रीकूं कोऊ बलवान् दुष्ट राजा वा म्लेंछ चोर भील जबरीतैं खोसि लेजाय, तो एता वडा दुःख अर दुर्ध्यान होय है, जो, कोऊ वचनद्वारै

कहनेकूं समर्थ नही— यो दुःख मरण करनेतैंहू अधिक है ॥ वहुरि कदाचित् आपकी स्त्री आपमैं विरक्त होय अन्यकी लैर ऊठि जाय तो वडा दुःख है! वहुरि जो अन्यपुरुषमें आसक्त होजाय तो वडा दुःख है! वहुरि जो आपकी आज्ञावारै प्रवर्तै तो दुःख होय है! वहुरि दुष्टनी होय तथा कलहकारिणी होय तथा कटुकवचन वोलनेवाली तथा निर्दयपरिणाम धारण करनेवाली इत्यादिक दुःख देनेवाली होय तो रातिदिनमैं एक घडीहू समता नही आवै, कौनकूं कहूं? कहां जाऊं? जिसकूं कहूं सो हास्य करै, वा वडी दीनता है! इत्यादिक दुःख स्त्रीके निमित्ततैं होय है ॥ अत्र शरीरको अध्रुवपणै कहे हैं ॥ गाथा—

रूवाणि कट्ठकम्मा- । दियाणि चिट्ठंति सारवेंतस्स ॥
घणिदं पि सारवेंत- । स्स ठादि ण चिरं सरीरमिमं ॥ ५९ ॥

अर्थ— काष्ठपाषाणमयरूप तो संवाऱ्या हुवा बहुतकाल तिष्ठे है अर यो मनुष्यशरीरकूं अत्यंतसंस्कार करताहू चिरकालपर्यंत नही तिष्ठे है ॥ गाथा—

मेघहिमफेणउक्का । संझाजलवुवुदोवमणुगाणं ॥
इंदियजोवणमदिरू- । वतेववलवीरियमणिच्चं ॥ १०६० ॥

अर्थ— मनुष्यानिका इंद्रिय यौवन मति रूप तेज वल वीर्य ये सर्व मेघ तथा वासका

जल तथा फेण (फेन-जाग) तथा वीजली तथा संध्याकी रक्तता तथा जलका बुद-बुदाकीनाईं अनित्य है-विनाशीक है ॥ गाथा-

साधुं पडिलाहेदुं । गदस्स सुरयस्स अग्गमहिसीए ॥
णट्ठं सदीए अंगं । कोढेण जहा मुहुत्तेण ॥ ६१ ॥

अर्थ— साधूका आहारदानके अर्थि गया जो सुरत नामा राजा ताकी सती नामा पट्टराणीका कोडकरिकै एकमुहूर्तमें अंग नष्ट हुवो ॥ गाथा-

वज्झो य णिज्जमाणो । जह पियइ सुरं च खाइ तंबोलं ॥
कालेण य णिज्जंता । विसए सेवंति तह मूढा ॥ ६२ ॥

अर्थ— जैसै कोईकूं मारणेकूं लेजाय अर वह पुरुष मदिरा पीवै! अर तांबूल भक्षण करै! तैसैं कालकरिकै ले गये मूढ-जिनकै भय नहीं लज्जा नहीं ते विषयसेवन करे हैं ॥

वग्घपरद्धो लग्गो । मूले य जहा ससप्पविलपडिदो ॥
पडिदमधुद्दिंदुचक्खण- । रदिउं मूलम्मि छिज्जंते ॥ ६३ ॥
तह चेव मच्चुवग्घप- । रद्धो वहुदुक्खसप्पबहुलम्मि ॥
संसारबिळे पडिदो । आसामूलम्मि संलग्गो ॥ ६४ ॥
वहुविग्घमूसएहिं । आसामूलम्मि तम्मि छिज्जंते ॥

लेहदि तह वि अलज्जो । अप्पसुहं विसयमधुविंदुं ॥ ६५ ॥

अर्थ— जैसैं निर्जन वनमैं महादरिद्री कोऊ पुरुष व्याघ्रका भयकरिकै भाग्यो, सो एक अंधकारसहित अर सर्पनिकरि तथा अजगरसहित एक कूप छो तामैं पड्यो! सो कूपमांहि एक वृक्ष छो, सो ताकी जड भींतीमैं छी, सो यो पुरुष उस जडकूं पकडि अनाधार लटकै, अर नीचै अजगर मुख फाडि राख्यो! तथा सर्प मुख फाडि राख्यो! जो, यो पुरुष पडै तो भक्षण करां, अर जिस जडकूं अवलंबन करि निराधार लटकै छा, तिस जडकूं धोला अर काला दोय मूंसा काटनेका उद्यम करने लग्या, अर ताहि अवसरमें इसकूं जड पकरि लटकनेतैं वृक्ष कांप्या, सो वृक्षमें मधुमक्षिकाका छत्ता छा, सो मक्षिका उडिकरि इसका देहकै आइ लागि! सो ताकी घोरवेदना भोगता कूवामैं लटकि रह्या! सो याका ऊंचा मुख छा, तामैं मधुछातातैं सहतकी एक बूंद आय पडी, सो सहतकी बूंदकूं आस्वादनकरि सर्वदुःख भूलि गया! तिस अवसरमें आकाशमें एक विद्याधर विमानमें बैठ्या जाय छो, सो या पुरुषका दुःख देखि अति दयावान् होय आकाशमैंतैं उतरि कूवाके उपरि आय इस पुरुषकूं कह्या– जो, हे भद्र! मेरा हस्त ग्रहण करी, मैं तोकूं विमानमें बैठाय बहोत धन देय तेरे वांछितस्थान प्राप्त करूंगा, अब ढील मति करो, जिस जडकूं

पकडि लटको हो जिसके आधार जीवो हो, सो जड संपूर्ण कटि गई है, अर बाकी नही रही है, सो जड टूटि अर तुम पडोगे! अर नीचे अंधकूपमें अजगर मुख फाड्या बैठ्या है सो निगलि जायगा! तातैं शीघ्रही हस्त ग्रहण करो। तब ऐसैं वचन सुणि कूपमें लटकता पुरुष बोल्या– या एकबूंद सहतकी लटकि रही है, सो याका आस्वादन करि तुमारा हस्तग्रहण करूंगा। तब विद्याधर करुणावान होई बहुरि कह्या– अरे निर्लज्ज मूर्ख! इतना बडा दुःख सहे! अर मरणकूं नही देखे है! सो या बूंदमें कहा स्वाद है? जड कट गई है, गिरनेकी तयारी है, अर या बूंदहू लटकतीही दीखे है, अर तेरे मुखमें नही आवेगी, अर तू पडि अजगरके मुखमें जाय नष्ट होयगा! ऐसैं वारंवार कहतेहू मूढ याही कहे– अब बूंद आजाय है अर आस्वादन करिकै तुमारा विमानमें बैठि चलूंगा। ऐसैं सहतकी बूंदकी आशा करि कालका विलंब करि रह्या, इतनेमें वृक्षकी जड कटि गई! सो टूटि पडिकरि अजगरका मुखमें प्रवेश कीया! तैसैं संसारी मिथ्यादृष्टि जीवहू संसाररूप वनमें परिभ्रमण करता पर्यायरूप अंधकूपमें पड्या! तामैं अजगर समान तो निगोद है, अर चतुर्गतिस्थानीय सर्प हैं, अर वृक्षकी जडसमान याकी आयु है, अर रातिदिन जाय है सोही काले धोले मूंसेनिकरि आयुरूप जडका कटना है, अर

मोहकी माक्षिकासमान कुटुंबादिकनिके तथा क्षुधातृषाके दुःख हैं, अर सहतकी बूंदसमान विषयनिका सुख है, अर विद्याधरसमान दयावान् विनाकारण बांधव यह निर्ग्रन्थ गुरु है, सो वारंवार उपदेश करे है, परंतु सहतकी बूंदकी आशासमान विषयनिकी तृष्णाकरि संसारमें डूबे है निगोदमें जाय पडे है! ॥ इनि तीन गाथानिका भाव लिख्या ॥ ऐसें अध्रुवपणा कह्या ॥ अब अशुचिपणा च्यारि गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा–

वालो अमेज्झलित्तो । अमेज्झमज्झम्मि चेव जह रमदि ।
तह रमदि णरो मूढो । महिलामेज्झे सयममेज्झो ॥ ६६ ॥

अर्थ— जैसें अज्ञानी बालक मलकरि लिप्त मलविषैंही रमे है तैसें मूढ मनुष्य आप अत्यंत मलिन हुवा संता अनेक अशुचिताकरि भरया जो स्त्रीका शरीर तिसविषैं रमे है, ज्ञानीके रमनेयोग्य नही है ॥ गाथा–

कुणिमरसकुणिमगंधं । सेवंतो महिलियाए कुणमकुडी ।
जं होंति सोचयत्ता । एदं हासावहं तेसिं ॥ ६७ ॥

अर्थ— अशुचि मल रुधिरादिक है रस जामैं अर अशुचि है गंध जामैं ऐसा अत्यंत अशुचि जो स्त्रीका शरीर ताहि सेवन करि अर आप शुचि होय है, आपकूं उज्वल

माने हैं, तिनका शुचिपणा जगतमें हास्यका वहनेवाला है। ऐसा मलिन देहमैं आसक्त होय आपकूं उज्वल माने है, सो जगतमें हास्य करनेयोग्य है ॥ गाथा–

एवं एदे अत्थे। देहे चिंततयस्स पुरिसस्स ॥
परदेहं परिभोत्तुं। इच्छा किह होज्ज सघिणस्स ॥ ६८ ॥

अर्थ—ऐसैं देहविषैं येते मलादिक अर्थ तिनकूं चिंतवन करतो अर देहमें ग्लानि-सहित जो पुरुष सो अन्य जो स्त्रीपुरुषका देह ताहि भोगवेकूं कैसैं इच्छा करै? ॥

एदे अत्थे सम्मं। देहे पेच्छंतउ णरो सघिणो ॥
ससरीरे वि विरज्जइ। किं पुण अण्णस्स देहम्मि ॥ १०६९ ॥

अर्थ--एने अर्थ देहमें सत्य देखतो पुरुष ग्लानिसहित होय है, तादि आपका शरीरहीमें विरक्त होय है, तदि अन्यका देहमें कैसैं रागी होई? ॥ ऐसैं अशुचिता वर्णन करी ॥ अब वृद्धसेवा नामा ब्रह्मचर्यका अधिकार ताहि पनरा गाथानिकरि कहे हैं ॥

थेरा वा तरुणा वा। वुड्ढा सीलेहिं होंति वुड्ढेहिं ॥
थेरा वा तरुणा वा। तरुणा सीलेहिं होंति तरुणेहिं ॥ १०७० ॥

अर्थ— अवस्थाकरिकैं वृद्ध होहू वा तरुण होहू, वृद्धीनैं प्राप्त भये जे शील कहिये क्षमा मार्दव आर्जव शौच सत्य संयम तप त्याग आकिञ्चन्य ब्रह्मचर्य इनि गुणनिकी

वृद्धिकरि वृद्ध होत है। बहुरि अवस्थाकरि वृद्ध होहू वा तरुण होहू, तरुणशील जो हास्य तथा कामकी आधिक्यता तथा कषायनिकी प्रबलता तथा भोजनादिक कथामैं राग ताकरि पुरुष तरुण होय है ॥ गाथा–

जह जह वयपरिणामो। तह तह णस्सदि णरस्स बलरूवं ॥
मंदा य हवदि कामर-। दिदप्पकीडा य लोभो य ॥ ७१ ॥

अर्थ— जैसैं जैसैं अवस्थाका परिणमन होय है, तैसैं तैसैं मनुष्यका बल तथा रूप विनसता जाय है अर काम तथा रति तथा दर्प जो मद तथा क्रीडा तथा लोभ मंदताकूं प्राप्त होय है॥ भावार्थ– बाल्य अवस्था तथा यौवन अवस्था जैसैं जैसैं व्यतीत होय तैसैं तैसैं शरीरके बलका तथा रूपका नाश होयही है अर अवस्था वृद्ध होय तदि कामकी तथा आसक्तताकी तथा मद तथा कौतुक क्रीडा तथा लोभ स्वयमेवही घटै, तथा सामर्थ्य घटनेतैं घटेही है, लोकनितैं लज्जा आवैही है ॥ गाथा–

खोभेइ पत्थरो जह। दहे पडंतो पसण्णमवि पंकं ॥
खोभेइ तहा मोहं। पसण्णमवि तरुणसंसग्गी ॥ ७२ ॥

अर्थ— जैसैं जलका न्हदमैं पडतो जो पत्थर, सो जलमें प्रशांत हो रह्याहू कर्दमकूं 'क्षोभयति' कहिये जलमें ऊंचा करि जलकूं कर्दमकरि मलिन करे है, तैसैं

तरुणपुरुषकी संगाति प्रशांत हुवाहू मोहकूं उदय करे है ॥ भावार्थ- जैसें स्वच्छह्न जलका द्रहमारे पत्थरके पडनेतें मलिन होय है, तैसें तरुणकी संगतितें उज्वलपरिणामभी कामादिककरि मलिन होय है ॥ गाथा-

कलुसीकदं पि उदयं । अच्छं जह होइ कदकजोएण ॥
कलुसो वि तहा मोहो । उवसमदि हु वुड्ढसेवाए ॥ ७३ ॥

अर्थ— जैसें कर्दमकरि मलिनभी जल कतकफलके संयोगतें स्वच्छ उज्वल होय है, अर कर्दम नीचैं दबि जाय है; तैसें आत्माका ज्ञानपरिणामकूं मलिन करता जो मोह सो वृद्धपुरुषनिकी संगतितें तत्काल दबिजाय है, ज्ञानपरिणाम उज्वल होय है, तातें जे गुणानिकरि वृद्ध हैं तिनकी संगातिही जीवका कल्याण है ॥ गाथा-

लीणो त्ति मट्टियाए । उदीरादि जलासएण जह गंधो ॥
लीणो उदीरादि णरे । मोहो तरुणासएण तहा ॥ ७४ ॥

अर्थ— जैसें मृत्तिका जो मांटी ताके विषैं लीन जो गंध सो जलका मिलापकरि उदयकूं प्राप्त होय है, तैसेंही तरुणका आश्रयकरि मोह तीव्र उदयकूं प्राप्त होय है ॥ भावार्थ- जैसें मांटीमैं दब्या हुवा गंध जलके पडनेतें प्रगट होय है; तैसें तरुण पुरुष तथा कामी रागी द्वेषीकी संगतितें काम राग द्वेष प्रकट होय हैं ॥ गाथा-

संतो वि मट्टियाए । गंधो लीणो हवदि जळेण विणा ॥
जह तह गोट्ठीए विणा । णरस्स लीणो हवदि मोहो ॥ ७५ ॥

अर्थ— जैसैं मृत्तिकामैं विद्यमानहू गंध जलविना मांटीमैं लीनही रहे है, तैसैं तरुणकी गोष्ठीविना मनुष्यका मोह लीनही रहे है–बाहिर प्रकट नही होय है ॥ गाथा–

तरुणो वि वुड्ढसीळो । होदि णरो वुड्ढसंसिर्उ अचिरा ॥
लज्जासंकामाणा- । वमाणभयधम्मवुद्धीहिं ॥ ७६ ॥

अर्थ— वृद्धपुरुषनिकी संगतिकरिकै तरुणपुरुषहू शीघ्रही लज्जाकरिकै तथा शंकाकरिकै तथा मानकरिकै तथा अपमानकरिकै तथा धर्मबुद्धिकरिकै वृद्धशील कहिये उत्तमपुरुषनिकेसे स्वभावकूं धारण करे है ॥ गाथा–

वुड्ढो वि तरुणसीळो । होइ णरो तरुणसंसिर्उ अचिरा ॥
वीसंभणिव्विसंको । समोहणिज्जो य पयडीए ॥ ७७ ॥

अर्थ– तरुणपुरुषनिकी संगतिकरिकै वृद्धपुरुषहू शीघ्रही विश्वासकरिकै तथा निर्विशंकताकरिकै तथा स्वभावहीसूं मोहसहित वर्तनाकरिकै तरुणपुरुषकासा अधमस्वभाव हास्य कौतुक काम कोपादिकरूप स्वभावकूं धारण करे है ॥ गाथा–

सुंडयसंसग्गीए । जह पादुमसुंडर्उ भिलसादि सुरं ॥

विसए वि तहा पयडी- । ए संमोहो तरुणगोट्ठीए ॥ ७८ ॥

अर्थ— जैसें मद्यपान जिनका कुलहूमें नहीं ऐसें अशौंड जे हैं तेहू मद्य पीवनेवालेकी संगतिकरि मदिरा पीवनेका अभिलाष करे हैं, तैसें स्वभावकरिकैही संसारी मोहसहित वर्ते हैं, बहुरि जे तरुण इंद्रियविषयनिकरि विकल तिनकी संगतिकरिकै उत्तमपुरुष त्यागी पुरुषहू विषयनिकी वांछा करनेमें प्रवर्ते हैं ॥ गाथा-

तरुणेहि सह वसंतो । चलिंदिउ चलमणो य वीसत्थो ॥
अचिरेण सइरचारी । पावदि महिलाकयं दोसं ॥ ७९ ॥

अर्थ— जो पुरुष तरुणपुरुषनिकी संगतिमें वसे है, ताकी इंद्रियां चलायमान होयही हैं अर मनहू अनेकरागद्वेषनिके विकल्पनिकरि चलायमान होय है अर भयलज्जारहित हुवा विश्वासकूं प्राप्त होय है तथा थोरे कालमें स्वेच्छाचारी होय पूर्वे स्त्रीकृत दोष कहे तिनकूं प्राप्त होयही है ॥ गाथा-

पुरिसस्स अप्पसत्थो । भावो तिहिं कारणेहिं संभवइ ॥
विहरम्मि अंधयारे । कुसीलसेवाए ससमक्खं ॥ १०८० ॥

अर्थ— पुरुषका परिणाम तीन कारणनिकरि अप्रशस्त होय है खोटे होय है, एक तो एकाकी स्त्रीनिमें रहनेतैं अर अंधकारमें गमनादिकतैं अर कुशीलेनिकी

संगतितैं प्रत्यक्ष बिगडे है ॥ गाथा-

पासिय सुच्चा व सुरं । पिज्जंतं सुंडउं भिलसदि जहा ॥
विसए य तह समोहो । पासिय सुच्चा व अभिलसदि ॥ ८१ ॥

अर्थ— जैसैं मद्यपानी मद्यकूं पीवते देखिकरिकै तथा श्रवणकरिकै मद्य पीवनेकूं अभिलाप करे है, तैसैं मोही पुरुष विषयनिकूं देखिकरिकै तथा कामभोगरूप हास्य इत्यादिक विषयनिकूं श्रवणकरिकै विषयनिमैं अभिलाप करे है ॥ गाथा-

जादो खु चारुदत्तो । गोट्ठीदोसेण तह विणीदो वि ॥
गणियासत्तो मज्जा- । सत्तो कुलदूसउं य तहा ॥ ८२ ॥

अर्थ— तथा महाविनयवानहू चारुदत्त नामा श्रेष्ठी संगतिके दोषकरि गणिकामैं आसक्त हुवो! तथा मद्यमैं आसक्त हुवो!! अर कुलको दूषक हुवो॥ गाथा-

तरुणस्स वि वेरग्गं । पल्हाविज्जदि णरस्स वुड्ढेहिं ॥
पल्हाविज्जइ य इुही । वि जहा वच्छस्स फरिसेण ॥ ८३ ॥

अर्थ— ज्ञान विनय तपकरिकैं वृद्धपुरुष जे है, ते तरुण पुरुषहूकै वैराग्य उत्पन्न करे हैं। जैसैं वतसका स्पर्श गायकूं झरता है दुग्ध जाकै ऐसी करिये है ॥ भावार्थ- जैसैं वाछडेका स्पर्शकरि गऊकै दुग्ध उतरि आवे है, तैसैं ज्ञानवान् विनयवान्

तपस्वीनका संगकरि तरुणनिकै वैराग्य उत्पन्न होय है ॥ गाथा—

परिहरइ तरुणगोट्ठी । विसं व वुड्ढाउळे य आयदणे ॥
जो वसइ कुणइ गुरुणि- । देसं सो णित्थरदि वंभं ॥ ८४ ॥

अर्थ— जो पुरुष तरुण जो विषयांमैं आसक्त तिनकी संगति तो विषकीनांई आत्माके गुणनिकूं घात करनेवाली जानिकरि छांडे है अर ज्ञान विनय शील तपकरि वृद्ध हैं तिनके स्थानकमें वसे है, सो गुरुनिकी आज्ञा पाले है अर सोही ब्रह्मचर्य नामा व्रतका निस्तार करे है-निर्वाह करे है ॥ भावार्थ— जिनकै, तरुण विषयानुरागी-निकै सामिल वसना अर तरुणनितैं गोष्ठी करना बणि रह्या हैं, तिनका ब्रह्मचर्य बिगडिजाय है, अर जिनकै, ज्ञान वैराग्यके धारकनिकै सामिल वसना है, तिनकै शुद्धब्रह्मचर्य रहे हैं ॥

ऐसैं ब्रह्मचर्य नामा अधिकारविषैं वृद्धसेवा पनरह गाथानिकरि कहीं ॥ अब बाईस गाथानिमैं स्त्रीका संसर्ग जो संगति, तातैं जे दोष उपजे हैं तिनकूं कहे हैं ॥ गाथा—

आलोयणेण हिदयं । पचलदि पुरिसस्स अप्पसारस्स ॥ पेच्छंतयस्स
वहुसो । इत्थीथणजहणवदणाणि ॥ ८५ ॥ लज्जं तदो विहंसं । परिचय-
मध णिव्विसंकिदं चेव ॥ लज्जालुउ कमेणा- । रुहंतउ होदि वीसत्थो ८६

वीसत्थदाए पुरिसो । वीसंभं महिळियासु उवयादि ॥ वीसंभाउ पणउ । पणयादु रदी हवदि पच्छा ॥ ८७ ॥ उल्लावसमुल्लावे- । हिं चावि अल्लि- यणपेच्छणेहिं तहा ॥ महिलासु सइरचारि- । स्स मणो अचिरेण खुभ्भादि हु ॥ ८८ ॥ ठिदिगदिविलासविभ्भम- । हासचेट्ठिदकडक्खदिट्ठीहिं ॥ लीला- जुदिरदिसम्मे- । लणोवयारेहिं इत्थीणं ॥ ८९ ॥ हासोवहासकीडा- । रहस्सवीसत्थजंपिएहिं तहा ॥ लज्जामज्जादीणं । मेरं पुरिसो अदिक्कमदि ॥१०९०॥

अर्थ— अल्पधैर्यका धारक जे मोही पुरुष तिनकै स्त्रीके स्तन तथा जघन तथा मुख इनका देखनेकरि मन अत्यंत चलायमान होय है, अर चलायमान हुवापाछै लज्जा नष्ट होय है, अर लज्जाकूं गयापाछै तिस स्त्रीका देखना तथा समीप जावना तथा हसना इत्यादिक स्त्रीनिमैं परिचयकूं प्राप्त होय है, अर स्त्रीनिमैं परिचय हुवापाछै या शंका मनमें नही रहे है– जो, याकरि सहित मोकूं कोऊ देखेंगे तो कहा कहेंगे? ऐसैं लज्जावानहू पुरुष क्रमतैं निःशंक होय विश्वासकूं प्राप्त होय है; जो; या स्त्रीका मेरेमांहि अत्यंत प्रेम है मेरा याका हित ममत्वकी वार्ता दूजे ठिकाणै जाय नही ऐसा विश्वास उपजे है, ऐसैं अपने मनके विश्वासतैं स्त्रीमैं विश्वासनैं प्राप्त होय है, अर ज्यूं विश्वास वधे त्यूं विश्वासतैं स्नेह वधे है अर स्नेहतैं रति जो आसक्तता सो वधे है,

अर आसक्ततापाछै परस्पर वचनालाप प्रवर्तै है, तथा वारंवार मिलना तथा वारंवार देखना तिनकरि स्त्रीमैं स्वेच्छाचारी पुरुषको मन शीघ्रही क्षोभकूं प्राप्त होय है, देख्या-विना वचनालाप कियाविना एकांतमें मिल्याविना मनकूं जक नही पडे है, बहुरि स्त्रीनिके स्थिति रहना तथा गमन करना तथा नेत्रनिके विलास तथा भ्रकुटीनिके विभ्रम तथा हास्य चेष्टा तथा कटाक्षदृष्टि तथा क्रीडा तथा शरीरकी कांति तथा रति तथा मिलाप तथा हास्य उपहास क्रीडा एकांतमें विश्वासरूप वचनालापकरि पुरुष लज्जा कुलमर्यादकी सीमा उलंघन करे है ॥

ठाणगदिपेच्छिदुल्ला- । वादी सव्वासिमेव इत्थीणं ॥
सविलासा चेव सदा । पुरिसस्स मणोहरा होंति ॥ ९१ ॥

अर्थ— सर्वही स्त्रीका विलासकरि सहित स्थान गति अवलोकन वचनालाप सदा पुरुषका मनकूं हरैही है ॥ गाथा—

संसग्गीए पुरिस- । स्स अप्पसारस्स लद्धपसरस्स ॥
अग्गिसमीपे व घयं । मणो हु लहुमेव हि विलाइ ॥ ९२ ॥

अर्थ— अल्प है धैर्यका बल जाका अर स्त्रीनिमैं कीया है परिचय जानै ऐसा पुरुषका मन स्त्रीनिका संसर्गकरिकै अग्नीके समीप घृतकीनांई नरम होइ वहजाय है ॥

संसग्गीसम्मूढो । मेहुणसहिदो मणो हु दुम्मेरो ॥
पुव्वावरमगणंतो । लंघिज्ज सुसीळपायारं ॥ ९३ ॥

अर्थ— यो प्राणीनिको मन जिस कालमें स्त्रीनिका संसर्गकरि मूढ होय है अथवा मोही होय है तथा मैथुनकी वांछासहित होय है तथा मर्यादरहित होय है, तिसकाल पूर्वापर नहीं गिणतो सुंदर शीलरूप कोट ताहि उलंघन करत है ॥ गाथा-

इंदियकसायसण्णा- । गारवगरुका सभावदो सव्वे ॥
संसग्गिलद्धपसर- । स्स ते उदीरंति अचिरेण ॥ ९४ ॥

अर्थ— स्त्रीनिका संसर्गविषै पाया है प्रसार कहिये फैलाव जानै ऐसा पुरुषकै स्वभावहीतैं विनायत्नहीतैं सर्व इंद्रिय कषाय संज्ञा गौरव शीघ्रही उत्कटतानैं प्राप्त होय है ॥ भावार्थ- जो पुरुष स्त्रीनिमैं प्रचार करै, ताके पांचू इंद्रियां विषयनिमें अतितीव्रताकूं प्राप्त होय हैं, क्रोध मान माया लोभ कषाय प्रबलताकूं प्राप्त होय हैं, बहुरि आहार भय मैथुन परिग्रह ये च्यारि प्रकारके संज्ञाकी प्रबलता होय है, तथा ऋद्धिगौरव रसगौरव सातगौरवकरि सहित होय है, तातैं स्त्रीनिका संसर्ग करना बडा अनर्थ है॥

मादं सुदं च भगिणी । एगंते आसियं च तस्स मणो ॥
खुब्भइ णरस्स सहसा । किं पुण सेसासु महिलासु ॥ ९५ ॥

अर्थ— एकांतमैं माता पुत्री बहण इनिकूंहू अवलोकन करता पुरुषका मन शीघ्रही क्षोभनैं प्राप्त होय है, तो अन्य स्त्रीनिमैं चलायमान होय ताका तो कहा आश्चर्य है?

जुण्णं पोच्चलमइलं । रोगियवीभस्सदंसणविरूवं ॥
मेहुणपडिगं पत्थे- । दि मणो तिरियं व खु णरस्स ॥ ९६ ॥

अर्थ— तीव्र कामके परिणामतैं जीर्ण जो वृध्दा स्त्री ताकूं कामीका मन प्रार्थना करे है, बहुरि जो निस्सार होय मलिन होय तथा रोगिणी होय तथा जाकूं देखताही भय आवै ऐसी भयानक होय तथा कुरूप होय तथा तिर्यंचणी होय ऐसीहू स्त्रीकूं कामी पुरुष वांछा करे है! ॥ गाथा—

दिट्ठाणुभूदसुदविस- । याणं अभिलाससुमरणं सव्वं ॥
एसो वि होइ महिला- । संसग्गी इत्थिविरहम्मि ॥ ९८ ॥

अर्थ— जो स्त्री नहींहू होय, तोहू स्त्रीनिमैं कीया संसर्ग कैसाक है? जा थकी पूर्वैं देखे सुने अनुभव कीये जे विषय तिनका अभिलाष तथा स्मरण चिंतवन हृदयमें निरंतर बणेहीं रहे है—स्त्रीसंबंधी विषयवासना जाय नहीं है ॥ गाथा—

थेरो वहुस्सुदो वा । पच्चइउं तह गणी तवस्सी वि ॥
अचिरेण लभदि दोसं । महिलावग्गम्मि वीसत्थो ॥ ९८ ॥

अर्थ— जो पुरुष स्त्रीनिके समूहमें विश्वास करे है सो वृध्द होहू तथा बहुश्रुती होहू तथा बहुतप्रतीतिका पात्र प्रमाणभूत होहू तथा संघका अधिपति सर्व लोकनिमें मान्य पूज्य गणी होहू तथा तपस्वी होहू तोहू स्त्रीनिकी संगतितें थोरा कालमें अपवाद अजस दुराचारकूं प्राप्त होयहीगा, जो स्त्रीनिकी संगति तथा स्त्रीनिसूं वचनालाप करैगा; ताकी प्रतिष्ठा बिगडि जायगी, धर्मभ्रष्ट होजायगा, ज्ञानादिक सर्वगुण भ्रष्ट होय संसारमें डूबि जायगा ॥ गाथा—

किं पुण तरुणा अवहु- । स्सुदा य सइरा य विगदवेसा य ॥
महिलासंसग्गीए । णट्ठा अचिरा ण हो होंति ॥ ९९ ॥

अर्थ— जो वृद्ध तपस्वी ज्ञानवान्‌ही स्त्रीके संसर्गकरि भ्रष्ट हो जाय! तो तरुण अर श्रुतका ज्ञानरहित तथा स्वेच्छाचारी तथा विकाररूप आभरण भेष वस्त्रादिकके धारण करनेवाले स्त्रीनिकी संगतिकरि तथा स्त्रीनितैं वचनालापकरि नहीं नष्ट होयगे कहा? भो लोक हो? स्त्रीनितैं किंचितहू संसर्ग राखेगा तिनकूं नष्ट भयेही जानहू ॥

सगडो हु जइणिगाए । संसग्गीए दु चरणपब्भट्ठो ॥
गणियासंसग्गीए । य कूपचारो तहा णट्ठो ॥ ११०० ॥

अर्थ— संकट नामा मुनि जयिणिका नामा ब्राह्मणीकी संसर्गकरि चारित्रतैं भ्रष्ट

हुवो अर कूपचार नामा मुनि वेश्याका संसर्गकरि नष्ट होत भयो ॥ गाथा–

रुद्दो पारासरो । सच्चइ रायरिसि देवउत्तो य ॥
महिलारूवालोगे । णट्ठा संसत्तदिट्ठीए ॥ १ ॥

अर्थ— रुद्र, तथा पाराशर, तथा सात्यकी, तथा राजर्षि, तथा देवपुत्र एते महान् ऋषि स्त्रीके रूप देखनेमें आसक्त जो दृष्टि ताकरि नष्ट होते भये ॥ गाथा–

जो महिलासंसग्गं । विसं व दट्ठूण परिहरइ णिच्चं ॥
णित्थरइ वंभचेरं । जावज्जीवं अकंपं सो ॥ २ ॥

अर्थ— जो पुरुष स्त्रीका संसर्ग विषकीनाईं देखिकरिकै नित्यही त्याग करे है, सो निष्कम्प हुवा यावज्जीव ब्रह्मचर्यका निर्वाह करे है ॥ भावार्थ— स्त्रीमात्रका संसर्ग त्यागैगा, ताकै निश्चल ब्रह्मचर्य होवेगा अर जो स्त्रीकी संगति स्त्रीतैं वचनालाप तथा अवलोकन करैगा ताका ब्रह्मचर्य नष्ट होयहीगा ॥ गाथा–

सव्वम्मि इत्थिवग्ग- । म्मि अप्पमत्तो सदा अवीसत्थो ॥
वंभं णित्थरदि वदं । चरित्तमूलं चरणसारं ॥ ३ ॥

अर्थ— जो पुरुष संपूर्णस्त्रीनिके समूहमें प्रमादरहित है अर सदाकाल स्त्रीनिका विश्वास नही करै है–दूरिही रहे है, सो पुरुष चारित्रका मूल आचरणमें सार ऐसा

ब्रह्मचर्यव्रतका निस्तार करे है ॥ गाथा—

किं मे जंपदि किं मे । पस्सदि अप्पणो कहं च वट्टामि ॥
इदि जो सदाणुपिरुखइ । सो दढवंभव्वदो होदि ॥ ४ ॥

अर्थ— जाकै निरंतर ऐसा भय रहे है, जो, मैं स्त्रीसूं वचनालाप करूंगा तथा रागतैं देखूंगा, तो ये अन्यलोक मोकूं कहा कहेंगे! कहा देखेंगे! मोकूं कैसैं वर्तेंगे? मोकूं अत्यंत नीच अधम पापिष्ठ कहेंगे देखेंगे वर्तेंगे! याप्रकार जिनके हृदयमें सदाकाल ऐसा चिंतवन रहे है; ते पुरुष दृढ ब्रह्मचर्यके धारक होय हैं ॥ गाथा—

मज्झण्हतिरुखसूरं । व इत्थिरूवं ण पासदि चिरं जो ॥
खिप्पंपडिसंहरदी । दिट्ठिं सो णित्थरइ वंभं ॥ ५ ॥
एवं चिय महिलाए । सद्दे रूवे तहेव संफासे ॥
ण चिरं जस्स दु सज्जइ । मणं खु सो णित्थरइ वंभं ॥ ६ ॥

अर्थ— जो पुरुष मध्यान्हकालका तीक्ष्णसूर्यकीनांई स्त्रीका रूपकूं ठहरि रागरूप हुवा नही देखे है, दृष्टीकूं पडलाप्रमाण शीघ्रही संकोचि ले है—मुद्रित कर ले है, सो ब्रह्मचर्यका निस्तार करे है। बहुरि ऐसेही स्त्रीके शब्द सुननेमें तथा रूप देखनेमें तथा स्पर्श करनेमें जाका मन चिरकाल नही ठहरे है—लगेही नही है, सो पुरुष ब्रह्मचर्यव्रतका

निर्वाह करे है ॥ ऐसें ब्रह्मचर्य नामा महा अधिकारमें स्त्रीसंसर्गके करनेतें जे दोष होय हैं, तिनका वर्णन बाईस गाथानिमें कह्या ॥ अब स्त्रीनिके वशी नही होय हैं, तिनकी महिमाकूं दश गाथानिकरि उपदेश करे हैं ॥

इहपरलोगे जदि दे । मेहुणविस्सुत्तिया हवेजण्हू ॥
तो होहि तमुवउत्तो । पंचविहे इत्थिवेरग्गे ॥ ७ ॥

अर्थ-- हे आत्मन्! इसलोकसंबंधी तथा परलोकमें जो तुमारे मैथुनमें परिणाम होय-ब्रह्मचर्यमें पापके उदयतें नही तिष्ठै; तो तुम स्त्रीकृत दोष, तथा मैथुनकृत दोष, तथा संसर्गकृत दोष, तथा शरीरकी अशुचिता, तथा वृद्धसेवा ये पंचप्रकार स्त्रीनिमें विरक्त करनेके कारण कहे तिनमें उपयुक्त होहू, तातें तुमारा परिणाम कामवासनातें छूटि ब्रह्मचर्यमें दृढ होय है ॥ गाथा-

उदयम्मि जाय वड्डिय । उदयेण ण लिप्पए जहा पउमं ॥
तह विसएहि ण लिप्पइ । साहू विसएसु उसिउं वि ॥ ८ ॥

अर्थ— जैसें जलविषैं उपज्या अर जलमें वृद्धीकूं प्राप्त हुवा जो कमल, सो जलकरिकैं नही लिप्त होय है, तैसें साधु जो है, सो विषयनिमें वर्तताहू विषयनिकरि नही लिप्त होत है ॥ भावार्थ— यद्यपि कमल जलमें उपजे है अर जलमेंही

वृद्धीनैं प्राप्त होय है, तोहू कमलमें ऐसी सचिकणता गुण हैं जातें कमलमें जल चिपैही नही, तैसैं उत्तम साधुजननिकै भेदविज्ञानका प्रभावतें वीतरागता ऐसी प्रकट होय है सो सर्वविषयनिकूं जाणे है अर लीनता तथा आसक्तताकूं प्राप्त नही होय है ॥

उग्गाहिंतस्सुदधिं । अच्छेरमणोल्लणं जह जळेण ॥
तह विसयजळमणोल्लण- । मच्छेरं विसयजलहिम्मि ॥ ९ ॥

जर्थ— जैसैं कोऊ समुद्रकूं अवगाहन करै अर ताकै समुद्रके जलकारिकै आर्द्रपणा नही होय–नही भींजै सो बडा आश्चर्य है, तैसैं विषयरूप समुद्रमें वास करता कोऊ पुरुष विषयरूप जलकरि नही लिप्त होय सो बडा आश्चर्य है ॥ भावार्थ— वीतरागभेद-विज्ञानका ऐसा महिमा है, जो, जो त्रैलोक्य पांचूं इंद्रियनिका विषयमय है, तोहू साधुजन तामैं लिप्त नही होय है ॥ गाथा–

मायागहणे वहुदो- । ससावए अलियदुमगणे भीमे ॥
असुइतणिल्ले साहू । ण विप्पणस्संति इत्थिवणे ॥ १११० ॥

अर्थ— यो स्त्रीरूप वन मायाचारकरि गहन है–जामैं प्रवेश नही दीखै, बहुरि बहुत जे ईर्षा चपलता पिशुनता इत्यादिक दोष तेही जे दुष्टजीव तिनकरि व्याप्त है, बहुरि झूंठरूप जामैं वृक्षनिके समूह हैं, बहुरि इसलोकमैंहू भयानक अर

परलोकमैंहू भयानक अर अशुचितारूप तृणांनिकरि व्याप्त ऐसे स्त्रीरूपवनमें साधुजन आपा भूलि नष्ट नहीं होय हैं ॥

सिंगारतरंगाए । विलासवेगाए जोव्वणजलाए ॥
विहसियफेणाए मुणि । णारिणईए ण उव्भंति ॥ ११ ॥

अर्थ— या नारीरूप नदी शृगांररूप है तरंग जामैं अर विलासरूप है वेग जामैं अर यौवनरूप है जल जामैं अर मंदहास है झाग जामैं ऐसी नारीरूप नदीमैं मुनीश्वर नहीं डूबे हैं। या नारीरूप नदी उत्तममुनिनके चित्तकूं नहीं वहाय सके है ॥ गाथा—

ते अदिसूरा जे विला- ससलिलमदिचवलरदिवेगं ॥
जोव्वणणइमुत्तिण्णा । ण य गहिया इत्थिगाहेहिं ॥ १२ ॥

अर्थ— जगतमें ते अतिशूर वीर हैं, जो यौवनरूप नदीकूं पार उतर गये अर यौवनरूप नदीमैं स्त्रीरूप महाग्राह कहिये मत्स्य तिनकरि नहीं ग्रहण कीये गये। कैसीक है यौवनरूप नदी? विलासरूप है जल जामैं, अर अतिचपल रतिरूप है वेग जामैं ॥ भावार्थ— जे यौवनरूप नदीकूं तिरि पार होगे, ते धन्य हैं। इस यौवनन-दीमैं स्त्रीरूप मत्स्यकरि कोन बचे हैं? जे स्त्रीमैं नहीं रचे, तेही धन्य हैं ॥ गाथा—

महिलावाहविमुक्का । विलासपुंखा कडक्खदिट्ठिसरा ॥

जं ण वधंति सदा विस- । यवणचरं सो हवइ धण्णो ॥ १३ ॥

अर्थ— नारीरूप पारधीकरि छोड्या अर विलासरूप है पांख जाकै ऐसे कटाक्षदृष्टि रूप बाण जिनकूं विषयरूप वनमैं प्रवर्ततेकूं सर्वकालमैं नही घाते हैं, ते धन्य हैं॥ भावार्थ- इस विषयरूप वनमें जो नारीनिके कटाक्षबाणकरि नही घात्या गया, सो धन्य है ॥

विब्वोगतिक्खदंतो । विलासखंधो कडक्खदिट्ठिणहो ॥
परिहरदि जोव्वणवणे । जमित्थिवग्घो तगो धण्णो ॥ १४ ॥

अर्थ— नानाप्रकारके भ्रकुटीके विभ्रमही हैं तीक्ष्ण दंत जाकै अर नेत्रानिके विलासही हैं स्कंध जाकै अर कटाक्षदृष्टीही है नख जाकै ऐसा स्त्रीरूप व्याघ्र जाकूं यौवनरूप वनमें नही घात कीया, सो धन्य है ॥ गाथा—

तेलोक्काडविदहणो । कामग्गी विसयरुक्खपज्जालिउ ॥
जोव्वणतणिल्लचारी । जं ण डहइ सो हवइ धण्णो ॥ १५ ॥

अर्थ— त्रैलोक्यरूप वनकूं दग्ध करता अर विषयरूप वृक्षनिकरि प्रज्वालित ऐसा कामरूप अग्नि है सो जिस यौवनरूप तृणनिमैं गमन करते पुरुषकूं नही जाले है, सो पुरुष धन्य है ॥ भावार्थ- कामरूप अग्नि जाकूं यौवन अवस्थामैं दग्ध नही कीया सो पुरुष धन्य है ॥ गाथा—

विसयसमुद्दं जोव्वण- । सलिलं हसियगइप्पोक्खिउम्मीयं ॥
धण्णा समुत्तरंति हु । महिलामयरेहिं अच्छित्ता ॥ १६ ॥

अर्थ— यो विषयरूप समुद्र है तामैं यौवनरूपी जल है अर स्त्रीनिके हास्य तथा गमन अर अवलोकन येही जामैं लहरी हैं सो ऐसा विषयरूप समुद्रकूं जे स्त्रीरूप मगर–मत्स्यनिकरि नहीं स्पर्शन कीये–नहीं ग्रहण कीये समुद्रकूं तिरत हैं, ते धन्य हैं ॥ भावार्थ– विषयरूप समुद्रमें स्त्रीरूप मगर मत्स्य वसे हैं, सो ऐसे समुद्रकूं स्त्रीरूप मत्स्यसूं जे टलि अर पार उतर गये, ते धन्य हैं ॥

ऐसैं अनुशिष्टि नामा महा अधिकारविषैं ब्रम्हचर्यका वर्णन दोयसै इकतालीस गाथामैं समाप्त कीया ॥ अब परिग्रहत्याग नामा व्रतकूं सडसठि गाथानिकरि कहे हैं ॥

अब्भंतरवाहिरए । सव्वे गंथे तुमं विवज्जेही ॥
कदकारिदाणुमोदे- । हिं कायमणवयणजोगेहिं ॥ १७ ॥

अर्थ— हे आत्मन! अभ्यंतर अर बाह्य जे सर्व परिग्रह तिननैं मनवचनकाय-कृतकारितअनुमोदनाकरि तुम त्याग करहू ॥ गाथा–

मिच्छत्तवेदरागा । तहेव हस्सादिया य छद्दोसा ॥
चत्तारि तह कसाया । चोद्दस अब्भंतरा गंथा ॥ १८ ॥

अर्थ— वस्तूका यथावत् श्रद्धानका अभाव, सो मिथ्यात्व ॥ १ ॥ अर स्त्रीका विषयमें, अर पुरुषका स्पर्शनादिविषयमें, अर नपुंसकका अंगादिकनिके स्पर्शमें, तथा स्त्रीपुरुष दोऊके मध्य रमनेमें, जो रागकरि आसक्तता, ये तीन वेद हैं ॥ ३ ॥ तथा हास्य, रति, अरति, शोक, भय, जुगुप्सा ये छह नोकषाय ॥ ६ ॥ अर क्रोध, मान, माया, लोभ ये च्यारि कषाय ॥ ४ ॥ ऐसे ये चौदह अभ्यंतरपरिग्रह हैं ॥ गाथा—

> वाहिरसंगा खेत्तं । वत्थुं धणधण्णकुप्पभंडाणि ॥
> दुपयचउप्पयजाणा- । णि चेव सयणासणे य तहा ॥ १९ ॥

अर्थ— धान्य उत्पन्न होनेका क्षेत्र ॥ १ ॥ अर जायगा रहनेयोग्य तथा अन्य मकान तिनकूं वास्तु कहिये ॥ २ ॥ बहुरि सोना, रूपा, रुपया, महोर इत्यादिकनिकूं धन कहिये ॥ ३ ॥ बहुरि चावल तथा गोहूं जव इत्यादिक धान्य होय हैं ॥ ४ ॥ बहुरि वस्त्रादिक कुप्य हैं ॥ ५ ॥ बहुरि कुंकुम, कर्पूर, मिरच, हिंग्वादिक भांड हैं ॥ ६ ॥ दासी दास तथा अन्य सेवकनिका समूह सो द्विपद हैं ॥ ७ ॥ बहुरि हस्ती घोडा वलध इत्यादिक चतुष्पद हैं ॥ ८ ॥ बहुरि पालखी विमान इत्यादिक यान हैं ॥ ९ ॥ बहुरि शय्या पर्यंकादिक अर सिंहासनादिक आसन ॥ १० ॥ ये दशप्रकार बाह्यग्रंथ हैं ॥ बाह्यपरिग्रहका परित्यागविना आत्माके दर्शन ज्ञान चारित्र वीर्य अव्याबाधसुख इत्या-

दिक गुणनिके घात करनेवाला मोहमलका अभाव नहीं होय है, ऐसैं दृष्टांतकरि कहे हैं॥

जह कुंडउ ण सक्का । सोधेदुं तंदुळस्स सतुसस्स ॥
तह जीवस्स ण सक्कं । मोहमळं संगसत्तस्स ॥ ११२० ॥

अर्थ— जैसैं तुससहित जो तंदुल, ताका कुंड जो अंतरमल, सो दूरि करनेकूं नही समर्थ होइए है; तैसैं बाह्यपरिग्रहमें आसक्त जो जीव सो आपके अभ्यंतर जो मोहमल ताके दूरि करनेकूं नही समर्थ होइए हैं ॥ भावार्थ-- चांवलनिका उपरला तुस पहली दूरि होजाय, तदि तो मांहिली लालीहू दूरि होसके है। अर जाका तुसही दूरि नही होय ताकी लाली मेटनेकूं कोन समर्थ है? जैसैं जानैं बाह्यपरिग्रहही नही त्याग्या, ताका अभ्यंतर आत्मा उज्वल कदाचित्‌ही नही होय है ॥ गाथा–

रागो लोभो मोहो । सण्णाउ गारवाणि य उदिण्णा ॥
तो तइया घेत्तुं जे । गंथे वुध्दी णरो कुणइ ॥ २१ ॥

अर्थ-- परद्रव्यमें आसक्तता, सो राग है। परिग्रहकी इच्छा, सो लोभ है। परवस्तूमैं ममत्व, सो मोह है। हमारै यो वस्तु सुखकारी है ऐसा इच्छारूप जो परिणाम, सो संज्ञा है। पर्यायसंबंधी बडापनाका अभिमान धरना, सो गौरव है। जिस अवसरमें राग लोभ मोह संज्ञा गौरव ये उत्कटतानैं प्राप्त होय हैं, तिस अवसरमें यो मनुष्य परि-

संगणिमित्तं ईसा- । सूयासल्लाणि जायंति ॥ २६ ॥

अर्थ— परिग्रहके निमित्त तीव्र इक्षा ( इच्छा ) उपजे है, तथा परिग्रह धारण करेगा ताकै बडा गौरव वडा गर्व होय है, तथा परिग्रहके निमित्त परका दोषनिका प्रकाश करे है--चुगली करे है, तथा परके निमित्त कलह करे है, तथा धनके अर्थि कठोरवचन कहे है, तथा निष्ठुरवचन कहे है, तथा परिग्रहके निमित्त विवाद करे है, परिग्रहके निमित्त ईर्षा करे है, तथा असूया-अदेखसका भाव करे है यो पुरुष इसके अर्थि दे है, मेरे अर्थि नही दे है तथा इस कार्यमें याकै तो भला हुवा अर मेरै नही हुवा याका नाम ईर्षा है ॥ तथा अन्य धनवानकूं नही देखि सकना याका नाम असूया है ॥ येते सर्व दोष परिग्रहमें आसक्तपुरुषके जानने ॥ गाथा—

कोधो माणो माया । लोभो हासरइअरादिभयसोगा ॥

संगणिमित्तं जायइ । दुगुंछ तह रादिभत्तं च ॥ २७ ॥

अर्थ— परिग्रहके निमित्त चाऱ्यों कषाय प्रबल होय हैं ॥ कोई ऋण मांगने आवै तो वडा क्रोध उपजे है, तथा कोऊ धनाढ्य आपकूं कुछ नही देवै तो वासूं वडा क्रोध उपजै, जो, आप जबर होय तदि अन्यका धन बलात्कार हरनेकूं वडा क्रोध करे है, तथा आपका कोई धन हरण करे तो ताऊपरि वडा क्रोध करे है, कोऊ आपका

धनकूं खरच करावै ताऊपरि बडा क्रोध करे है, धनके वास्तै ऐसा क्रोध करे है परकूं विना अपराध नाना मार मारे है-प्राणरहित करे है आप मरि जाय है! परिग्रहके निमित्त आपका मरना नही देखे है, ऐसे अनेकप्रकार परिग्रहके निमित्त क्रोध करे है। तथा धन पाय आपकूं ऊंचा जाने है, जगतकूं रंकसमान देखे है, आप परिग्रहका बडा अभिमान करे है, आपकूं इंद्रसमान जाने है, धनका अभिमानकरि धर्मात्माका तिरस्कार करे है, माता पिता गुरु उपाध्यायका अविनय करे है, जगतकूं तृणसमान देखे है, परिग्रहका मदकरि अंधसमान होजाय है, तातैं परिग्रहतैं बडा अनर्थरूप अभिमान होय है। बहुरि परिग्रहके मायाचार बहुत करे है, परिग्रहवास्तैं नानाप्रकार छल करे है, जगतमें परिगृहतैं निमित्त बडी ठिगाठिगी लगी रही है, परिग्रहवास्ते पाखंडरूप भेष धारण करे है, तातैं परिग्रह मायाचारका निवास है बहुरि परिग्रहवानकी तृष्णा नही मिटे है, सौसूं हजारसूं लक्षतैं कोटीकोटीनतैं राजापणा चक्रीपणा अधिकाधिकही वांछा करे है, संग्रह करताकरता नही धापे है, महा आरंभ विस्तारे है, जगतकूं ठिग्या चाहे है, नही करनेका कार्य करे है, इत्यादिक परिग्रहतैं लोभकी आधिक्यता होय है ॥ परिग्रहवास्तै आप हास्यका पात्र बणि जाय है, लज्जा छांडि दे है। बहुरि अति आसक्तताकूं प्राप्त होय है। अर परिग्रह बिगडि जाय तदि अत्यंत अरति जो मरणसूं

अधिकपीडा ताकूं प्राप्त होय है। अर परिग्रहधारीकै निरंतर भय रहे है 'मति कोऊ हर ले' तथा राजाका तथा चोरका तथा दुष्टनिका तथा दायियादारनिका परिग्रहधारीकै शाश्वत भय रहे है। तथा परिग्रह नष्ट होय जाय तो महाशोक उपजे है, धन नष्ट होनेहालेकै जैसा शोक होय है तैसा काहूकै नही होय है, अर परिग्रहका धारी है सो परिग्रह जहां नही दीखै ऐसे दरिद्री पुरुषनिमैं तथा दरिद्रीनिके गृहकुंटुबमैं महाग्लानि करे है। तथा परिग्रहका धारक रात्रिभोजनादिक सकलपाप अंगीकार करे है। परिग्रहका लोलपी खाद्य अखाद्य जोग्य-अजोग्यमें विचारही नही करे है। गाथा-

गंथो भयं णराणं। सहोदरा एयलच्छया जं ते ॥
अण्णोण्णं मारेदुं। अत्थणिमित्तं मदिमकासी ॥ २८ ॥

अर्थ— मनुष्यनिकै परिग्रह है सो भय है-भयका कारण है, यातैं, जातैं एकलछनगरमें एकउदरतैं उपजे भाई धनके अर्थि परस्पर मारनेमें बुद्धि करत भये, तातैं जाकै परिग्रह है ताकै निश्चयतैं भय जानहू ॥ गाथा-

अत्थणिमित्तमदिभयं। जादं चोराण एक्कमेक्केहिं ॥
मज्जे मंसे य विसं। संजोइय मारिदा जं ते ॥ २९ ॥

अर्थ— धनके निमित्त-चोरानिकै अति भय उत्पन्न-होतो भयो। अर धनके अर्थिही

परस्पर मद्यमें मांसमें विष संयुक्त करि परस्पर मारे गये ॥ गाथा—

संगो महाभयं जं । विहेडिदो सावएण संतेण ॥
पुत्तेण चेव अत्थे । हिदम्मि णिहिदेल्लए साहू ॥ ११३० ॥

अर्थ— जातैं परिग्रह महाभय हैं, इस परिग्रहतैं महान् धर्मात्माकाभी परिणाम बिगडे है। देखो! जमींमैं मेल्या हुवा धन आपका पुत्र काडि लेगया, तदि सत्पुरुषहू श्रावककै ऐसी शंका उपजी, जो मेरा जमींमैं धर्‍या धनकूं साधु जाने था, सो कदाचित् इनका परिणाम बिगाडि धन हर्‍या होय! ऐसा विचारि साधूकूं बाधारूप कीया ॥

याका ऐसा संबंध है— कोऊ एक शुद्धचारित्रका धारक मुनीश्वर एक नगरके बाह्य वन छो तामैं वर्षाऋतुमें च्यारि महिनाको जोग धारण करि तिष्ठे, तिस अवसरमें उस नगरका एक श्रावक मुनीश्वरांकी वंदना करिकै विचार कीया, जो "मेरा बडा भाग्यतैं च्यारि महिना साधूका संगम हुवा" अब मैं ऐसैं करूं, जो, च्यारि महीना मेरै साधुनिकी सेवा अर धर्मश्रवणहीमैं व्यतीत होय ऐसा विच्यारि अर अपना विसनीक पूत पुत्रका भयकरि अपना घरका सारभूत जो धन, सो एक कलशमें मेलि अर जहां मुनीश्वर तिष्ठै छा तहां ल्याय भूमीनैं खोदि धरि दीया, अर आप निर्भय हुवा साधूके निकटि धर्मश्रवण करि च्यारि महीना साधुसेवातैं व्यतीत कीया। परंतु जिस अवसरमें

घरथकी धनका कलश ल्याय मुनीश्वरांका आश्रममें गाडै छो, तिस अवसरमें आपका व्यसनी पुत्र छिप्यो हुवो देखै छो, सो कोइक दिन पिता तो नगरमें भोजनकूं गयो अर पछांसूं धनका कलश जमींमेंतैं निकासि ले गयो!

अब चतुर्मास पूरा हुवा, मुनि विहार करि गया, अर श्रावकहू तिनकूं कितनी दूरि पोंचाय वंदनाभक्ती करि नगरमें पाछो आयो, तदि विचारी, जो "धनका कलश अब घरि ले चलूं" सो जिस मकानमें गाड्या छा वहां आय देखै तो कलश नही! तदि परिणाममें किंचित् व्याकुल होय विचार कीया, मेरा धनका कलश कोन ले गया? इहां वनमें कोऊही देखनेवाला नही छा, एक दिगंबर साधुही छा, तातैं अब चालि उनकूं पूंछना, ऐसा विचार करि आपका पुत्रकूं लारै लेय मुनिश्वरनिके निकटि जाय पहुंच्या, तदि मुनि जाणि लीनी जो "यो सेट धनका भऱ्या कलशवास्तै आया है"। परंतु साधूका कहनेका मार्ग नही! प्राण जाउं परंतु साधु सदोषवचन नही कहै। तदि श्रेष्ठी कही, हे भगवन! आप गमन करते हो, परंतु एक मै कथा कहूं हूं सो श्रवण करते जावो, तदि मुनीश्वरां कही, थे कथा कहो, हम श्रवण करे है। तदि एक कथा श्रेष्ठी कही तदि ताका उत्तररूप एक कथा साधु कही, वहुरि एक कथा सेठ कही, अर एक कथा साधु कही, ऐसैं आठ कथा श्रेष्ठी कही अर आठ कथा साधु कही सो

सोलह कथाका नाम आगे दोय गाथानिमैं नाममात्र वर्णन करसी ॥

सो ऐसैं प्रकट तो दोऊ कहि सकै नही, अर श्रेष्ठी तो ऐसैं कहे, जो, हे स्वामिन्! वै तो एता उपकार कीया अर दूजा वाका अपकार करै! सो जो उपकारीकै अपकार करना जोग्य है कहा? तब साधु कहै, उपकारीका अपकार करना जोग्य नही। परंतु मेरी कथा सुनहु। सो एक कथा साधु कहे, तामैं ऐसा भाव कहै, जो, विनासमझ्या अपराधरहितकूं दूषण लगाना जोग्य है कहा?। तदि श्रेष्ठी कहै, विनासमझ्या दूषण लगावना जोग्य नही। ऐसैं दोऊनिकी सोलह कथा होय चुकी, तदि पुत्र पितासैं कही, हे पिता, यो धनका कलश मैं ले गयो, सो यो तुम ग्रहण करो! इस धनबरोबरी कोऊ परिणाम बिगाडनेवाला नही है! धिक्कार होहू या धनकूं! जाके निमित्ततैं तुमसारिखे महाश्रद्धानी व्रती श्रावकनिका परिणाम चालि गया! जो ऐसा विचार नही उपज्या– जो, "ऐसे धर्मात्मा दिगंबर, जिनके निकट च्यारि महीना धर्मश्रवण करि भलैप्रकार निश्चय करि लीया! यो मेरा धनका कलश कैसैं लेजाय? जिनकै इंद्रलोक अहमिंद्रलोककी संपादामैं विषकी बुद्धि प्रवर्ते है! अर अपना देहहूमें ममता नही, सो परधनमें ममता कैसैं करै? हे पिता! अब यह धनका कलश तुम ग्रहण करो, मै तो अब दिगंबरदीक्षा धारण करूंगा! तब श्रेष्ठीहू धनका निमि-

तसूं अपना परिणामका श्रद्धानका मलिनपणा जाणि परिग्रहतैं विरक्त होय दीक्षा धारण करता हुवा। तातैं परिग्रह है सो धर्मकी श्रद्धाकूं क्षणमात्रमें विगाडे है ॥

दूउ बंभण वग्घो। लोउ हत्थी य तह रायसुयं ॥
पहियणरो वि य राया। सुवण्णरयणस्स अख्खाणं ॥ ३१ ॥
वण्णरणउळो वेज्जो। वसहो तावस तहेव रुख्खाणं ॥
रुख्खसिवणीडुंडुह। मेदज्ज मुणिस्स अख्खाणं ॥ ३२ ॥

अर्थ— १ दूत, २ ब्राम्हण, ३ व्याघ्र, ४ लोक, ५ हस्ती, ६ राजपुत्र, ७ पथिक, ८ राजा इनसंबंधी आठ कथा अर १ वानर, २ नकुल, ३ वैद्य, ४ वृषभ, ५ तापस, ६ वृक्ष, ७ सिवणी, ८ सर्प ये आठ कथा ऐसें सोलह कथा परस्पर होत भई· ते प्रथमानुयोगके ग्रंथनितैं जाननी ॥ गाथा—

सीदुण्हादववादं। वरिसं तण्हा छुहा समं पच्छं ॥
दुस्सेज्जं दुब्भत्तं। सहइ वहइ भारमवि गरुयं ॥ ३३ ॥
गायदि णच्चदि धावइ। कसइ ववइ लवदि तह मलेदि णरो ॥
तुण्णोदि वुणइ जाचइ। कुलम्मि जादो वि गंथत्थी ॥ ३४ ॥

अर्थ— परिग्रहका अर्थी शीतकी वेदना, तथा उष्णकी वेदना, तथा आताप जो

तावडाकी तथा पवनकी वेदना, तथा वर्षाकी वेदना, तथा तृष्णाकी वेदना, तथा क्षुधाकी वेदना नानादुःखरूप भोगे है ॥ बहुरि परिग्रहका अर्थी खेद भुगते है, परिग्रहवास्तैं महान् श्रम करे है, तथा परिग्रहका लोभी धनाढ्य लोकनिका बाह्य अंगणमें पडा रहे है। तथा लोभी हुवा दुर्भक्त जो खोटा नीरसभोजन करे है। तथा अन्यके द्वारे निरादरसूं दीया भोजन ग्रहण करे है। अर धनका लोभी हुवा बहुत भार वहे है ॥ बहुरि उच्चकुलमें उपज्याहू पुरुष परिग्रहका लोभी धनके अर्थि आपका कुलनैं तथा जातिनैं तथा धर्मनैं पदस्थानै—पूज्यपणानैं नहीं गिणतो नीचपुरुषनिके करनेजोग्य महानीचकर्म करे है ॥ ते नीचकर्म कोन कोन हैं सो कहे हैं—गावे है, तथा नाचे है, तथा आगाकूं दोडे है, तथा खेती करे है, तथा वाहे है, तथा लूणे है, तथा पादमर्दनादिक करे है, तथा सीवे है, तथा वणे है, तथा याचना करे है इत्यादि नीचकर्म लोभीविना कोन करे? ॥ गाथा—

सेवइ णियादि रक्खइ। गोमहिसिमजाविर्यं हयं हत्थिं ॥
ववहरादि कुणदि सिप्पं। अह्रो य रत्ती य गयणिद्दो ॥ ३५ ॥

अर्थ— बहुरि धनके अर्थि अधमपुरुषनिकी सेवा करे है, परिग्रहके निमित्त देशबाहिर निकलि जाय है, तथा धनके अर्थि गायनिकी तथा भैसी तथा छ्याली तथा

मींढा तथा घोडा तथा हाथीनिकी रक्षा करे है, चाकरी करे है, तथा पशूनिका व्यवहार करे है तथा दिनरात्रिमें शिल्पिकर्म करे है, रात्रिकूं निद्राहू नही लेवे है ॥ गाथा–

आउधवासस्स उरं । देइ रणमुहम्मि गंथलोभाउ ॥
मगरादिभीमसावद- । बहुलं अदिगच्छदि समुद्दं ॥ ३६ ॥

अर्थ— परिग्रहका लोभतें संग्रामविषैं आयुधांकी वर्षाके सन्मुख अपना हृदय देत है! अर परिग्रहकी वांछातें मगरमत्स्यादिकरि भयानक अर बहुत हैं दुष्टजीव जामैं ऐसे समुद्रमें प्रवेश करे है!॥ गाथा–

जदि सो तत्थ मरिज्जो । गंथो भोगाथ कस्स ते होज्ज ॥
महिलाविहिंसणिज्जो । लूसिददेहो व सो होज्ज ॥ ३७ ॥

अर्थ— जो कदाचित् धनका लोभी रणविषैं तथा समुद्रविषैं मरिजाय तो परिग्रह तथा भोग कौनकै होय? तथा रणमें जावनेतें तथा समुद्रमें प्रवेश करनेतें देह लूखो होजाय तथा विरूप होजाय तो स्त्रीनिकै ग्लानि करनेयोग्य होजाय तदि धनपरिग्रहका कहा सुख होय? गाथा–

गंथणिमित्तमदीदि य । गुहाउ भीमाउ तह य अडवीउ ॥
गंथणिमित्तं कम्मं । कुणइ अकादव्वयं पि णरो ॥ ३८ ॥

अर्थ— ग्रंथके निमित्त भयानक गुफामैं प्रवेश करे है तथा भयानकवनीमैं प्रवेश करे है! तथा ग्रंथके निमित्त यो नर नही करनेयोग्यहू कर्म करे है ॥ गाथा–

सूरो तिक्खो मुक्खो । वि होइ वसिउं जणस्स सधणस्स ॥
माणी वि सहइ गंथणि- । मित्तं बहुयं पि अवमाणं ॥ ३९ ॥

अर्थ— परिग्रहके निमित्त शूर वीर तथा तीक्ष्ण कहिये 'काहूकी नही सहिसके' ऐसा स्वभावका तीखा तथा मूर्खहू धनसंयुक्तपुरुषकै वशीभूत होय है, तथा अभिमानीहू परिग्रहके निमित्त महान् अपमानकूं सहे है ॥ गाथा—

गंथणिमित्तं घोरं । परितावं पाविदूण कंपिल्ले ॥
लल्लकं संपत्तो । णिरयं पिण्णागगंधो खु ॥ ११४० ॥

अर्थ— कांपिल्यनगरविषैं पिण्याकगंध नामा पुरुष परिग्रहके अर्थि महान् संताप पायकरिकै अर ललक नाम नरककूं प्राप्त भयो ॥ गाथा–

एवं चेट्ठंतस्स वि । संसयिदो चेव गंथलाहो खु ॥
ण य संचीयदि गंथो । सुइरेण वि मंदभागस्स ॥ ४१ ॥

अर्थ— ऐसैं नानाप्रकार उद्यम नानाप्रकार नीचप्रवृत्ति करताहू पुरुषकै परिग्रहका लाभ संशयरूप है–लाभ होय तथा नही होय! नीचप्रवृत्ति करता लाभ होयही ऐसा

नियम नही है। जातैं मन्दभाग्य पुरुषकै बहुतकाल घोर उद्यम करिकैहू संचय तथा लाभ नही होय है ॥ गाथा–

जदि वि कहंचिय गंथा। संचीएजणहु तह वि से णत्थि ॥
तित्ती गंथेहि सया। लोभो लाभेण वड्ढदि खु ॥ ४२ ॥

अर्थ–– जो कदाचित् परिग्रहका संचयहू होय, तोहू ताकै तृप्तिता परिग्रहकरि नही होय है, जातैं लाभकरिकै लोभ सदा वृद्धिकूंही प्राप्त होय है, जैसैं जैसैं धनका लाभ होय तैसैं तैसैं लोभ वृद्धिकूं प्राप्त होय है॥ गाथा––

जह इंधणेहि अग्गी। लवणसमुद्दो णदीसहस्सेहिं ॥
तह जीवस्स ण तित्ती। अत्थि तिळोगे वि लद्धम्मि ॥ ४३ ॥

अर्थ— जैसैं इंधनकरि अग्नि तृप्त नही होय अर हजारां नदीनिकरि समुद्र तृप्त नही होय; तैसैं संसारी जीव त्रैलोक्यका लाभ होय तोहू तृप्त नही होय है॥ गाथा–

पडहत्थस्स ण तित्ती। आसीय महाधणस्स लुद्धस्स ॥
संगेसु मुच्छिदमदी। जादो सो दीहसंसारी ॥ ४४ ॥

अर्थ— महाधनका धनी अर महालोभी ऐसा पटहस्त नामा वणिक ताकै बहुत धनतैंहू तृप्ति नही हुई; सो परिग्रहमें महाममतारूप बुद्धिको धारि अनंतसंसारी होतो

हुवो! तातैं परिग्रहसमान तृष्णा बधावनेवाला और कोऊ नहीं है ॥ गाथा—

तित्तीए असंतीए । हाहाभूदस्स घण्णचितस्स ॥
किं तत्थ होज्ज सुक्खं । सदा वि पंपाए गहिदस्स ॥ ४५ ॥

अर्थ— अर परिग्रहतैं तृप्ति नही आवै तादि हाय हाय करतो अर लंपटी है चित्त जाका अर सदाकाल तृष्णाकरि ग्रहण कीयो पकड्यो ऐसा लोभीकै परिग्रहमैं सुख होत है कहा? नहीही सुख होत है ॥ गाथा—

हम्मदि मारिज्जदि वा । वज्झदि रुंभदि य अणवराधो वि ॥
आमिसहेदुं घण्णो । खज्जादि पक्खीहि जह पक्खी ॥ ४६ ॥

अर्थ— जैसैं मांसके निमित्त लंपटी हुवा जो पक्षी सो कोऊ अन्य मांसकूं ले जावता पक्षीकूं देखि वाकू मारे है, खाय जाय है; तैसैं अपराधरहितहू धनाढ्य पुरुषकूं धनका अर्थी दुष्ट राजा, दाइयादार भाई, तथा चोर, तथा दुष्ट कोटपाल, तथा दुष्ट आपका कुटुंबी विनाकारणही मारे है! तथा हणे है, तथा बांधे है, रोके है। ऐसा विचार नही करे है, जो, विनाअपराध याकूं कैसैं मारूं हूं? धन खोशनेमैं लुटनेमें जिनका परिणाम, तिन निर्दयीनिकै काहेकी दया? तातैं परिग्रहका निमित्ततैं हनना, मारना, बंधना, रुकना सर्व दुःख सहना होय है ॥ गाथा—

मादुपिदुपुत्तदारे- । सु वि पुरिसो ण उवयाइ वीसंभं ॥
गंथणिमित्तं जग्गइ । रक्खंतो सव्वरत्तीए ॥ ४७ ॥

अर्थ— यो पुरुष परिग्रहके निमित्त माताकेविषैं, तथा पितामैं, तथा पुत्रमें, तथा स्त्रीमैं विश्वास नही करे है ॥ यद्यपि ये माता पिता पुत्र स्त्री विश्वास करनेयोग्य हैं, तथापि सर्वरात्रि परिग्रहकी रक्षा करता जाग्रत रहे है ॥ गाथा–

सव्वं पि संकमाणो । गामे णगरे घरे व रण्णे वा ॥
आधारमग्गणपरो । अणप्पवसिउ सदा होई ॥ ४८ ॥

अर्थ— परिग्रहधारी पुरुष सर्वलोकनितैं शंकाकूं प्राप्त हुवा ग्राममें, नगरमें, तथा गृहमें, तथा वनमें, आधार हेरनेमें तत्पर सदा अनात्मवश होय है ॥ भावार्थ– परिग्रहका धारी भयवान् हुवा सर्व जायगां आपकी रक्षा करनेवाला कोऊका सहाय कोऊका आश्रय निरंतर चाहता पराधीन होय है ॥ गाथा

गंथपडियासलुद्धो । धीराचरियं विवित्तमावसहं ॥
णिच्छदि वहुजणमज्झे । वसदि य सागारिउ वसए ॥ ४९ ॥

अर्थ— जो परिग्रहका लोभी है, सो धीरपुरुषनिकरि आचरण कीया ऐसा एकांत-स्थान नही इच्छा करे है, वहुतजननिके मध्य गृहस्थनिके गृह तिनमें वसे है ॥ गाथा–

सोणदू किंचि सद्दं । सग्गंथो होइ उट्ठिदो सहसा ॥
सव्वत्तो पिच्छंतो । परिमसदि पलादि मुज्झदि य ॥ ११५० ॥
तेणभएणारोहइ । तरुं गिरिं उप्पहेण व पलादि ॥
पविसदि य दहं दुग्गं । जीवाण वहं करेमाणो ॥ ५१ ॥
तह वि य चोराचारभ- । डा वा गंथं हरेज्ज अवसस्स ॥
गेण्हेज्ज दायिया वा । रायाणो वा विलुंपिज्ज ॥ ५२ ॥

अर्थ— परिग्रहसहित जो पुरुष सो किंचिन्मात्रहू शब्द श्रवणकरिकै अर शीघ्रही ऊठि सर्वदिशामैं अवलोकन करतो अपना द्रव्यकूं स्पर्शन करे है, तथा लेय भागे है, तथा अज्ञान हुवा मोह जो बेखबरी ताही प्राप्त होय है ॥ बहुरि चोरका भयकरिकै वृक्षकूं आरोहण करे है, पर्वत ऊपरि भयतैं चढि जाय है, तथा चोर लुटेरेनिके भयतैं उत्पथमार्ग होय भागे है, तथा जलका द्रहमैं पडे है, तथा महान् विषमस्थानमें जाय है, कोऊ आपकूं भागतेकूं रोकै तिन जीवनिकूं मारता भाग जाय है ॥ ऐसैं भयवान् हुवा दौडे है तोहू चोर तथा प्रबल योद्धा ताकूं वशीभूत करि पकडि अर धनहरण करे है, अथवा दायियादार जे भाईबंध ते धन हरण करे हैं, तथा राजा लूटि ले है, ताका दुःखकूं कोन कहने समर्थ है? गाथा—

संगणिमित्तं कुद्धो । कलहं बोलं करिज्ज वेरं वा ॥
पहणेज्ज व मारिज्ज व । मारिजेज्ज व तह य कामिज्ज ॥ ५३ ॥
अहवा होइ विणासो । गंथस्स जलग्गिमूसयादीहिं ॥
णट्ठे गंथे य पुणो । तिव्वं पुरिसो लहदि दुक्खं ॥ ५४ ॥

अर्थ— परिग्रहके निमित्त क्रोधी होय है, कलह करे है, तथा विवाद करे है, वैर करे है, हणे है–ताडन करे है, तथा मारे है, तथा परकरिकै मारिये है ॥ अथवा जलकरिकै अग्निकरिकै मूषादिककरिकै परिग्रह नष्ट होय तब पुरुष तीव्र दुःखकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा–

सोयइ विलवइ कंदइ । णट्ठे गंथम्मि होइ य विसण्णो ॥
पज्झादि णिवाइज्जइ । वेवइ उक्कंठिउं होइ ॥ ५५ ॥

अर्थ— परिग्रह नष्ट होता संता शोच करे है, तथा विलाप करे है, पुकार करे है, विषादी होय है, चिंता करे है, संतापकूं प्राप्त होय है, कंपायमान होय है, तथा उत्कंठित होय है ॥ गाथा–

डज्झदि अंतो पुरिसो । अप्पीये णट्ठयम्मि गंथम्मि ॥
वाया वि य अक्खिप्पइ । बुद्धी वि य होइ से मूढा ॥ ५६ ॥

अर्थ— आपका अल्पहू परिग्रहका नाश होता संता अंतःकरणमें दाहकूं प्राप्त होय है, वचनहू नष्ट होय है, अर वाकी बुद्धीहू मूढ होय है ॥ गाथा—

उम्मत्तो होइ णरो । णट्ठे गंथे गहोवसिट्ठो वा ॥
चेट्ठदि मरुप्पवादा- । दिएहि वहुधा णरो मरिदुं ॥ ५७ ॥

अर्थ— जैसैं पिशाचकरि गृहीत पुरुष उन्मत्त होय है–आपा भूलिजाय है, तैसैं परिग्रहका नाश होय तब पुरुष उन्मत्त होय जाय है, तथा पर्वतादिकतैं पतन करि अपना बहुतप्रकारकरि मरिवेकूं चेष्टा करे है ॥ गाथा—

चेलादीया संगा । संसज्जंति विविहेहिं जंतूहिं ॥
आगंतुगा वि जतूं । हवंति गंथेसु सण्णिहिदा ॥ ५८ ॥

अर्थ— वस्त्रादिक परिग्रह हैं ते नानाप्रकारके जूवा उटकणादिकका संसर्गकरि सहित होत हैं, बहुरि वस्त्रादिकपरिग्रहमें उपरिले तथा भूमिपरि विचरते कीडी कीडा मछर डांस मकडी कानखजून्या इत्यादिक अनेक आगंतुक जीव प्राप्त होय हैं ॥ गाथा—

आदाणे णिक्खेवे । पसारणे चावि तेसि गंथाणं ॥
उक्कस्सणे च कसणे । फंसणपप्फोडणे चेव ॥ ५९ ॥
छेदणवंधणवेढण- । आदावणधोवणादिकिरियासु ॥

संघट्टणपरिदावण- । हणणादी होइ जीवाणं ॥ ११६० ॥
जदि वि विविंचदि जंतू । दोसा ते चेव होंति से लग्गा ॥
होदि यि विविंचणे वि हु । तज्जोणिविउजणा णियमं ॥ ६१ ॥

अर्थ— वस्त्रादिक परिग्रह ग्रहण करनेमें, तथा स्थापन करनेमें, तथा पसारणेमें, तथा उत्कर्षण कहिये ऐंठी ऊंठी खीचनेमें, तथा बांधनेमें, छोडनेमें, तथा हलावनेमें, तथा छेदनेमें, तथा वेढनेमें, वोढनेमें, तावडेमें सुकावनेमें तथा धोवनादिक्रियानिमें जीवनिका संघट्टन तथा परितापन तथा हनन जो मारण सो प्रकट होय है ॥ अर यद्यपि वस्त्रादिकानितैं जीव निराकरण करिये तोहू तेही दोष लगे हैं। जातैं तिन जीवनिके दूरि करनेमैंभी तिन जीवनका अपने योनिस्थानके छूटनेतैं मरण होय है। तातैं परिग्रही निश्चयतैं जीवनिकी विराधनाही करे है ॥ ऐसैं अचित्तपरिग्रहके दोष कहिकरिकै अब सचित्तपरिग्रहके दोष कहे हैं ॥ गाथा—

सच्चित्ता पुण गंथा । वधंति जीवे सयं च दुक्खंति ॥
पावं च तण्णिमित्तं । परिगिण्हंतस्स से होइ ॥ ६२ ॥

अर्थ— सचित्त जे दासी दास गोमहिष्यादिक परिग्रह हैं, ते जीवनिनैं मारे हैं— घाते हैं, तथा आपहू दुःखकूं प्राप्त होय हैं, तथा खेती इत्यादिक आरंभमें युक्त कीये हुये

महापाप करे हैं, तातैं सचित्तपरिग्रह ग्रहण करतेकै तिनके निमित्ततैं पापही होय है ॥

इंदियमयं सरीरं । गंथे गिण्हदि य देहसुक्खत्थं ॥
इंदियसुहाभिलासो । गंथग्गहणेण तो सिध्दो ॥ ६३ ॥

अर्थ— जातैं यो शरीर इंद्रियमय है—इंद्रियनितैं शरीर जुदा नहीं, अर ग्रंथ जो परिग्रह ग्रहण करे है, सो शरीरका सुखके निमित्त करे है, तातैं परिग्रह ग्रहण करनेतैं इंद्रियनिका सुखका अभिलाष सिद्ध भया, सो इंद्रियजनितसुखका अभिलाष कर्मबंधको निमित्त है, तातैं मोक्षाभिलाषीकूं परिग्रहका त्यागही उचित है ॥ गाथा—

गंथस्स गहणरक्खण- । सारवणाणि णिययं करेमाणो ॥
विक्खित्तमणो झाणं । उवेदि कहमुक्कसज्झाउं ॥ ६४ ॥

अर्थ— परिग्रही पुरुष त्याग्या है स्वाध्याय जानैं ऐसा स्वाध्यायरहित हुवा परिग्रहकी रक्षा तथा परिग्रहका ग्रहण तथा परिग्रहका संवारना ऐसैं नित्यही परिग्रहमें लीनताकरि विक्षिप्त है मन जाका सो कैसैं शुभध्यान करै? गाथा—

गंथेसु घडिदहिदउ । होइ दरिद्दो भवेसु बहुगेसु ॥
होदि कुणंतो णिच्चं । कम्मं आहारहेदुम्मि ॥ ६५ ॥

अर्थ— जाका चित्त परिग्रहमें आसक्त है, सो बहुतभवपर्यंत दरिद्री हुवा आहारके

भोग कहा करै? कुयोनीमैं पडतेकै अर दुःख भोगतेकै इंद्रियनिके भोग सहायी शरण होय नही हैं। जैसैं मरण करते जीवकै, पूर्वकालमें मरणकीया जो वैद्य, सो रक्षक नही होय है॥ भावार्थ– जो वैद्य मरि गया, सो कहांतैं आवैगा? अर मरते जीवकी रक्षा तथा रोगका अभाव कैसैं करेगा? तैसैं भोगे हुये भोग नरकतिर्यंचमें दुःख भोगते जीवकै कैसे सहायी होयगे?॥ गाथा–

जह सुत्तवद्ध सउणो। दूरं पि गदो पुणो वि एदि तहिं॥
तह संसारमदीदि हु। दूरं पि गदो णिदाणगदो॥ ७१॥

अर्थ— जैसैं दीर्घसूत्रतैं बद्ध पक्षी दूर गया हुवाहू बहुरि उसही स्थानकूं प्राप्त होय है; जातैं उडि चल्या तो कहा भया? पग तो सूतकी डोरीतैं बंध्या है, जाय नही सकेगा; तैसैं निदान करनेवाला अतिदूर स्वर्गादिकमें महर्द्धिकदेवनिमैं प्राप्त भयाहू संसारहीमैं परिभ्रमण करेगा–देव लोक जायकरिकैहू निदानके प्रभावतैं एकेंद्रियतिर्यंचमैं तथा पंचेंद्रियातिर्यंचनिमैं तथा मनुष्यानिमैं आय पापसंचयादिक करि नरकनिगोदादिकनिमैं दीर्घकाल परिभ्रमण करेगा॥ गाथा–

दाऊण जहा अत्थं। रोधणमुक्को सुहं घरे वसइ॥
पत्ते समये य पुणो। रुंभइ तह चेव धारणिउं॥ १२८०॥

तह सामण्णं किच्चा। किलेसमुक्कं सुहं वसइ सग्गे ॥
संसारमेव गच्छदि। तत्तो य चुदो णिदाणकदो ॥ ८१ ॥

अर्थ— जैसैं ऋणसहित पुरुष परके बंदीगृहमें पड्या हुवा धन देयकरिकै अर कितनेक दिनका करार करिकै बंदिगृहतैं छूटि सुखरूप हुवा अपने घरमें वसे है, बहुरि करार पूरा होनेके अवसरमें जाका धन वृद्धिसहित लीया होय सो फेरि बंदिगृहमें रोके है; तैसैं साधुपणा धारणकरिकै अर निदान करे है, सो कितनेक काल स्वर्गविषैं क्लेशरहित सुख भोगता वसे है, बहुरि आयु पूर्ण भये स्वर्गतैं चयकरिकै संसारहीकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

संभूदो वि णिदाणे-। ण देवसुक्खं च चक्कहरसुक्खं ॥
पत्तो तत्तो य चुदो। उववण्णो णिरयवासम्मि ॥ ८२ ॥

अर्थ— संभूत नामा मुनि निदानकरिकै देवनिके सुख भोगि बहुरि चक्रीपणाका सुख भोगि अर पाछै मरण करि नरकमें जाय उपज्या है ॥ इहां ऐसा जानना— जो मुनिपणामैं तथा देशव्रतीपणामैं मंदकषायके प्रभावतैं तथा तपश्चरणके प्रभावतैं स्वर्गलोकमें उपजावनेवाला तथा अहमिंद्रलोकमें उत्पन्न करनेवाला शुभकर्म बांध्या होय अर पाछै निदान करै, तो नीच भवनत्रिकादिक अधमदेवनिमें जाय उपजै ॥

जाकै पुण्य अधिक होय अर अल्पपुण्यका फलकेजोग्य निदान करै तो अल्पपुण्य-वाला देव मनुष्य जाय उपजै। अर अधिकपुण्यका देवनिमैं तथा मनुष्यनिमैं उपजा चाहै तो नही उपजै ॥ निदानतैं अल्प मिलै, अधिक नही मिलै। जैसैं जाके निकट बहुतमोलकी वस्तु होय अर अल्पधनमें बेचै तो अल्प धन मिलि जाय अर अल्पमोलकी वस्तूकूं अधिकधनमें बेचै तो अधिकधन नही मिले है ॥ जो मुनिश्रावकका धर्म साक्षात् स्वर्गमोक्षका देनेवाला धारण करि भोगनिमैं निदान करि बिगाडे है, सो एक कौडीमैं चिंतामणिरत्न बेचे है? अथवा इंधनके अर्थि कल्पवृक्षकूं काटे है। भोगनिके अर्थि निदान करनेबराबरि कोऊ जगतमें अनर्थ है नही। नारायणादिकहू निदानतैंही परिभ्रमण करे हैं ॥ गाथा—

णच्चा दुरंतमध्दुव- । मत्ताणमतप्पयं अविस्सामं ॥

भोगसुहं तो तह्मा । विरदो मोक्खे मदिं कुज्जा ॥ ८३ ॥

अर्थ— कैसेक हैं भोग? दुःखरूप है फल जाका ऐसा अर अस्थिर अर रक्षा करनेकूं समर्थ नही अर अतृप्तिताका करनेवाला अर विश्रामरहित अंतसहित ऐसे भोगनिकूं जानिकरिकै अर ज्ञानी जन भोगनिके सुखतैं विरक्त होय अर मोक्षमें बुद्धि करै ॥

अणिदाणो य मुणिवरो । दंसणणाणचरणं विसोधेई ॥

तो सुद्धणाणचरणो। तवसा कम्मक्खयं कुणइ ॥ ८४ ॥

अर्थ— जो मुनिवर निदानरहित है, सो दर्शनज्ञानचारित्रकूं शुद्ध करे है। अर दर्शनज्ञानचारित्र शुद्ध जाकै होय, सो ध्यान नामा तपकरि कर्मका क्षय करे है ॥

इच्चेवमेदमविचिं-। तयदो होज्ज हु णिदाणकरणमदी ॥
इच्चेवं पस्संतो। ण हु होदि णिदाणकरणमदी ॥ ८५ ॥

अर्थ— ऐसैं पूर्वोक्तप्रकार निदानदोषनिकूं नहीं चिंतवन करते पुरुषकै निदान करनेमें बुद्धि होय है; अर निदानकूं विषसमान अनंतदुःखनिका करनेवाला जो भावनितैं देखे है, ताकै निदान करनेमें बुद्धि नहीं होय है ॥

ऐसैं सत्तरि गाथानिमैं निदानशल्यका वर्णन कीया ॥ अब मायाशल्यकूं दोय गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

मायासल्लस्सालो-। चणाधियारम्मि वण्णिदा दोसा ॥
मिच्छत्तसल्लदोसा। य पुव्वमुववण्णिया सव्वे ॥ ८६ ॥

अर्थ— मायाशल्यतैं उपजे दोष पूर्वैं आलोचना नामा अधिकारमें वर्णन कीये अर मिथ्याशल्यके दोषहू सर्व पूर्वैं वर्णन कीये। तातैं माया मिथ्या निदान तीनप्रकारकी शल्य हृदयथकी निकासहु ॥ गाथा—

पब्भट्ठवोधिलाभा । मायासल्लेण आसि पूदिमुहीं ॥

दासी सागरदत्त- । स्स पुप्फदंता हु विरदा वि ॥ ८७ ॥

अर्थ— पुष्पदंता नामा आर्यिका शल्यकरि भ्रष्ट भया है रत्नत्रयका लाभ जाकै ऐसी मायाचारका पापकरि सागरदत्त नामा वणिककै महादुर्गंधदेहकूं धरनेवाली पूतिमुखी नामा दासी होती भई! देखहू! कहां देवलोकका देनेवाला आर्यिकाका व्रत अर कहां वणिकके घर दुर्गंधदासी होना! मायाशल्य महान् अनर्थ करनेवाला है ॥ ऐसें मायाशल्यतैं उपजे दोष कहे ॥ अब मिथ्याशल्यकृत दोष एकगाथामें कहे हैं ॥

मिच्छत्तसल्लदोसा । पियधम्मो साधुवच्छलो संतो ॥

बहुदुक्खे संसारे । सुचिरं परिहिंडिउ मरीची ॥ ८८ ॥

अर्थ— अतिवल्लभ है धर्म जाकूं अर साधुपुरुषनिमें प्रीतियुक्त हुवा संताहू मरीची एक मिथ्यात्वशल्यके दोषतैं बहुत दुःखरूप संसारमें बहुत असंख्यातकालपर्यंत परिभ्रमण करता हुवा ॥ ऐसें मिथ्यात्वशल्यका वर्णन कीया ॥ अब ऐसे साधुसमूह निर्वाणपुरीकूं प्रवेश करे हैं, सो कहे हैं ॥ गाथा—

इय पव्वज्जाभंडिं । समिदिवइल्लं तिगुत्तिदिढचक्कं ॥

रादियभोयण उद्धं । सम्मत्तक्खं सुणाणधुरं ॥ ८९ ॥

वदभंडभरिदमारुहि- । दसाधसत्थेण पच्छिदो समयं ॥
णिव्वाणभंडहेदुं । सिद्धिपुरिं साधुवाणियउ ॥ १२९० ॥
आयरियसत्थवाहे- । ण णिच्चुज्जुत्तेण सारविज्जंतो ॥
सो साहुवग्गसत्थो । संसारमहाडविं तरइ ॥ ९१ ॥
तो भावणादिजुत्तो । रक्खदि तं साधुसत्थमाउत्तं ॥
इंदियचोरेहिं तो । कसायवहुसावदेहिं च ॥ ९२ ॥

अर्थ— ऐसें दीक्षारूप गाडीमें चढिकरिके अर साधूनिका समूहसहित जो निर्वाणपुरीप्रति गमन करे है, सो साधुरूप वणिक् संसाररूप वनीके पार उतरे है ॥ कैसी है संसाररूप गाडी? जाके समितिरूप तो बलध है, अर तीनगुप्तिरूप दृढ पहे हैं, अर रात्रिभोजनका त्याग सोही गाडीका ऊर्ध्वभाग है, अर सम्यक्त्वरूप अक्ष है, अर सम्यग्ज्ञानरूप धुरा है, अर व्रतरूप भांड वस्तु तिनकरि भरी है, ऐसी दीक्षागाडीउपरि चढि प्रयाण करनेवाला साधुरूप वणिक् बहुरि निरंतर आपके तथा परके हित करनेमें उद्यमी ऐसे आचार्य सोही जो सार्थवाह कहिये संघका स्वामी ताकरि प्रशंसा कीया साधूका समूह, सो संसारमहावनीकूं तिरे है पार उतरे है। संसारवनीमें इंद्रियरूप तो चोर वसे हैं, अर कषायरूप सिंहव्याघ्रसर्पादिक दुष्टजीव वसे हैं, तिनतें

साधुसमूहकी शुभभावनाही रक्षा करे है ॥ गाथा--

विसयाडवीए मज्झे । उहीणो जो पमाददोसेण ॥
इंदियचोरा तो से । चरित्तभंडं विलुंपंति ॥ ९३ ॥

अर्थ— अर जो साधु प्रमादके दोषकरि पंचेंद्रियनिके विषयनिमें अपसरण करे है—तिस साधुरूप वणिकका चारित्ररूप भांड कहिये धनकूं इंद्रियरूप चोर लूटे हैं॥

अहवा तल्लिच्छाइं । कूराइं कसायसावदाइं तं ॥
खज्जंति असंजमदा- । ढाहिं संकिलेसादिदंसेहिं ॥ ९४ ॥

अर्थ— अथवा विषयनिकी वांछा करनेवालेनिकूं कषायरूप क्रूर दुष्ट तिर्यंच असंयमरूप दाढनिकरि अर संक्लेशरूप दंतनिकरि भक्षण करे हैं ॥ भावार्थ- जो विषयनिकूं वांछे है ताकूं कषाय अर संक्लेश मारिही नाखे है ॥ गाथा—

उसण्णसेवणाउ । पडिसेवंतो असंजदो होइ ॥
सिद्धिपहपत्थिदाउ । उहीणो साधुसत्थादो ॥ ९५ ॥

अर्थ-- जो मुनिका व्रत धारि अयोग्यवस्तूका सेवन करे है, सो अयोग्यसेवनतैं असंयमी होय है, पश्चात् निर्वाणके मार्गमें गमन करता जो साधूनिका समूह तातैं अपसृत कहिये निकले है, तातैं अवसन्न कहिये है। अवसन्नसंज्ञक मुनि है, सो

मुनिनके संघके बाह्य जानना ॥ गाथा—

इंदियकसायगुरुग- । त्तणेण सुहसीलभाविदो समणो ॥
करणालसो भवित्ता । सेवइ उसण्णसेवाउं ॥ ९६ ॥

अर्थ— जो साधु इंद्रियकषायका बडापणाकरिकै सुखियास्वभाव होय तथा त्रयोदशप्रकार चारित्रमें आलसी होयकरिकै अर साधुपणातैं चलायमान होय सो अवसन्न है ॥ ऐसैं अवसन्नका स्वरूप कह्या ॥ गाथा—

केई गहिदा इंदिय- । चोरेहिं कसायसावदेहिं वा ॥
पंथं छंडिय णिज्जं- । ति साधुसत्थस्स पासम्मि ॥ ९७ ॥

अर्थ— कितनेक मुनि इंद्रियरूप चोरनिकरि तथा कषायरूप दुष्टतिर्यंचनिकरि ग्रहण कीये हुये रत्नत्रयरूप मोक्षमार्गकूं त्यागिकरिकै अर बाह्य भेषकरि साधुसारिसा रहे हैं-जगतकूं साधु दीखे है अर साधु नही भेषमात्र हैं, तातैं इनकूं साधुसंघके पार्श्ववर्तीपणातैं पार्श्वस्थ कहिये हैं ॥

तो साधुसत्थपंथं । छंडिय पासम्मि णिज्जमाणा ते ॥
गारवगहणकुडिल्ले । पडिदा पावंति दुक्खाणि ॥ ९८ ॥

अर्थ— जे साधुनिके समूहका मार्ग छांडिकरिकै अर पार्श्वस्थापणानैं प्राप्त भये हैं,

तें अभिमान तथा रसगारव ऋद्धिगारव सातगारवकरिकै आच्छादित जो पार्श्वस्थपणा-
रूप वन तामैं पडे हुये दुःखनिकूं प्राप्त होय हैं ॥ गाथा-

सल्लविसकंटएहिं । विध्दा पडिदा पडंति दुक्खेसु ॥
विसकंटयविध्दा वा । पडिदा अडवीए एगागी ॥ ९९ ॥

अर्थ— जैसैं विषकंटककरि वेध्या पुरुष एकाकी वनीमैं पड्या हुवा दुःख भोगे है, तैसैं
मिथ्यात्व-माया-निदान तीन शल्यरूप विषकंटककरि वेध्या हुवा साधु दुःखनिमें पडत है ॥

पंथं छंडिय सो जा- । दि साधुसत्थस्स चेव पासाउं ॥
जो पडिसेवदि पास- । त्थसेवणाउं हु णिद्धम्मो ॥ १३०० ॥

अर्थ— जो साधुसमूहकी निकटतातैं मार्गकूं छांडिकरिकै अर चारित्रकी विराधना
करे है, सो पार्श्वस्थका सेवन करनेवाला धर्मरहित है ॥ गाथा-

इंदियकसायगरुय- । त्तणेण चरणं तणं व पस्संतो ॥
णिध्दम्मो हु भवित्ता । सेवदि पासत्थसेवाउं ॥ १ ॥

अर्थ— जो साधूका व्रत अंगीकार करिकैहू इंद्रिय और कषाय इनिका तीव्रपणातैं
चारित्रकूं तृणसमान देखे है, सो अधर्मी होयकारिकै अर पार्श्वस्थपणाकूं सेवे है—अंगीकार
करे है ॥ ऐसैं पार्श्वस्थका स्वरूप कह्या ॥ अब कुशीलजातिका भ्रष्टमुनीका स्वरूप कहे हैं ॥

इंदियचोरपरुद्धा । कसायसावदभएण वा केई ॥
उम्मग्गेण पलायं- । ति साधुसत्थस्स दूरेण ॥ २ ॥
तो ते कुसीलपडिसे- । वणावणो उप्पधेण धावंता ॥
सण्णाणदीसु पडिदा । किलेससुत्तेण वुड्डंति ॥ ३ ॥
सण्णाणदीसु वुड्डा । वुड्डा थाहं कहं पि अलहंता ॥
तो ते संसारोदधि- । मदंति वहुदुक्खभीसम्मि ॥ ४ ॥

अर्थ— कितनेक साधु इंद्रियचौरकरि उपद्रवकूं प्राप्त भये अर कषायरूप दुष्टतिर्यंचके भयकरिकै उन्मार्गकरिकै साधूका समूहतैं दूरि निकले है ॥ भावार्थ— कितनेक साधुपणा अंगीकार करिकैभी इंद्रियनिके विषय अर कषाय इनकरि पीडित भये साधुपणाका मार्गकूं उल्लंघनकरि मिथ्यामार्गमें प्रवर्तन करे हैं ॥ बहुरि तिस साधूका मार्गतैं निकस्या कुशीलप्रतिसेवनारूप वनविषैं उन्मार्गकरिकै दोडते च्यारि संज्ञारूप नदीमैं पडे क्लेशरूप प्रवाहकरिकै डूबे हैं ॥ भावार्थ— जे साधूका आचार छोडि ऊवट मार्गकरि दोडै हैं, ते आहारसंज्ञा भयसंज्ञा मैथुनसंज्ञा परिग्रहसंज्ञा येही जे नदी तिनमैं क्लेशके प्रवाहकरि डूबे हैं ॥ बहुरि संज्ञानदीके प्रवाहकरि वहता कहूभी ठहरनेकूं स्थान नही प्राप्त होत हैं ॥ पाछे वहता वहता बहुतदुःखनिकरि भयंकर जो संसारसमुद्र तामैं प्रवेश करे

हैं ॥ कुशीलमुनि त्रसस्थावरयोनिनिमैं अनंतकाल परिभ्रमण करे हैं ॥ गाथा—

आसागिरिदुग्गाणि य । अदिगम्मति दंडकक्कडसिलासु ॥
उलुंठिय पब्भट्ठा । खविंति अणंतयं कालं ॥ ५ ॥

अर्थ— बहुरि कुशीलमुनि है सो आशारूप पर्वतके शिखरतैं पडिकरिकै मन वचन कायकी कुटिलप्रवृत्तिरूप कर्कशशिलाविषैं लोटते भ्रष्ट भये अनंतकाल व्यतीत करे हैं ॥ भावार्थ— कुशीलमुनि विषयनिकी आशाथकी मनवचनकायकी वक्रताकूं प्राप्त होय अर भ्रष्ट हुवा अनंतसंसारपरिभ्रमण करे हैं ॥ गाथा—

बहुपावकम्मकरणा- । डवीसु महदीसु विप्पणट्ठा वा ॥
अद्दिट्ठणिव्वुदिपधा । भमंति सुचिरं पि तत्थेव ॥ ६ ॥

अर्थ— बहुरि कुशीलमुनिकै कहा होय है, सो कहे हैं । ते कुशीलमुनि बहुत पापकर्मके करनेरूप महावनी तिनविषैं नष्ट भये । तथा नहीं देख्या है निर्वाणका मार्ग जिननैं ऐसे चिरकालपर्यंत संसारमें भ्रमण करे हैं ॥ गाथा—

दूरेण साधुसत्थं । छंडिय सो उप्पधेण हु पलादि ॥
सेवदि कुसीलपडिसे- । वणाउ जो सुत्तदिट्ठाउं ॥ ७ ॥

अर्थ— जे साधुनिके संघकूं दूरिही त्यागिकरिकै अर एकाकी हुवा उन्मार्गमें

प्रवर्तन करे हैं ते शीलप्रतिसेवना सेवे हैं, ऐसें जिनसूत्रमें दिखाया है ॥ गाथा—

इंदियकसायगुरुत्त- । त्तणेण चरणं तणं व पस्संतो ॥
णिद्धंधसो भवित्ता । सेवदि हु कुसीलसेवाउं ॥ ८ ॥

अर्थ- जे इंद्रिय अर कषाय इनका तीव्रपणाकरिकैं चारित्रकूं तृणसमान देखता चारित्रतैं भ्रष्ट होय हैं, ते निर्लज्ज होयकरिकैं कुशीलसेवाकूं सेवन करे हैं ॥ ऐसें कुशील-जातिके भ्रष्टमुनीका स्वरूप कह्या ॥ अब यथाछंदजातिके भ्रष्टमुनिका स्वरूप कहे हैं ॥

सिद्धिपुरमुवद्धीणा । वि केइ इंदियकसायचोरेहिं ॥
पविलत्तचरणभंडा । उवहदमाणा णियत्तंति ॥ ९ ॥
तो ते सीळदरिद्दा । दुक्खमणंतं सदा वि पावंति ॥
वहुपरिजणो दरिद्दो । पावदि तिव्वं जधा दुक्खं ॥ १३१० ॥
सो होदि साधुसत्था- । दु णिग्गदो जो भवे जधाछंदो
उस्सुत्तमणुवदिट्ठं । च जधिच्छाए वि कप्पिंतो ॥ ११ ॥

अर्थ— कितनेक साधु निर्वाणपुरप्रति गमन करनेमें उद्यमी भये हुयेहू इंद्रिय अर कषायरूप चोरनकरि चारित्ररूप धन नष्ट करिकै अर मुनिपणाका अभिमानकूं नष्ट करे हैं, ते उलटे संसारहीमें वाहुडे हैं। पश्चात् शील जो आपका सत्यार्थ निज-

स्वभाव ताकरि रहित दरिद्री हुवा सदाकाल संसारमें अनंतदुःख पावे हैं। जैसैं बहुतपरिवार कुटुंबका धनी दरिद्री भया तीव्र दुःख पावे है, तैसैं निजस्वभावरहित या जीव त्रस्थावरयोनिमैं घोरदुःख पावे है अर जो शीलतैं नष्ट होय साधुमुनिनिके संघतैं निकलि जाय तादि सूत्रविरुद्ध गुरुनिका उपदेशरहित यथेच्छ कल्पना करता स्वच्छंद होय है॥ भावार्थ- कितनेक जीव साधुपणाहू धारै अर महाव्रतादिक अंगीकारहू करै अर निर्वाणके अर्थि निरंतर उद्यमहू करै, परंतु इंद्रियनिकै विषय तथा कषायनिकै वशी होय चरित्रधर्मका नाश करि मुनिपणाका अभिमान बिगाडि शीलरहित दरिद्री हुवा गुरुनिका उपदेशविनाही उत्सूल कहिये सूत्रविरुद्ध आपकी इच्छाकरि कल्पना करे हैं, तिनकूं स्वच्छंद कहिये हैं। ते उन्मार्गी संसारमें अनंत-दुःखकूं प्राप्त होय हैं॥ गाथा-

जो होदि जधाछंदो। तस्स धणिदं पि संजमितस्स॥
णत्थि हु चरणं चरणं। खु होदि सम्मत्तसहचारि॥ १२॥

अर्थ— जो मुनि स्वेच्छाचारी है सो अतिशयरूप संयममें प्रवर्तन करै तोहू ताकै चरित्र नही होय है। चारित्र है सो सम्यक्त्वका सहचारी है, यातैं सम्यक्त्व-सहितहीकै चारित्र होय है। अपनी इच्छातैं सूत्रविरुद्ध आचरण करै, ताकै सम्य-

क्त्वहू नही अर चारित्रहू नही होय है ॥ गाथा–

इंदियकसायगुरुय- । त्तणेण सुत्तं पमाणमकरंतो ॥
परिमाणेदि जिणुत्ते । अत्थे सच्छंददो चेव ॥ १३ ॥

अर्थ— जो साधु इंद्रिय अर कषाय इनकी तीव्रताकरिकै जिनेंद्रकरि कहे हुये सूत्रकूं नही प्रमाण करता जिनेंद्रके कहे अर्थनिकूं अवज्ञा करे है, जिनोक्त अर्थहूमें स्वच्छंद मार्गरहित प्रमाण करे है, सो साधु स्वच्छंद है–जिनेंद्रका सत्यार्थ मार्गतें भ्रष्ट है ॥ ऐसैं यथाछंदका स्वरूप कह्या ॥ अब संसक्तका स्वरूप कहे हैं ॥ गाथा–

इंदियकसायदोसे- । हिं अध व सामण्णजोगपरिदंतो ॥
जो उंवायदि सो हो- । दि णियत्तो साधुसत्थादो ॥ १४ ॥

अर्थ— केई इंद्रिय अर कषायनिके दोषकरि चारित्रतैं चलायमान होय है अथवा सामान्य मनवचनकायके योगनिकरि दम्या हुवा चारित्रतैं भ्रष्ट होय है, सो साधु साधुनिका संघतैं निवृत्त होय है–रहित होय है ॥ गाथा–

इंदियकसायवसिया । केई ठाणाणि ताणि सव्वाणि ॥
पाविज्जंते दोसे- । हिं तेहिं सव्वेहिं संसत्ता ॥ १५ ॥

अर्थ— कितने मुनि इंद्रियनिके अर कषायके वशी भये, ते सकलदोषनिकरि

सकल अशुभपरिणामनिके स्थाननिकूं प्राप्त होय हैं, ते संसक्त कहे हैं॥ ऐसैं संस-क्तजातीका भ्रष्टमुनीका स्वरूप कह्या॥ गाथा–

इय एदे पंचविधा। जिणेसवयणा दु गुंछिदा सुत्ते॥
इंदियकसायगरुग-। त्तणेण णिच्चं पि पडिकुद्धा॥ १६॥

अर्थ— ऐसे ये पंचप्रकारके भ्रष्ट मुनि जिनेंद्रभगवान परमागममें निंद्यरूप कहे हैं, ये निंद्यमुनि हैं ते मुनिका भेष धारे हैं, तथापि इंद्रियनिके विषयनिकी तीव्रतातैं नित्यही जिनेंद्रधर्मतैं प्रतिकूल हैं–पराङ्मुख हैं॥ ऐसैं पार्श्वस्थपणा कह्या॥ गाथा–

दुट्ठा चवला अदिदु-। ज्जया य णिच्चं पि समणुबद्धा य॥
दुक्खावहा य भीमा। जीवाणं इंदियकसाया॥ १७॥

अर्थ— जीवनिके ये पांच इंद्रिय अर क्रोधादिक च्यारि कषाय ये अतिदुःखकारी हैं। कैसेक हैं इंद्रिय अर कषाय? आत्माकै उपद्रवकारीपणातैं दुष्ट हैं, अर अवस्थित नहीं तातैं चपल हैं, अर महान बलवानहू–जीति न सकै तातैं अतिदुर्जय हैं, अर चारित्रमोहके तीव्र उदयतैं वारंवार आत्मातैं बंधे हैं, अर दुःखके वहनेवाले हैं अर अति भयकारी हैं॥ भावार्थ– आत्माकै जितने क्लेश हैं तितने विषयनिके अनुरागतैं हैं, तथा कषायनिकी तीव्रतातैं हैं, तथा विषय नहीं प्राप्त होय तो महादुःख होय हैं,

अर जो प्राप्त होयकरि विनाशि जाय तो अतिदुःख होय है, अर विषय तथा अभिमानादिकतैंही भय उपजे है, विषयादिक विनसनेका जगतमें बडा भय होय है ॥

मरुतेल्लं पि पियंतो। वत्थो जह वादि पूदियं गंधं ॥
तध दिक्खिदो वि इंदिय-। कसायगंधं वहदि कोई ॥ १८ ॥

अर्थ— जैसैं बकरा सुगंधतैल तथा अत्तर पीवताहू दुर्गंधही पसेवकूं तथा मदकूं उगले है, तैसैं कितने पुरुष जिनदीक्षा ग्रहणकरि संयम धारताहू मिथ्यादर्शन तथा चारित्रमोहका तीव्र उदयतैं इंद्रियनिके विषयनिकी वांछाकूं तथा क्रोधादिकषायतैं उपजी मलिनताकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

भुंजंतो वि सुभोयण-। मिच्छादि जध सूयरो समलमेव ॥
तध दिक्खिदो वि इंदिय-। कसायमलिणो हवादि कोई ॥ १९ ॥

अर्थ— ग्रामसूकर सुंदर मेवा मिष्टान्न भोजन करतेहू विष्ठाके भक्षण करनेकीही इच्छा करे है, तैसैं कोऊ दीक्षा ग्रहण करिकैहू भ्रष्ट होय इंद्रियनिके विषयनिकी लालसा करे है, तथा कषायनिके आधीन होय है ॥ गाथा—

वाहभयेण पलादो। जूहं दट्ठूण वागुरापडिदं ॥ सयमेव मर्उ वागुर-।
सदीदि जध जूहतण्हाए ॥ १३२० ॥ पंजरमुक्को सउणो। सुइरं आरा-

मग्गसु विहरंतो ॥ सयमेव पुणो पंजर- । मदीदि जव णीडतण्हाए ॥
२१ ॥ कलभो गयेण पंका । उद्धरिदो दुद्धरादु वलिएण ॥ सयमेव
पुणो पंकं । जलतण्हाए जध अदीदि ॥ २२ ॥ अग्गिपरिक्खित्तादो ।
सउणो रुक्खादु उप्पदित्ताणं ॥ सयमेव तं दुमं सो । णीडणिमित्तं
जध अदीदि ॥ २३ ॥ लंघिज्जंतो अहिणा । पासुत्तो कोइ जग्गमाणेण ॥
उट्ठविदो तं घेत्तुं । इच्छदि जध कोदुहल्लेण ॥ २४ ॥ सयमेव वंतम-
सणं । णिल्लज्जो णिग्घिणो सयं चेव ॥ लोलो कित्तिणो भुंजदि । सुणहो
जध असणतण्हाए ॥ २५ ॥ एवं केई गिहिवा- । सदोसमुक्का वि दिक्खिदा
संता ॥ इंदियकसायदोसे- । हिं पुणो ते चेव गिण्हंति ॥ २६ ॥

अर्थ— जैसैं व्याध जो शिकारी, सो मृगनिकूं पकडनेकूं वनमें जाल पसाऱ्या, तदि कोऊ मृग शिकारीका भयकरिकैं वडी दूरि भागि गया अर अन्य समस्तमृगनिका समूह जालमें फसिगया तदि दूरि भाग्याहू मृग अपने जूथकी तृष्णाकरि स्वयमेव जालमें आय पडे है, यद्यपि शिकारीके भयतैं भागि गया तथापि जूथविना अकेला आपकूं देखि क्लेशित होय अपने साथीनिकूं हेरता स्वयमेव अपने यूथके सामिल जालमें आय पडे है, पाछै शिकारीकरि माऱ्या जाय है; तैसैं संसारी जीव परिग्रह

त्यागि दीक्षित होयकरिकैहू इंद्रियकषायनिका प्रेऱ्या परिग्रहमें बहुरि आय फसे हैं ॥ तथा जैसें पिंजरातें छूट्या पक्षी बहुत काल वागबगीचेनिमें विहार करताहू स्थानकी तृष्णाकरि बहुरि स्वयमेव पिंजरेकूं प्राप्त होय है; तैसें संसारी जीव गृहकुटुंबके बंधनतें छूटि दीक्षित होयकरिकैहू विषयकषायनिका प्रेऱ्या हुवा बहुरि स्थानादिकमें ममत्वकरि आय फसे है ॥ तथा जैसें हस्तीका बच्चा कर्दममें फस्या ताकूं कोऊ बलवान् हस्ती बडे अगाध कीचतें बाहिर काढ्या, परंतु बहुरि जलकी तृष्णाकरि स्वयमेव कर्दममें जाय फसे है; तैसें कोऊ त्यागी हुवाहू विषयनिकी तृष्णाकरिकैं संसाररूप कर्दममें बहुरि उलझि मरे है ॥

तथा जैसें कोऊ वृक्षके अग्नि लागि तदि उस वृक्षमें बसनेवाले पक्षी अपने घुरसाले छोडिकरिकै उस वृक्षके बाहिर भागे, परंतु अपने घुरसालेकूं दग्ध होता जानि ब्यारि-वोडी वृक्षके ऊपरि भ्रमण करि उस वृक्षहीमें पडि दग्ध होय है; तैसें इंद्रियनिके विषय तथा कषायका प्रेऱ्या दीक्षित हुवाहू विषयरूप अग्निमें पडि दुर्गतिकूं जाय प्राप्त होय है ॥ तथा जैसें कोऊ पुरुष शयन करे था, ताकूं सर्प उलंघन करि गया, पाछै कोऊ जाग्रत पुरुष ताकूं जगायकरि कही "अरे, तोकूं सर्प उलंघन करि गया है" तादि तिससर्पकूं कौतूहलकरि ग्रहण करनेकी इच्छा करै; तैसें परिग्रहकूं त्यागि बहुरि ग्रहण

करना है ॥ तथा जैसैं आपकरि वमन कस्या भोजनकूं निर्लज्ज निर्घृण लोलपी नीच श्वान भोजनकी तृष्णाकरि भक्षण करे है, तैसैं निर्लज्ज नीच सूगलो कोऊ पुरुष विषय कषाय त्यागि जिनदीक्षा ग्रहण करिकैहू बहुरि विषयनिकूं भोगे है ॥

ऐसैं कितने गृहवासका दोष छांडिकरिकै दीक्षित हुवा संताहू इंद्रियनिके विषय तथा कषायनिके दोषकरिकै बहुरि तिन गृहवासके दुःखनिहीकूं ग्रहण करे हैं । कैसाक है गृहवास? यह हमारा यह हमारा ऐसा ममत्वका आधार है ममत्व यामैं वसे है। बहुरि निरंतर जीवकै आशा अर लोभके उत्पन्न करनेमें समर्थ है। बहुरि कषायनिकी खनि है। बहुरि इसकै पीडा करूं इसकै उपकार करूं ऐसे परिणाम करनेमें समर्थ है। बहुरि पृथ्वी जल अग्नि पवन वनस्पति इनकी हिंसामैं प्रवृत्ति करावनेवाला है। बहुरि चेतन अचेतन अल्प तथा बहुत धनके ग्रहण करनेमें तथा बधावनेमें मनवचनकायकरिकै परिश्रम करावनेवाला है। बहुरि इस गृहवासमें तिष्ठता जन असारकूं सार, तथा अनित्यकूं नित्य, तथा अशरणकूं शरण, तथा अशुचिकूं शुचि, तथा दुःखकूं सुख, तथा अहितकूं हित, तथा अनाश्रयकूं आश्रय, तथा शत्रूकूं मित्र मानता संता सर्वतरफ दौडे है। बहुरि कैसा है गृहवास? तामैं मनुष्य महादुःखी हुवा तिष्ठे है, जैसैं लोहके पींजरेमें सिंह तिष्ठे तथा पासीमैं पड्या मृग तिष्ठे तथा जैसैं कर्दममें मग्न वृध्दहस्ती तैसैं

अन्यायकर्दममें मग्न होय रह्या है ॥

बहुरि नानाप्रकारके बंधनकरि बंध्या बंदीखानेमें जैसैं चोर तिष्ठै तथा व्याघ्रनिके तिष्ठता बीचि बलरहित हरिण तिष्ठै तथा पासीमैं खैंच्या जलचर जीव तिष्ठै तिनकीनांई तिष्ठता प्राणी कामरूप बहुत अंधकारके पटलकरि आच्छादित करिये है। तथा रागरूप महासर्पके जहरकरि लोक उपद्रवसहित वर्ते हैं—अचेत होय रहे हैं। तथा चिंतारूप डाकिनी ग्रासीभूत करे है। तथा शोकरूप ल्यालीकरि उपद्रवरूप होय है। तथा जामैं क्रोधरूप अग्नि भस्म करे है। तथा आशारूप लताकरि प्राणीनिकूं बांधिये है। तथा इष्ट पुत्र स्त्री मित्रादिकके वियोगरूप वज्रपातकरि खंड करिये है। तथा वांछितका अलाभरूप बाणनिकरि वेधिये है। बहुरि मायारूप वृध्दस्त्री दृढ आलिंगन करे है। जहां तिरस्काररूप कुहाडेनतैं विदारिये है, जहां अपयशरूप मलकरि लीपिये है, जहां मोहरूप वनहस्तीकरि घातिये है, जहां पापरूप शिकारी मारिकरि नीचै पटके है, जहां भयरूप लोहकी शलाकानिकरि व्यथा करिये है, जहां पश्चात्तापरूप काक दिनप्रति शब्द करे है, जहां ईर्षाकरि विरूपताकूं प्राप्त होइये है, जहां परिग्रहरूप पिशाच ग्रहण करे है।

बहुरि गृहवासमें तिष्ठतो पुरुष असंयमके सन्मुख होय है। तथा ईर्षारूप स्त्रीसूं

प्यार करे है। तथा अभिमानरूप राक्षसका अधिपतिपणाकूं अनुभवे है। तथा विस्तीर्ण उज्वल चारित्ररूप छत्रका सुखकूं नही प्राप्त होय है। तथा संसारके दुःखतैं आत्माकूं नही रक्षा करिसके है। तथा कर्मका नाश करनेकूं नही समर्थ होय है। तथा मरणरूप विषके वृक्षकूं नही दग्ध करे है। तथा मोहरूप दृढ सांखलकूं नही तोडे है। तथा अनेक विचित्र योनीनिमैं परिभ्रमणकूं नही निषेध करे है। इसप्रकार गृहवासके दोषनिकूं त्यागिकरि अर संयम ग्रहण करिकैहू अधमपुरुष विषयकषायकै वशीभूत होय बहुरि परिग्रहादिक अंगीकार करै है; सो पूर्वें कहे अनर्थनिकूं अंगीकार करे है ॥

बंधणमुक्को पुणरे-। व वंधणं सो अचेयणो अदिदि ॥
इंदियकसायवंधण-। मुवेदि जो दिक्खिदो संतो ॥ २७ ॥

अर्थ— जो दीक्षा ग्रहण करिकैहू इंद्रियकषायके बंधनकूं प्राप्त होय है, सो अज्ञानी बंधनतैं छूट्या हुवाहू बहुरि बंधनकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

मुक्को वि णरो कलिणा। पुणो वि तं चेव मग्गादि कलिं सो ॥
जो दिक्खिदो वि इंदिय-। कसायमइयं कलिमुवेदि ॥ २८ ॥

अर्थ— जो दीक्षित होयकरिकैहू इंद्रियकषायमय कलहकूं प्राप्त होय है, सो कहा करे है? जैसें कोऊ पुरुष कलहकरिकै छूट्या हुवा बहुरि कलहहीकूं हेरे है! तैसें

अनर्थ करे है ॥ गाथा–

सो णिच्छदि मोत्तुं जे । हत्थगयं उम्मुयं सुपज्जलियं ॥
अक्कमदि किण्हसप्पं । छादं वग्घं च परिमसदि ॥ २९ ॥ [१] क्षुधितं
सो कंठोलइदसिलो । दहमत्थाहं अदीदि अण्णाणी ॥
जो दिक्खिदो वि इंदिय- । कसायवसिगो हवे साधू ॥ १३३० ॥

अर्थ— जो अज्ञानी साधु दीक्षित होयकरिकैहू इंद्रियकषायके वशी होय है; सो हस्तमें प्राप्त हुवा जो प्रज्वलित अंगारा ताहि नहीं छंड्या चाहे है, अथवा कुष्णसर्पकूं ग्रहण करे है, अथवा क्षुधावान् व्याघ्रकूं आलिंगन करे है, तथा कंठविषैं शिला बांधि अगाधद्रहमें प्रवेश करे है ॥ गाथा–

इंदियगहोवसिट्टो । उवसिट्ठो ण दु गहेण उवसिट्ठो ॥
कुणदि गहो एयभवे । दोसं इदरो भवसदेसु ॥ ३१ ॥

अर्थ— इंद्रियरूप पिशाचकरि ग्रहण कीया पुरुष गृहीत कहिये परवश है अर पिशाचकरि ग्रहण कीया गृहीत नहीं है। जातैं पिशाच तो एकभवमें दोष करे है–अनर्थ करे है अर इंद्रियनिके विषय संख्यात असंख्यात अनंतभवनिमें अनर्थ करे हैं ॥ गाथा–

होदि कसाउम्मत्तो । उम्मत्तो तध ण पित्तउम्मत्तो ॥

ण कुणदि पित्तुम्मत्तो । पावं इदरो जधुम्मत्तो ॥ ३२ ॥

अर्थ— जैसैं कषायनिकरि उन्मत्त मनुष्य उन्मत्त होय है, तैसैं पित्तकरि उन्मत्त उन्मत्त नही होय है। जैसैं कषायनिकरि उन्मत्त पाप करे है, तैसें पित्तकरि उन्मत्त पाप नही करे है। जातैं कषायनिकरि उन्मत्त तो हिंसादिकपापनिमें प्रवर्तन करे है अर कर्मनिकी स्थितीकूं दीर्घ करे है अर पापप्रकृतिनिमैं अनुभाग वधावे है अर पुण्यप्रकृतिनिमैं अनुभाग घटावे है, ऐसैं पित्तोन्मत्त अनर्थ नही करे है ॥ गाथा—

इंदियकसायमइया । णरं पिसायं करांति हु पिसाया ॥
पावकरणवेलंबं । पेच्छणयकरं सुजणमज्झे ॥ ३३ ॥

अर्थ— इंद्रियकषायरूप पिशाच हैं ते पुरुषनैं पिशाच करे हैं तथा पाप करनेमें विलंब नही करे हैं, तथा सुजनांके मध्य निंद्य करे हैं ॥ गाथा—

कुलजस्स जसं इच्छं- । तयस्स णिधणं वरं खु पुरिसस्स ॥
ण य दिक्खिदेण इंदिय- । कसायवसिएण जीदुं जे ॥ ३४ ॥

अर्थ— आपकै यशकूं इच्छा करता अर महान् कुलमें उत्पन्न भया ऐसा पुरुषकूं मरण करना श्रेष्ठ है, परंतु जिनेंद्रकी दीक्षा ग्रहण करिकै इंद्रियकषायकै वश होय जीवना श्रेष्ठ नही है ॥ गाथा—

जध सण्णद्धो पग्गहि- । दचावकंडो रधी पलायंतो ॥
णिंदिज्जदि तध इंदिय- । कसायवसिगो वि पव्वयिदो ॥ ३५ ॥

अर्थ— जैसैं ग्रहण कीया है धनुष्यबाण जानै अर सज्य हुवा ऐसा रथी जो महान् जोद्धा सो रणमें भागता संता निंद्यताकूं प्राप्त होय है; तैसैं दीक्षा ग्रहण करिकै अर इंद्रियकषायके वशवर्त्ती होय सो जगतमें निंद्यवेजोग्य होय है ॥ गाथा—

जध भिक्खं हिंडंतो । मउडादिअलंकिदो गहिदसत्थो ॥
णिंदिज्जइ तध इंदिय- । कसायवसिगो वि पव्वयिदो ॥ ३६ ॥

अर्थ— जैसैं कोऊ मुकुटादिक आभरणकरि भूषित अर समस्तशस्त्रनिकूं ग्रहण कीये भिक्षाके निमित्त परिभ्रमण करै, ताकूं जगतमें निंदिये है; तैसैं जिनेंद्रदीक्षा ग्रहण करिकै अर इंद्रियकषायनिके आधीन होय सो मुनि निंदा करनेयोग्य है ॥ गाथा—

इंदियकसायवसिगो । मुंडो णग्गो य जो मलिणगत्तो ॥
सो चित्तकम्मसवणो । व समणरूवो असमणो हु ॥ ३७ ॥

अर्थ— जो मुंडहू मुंडाय अर नग्न होय अर मलिन शरीर स्नानादिक संस्काररहित मुनि होयकरिकै इंद्रियकषायनिकै वश होय है, सो चित्रामका मुनिकीनांई मुनि-कासा रूप है, तोऊ मुनि नही है ॥ गाथा—

णाणं दोसे णासदि । णरस्स इंदियकसायविजयेण ॥
आउहरणं पहरणं । जह णासेदि अरिं ससत्तस्स ॥ ३८ ॥

अर्थ— पुरुषके इंद्रिय अर कषायका विजय करिकै ज्ञान है सो दोषनिका नाश करे है, जो इंद्रियकषायके विजयविना ज्ञानाभ्यासपणा है तथा ज्ञानीपणा है सो वृथा है। जैसें पराक्रमी जोध्दाके हस्तविषैं मारनेवाला शस्त्र वैरीकूं मारे है अर कायरके हस्तमें शस्त्र वैरीनिका घात करनेमें समर्थ नही है ॥ भावार्थ— ज्ञान है सो मिथ्यात्वादिक अनेकदोषनिका नाश करनेवाला है, परंतु विषयकषायके जीतनेवाला पुरुषकै है। जैसें आयुध वैरीकूं मारे है, परंतु शूरवीरके हाथि हुवा मारे है ॥ गाथा—

णाणं पि कुणदि दोसे । णरस्स इंदियकसायदोसेण ॥
आहारो वि हु पाणे । णरस्स विससंजुदो हरदि ॥ ३९

अर्थ— मनुष्यके इंद्रियनिके विषय अर कषायनिके दोषकरिकै ज्ञानभी दोषनिकूं करे है। जैसें विषकरिकै मिल्या सुंदर आहारहू प्राणनिकूं हरे है ॥ भावार्थ— यद्यपि ज्ञान पावना बहुत गुणकारक है, तथापि जो विषयकषायनिमें लीन है ताकै ज्ञानभी दोषही करैगा—विपरीत परिणमन करेगा, गुण नही करेगा। ज्ञान पावना तो मंद-कषायीकै तथा विषयवांछारहितकै गुणकारक है ॥ गाथा—

णाणं करेदि पुरिस- । स्स गुणे इंदियकसायविजयेण ॥
वलरूववण्णमाऊ । करेदि जुत्तो जधाहारो ॥ १३४० ॥

अर्थ— मनुष्यकै ज्ञानहू इंद्रियकषायका विजयकरिकै गुणनिकूं करे है। जैसें योग्य आहार बल रूप तेज वर्ण आयूकूं विस्तीर्ण करे है ॥ गाथा—

णाणं पि गुणे णासे- । दि णरस्सिंदियकसायदोसेण ॥
अप्पत्रधाए सत्थं । होदि हु कापुरिसहत्थगदं ॥ ४१ ॥

अर्थ— जैसें कापुरुषका हस्तमें प्राप्त हुवा शस्त्र अपनेही मरणके अर्थि होत है, तैसें मनुष्यकै इंद्रियकषायनिके दोषकरिकै ज्ञानाभ्यासहू गुणनिका नाश करनेवाला होय है। विषयनिका लंपटी तीव्रकषायीका ज्ञान तीव्रबंध करे है, ज्ञानी होय निंद्यकर्म करै तिसका जगत् अपवाद करे है ॥ गाथा—

सुवहुस्सुदो वि अवमा- । णिज्जदि इंदियकसायजोगेण ॥
णरमाउधहत्थं पि हु । मदयं गिध्दा परिभमंति ॥ ४२ ॥

अर्थ— जैसें आयुध है हस्तविषें जाकै ऐसाहू मृतकमनुष्यका गृध्रपक्षी तिरस्कार करे है, तैसें बहुतश्रुतका धारकहू इंद्रियकषायका योगकरिकै अवज्ञा करिये है ॥ भावार्थ— जो पुरुष बहुतश्रुतज्ञानका धारकहू होयकरिकै अर इंद्रियांका विषयांमें

लंपटी होय है तथा कषायनिमैं प्रवर्तन करे है, सो जगतमें सर्वप्रकारकरि तिरस्कारकूं प्राप्त होय है। जैसैं मृतकमनुष्य शस्त्रधारकहू होय तोहू काकगृध्रादि निर्भय भया ताका मांसकूं चूंथे है॥ गाथा–

इंदियकसायवसगो। वहुस्सुदो वि चरणे ण उज्जमदि॥
पक्खी व छिण्णपक्खो। ण उप्पददि इच्छमाणो वि॥ ४३॥

अर्थ— इंद्रियनिके विषय तथा कषायकै वशीभूत हुवा बहुश्रुती पुरुषहू चारित्रमें उद्यम नहीं करि सके है, पापनितैं भयकरि पापकूं त्याग्या चाहै, तोहू विषयनिका अनुरागतैं कषायनिकी तीव्रतातैं पापहीके मार्गमें प्रवर्तन करे है। जैसैं जाकी पांखां छेदी गई ऐसा पक्षी उडनेकी इच्छा करै, तोहू नहीं उडि सके है॥ गाथा–

णासदि य सगं वहुगं। पि णाणमिंदियकसायसम्मिस्सं॥
विससम्मिसिदं दुध्दं। णस्सदि जध सक्कराकढिदं॥ ४४॥

अर्थ— इंद्रियनिके विषय अर कषायसूं मिल्या हुवा बहुत बडा ज्ञानहू स्वयमेव नाशकूं प्राप्त होय है। जैसैं मिश्री मिलाय अग्निपरि ओटाया दुग्धहू विषकरि मिल्या हुवा नष्ट होय है॥ गाथा–

इंदियकसायदोसे। मलिणं णाणं ण वट्टदि हिदे से॥

वट्टदि अण्णस्स हिदे । खरेण जह चंदणं वूढं ॥ ४५ ॥

अर्थ— विषय अर कषायके दोषकरि मलिन ज्ञान है सो आपके हितविषैं नही प्रवर्ते है। जैसैं गर्दभकरि वह्या चंदनका भार अन्यलोकनिकूं सुगंधरूप करनेकरि अन्यके हितमें प्रवर्ते है अर आप तो भारही वहे है–आप सुगंध ग्रहण नही करे है। तैसैंही विषयानुरागी तथा कषायी पुरुष ज्ञानका अभ्यास तथा व्याख्यानकरि अन्यलोकनिकूं धर्ममें प्रवर्तन कराय अन्यकी हितमैं प्रवृत्ति करावे है। परंतु आप विषयनिमें कषायनिमें अंध हुवा अपने आत्माकूं तो नरक तिर्यंचगतिविषैंही पटके है ॥ गाथा–

इंदियकसायणिग्गह- । णिमीलिदस्स हु पयासदि ण णाणं ॥
रत्तिं चक्खुणिमील- । स्स जधा दीवो सुपज्जलिदो ॥ ४६ ॥

अर्थ— जैसैं रात्रिके विषैं दीपक समस्तवस्तूका प्रकाश करनेवाला है, परंतु जाके दोऊ नेत्र निमीलित होय रहे हैं ऐसा अंधकूं दीपक कुछ दिखावनेमें समर्थ नही है; तैसैं इंद्रियनिके विषय अर कषाय जिसनैं नही निग्रह कीया तथा विषयकरि हृदय जाका मुद्रित होय रह्या, ताकै ज्ञान नही प्रकाश करे है–पदार्थनिकूं यथावत् नही दिखाय सके है ॥ गाथा–

इंदियकसायमइलो । वाहिरकरणणिहुदेण वेसेण ॥

आवहदि कोइ विसए । सउणो वीदंसगेणेव ॥ ४७ ॥

अर्थ— कोऊ बाह्य गमन आगमनादिक कियामैं निश्चल साधुकासा आचरण करे है अर अंतरंगमें इंद्रियनिके विषय तथा कषायकरि मलिन हुवा विषयनिकूं वहे है, सो, पाशकरि बंध्या हुवा पक्षीकीनांई बंध्या जाय है ॥ गाथा–

घोडयलंद्दिसमाण- । स्स तस्स अब्भंतरंमि कुधिदस्स ॥ [1]

वाहिरकरणं किं से । काहिदि वगणिहुदकरणस्स ॥ ४८ ॥

अर्थ–जैसैं घोडेकी लादी बाह्य तो सचिक्कण दीखे है अर मांहि महादुर्गंध मलिन है, ताकी बाह्य उज्वलताकरि कहा साध्य है? तैसैं जो साधु बाह्य नग्नता तथा शीत उष्णादिकपरीषहकी सहनता तथा अनशनादिक तप इनिकरि तो उज्वल है अर अभ्यंतर विषयनिकी इस लोक परलोकमें चाहना तथा अभिमानादिक कषायकरि मलिन है, ताका आचरण बुगलाकीनांई बाहिर इंद्रियां रोकि राखी है अर अंतरंगमें दुष्टता है, ताका बाह्य व्रततपकरि कहा साध्य है? वृथा है ॥ गाथा–

वाहिरकरणविसुद्धी । अब्भंतरकरणसोधणत्थाए ॥

ण हु कुंडयस्स सोधी । सक्का सतुसस्स कादुं जे ॥ ४९ ॥

अर्थ— बाह्यक्रियाकी शुद्धता है सो अभ्यंतर विनयादिक तथा ध्यानादिककी

[1] लिंडं इत्यपि

शुद्धि ताके अर्थि होय है। जातैं तुससहित तंदुलकी अभ्यंतर लाली नही दूरि होय है। पहली तुष दूरि होयगा तदि अभ्यंतर रक्तता दूरि होयगी। तैसें जाका बाह्य आचरण शुद्ध होयगा ताहीका अभ्यंतर आतमपरिणाम शुद्ध होयगा। तातैं बाह्यप्रवृत्ति शुद्ध करि आत्माकी शुद्धता करो ॥ गाथा—

अब्भंतरसोधीए। सुध्दं णियमेण वाहिरं करणं ॥
अब्भंतरदोसेण हु। कुणदि णरो वाहिरं दोसं ॥ १३५० ॥

अर्थ— अभ्यंतर आतमपरिणामकी शुद्धताकरि बाह्यक्रियाकी शुद्धता नियमकरिकै होय है। अर अभ्यंतरदोषकरिकै पुरुष बाह्यदोषकूं नियमकरिकै करेही है ॥ गाथा—

लिंगं च होदि अब्भं-। तरस्स सोधीए वाहिरा सोधी ॥
भिउडीकरणं लिंगं। जह अंतो जादकोधस्स ॥ ५१ ॥

अर्थ— या बाह्य शुद्धता है सो अभ्यंतरशुद्धताका लिंग कहिये चिह्न है। जैसें जाकै अभ्यंतर क्रोध उपज्या होय, ताका भ्रकुटीका वक्र करना लिंग है ॥ भावार्थ— जाकी भ्रकुटी टेढी वांकी चढी रही होय, ताके अंतरंगमें क्रोध जान्या जाय है, तैसें बाह्यचिन्हनिकरि अभ्यंतरपरिणाम जान्या जाय है ॥ गाथा—

ते चेव इंदियाणं। दोसा सवे हवंति णादव्वा ॥

कामस्स य भोगाण य। जे दोसा पुव्वणिद्दिट्ठा ॥ ५२ ॥

अर्थ— जे दोष पूर्वैं कामके तथा भोगनिके कहे, तेही समस्त दोष इंद्रियनिके विषयनितैं होत हैं, ऐसैं जानना योग्य है ॥ गाथा—

महुलित्तं असिधारं। तिक्खं लेहिज्ज जध णरो कोई ॥
तध विसयसुहं सेवदि। दुहावहं इह हि परलोये ॥ ५३ ॥

अर्थ— जैसैं कोऊ मूढ नर सहतसूं लपेटी तीक्ष्ण खड्गकी धाराकूं आस्वादे है, तहां जीभके स्पर्शमात्र तो मिष्टता, अर जीभ कटि गिर परै ताकी महान् दुःख भोगे है; तैसैं इस लोकमें तथा परलोकमें दुःखके वहनेवाले विषयसुख ताकूं मूढ सेवन करे है ॥

सद्देण मऊ रूवे-। ण पदंगो वणगऊ वि फरिसेण ॥
मच्छो रसेण भमरो। गंधेण य पाविदो दोसं ॥ ५४ ॥
इदि पंचहिं पंच हदा। सद्दरसफरिसगंधरूवेहिं ॥
इक्को कहं ण हण्णदि। जो सेवदि पंच पंचेहिं ॥ ५५ ॥

अर्थ— कर्ण इंद्रियका विषय जो शब्द ताका श्रवणकरिकै मृग मार्‍या जाय है। तथा रूपके अवलोकनकरिकै पतंग दीपकमें पडि मरे है। तथा स्पर्शन इंद्रियका विषयकरिकै वनका हस्ती बंधकूं प्राप्त होय है। तथा जिह्वा इंद्रियके विषयकरिकै जलके

मत्स्य मत्स्यी मार जाय हैं। तथा गंधके लोभकरिकै भ्रमर कमलमें मुद्रित होय मरे है॥ ऐसें पंच इंद्रियनिके शब्द रस स्पर्श रूप गंध ऐसे पंचविषयनिकरिकै पांचूं हते गये, तो एक पुरुष पांचूं विषयनिकूं सेवै सो कैसें नही हण्या जाय?॥ गाथा–

सरजूए गंधमित्तो। घाणिंदियवसगदो विणीदाए॥
विसपुप्फगंधमग्घा-। य मदो णिरयं च संपत्तो॥ ५६॥

अर्थ— विनीता नाम नगरीको पति गंधमित्र नामा राजा सरयूनदीके तटविषैं विषका पुष्पको गंध सुंघिकरिकै मरणकूं प्राप्त होय नरककूं प्राप्त भया॥ गाथा–

पाडलिपुत्ते पंचा-। लगीदसद्देण मुच्छिदा संती॥
पासादादो पडिदा। णट्ठा गंधव्वदत्ता हि॥ ५७॥

अर्थ— पटणानगरविषैं गंधर्वदत्ता नामा स्त्री पंचालगीतके श्रवणकरि अचेत भई संती महलतैं पतनकरिकै प्राणरहित होत भई॥ गाथा–

माणुसमंसपसत्तो। कंपिल्लवदी तधेव भीमो वि॥
रज्जब्भट्ठो णट्ठो। मदो य पच्छा गदो णिरयं॥ ५८॥

अर्थ— मनुष्यका मांसमें आसक्त जो कांपिल्यनगरका स्वामी भीम नामा राजा राज्यतैं भ्रष्ट होय वहुरि मरणकूं प्राप्त होय पाछै नरककूं प्राप्त भया॥ गाथा–

चोरो वि तह सुवेगो। महिलारूवम्मि दत्तदिट्ठीउ ॥
विद्धो सरेण अच्छिसु। मदो य णिरयं च संपत्तो ॥ ५९ ॥

अर्थ— तथा सुवेग नामा चोर स्त्रीका रूपमें दीई है दृष्टि जानैं सो नेत्रनिविषैं बाणकरि वेध्या हुवा मरिकरिकै नरककूं प्राप्त भया ॥ गाथा—

फासिंदिएण गोवे। सत्ता गहवदिपिया वि णासक्के ॥
मारेदूण सपुत्तं। धूदाए मारिदा पच्छा ॥ १३६० ॥

अर्थ— नासक्य कानानको नाम ग्रामविषैं गृहपातिकी स्त्री स्पर्शन इंद्रियका विषय-करि गुवालमें आसक्त होय अर अपने पुत्रकूं मारिकरिकै अर पीछै अपने पुत्रीके प्रहा-रतैं मरिकरिकै नरककूं प्राप्त भई ॥ ऐसैं इंद्रियजनितदोषनिकूं दिखाय अब क्रोधकृतदोष पनरह गाथानिकरि दिखावे हैं ॥ गाथा—

रोसाइट्ठो णीलो। हदप्पभो अरदिअग्गिसंतत्तो ॥
सीदे वि णिवाइज्जादि। वेवादि य गहोवसिट्ठो वा ॥ ६१ ॥

अर्थ— रोषकरिकैं व्याप्त पुरुषकी कांति नील होजाय है, देहकी प्रभा नष्ट होजाय है, अर अरतिरूप अग्निकरि तप्तायमान भया शीतकालहूमैं तप्त होय है; तृषावान् होय है, पिशाचकरि ग्रहण कीया ताकीनांई सर्व अंग कंपायमान होय है ॥ गाथा—

भिउडीतिवलियवयणो । उग्गदणिच्चलसुरत्तलुक्खच्छो ॥
कोवेण रक्खसो वा । णराण भीमो णरो हवदि ॥ ६२ ॥

अर्थ— मनुष्य है सो कोपकरिके भ्रकुटी चढाय त्रिवलीसहित मुखका धारक होय है, अर विस्तीर्ण-निश्चल-रक्त-रूक्ष-नेत्र होय है, मनुष्यनिके मध्य भयानक राक्षसकी-नांई होय है ॥ गाथा-

जध कोइ तत्तलोहं । गहाय रुट्ठो परं हणामित्ति ॥
पुव्वदरं सो डज्झदि । डहिज्ज व ण वा परो पुरिसो ६३ ॥

अर्थ—जैसें कोऊ क्रोधी तप्तलोहकूं ग्रहण करिके कहै मैं परकूं हणूं हूं, सो पूर्वे आप दग्ध होय है! पाछे परपुरुष दग्ध होय वा नहीं होय । परतांई पहूंचैगा वा नहीं पहूंचैगा । परंतु तप्तलोहकूं ग्रहण करनेवाला तापहली दग्ध होयही है ॥ गाथा-

तध रोसेण सयं पु- । व्वमेव डज्झदि हु कलकलेणेव ॥
अण्णस्स पुणो दुक्खं । करिज्ज रुट्ठो ण य करिज्ज ॥ ६४ ॥

अर्थ— तैसेंही क्रोधी ताया हुवा लोहके समान रोपकरिके पूर्वे आपकूं दग्ध करे है पीछे अन्यकै दुःख करै वा नहीं करै ॥ गाथा-

णासेदूण कसायं । अग्गी णस्सादि सयं जधा पच्छा ॥

णासेदूण तध णरं। णिए सउं णस्सदे कोधो ॥ ६५ ॥

अर्थ— जैसैं अग्नि इंधनकूं नाश करिकै पीछै स्वयमेव अपना नाशकूं प्राप्त होत है–बुझे है; तैसैं क्रोध जीवका ज्ञानदर्शनसुखादिकका नाश करि पाछै आत्माकूं निगोद पहुंचाय आप नष्ट होय है ॥ गाथा–

कोधो सत्तुगुणकरो। णीयाणं अप्पणो य सोयंकरो ॥ १ मण्णु इत्यपि

परिभवकरो सवासे। रोसो णासेदि णरमवसं ॥ ६६ ॥

अर्थ—क्रोध है सो शत्रूनिकै गुणकारक है। जातैं जो क्रोधी होयगा सो सहजही मार्‍या जायगा, इसलोक परलोकमें दुःखका अकीर्तीका पात्र होयगा, तातैं शत्रूनिकै गुणकारक है। अर अपने बांधवानिकै तथा आपकै शोक करनेवाला होय है, अपने स्थानमें तिरस्कार करनेवाला है। यो रोष मनुष्यकूं परवश जैसैं होय तैसैं नाश करे है ॥

ण गुणे पेच्छादि अववद-। दि गुणे जंपदि अजंपदिव्वं च ॥

रोसेण रुद्दहिदउ। णारगसीलो णरो होदि ॥ ६७

अर्थ— यो मनुष्य क्रोधकरिकै गुणनिकूं नही देखे है अर गुणनिकाहू अपवाद करे है अर नही बोलनेजोग्य बोले है, रोषकरिकैं रौद्रहृदय हुवा नारकीकासा स्वभाव होय है॥

जध करिसयस्स धण्णं। वरसेण समज्जिदं खलं पत्तं ॥

डहदि फुलिंगो दित्तो । तध कोहग्गी समणसारं ॥ ६८ ॥

अर्थ— जैसैं क्षेती करनेवाला किसाणका एकवर्षपर्यंत महाकष्टकरि संचय कीया धान्य खलामैं प्राप्त भया ताकूं अग्नीका एक फुलिंगा दग्ध करे है, तैसैं क्रोधरूप अग्नि बहुतकालका संचय कीया साधुपणारूप सारवस्तु ताहि क्षणमात्रमें दग्ध करे है ! ॥

जध उग्गविसो उरगो । दब्भतणंकुरहदो य कुप्पंतो ॥

अचिरेण होदि अविसो । तध होदि जदी वि णिस्सारो ॥ ६९ ॥

अर्थ — जैसैं उत्कटविषका धारक सर्प डाभके वा तृणानिके अंकुरेनिकरि हत्या हुवा क्रोधकरि कोप करता तृणनिऊपरि फण पटकता थोरा कालमें निर्विष होय है–शक्तिरहित होय है; तैसैं क्रोध करता साधूहू धर्मरहित हुवा निःसार होय है॥ गाथा–

पुरिसो मक्कडसरिसो । होदि सरूवो वि रोसहदरूवो ॥

होदि य रोसणिमित्तं । जम्मसहस्सेसु यदुरूवो ॥ १३७० ॥

अर्थ— सुंदर रूपवान् पुरुषहू रोसकरिकै हण्या जाय है रूप जाका सो मर्कटसमान लालमुख अर विपरीत आकृतिकूं प्राप्त होय है ॥ बहुरि क्रोध करनेतैं आगामी हजारां लाखां कोट्यां जन्मपर्यंत कुरूप होय है ॥ गाथा–

सुट्ठु वि पिउ मुहुत्ते- । ण होदि विस्सो जणस्स कोधेण ॥

पधिदो वि जसो णस्सदि । कुध्दस्स अकज्जकरणेण ॥ ७१ ॥

अर्थ— आपका अत्यंत प्याराभी होय सोहू क्रोधकरिकै जनांकै एकमुहूर्तमें वैर करने-योग्य होय है। क्रोधी पुरुष अकार्य करनेकरिकै विख्यातहू अपना जसकूं नाश करे है॥

णीयल्लगो वि कुध्दो । कुणदि अणीयल्लए व सत्तू वा ॥
मारेदि तेहि मारि- । ज्जदि वा मारेदि अप्पाणं ॥ ७२ ॥

अर्थ— क्रोधी पुरुष आपके पुत्रबांधवादिक निज जे हैं तिननैंहू तथा अनिज जे पर जे हैं तिननैंहू शत्रूकीनांई मारे है अथवा तिनकरिकै आप मास्या जाय है तथा आपही आपकूं मारे है ॥ गाथा—

पुज्जो वि णरो अवमा- । णिज्जदि कोवेण तक्खणे चेव ॥
जगविस्सुदं वि णस्सदि । माहप्पं कोहवसियस्स ॥ ७३ ॥

अर्थ— पूज्यहू मनुष्य कोपकरिकैं तीही क्षणमें अवज्ञा करनेयोग्य होय है। क्रोधके वशीभूत जो है ताका जगतमें विख्यातहू माहात्म्य है सो नाशकूं प्राप्त होय है॥

हिंसं अलियं चोज्जं । आचरदि जणस्स रोसदोसेण ॥
तो ते सव्वे हिंसा- । लियादिदोसा भवे तस्स ॥ ७४ ॥

अर्थ— रोसके दोषकरिकै हिंसा करे है, असत्य बोले है, चोरी करे है। तातैं

ते हिंसा अलीकवचनादिक दोष सर्व क्रोधीकै होय हैं ॥ गाथा—

दारवदी य असेसा । दध्धा दीवायणेण रोसेण ॥
वध्दं च तेण पावं । दुग्गदिभयवंधणं घोरं ॥ ७५

अर्थ— द्वीपायनमुनि रोषकरिकै समस्त द्वारावती नगरी दग्ध करी! अर क्रोधकरिकै दुर्गतिके भयकूं कारण ऐसा अर घोर पापका वंध कीया ॥

ऐसें अनुशिष्टि अधिकारविषैं पंद्रहगाथानिकरि क्रोधका वर्णन कीया ॥ अब सात गाथानिकरि मानकषायके दोष कहे हैं ॥ गाथा—

कुळरूवाणावळसुद- । लाभेसरियत्तमादितवादीहिं ॥
अप्पाणमुण्णमंतो । णीचागोदं कुणदि कम्मं ॥ ७६ ॥

अर्थ— कुल, रूप, आज्ञा, वल, श्रुतलाभ, ऐश्वर्य, वुध्दि, तपादिकका मदकरि आत्माकूं ऊंचा मानता पुरुष नीचगोत्रनामकर्मकूं वांधे है ॥ गाथा—

दट्ठूण अप्पणादो । हीणे मुख्खा उवींति माणकालिं ॥
दठ्ठूण अप्पणादो । अधिए माणं ण इंति वुधा ॥ ७७ ॥

अर्थ— मूर्ख हैं ते आपतैं हीन लोकनिकूं देखिकरिकै मानरूप कालिमाकूं वहे है । अर ज्ञानी जन हैं ते आपतैं अधिक पुरुषनिकूं देखिकरिकै अभिमानकूं नही प्राप्त होय हैं ॥

माणी विस्सो सव्व- । स्स होदि कलहभयवेरदुक्खाणि ॥
पावदि माणी णियदं । इहपरलोए य अवमाणं ॥ ७८ ॥

अर्थ— अभिमानी पुरुष समस्त लोकनिकै वैर द्वेष करनेयोग्य होय है। बहुरि अभिमानी पुरुष इस लोकमें कलह भय वैर दुःखनिकूं प्राप्त होय है अर परलोकमें निश्चयथकी अनेकभवनिमें अभिमानी अपमानकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा-

सव्वे वि कोहदोसा । माणकसायस्स होंति णादव्वा ॥
माणेण चेव मिधुणं । हिंसालियचोज्जमाचरदि ॥ ७९ ॥

अर्थ— पूर्वैं कहे जे समस्त क्रोधके दोष, ते मानकषायके धारकहूके होय हैं ऐसैं जाननेयोग्य है। अभिमानकरिकैही मैथुन हिंसा असत्य चौर्य इत्यादिकपापनिकूं आचरे है

सयणस्स जणस्स पिउ । णरो अमाणी सदा हवदि लोए ॥
णाणं जसं च अत्थं । लभदि सकज्जं च साहेदि ॥ १३८० ॥

अर्थ— मानरहित विनयवान पुरुष लोकमें स्वजन अर परजन तिनकै सदाकाल प्रिय होय है। मानरहित विनयवान् पुरुष जो है, सो ज्ञान अर जस अर अर्थकूं प्राप्त होय है, ज्ञान अर जस उपार्जन करे है, इस लोक परलोकमें अर्थ उपार्जन करे है- अपने कार्यकूं साधे है॥ गाथा-

ण य परिहायादि कोई । अत्थो मउगत्तणे पउत्तम्मि ॥
इह य परत्त य लब्भदि । विणयेण हु सव्वकल्लाणं ॥ ८१ ॥

अर्थ— मार्दव जो कोमलपणा तिसकरि युक्त होते संते कोऊ पुरुषहू अपना अर्थके नाशकूं नही प्राप्त होय है ॥ भावार्थ- मार्दवगुणयुक्त पुरुषका कोऊ प्रयोजन तथा धन बडापणा नही घटे है । विनयकरिकै इस लोक परलोकमें सर्वकल्याणकूं प्राप्त होय है

सट्ठिं साहस्साउ । पुत्ता सगरस्स रायसीहस्स ॥
अदिबलवेगा संता । णट्ठा माणस्स दोसेण ॥ ८२ ॥

अर्थ— अभिमानका दोषकरिकै सगर नामा चक्रवर्तीका साठि हजार पुत्र अतिबलका वेगसहित नष्टताकूं प्राप्त भयो ॥ भावार्थ- सगरचक्रीका साठि हजार पुत्राकै बलका गर्व बहोत था, ते गर्वकरिकैं नष्ट होते भये ॥

ऐसैं सात गाथानिकरि मानकषायका स्वरूप कह्या ॥ अब मायाचारकूं सात गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

जध कोडिसमिद्धो वि स- । सल्लो ण लब्भदि सरीरणिव्वाणं ॥
मायासल्लेण तधा । ण णिव्वुदिं तवसमिद्धो वि ॥ ८३ ॥

अर्थ— जैसें कोटीधनका धनी पुरुषहू जो शल्यकरि सहित होय सो शरीरके सुखकूं

नही प्राप्त होय है; तैसें मायाशल्यसहित पुरुष तपकरि महितहू निर्वाणकूं नही प्राप्त होय है॥

होदि य विस्सो अप्प-। च्छइदो तध अवमदो य सुजणस्स ॥
होदि अचिरेण सत्तू। णीयाणं णियडिदोसेण ॥ ८४ ॥

अर्थ-- एक मायाचार जो कपट ताके दोषकरिकै समस्त स्वजनांकै द्वेष करनेयोग्य होय है! मायाचारतैं अपने समस्त स्वजन मित्र वैरी होइ हैं। तथा कपटी प्रीति करनेयोग्य नही होय हैं तथा स्वजनांके मध्यहू अवज्ञा करनेयोग्य-तिरस्कार करनेयोग्य होय है अर थोरे कालमें आपके निज जे मित्रादिक तिनहूका मायाचारी शत्रू होजाय है॥

पावदि दोसं माया-। ए महल्लं लहु सगावराधे वि ॥
सच्चाण सहस्साणि वि। माया एक्का विणासेदि ॥ ८५ ॥

अर्थ-- अत्यंत अल्प अपराधीहू मायाचारकरि शीघ्रही महान् दोषकूं प्राप्त होय है। एकही मायाचार हजारां सत्यनिका नाश करे है॥ गाथा-

मायाए मित्तभेदे। कदम्मि इध लोगिगत्थपरिहाणी ॥
णासदि मायादोसा। विसजुददुद्धं व सामण्णं ॥ ८६ ॥

अर्थ— मायाचारकरिकैं मित्रभेद होते संते इस लौकिक अर्थकी परिहानि होय है अर मायाचाररूप दोषतैं विषसहित दुग्धकीनांई श्रमणपणा नाशकूं प्राप्त होय है॥

भावार्थ-जहां मायाचार तहां मित्रता हैही नही, मायाचार प्रकट हुवा पीछै बहुतकालकी मित्रताहू क्षणमात्रमें नष्ट होय है, अर मायाचारीका व्यवहारही मलिन होजाय; तदि परमार्थधर्मरूप साधूपणा तो जैसें विषकरि दुग्ध विनसे है तैसें नाशकूं प्राप्त होय है ॥

माया करेदि णीचा- । गोदं इत्थी णपुंसगं तिरियं ॥
मायादोसेण य भव- । सएसु डंभिज्जिदे वहुसो ॥ ८७ ॥

अर्थ— मायाचारकरिकैं नीचगोत्रका बंध होय है, तथा स्त्रीपणा नपुंसकपणा तिर्यंचपणा बहुतभवनिमैं होय है, तथा मायाचाररूप दोषकरिकै बहुतवार सैंकडा भवनिमैं परकरिकैं ठिग्या जाय है ॥ गाथा—

कोहो माणो लोभो । य जत्थ माया वि तत्थ सण्णिहिदा ॥
कोहमदलोभदोसा । सवे मायाए ते होंति ॥ ८८ ॥

अर्थ— जहां मायाचार है तहां क्रोध मान लोभ ये सर्व निकटवर्ती हैं। क्रोध अभिमान लोभ ये समस्तदोष मायाचारकरि प्रगट होय हैं ॥ गाथा—

सस्सो भरहग्गाम- । स्स सत्तसंवच्छराणि णिस्सेसो ॥
दड्ढो डंभणदोसे- । ण कुंभकारेण रुट्ठेण ॥ ८९ ॥

अर्थ— रोषकूं प्राप्त भया जो कुंभकार सो कपटका दोषकरिकै भरतग्रामका समस्त

धान्य सप्तवर्षपर्यंत दग्ध कीयो ! ॥ ऐसें मायाचारका दोष सप्तगाथामें वर्णन कीया ॥
अब लोभकषायकूं छ गाथानिकरि वर्णन करे हैं ॥ गाथा–

लोभेणासाघत्तो । पावइ दोसे वहुं कुणदि पावं ॥
णीए अप्पाणं वा । लोभेण णरो ण वि गणेदि ॥ १३९० ॥

अर्थ— लोभकरिकै आशाकरि ग्रस्या प्राणी बहुदोषनिनैं प्राप्त होय है । अर लोभकरिकै बहुत पाप करे है, अपने स्वजन बांधव मित्रनिकूं नही गिणे है, अपना लोभही साध्या चाहे है, अर लोभकरिकै अपना आत्मामैं आवता मरण दुःख विपत्ति नही गिणे है । लोभीकूं आपका तथा परका दोऊका चेत नही रहे है ॥ गाथा–

लोभो तणे वि जादो । जणेदि पावमिदरत्थ किं वच्चं ॥
रइदमउडादिसंग- । स्स वि हु ण पावं अलोभस्स ॥ ९१ ॥

अर्थ— तृणहूमैं उत्पन्न भया लोभ पापकूं उपजावे है; तो अन्यवस्तूमैं कीया लोभ जो पाप उपजावे है ताका कहा कहना ? अर जो लोभरहित पुरुष मुकुटादि आभरणसहित है तोऊ पापकूं नही प्राप्त होय है । लोभीकै समता संतोष नही होय है, जातैं लोभ तो शरीर धन धान्यादिकमें अहंकार–ममकारबुद्धि है । अर जाकै परवस्तूमैं मूर्च्छा ममताबुद्धि नही है ताकै पापबंधहू नही है ॥ गाथा–

साकेदपुरे सीमं- । धरस्स पुत्तो मिगध्दवो णाम ॥
भद्दयमहिसणिमित्तं । जुवराजो केवली जादो ॥ ९२ ॥

अर्थ— साकेतपुरविषैं सीमंधरका पुत्र मृगध्वज नामा युवराजा भद्रमहिषीके निमित्त केवली होतो हुवो ॥ इसकी कथा ग्रंथांतरमैं जानना ॥ गाथा—

तेलुक्केण विचित्त- । स्स णिव्वुदी णत्थि लोभघत्थस्स ॥
संतुट्ठो हु अलोभो । लभदि दरिद्दो वि णिव्वाणं ॥ ९३ ॥

अर्थ— लोभकरिकैं जाका चित्त व्याप्त भया ताकै त्रैलोक्यका राज्यकरिकैंहू तृप्ति नही आवे है—सुख नही होय है। अर लोभरहित संतोषी दरिद्री है—धनरहित है तोहू निर्वाण जो सुख ताकूं प्राप्त होय है ॥ गाथा—

सव्वे वि गंथदोसा । लोभकसायस्स हुंति णादव्वा ॥
लोभेण चेव मेहुण- । हिंसालियचोज्जमाचरदि ॥ ९४ ॥

अर्थ— लोभकषायका धारककै सर्वही परिग्रहसंबंधी दोष होय हैं ऐसैं जनना। लोभकरिकैही मैथुन हिंसा असत्य चोरीकूं आचरण करे है ॥ गाथा—

रामस्स जामदग्गिस्स । वत्थं घित्तूण कित्तविरिउ वि ॥
णिधणं पत्तो सकुलो । ससाहणो लोभदोसेण ॥ ९५ ॥

अर्थ— एक लोभका दोषकरिकै रामका तथा जमदग्नीका वस्त्र ग्रहणकरिकै कार्तवीर्य नामा कोऊ अपना कुलसहित तथा सेनासहित मरणकूं प्राप्त भया। इसकी कथा प्रथमानुयोगके ग्रंथनितैं जाननी ॥

ऐसैं छ गाथानिमैं लोभका वर्णन कीया ॥ अब सामान्य इंद्रियकषायनिका स्वरूप सत्ताईस गाथानिमैं वर्णन करे हैं ॥ गाथा—

ण हि तं कुणिज्ज सत्तू। अग्गी वग्घो व कण्हसप्पो वा ॥
जं कुणइ महादोसं। णिव्वुदिविग्घं कसायरिवू ॥ ९६ ॥

अर्थ— जो कषायरूप वैरी निर्वाणमें विघ्न अर महादोष करे है; सो दोष वैरी नहीं करे है, अग्नि नहीं करे है, व्याघ्र नहीं करे है, कृष्णसर्प नहीं करे है। वैरी तो एक-जन्म दुःख दे है, अग्नि एकवार दग्ध करे है, व्याघ्र एकवार भक्षण करे है, कृष्णसर्प एकवार डसे है अर कषाय अनंतजन्म दुःख देनेवाले हैं ॥ गाथा—

इंदियकसायदुद्द- । तस्सा पाडिंति दोसविसमेसु ॥
दुक्खावहेसु पुरिसे। पसिढिलणिव्वेदखलिया हु ॥ ९७ ॥

अर्थ— इंद्रिय अर कषायरूप दुर्दम अश्व कहिये अशिक्षित घोडे जिनकी वैराग्यरूप लगाम शिथिल होगई ते घोडे पुरुषनिनैं दुःखके वहनेवाले पापरूप विषम स्थाननिमें

पटके हैं ॥ गाथा—

इंदियकसायदुद्दं- । तस्सा णिवेदखलिणिदा संता ॥
झाणकसाए भीदा । ण दोसविसमेसु पाडिंति ॥ ९८ ॥

अर्थ— इंद्रियकषायरूप दुर्दम अश्व वैराग्यरूप लगामकरि वशीभूत किये संते अर ध्यानरूप चाबककरि भयवान् भये, पुरुषांनिनैं दोषरूप विषमस्थाननिमैं नही पटकत हैं ॥

इंदियकसायपण्णग- । दट्ठा वहुवेदणट्ठदा पुरिसा ॥
पब्भट्टझाणसुक्खा । संजमजीवं पविजहंति ॥ ९९ ॥

अर्थ— इंद्रिय और कषायरूप सर्पकरि डस्या अर बहुतवेदनाकरि व्याप्त भया अर भ्रष्ट हुवा है ध्यानरूप सुख जिनिका ऐसें पुरुष संयमरूप जीवका त्याग करे है—छांडे है ॥

झाणागदेहि इंदिय- । कसायभुजगा विरागमंतेहिं ॥
णियमिज्जंता संजम- । जीवं साहुस्स ण हरंति ॥ १४०० ॥

अर्थ— ध्यानरूप औषधकरिकै अर वैराग्यरूप मंत्रकरिकै रोके हुये जे इंद्रियकषायरूप सर्प ते साधूका संयमरूप जीवकूं नही हरे हैं—नही घाति सके हैं ॥ गाथा—

सुमरणपुंखा चिंता- । वेगा विसयविसलित्तरइधारा ॥
मणधणुमुक्का इंदिय- । कंडा विंधंति पुरिसमयं ॥ १ ॥

अर्थ— संसारविषैं इंद्रियरूप बाण पुरुषरूप मृगकूं घाते हैं। बाणकै पांख होय हैं, इंद्रियरूप बाणकै विषयनकूं स्मरण करना सोही पांख हैं। अर चिंतारूप वेगकूं धारे हैं। अर विषयरूप विषकरि लिप्त हैं। अर जिनकै रति जो आसक्तता सोही धार है। अर मनरूप धनुष्यकरि छूटे हैं। ऐसे इंद्रियबाण जीवरूप मृगका घात करे हैं॥

धिदिखेडएहि इंदिय-। कंडे झाणवरसत्तिसंजुत्ता॥
वारंति समणजोहा। सुणाणदिट्ठीहि दट्ठूण॥ २॥

अर्थ— ध्यानरूप श्रेष्ठशक्तिकरिकैं संयुक्त जे श्रमणरूप जोध्दा ते इंद्रियरूप बाणनिकूं सम्यग्ज्ञानरूप दृष्टिकरि देखिकरिकै धैर्यरूप खेट नाम आयुधकरिकैं छेदे हैं– रोके हैं॥ भावार्थ-- इंद्रियनिके विषयरूप बाण जिनकै लागे हैं, तिनका ज्ञानसंयमादिरूप प्राण नष्ट होय निगोदमें जाय परे है, यातैं साधुरूप जोध्दा सांची ज्ञानदृष्टितैं विषयरूप बाणनिकूं अपना घात करनेवाले देखिकरिकै धैर्यरूप आयुधकरि छेदे हैं– आपकै लागने नहीं दे हैं॥ गाथा–

गंथाडवीचरंतं। कसायविसकंटया पमायमुहा॥
विंधंति विसयतिख्खा। अधिदिदढोवाणहं पुरिसं॥ ३॥

अर्थ— परिग्रहरूप गहनवनीमैं कषायरूप विषके कांटे विखरि रहे हैं। कैसेक हैं

विषयरूप विषके कांटे? प्रमादरूप जिनकै मुख हैं अर विषयनिकी चाहनारूप तिनकी तीक्ष्ण अणी है, ऐसी विषयरूपकंटकनिकी भरी परिग्रहवनीमें धैर्यरूप पगरखीरहित जो पुरुष प्रवेश करे है, सो कषायरूप विषकंटकनिकरि वेधे हुये मरणकरि दुर्गतिकूं प्राप्त होय हैं ॥ गाथा–

आवध्दधिदिदढोवा- । णहस्स उवउंगदिट्ठिजुत्तस्स ॥
ण करिंति किंचि दुक्खं । कसायविसकंटया मुणिणो ४ ॥

अर्थ— पहरी है धैर्यरूप पगरखी जानैं अर उपयोगकी शुद्धतारूप दृष्टिकरि संयुक्त जो मुनि, ताकै कषायरूप विषके कांटे किञ्चिन्मात्रहू दुःख नही करे है ॥ गाथा

उड्डहणा अदिचवला । अणिगहिदकसायमक्कडा पावा ॥
गंथफळलोलहिदया । णासंति हु संजमारामं ॥ ५ ॥

अर्थ— जे पुरुष असंजमी हैं, अर अतिचपल जिनका मन है, अर पापरूप जिनकी प्रवृत्ति है, अर जिननैं कषायरूप मर्कटका निग्रह नही कीया, अर परिग्रहरूप फलमें जिनका मन लोलपी है, ते पुरुष संजमरूप बागका विध्वंस करे हैं । बहुरि अनंतकालमें ताकूं संजम दुर्लभ होय है ॥ गाथा–

णिच्चं पि अमज्झत्थे । तिकाळदोसाणुसरणपरिहत्थे ॥

संजमरज्जूहि जदी । बंधंति कसायमक्कडए ॥ ६ ॥

अर्थ— जती हैं ते संजमरूप रज्जूकरिकै कषायरूप मर्कटनिकूं बांधत हैं। कैसेक हैं कषायरूप मर्कट? मध्यस्थ नही हैं—निरंतर चपल हैं। बहुरि कैसेक हैं कषायमर्कट? भूत-भविष्य-वर्तमानकालमें दोषनिकूं प्राप्त होनेमें प्रवीण हैं। ऐसे कषायरूप मर्कटनिकूं दिगंबर जतीही संजमरूप रसेनकरि बांधनेकूं समर्थ हैं, अन्य नही हैं ॥ गाथा—

धिदिवम्मिएहि उवसम- । सरेहिं साधूहि णाणसत्थेहिं ॥
इंदियकसायसत्तू । सक्का जुत्तेहि जेदुं जे ॥ ७ ॥

अर्थ— धैर्यरूप वगतर अर उपशमभावरूप बाण अर ज्ञानरूप शस्त्रनिकरि युक्त जे साधू, तिनकरि इंद्रियकषायरूप शत्रु जीतिवेकूं शक्य होय हैं ॥

इंदियकसायचोरा । सुभावणासंखलाहि वज्झंति ॥
ता ते ण विकुव्वंति । चोरा जह संखलावद्धा ॥ ८ ॥

अर्थ— ये इंद्रिय अर कषायरूप चोर सुंदरभावनारूप सांकलनिकरि बांधिये तो ते विकार नही करै, जैसैं दृढ सांकलनिकरि बांध्या चोर विकार नही करै ॥ गाथा—

इंदियकसायवग्घा । संजमणरघादणे अदिपसत्ता ॥
वेरग्गलोहदढपं- । जरेहि सक्का हु णियमेदुं ॥ ९ ॥

अर्थ-- संयमरूप मनुष्यका घात करनेमें अति आसक्त ऐसे इंद्रियकषायरूप व्याघ्र हैं, ते वैराग्यरूप लोहके दृढपंजरकरिकैं रोकिवेकूं शक्य होइये हैं ॥ जैसें मनुष्यनिका घात करनेमें आसक्त ऐसा व्याघ्र पींजरेविना रोकनेकूं नही शक्य होइए है; तैसें इंद्रियकषाय तो व्याघ्र हैं अर संजमरूप मनुष्यका घात करे हैं, सो ऐसे इंद्रियकषाय-व्याघ्र वैराग्यरूप पींजरेनिंविना कैसे रोके जाय? ॥ गाथा-

इंदियकसायहत्थी । वयवारिमहीणिदा[1] उवाएण ॥
विणयवरत्तावध्दा । सक्का अवसा वसे कादुं ॥ १४१० ॥

[1] अधीनिताः

अर्थ— इंद्रियकषायरूप हस्ती हैं ते उपायकरिकैं व्रतरूप आगलभूमीनैं प्राप्त कीये अर विनयरूप वरत्रा जो गजबंधनीकरिकैं बंधे हुये पहली कहींकै वश नही थे, तेहू वश करनेकूं शक्य होइये हैं ॥ भावार्थ- जैसें मदोन्मत्त हस्ती कहींकै वश नही, तेहू कोऊ उपायकरिकै आगलका स्थानमें प्रवेश कराय वरत्राकरिकै बांधि दे, तदि वश होय है; तैसें ये इंद्रिय अर कषाय तो मदोन्मत्त हस्ती हैं अर व्रत हैं ते आगलके स्थान हैं अर विनयरूप वरत्रा है, सो व्रतकी आगलमें आये जे विनयसूं बांधि जाय तदि इंद्रियकषाय वश होयही हैं ॥ गाथा-

जदि विसयगंधहत्थी । अदिणिज्जदि रागदोसमदमत्तो ॥

ठिच्चा ण झाणजोह- । स्स वसे णाणंकुसेण विणा ॥ ११ ॥

विसयवणरमणलोला । बाला इंदियकसायहत्थी ते ॥

पसमे रामेदव्वा । तो ते दोसं ण काहिंति ॥ १२ ॥

अर्थ— जो मनरूप गंधहस्ती स्वयमेव परिग्रहरूप वनीमें प्रवेश करे है, रागद्वेषरूप मदकरिकै उन्मत्त होय रह्या है, ज्ञानरूप अंकुशविना ध्यानरूप जोध्दाके वशीभूत हुवा नही तिष्ठे है, तातैं ये विषयरूप वनमें रमणके लोलपी ऐसे इंद्रियकषायरूप बालहस्ती तिनकूं प्रशमभाव जो वीतरागभाव तिसमें रमावना योग्य है। जो इंद्रियकषाय प्रशमभावमें लीन होजाय, तो संसारपरिभ्रमणके कारण ऐसे अनर्थ नही करै ॥ भावार्थ- हे भव्य! रागद्वेषकरि सहित यो आत्मा अंगपूर्वनिके ज्ञानविना जितनैं शुक्लध्यानमें लीन नही होय, तितनैं इंद्रियकषायनिकूं समभावमें लीन करना उचित है॥

सद्दे रूवे गंधे । रसे य फासे सुभे य असुभे य ॥

तह्मा रागद्दोसं । परिहर तं इंदियजयेण ॥ १३ ॥

अर्थ— तातैं, भो मुने! इंद्रियनिके विजयकरिकै शुभ और अशुभ जे शब्द और रूप तथा गंध तथा रस और स्पर्श इनमें रागद्वेषका त्याग करहु ॥ गाथा-

जह णीरसं पि कडुयं । पि ओसहं जीवत्थिवो पिवदि ॥

कडुयं पि इंदियजयं । णिव्वुइहेदुं तह पिविज्ज ॥ १४ ॥

अर्थ— जैसें जीवनेका अर्थी जो रोगी, सो नीरस अर कटुकहू औषधकूं पीवेही है; तैसें अनंतजन्ममरणका अभाव करनेका अर्थी जो ज्ञानी, सो कटुकहू इंद्रियनिका विजयकूं निर्वाणके अर्थि अंगीकार करे है ॥ यद्यपि संसारी मोही जीवनिकै विषयनिका त्याग करना अतिविषम है, तथापि ज्ञानी क्षणमात्रमें त्यागे है ॥ गाथा—

जे आसि सुभा एण्हिं । असुभा ते चेव पुग्गला जादा ॥
जे आसि तदा असुभा । ते चेव सुभा इमा इण्हिं ॥ १५ ॥

अर्थ— जे पुद्गल इस वर्तमानकालमें शुभ दीसे हैं, तेही पुद्गल पूर्वे अनंतभवनिमें दुःख देनेवाले अशुभ भये हें । अर जे पुद्गल इस वर्तमानकालमें अशुभ दीसे हैं, तेही पूर्वे अनंतवार सुखकारी शुभ भये हैं ॥ गाथा—

सव्वे वि य ते भुत्ता । मुत्ता वि य तह अणंतखुत्तो मे ॥
सव्वेसु एत्थ को वि- । म्भओ य भुत्तविजढेसु ॥ १६ ॥

अर्थ— सर्वप्रकारके पुद्गलद्रव्य अनंतवार आहार-शरीर-इंद्रियरूप परिणमन करायकरि भोगे अर अनंतवार त्यागे, ऐसे सर्वपुद्गल, तिनके ग्रहणत्यागमें कहा विस्मय है? ॥

रूवं सुभं च असुभं । किंचिवि दुक्खं सुहं च ण य कुणइ ॥

संकप्पविसेसेण दु। सुहं च दुक्खं च होइ जए ॥ १७ ॥

अर्थ— शुभ रूप अर अशुभ रूप जीवकै किंचितहू सुखदुःख नही करे है, रूपकूं देखि संकलपविशेषकरिकै जगतमें सुखदुःख होय है ॥ गाथा—

इह य परत्त य लोये। दोसे वहुगे य आवहइ चक्खू ॥
इदि अप्पणो गणित्ता। णिज्जेदव्वो हवदि चक्खू ॥ १८ ॥

अर्थ— नेत्र इंद्रियका विषय इस लोकमें तथा परलोकमें बहुत दोषनिकूं वहे है! या हेतूतैं नेत्र इंद्रियका विषयानिकूं तिरस्कार करिकै आपके नेत्र इंद्रियकूं जीतना योग्य है ॥

एवं सम्सं सद्दर-। सगंधफासे विचारइत्ताणं ॥
सेसाणि इंदियाणि वि। णिज्जेदव्वाणि बुद्धिमदा ॥ १९ ॥

अर्थ— ऐसैं इंद्रियनिके विषयनिकूं इस लोक परलोकमें दोषकरि विचारिकरिकै अर शब्द रस गंध स्पर्श हैं विषय जिनिके ऐसे शेषहू कर्ण रसना नासिका स्पर्शन इंद्रियनिकूंहू बुद्धिवाननिकूं जीतना योग्य है ॥ अब क्रोधके जीतनेका उपाय कहे हैं ॥ गाथा—

जदि दा सवदि असंते-। ण परो तं णत्थि मित्ति खमिदव्वं ॥
अणुकंपा वा कुज्जा। पावइ पावं वराउत्ति ॥ १४२० ॥

अर्थ—जो मेरेमांहि दोष नही अर दोष कहे है-गालि देवे है, तो ऐसा विचार करै जिसमें

हुवा उत्तम अर्थकूं साधता भया। अग्निमें दग्ध होता संता समभावनितैं सर्व अंतरंग-बहिरंग उपाधि त्यागि आत्मकल्याण कीया ॥ गाथा–

वसदीए पालिदाए। रिट्ठामच्चेण उसहसेणो वि ॥
आराधणं पवण्णो। सह परिसाए कुलालम्मि ॥ ५७ ॥

अर्थ— कुलाल नाम ग्रामका बहिर्भागविषैं रिष्टामच्च नामा वैरी मुनीनिकी भरी वसतिकाकूं दग्ध करी, तिसमें मुनिनकी सभासहित वृषभसेन नामा मुनि आराधनाकूं प्राप्त होत भया ॥ भावार्थ– वृषभसेन नामा आचार्य समस्तमुनिनिकी सभासहित वसतिकामैं तिष्ठे थे, तिनकूं रिष्टामच्च नामा वैरी दग्ध कीया! ते दग्ध होतहू परमवीतरागता धारणकरि आराधनाकूं प्राप्त भये, किंचित्‌हू संक्लेश नहीं कीया ॥ गाथा–

जादि दा एवं एदे। अणगारा तिव्ववेदणट्ठा वि ॥
एगागि अपडियम्मा। पडिवण्णा उत्तमं अट्ठं ॥ ५८ ॥
किं पुण अणयारसहा-। यगेण कीरंतयम्मि पडिकम्मे ॥
संघे उलग्गंते। आराधेदुं ण सकिज्ज ॥ ५९ ॥

अर्थ— निर्यापकाचार्य संस्तरनैं प्राप्त भया क्षपककूं कहे है ॥ भो मुने! जो इतने मुनि तीव्रवेदनाकरि पीडित अर असहाय एकाकी अर इलाज-प्रतिकार-वैयावृत्य-

रहित हुयेहू कायरतारहित परम धैर्य धारण करि उत्तम अर्थकूं प्राप्त भये, तो, भो मुने! तुम तो मुनिनिका सहायसहित अर सर्वसंघकूं इलाजमें उपासना करता संता तुम आराधनाके आराधनेमें कैसें नही उद्यमी होत हो? ॥ भावार्थ- आगममें प्रसिद्ध जगतमें विख्यात येते मुनि एकाकी, अर जिनका कोऊ सहायी नही, अर कोऊ जिनका वैयावृत्य करनेवाला नही, अर कोऊ जिनका इलाज नही, अर जिनउपरि दुष्टवैरीनिनें घोर उपसर्ग कीये, अर अग्निमें दग्ध कीये, अर शस्त्रनितें विदारे, अर जलमें डबोय दीये, अर पर्वतादिकतें गेरी दीये, तथा तिर्यंचनिकरि भक्षण कीयेहू परम साम्यभाव नही तज्या! प्राणरहित भये! परंतु आराधनातें शिथिल नही भये अर आत्मकल्याण कीया ॥ तुमारे तो समस्त आचार्यादिक बडे ज्ञानी दयावान् धैर्यके धारी परमहितोपदेशमें उद्यमी अर शरीरका वैयावृत्य करनेमें सावधान अर समस्त योग्य इलाज करनेमें तत्पर ऐसो सर्वसंघ सहायी है; अर तीव्र उपसर्गादिक उपद्रवभी नही आये हैं, अब ऐसे अवसरमें तुम आराधना ग्रहण करनेमें कैसें शिथिल भये हो? आपाको समालना योग्य है। अब कायरता छांडहू, धीरता अंगीकार करहू ॥ गाथा-

जिणवयणममिदभूदं। महुंर कण्णाहुदिं सुणंतेण ॥

सक्का हु संघमज्झे । साहेदुं उत्तमं अट्ठं ॥ १५६० ॥

अर्थ— भो मुने! समस्तसङ्घके मध्य अमृतरूप अर मधुर ऐसे जिनेंद्रके वचन कर्णनिमें प्रवेश कीया, तिसकूं श्रवण करते जो तुम तिनकै उत्तम अर्थ जो च्यारि आराधना ताहि आराधनेकूं समर्थपणा है ॥ भावार्थ- जिनेंद्रभगवानके वचन श्रवण कीये हुये अमृत जो मोक्ष ताका जो आत्मिकसुख तिसका साक्षात् अनुभव करावे है अर मोक्षकूं दे हैं। तातैं जिनवचन अमृतभूत हैं अर कर्णनिकूं प्रिय हैं तातैं मधुर हैं। ऐसे जिनेंद्रके वचन जिसकै कर्णद्वार होय हृदयमें प्रवेश कीये, सो पुरुष च्यारि आराधनारूप परिणमवेमें कैसैं असमर्थ होय? ॥ गाथा-

णिरयतिरिक्खगदीसु य । माणुसदेवत्तणे य संतेण ॥
जं पत्तं इह दुक्खं । तं अणुचिंतेहि तच्चित्तो ॥ ६१ ॥

अर्थ— भो क्षपक! इहां तुमारै कहा दुःख आये हैं? जिनतैं शिथिल भये हो! इस संसारमें परिभ्रमण करते तुम नरकगति, तिर्यंचगति, मनुष्यगति, देवगतिनिविषैं जो दुःख प्राप्त भये हो, सो तिनमें चित्त लगाय चिंतवन करो! ऐसे कोऊ दुःख बाकी नही रहे, जे तुम संसारमें नही भोगे। अनंतवार अग्निमें दग्ध होय होय मरे हो। अनंतवार जलमें डूबि डूबि मरे हो। अनंतवार पर्वतानितैं पतन करि करि मरे हो।

अनंतवार कूप तलाव समुद्रमें मरे हो। अनंतवार नदीनिमें वही मरे हो। अनंतवार शस्त्रनितें विदारे गये हो। अनंतवार घाणीमें पेले गये हो। अनंतवार दुष्टनिकरि खाये गये हो, पीसे गये हो, रांधे गये हो, भुलसे गये हो। अनंतवार क्षुधाकी तीव्रवेदनातैं मरे हो। अनंतवार तृषाकी वेदनातैं मरे हो। अनंतवार शीतवेदनातैं, अनंतवार उष्णवेदनातैं, अनंतवार वर्षाकी बाधातैं, अनंतवार पवनकी वेदनातैं, अनंतवार विषभक्षणतैं मरे हो। अनंतवार तीव्ररोगकी वेदनाकरि मरे हो। अनंतवार भयकरि मरे हो। अनंतवार शोककरि मरे हो। अनंतवार सिंह व्याघ्र सर्पादिक दुष्टजीवनिकरि विदारे गये हो। अनंतवार चोरनिकरि भीलनिकरि राजानिकरि कोटपालकरि म्लेच्छनिकरि मारे गये हो। अनंतवार अपनी स्त्रीपुत्र बांधवमित्र कुटुंबादिकनिकरि तथा शत्रूनिकरि मारे गये हो॥ अब इस अवसरमें मरणका भयकरि तथा वेदनाका भयकरि रत्नत्रयकूं बिगाडना उचित नही है। बहुत दुःखनिकरि अनंतकाल व्यतीत भया! अब किञ्चिन्मात्र वेदनाके प्राप्त होनेतैं परमधर्ममें शिथिल होना उचित नही॥ आगै, पूर्वै नरकमें वेदना भोगि तिनकूं दिखावे हैं॥ गाथा—

णिरएसु वेयणाउ। अणोवमाउ असादवहुलाउ॥
कायणिमित्तं पत्तो। अणंतसो तं वहुविधाउ॥ ६२॥

अर्थ— भो मुने! इस संसारमें शरीरके निमित्त असंयमी होय ऐसा कर्म उपार्जन कीया, जिसतैं नरकभूमीकूं प्राप्त भया जो तुम, सो नरकनिविषैं बहुतप्रकारकी उपमारहित असाताकी आधिक्यतासहित वेदना अनंतवार भोगी ॥ गाथा—

जदि कोइ मेरुमत्तं । लोहंडं पक्खिविज्ज णिरयम्मि ॥
उण्हे भूमिमपत्तो । णिमिसेण विलिज्ज सो तत्थ ॥ ६३ ॥

अर्थ— उष्णनरकनिमैं ऐसी ऊष्मा है, जो कोऊ मेरुप्रमाण लोहका पिण्ड क्षेपै, तो भूमिकूं नही प्राप्त होय तितनैं एक निमेषमात्रमें गलिकरि रस होय वहि जाय ऐसैं पहली दूसरी तीसरी चोथी पृथ्वीके बिलनिमैं तथा पांचवी पृथ्वीके दोय लाख बिल सब मिलि बियासी लाख बिलनिमैं घोर उष्णवेदना असंख्यातकालपर्यंत कर्मनिकै वशी होय भोगी! तो इस मनुष्यजन्ममें ज्वरादिकरोगजनित तथा तृषाजनित तथा ग्रीष्मकालजनित किञ्चित् उष्णता आय प्राप्त भई तो धर्मके धारकनिकूं समभावनिकरि नही सहनेयोग्य है कहा? यह अवसर समभावतैं परीषह सहनेका है, अर नही सहोगे तो कर्म बलवान् है छोडनेका नही, तातैं परम धैर्य अवलंबन करो ॥

तह चेव य तद्देहो । पज्जालिदो सीयणरयपक्खित्तो ॥
सीदे भूमिमपत्तो । णिविसेण सडिज्ज लोहंडं ॥ ६४ ॥

अर्थ— तैसेंही दोय लाख नरकके शीतबिल, तिनमें लाख योजनप्रमाण लोहका पिंड क्षेपिये तो नरककी शीतभूमीकूं नही प्राप्त होय, तितनैं एक निमेषमात्रमें खंडखंड होय विखरि जाय! ऐसी शीतवेदना शीतनरकके पंचमके तथा छठ्ठी सातवी पृथ्वीके बिलनिमैं जन्म धारण करि असंख्यात कालपर्यंत कर्मनिके वशी होय भोगी, तो अब इस मनुष्यजन्ममें शीतज्वरादिकजानित तथा शीतकालजनित आई प्राप्त भई जो शीतवेदना सो धर्मके धारकनिकूं सहनेयोग्य नंही है कहा? तातैं सचेत होहू। किञ्चिन्मात्र थोरे काल आई जो शीतवेदना, तातैं कायर होय परमधर्म बिगाडि संसारमें परिभ्रमण मति करो ॥ गाथा—

होदि य णरए तिव्वा। सभावदो चेव वेदणा देहे ॥
चुण्णीकदस्स वा मु-। च्छिदस्स खारेण सित्तस्स ॥ ६५ ॥

अर्थ— नरकनिविषैं स्वभावहीतैं देहविषैं तीव्र वेदना होय है। तथा तिनका देह नारकीनिकरि चूर्ण कीया तथा मूर्छाकूं प्राप्त भया तथा क्षारजलकरि सींचे हुये नारकीनिके शरीरमें प्रचुर वेदना होय हैं ॥ गाथा—

णिरयकडयम्मि पत्तो। जं दुक्खं लोहकंटएहि तुमं ॥
णेरइएहि य तत्तो। पडिउं जं पाविउं दुक्खं ॥ ६६ ॥

अर्थ— नरकरूप कटक कहिये सेना तिसविषैं तथा नरकरूप खाडेविषैं नारकीनिकरि पटक्या जो तुम, सो लोहमय कांटेनिकरि जो दुःखकूं प्राप्त भया हो, तिन नारकीनिके दीये दुःखकूं चिंतवन करो। इहां तुमारै रोगादिकतैं उपज्या तथा भूमीके स्पर्शतैं उपज्या कहा दुःख है? जिसतैं अत्यंत कायर होतहो! ॥ गाथा—

जं कूडसामलीहि य। दुक्खं पत्तो सि जं च सूलम्मि ॥
असिपत्तवणम्मि य जं। जं च कयं गिद्धकंकेहिं ॥ ६७ ॥

अर्थ— हे मुने! नरकनिविषैं कूटशाल्मलीवृक्ष जिनके ऊर्ध्व अधः कंटक तिनकरि घसीटनेकरि दुःख प्राप्त भये हो! तथा शूलीके अग्रभागविषैं तथा असिपत्रवनविषैं तथा वज्रमय है चूंच जिनकी ऐसे गृध्रपक्षी तथा कंकपक्षी तिनकरि दुःखकूं प्राप्त भये हो! ॥

सामसबलेहि दोसं। वइतरणीए य पाविउं जं से ॥
पत्तो कयं व वालुय-। मइगम्ममसायमइतिव्वं ॥ ६८ ॥

अर्थ— नरकनिमैं श्यामशबलसंज्ञक तथा अंबाबरीषजातिके दुष्ट असुरकुमार देव तिनकरि परस्पर करायो घात तथा मारण तिनकरि अति तीव्र दुःख सहे तिनकूं चित्तमें धारो। तथा दुःसह महादुर्गंध क्षार रुधिर राधिमय महाभयानक वैतरणीनदीमैं प्राप्त भये तिस घोरदुःखकूं कौन वर्णन करि सकै? सर्व अंग फूटि जाय अर जिनमें अग्नि-

समान आतापकारी महान् वेदना करनेवाला जल वहै ऐसी वैतरणीनदीके प्रवेशकरि महादुःख भोगे तथा कदंबसमान वालू रेत महादुःखकारी तिनकूं प्राप्त होयकरिकैं तीव्र असाताकूं प्राप्त भया! ॥ गाथा-

जं णीलमंडवे त- । त्तलोहपडिमाउले तुमे पत्तं ॥
जं पाइउं सि खारं । कडुयं तत्तं कलकलं च ॥ ६२ ॥

अर्थ— तथा लोहमय नीलमंडप तिनमें तप्त लोहमय फूतल्यां तिनके स्पर्शननैं बलात्कारकरि प्राप्त भया, तिनके अतिदुःखकारि आलिंगन तिनकरि जो दुःख प्राप्त भया, तिसकूं मनमें चिंतवन करो! तथा नारकीनिकरि पाया महाक्षार कटुक तप्तायमान रस तिसकरि घोरदुःखकूं प्राप्त भया! ॥ भावार्थ- नरकधरामें तप्तायमान महा विकराल जिनका स्वरूप अर अग्निकूं उगलती अर तीक्ष्ण कंटकमय तप्तायमान है देह जिनका ऐसी लोहमय फूतल्यां बलात्कारकरि पकडे हैं, तिनकरि सर्व मर्मस्थान भग्न होय हैं, अर तिनके स्पर्शन करनेकरि उपजी जो तीव्रवेदना सो वचनद्वार कही नही जाय! सो भोगे है! परंतु आयु पूर्ण भयेविना नरकमें मरण नही होय है। तथा ताम्र गालिकरि पावै है। तथा सिंडासेनितैं मुख फाडि महाकटुक क्षाररसकूं पावे है ॥ गाथ

जं खाविउं सि अवसो । लोहंगारे य पज्जलंते तं ॥

कंडुसु जं सि रद्धो। जं लिकभल्लीए तलिउं सि ॥ १५७० ॥

अर्थ— भो मुने! जो परवश हुवा संडासेनिकरि मुखकूं विदारि अर प्रज्वलते लोहमय अंगारे भक्षण कराये तिनकूं यादि करो। तथा कटाईनिमैं रांधे तथा लोहमय यंत्रमें तले गये तिनकूं चितारो ॥ गाथा—

कुट्टाकुट्टिं चुण्णा-। चुण्णिं मुग्गरमुसुंढिहत्थेहिं ॥
जं विसखंडाखंडिं। कउं तुमं जणसमूहेण ॥ ७१ ॥

अर्थ— हे मुने! जो थे मुद्गरसूं खंडि तथा हस्तकरिकै कूंटाकूंटि करिकै तथा चूर्णाचूर्णि करिकै नारकीनिके समूहकरि वारंवार खंडन कीये गये, तिसकूं चिंतवन करो ॥ भवार्थ- नरकमें नारकी परस्पर आयुधनिकरि तथा हस्तपादनिकरि घात करे हैं। तिनके घातनिकरि तुमहू वारंवार खंडन कीये गये हो ॥ गाथा—

जं अवहद्धो उप्पा-। डिदाणि अत्थीणि णिरयवासम्मि ॥
अवसस्स उक्खया जं। सतूलमूलायते जिब्भा ॥ ७२ ॥

अर्थ— बहुरि नरकधराविषैं परवश जो तुम, ताका मस्तक छेद्या गया तथा नेत्र उपाडे तथा समस्त जिह्वा उखालि, तिसकूं विचारो ॥ गाथा—

कुंभीपाएसु तुमं। उक्कढिउं जं चिरं पि अंगारे ॥

जं कुट्ठउ व णिरय- । म्मि पउलिदो पावकम्मेहिं ॥ ७३ ॥

अर्थ— हे मुने! तुम पापकर्मकरिकै कुंभीपाकनिविषैं चिरकालपर्यंत ओटाये, तथा नरकविषैं शूलमें पोया मांसकीनाईं अंगारविषैं सेके पकाये गये, सो चिंतवन करो ॥

जं भज्जिदो सि भज्जिद- । गं पि य जं गालिउं सि रसयं व ॥

जं कप्पिउं सि वल्लू- । रयं व चुण्णं व चुण्णिकदो ॥ ७४ ॥

अर्थ— नरकमें तुम भज्जिदग नाम शाककीनाईं भंगनैं प्राप्त भये हो विदारे गये हो, तथा रसवत् गाले गये हो अर वल्लूरवत् कतरे गये हो अर चूर्णवत् चूर्ण कीये गये हो, सो चिंतवन करो ॥ गाथा—

चक्केहि करकचेहि य । जं सि णिकत्तो वि कत्तिउं जं च ॥

परसूहि फाडिउं ता- । डिउं य जं तं मुसंढीहिं ॥ ७५ ॥

अर्थ— भो मुने! नरकविषैं चक्रनिकरि छेदे गये हो, करोतनिकरि चीरे गये हो, तथा कतरे गये हो, तथा नानाखंडरूप कीये गये हो, तथा फरसीनिकरि फाडे गये हो, तथा मुसंडी मुद्गरनिकरि ताडे गये हो, तिनकूं चिंतवन करो ॥ गाथा—

पासेहि जं च गाढं । बध्दो भिण्णो य जं सि दु घणेहिं ॥

जं खारकद्दमे खु- । प्पिउं सि उम्मत्थिउं अवसो ॥ ७६ ॥

अर्थ— हे मुने! तुम नरकविषैं जो पासीनिकरि दृढ बांधे गये हो, तथा जो घननिकरि भेदे गये हो अर परवश भये क्षार कर्दममैं नीचा मस्तक ऊपरि पग करि गाडे गये हो, तिन दुःखनिकूं यादि करो ॥ गाथा—

जं छोडिदो सि जं मो- । डिदो सि जं फाडिउं सि मलिदो सि ॥
जं लोटिदो सि सिंघा- । डएसु तिक्खेसु वेएण ॥ ७७ ॥

अर्थ— भो मुने! नरकविषैं जो थे हस्तपादादिकरि भग्न भये हो, अर जो पटके गये हो, अर जो फाडे गये हो, अर जो मर्द्दले गये हो, अर जो तीक्ष्ण शृंगाटक जे तीक्ष्ण पत्थर तथा कंटक तिनविषैं वेगकरिकैं जो लोटे हो घंसीटे गये हो, तिन दुःखनिकूं चिंतवन करो ॥ गाथा—

विच्छिण्णंगोवंगो । खारं सिंचित्तु पिंजिदो जं सि ॥
सत्तीहि सुतिक्खीहिं । अदयाए खुंचिउं जं सि ॥ ७८ ॥
पगळंतरुधिरधारो । पलंवचम्मो य भिण्णपोट्टसिरो ॥
पउलिदहिदउं जं फुडि- । दच्छो पडिचूरियंगो य ॥ ७९ ॥
जं वडवडित्तकरचर- । णंगो पत्तो सि वेदणं तिव्वं ॥
णिरए अणंतखुत्तो । तं अणुचिंतेहि णिस्सेसं ॥ १५८० ॥

अर्थ— हे मुने! नरकनिविषैं छिद्या है अंगोपांग जाका ऐसे तुमकूं अन्य नारकी क्षारकरि सींचिकरिकै पवनतें कंपायमान कीये हो, बहुरि तीक्ष्ण शक्ति नामा आयुध तिनकरिकै दयारहित होय खेंच्या गया हो तथा पलट्या गया हो, बहुरि झरती है रुधिरकी धारा जिनकै ऐसे, अर लटकता है खालडा जाके ऐसे, अर विदार्‍या गया है उदर अर मस्तक जाका, अर तप्तायमान है हृदय जाका, अर फूटि गई है आंखि जाकी अर चूर्णचूर्ण कीया है अंग जाका, अर वेदनाकरि कांपता है हस्तपाद जाका ऐसे तुम नरकविषें तीव्र वेदनाकूं अनंतवार प्राप्त भये हो, सो समस्त नरकके दुःख चिंतवन करो॥

भावार्थ- भो मुने! इहां तुमारे कहा वेदना है? नरकनिविषैं अनंतवार जैसी वेदना भोगी तैसी इस लोकमें देखनेमें आवै नहीं, श्रवणमें आवे नहीं, अनुभवमें आवे नहीं जहां मुद्गरनिकरि मर्मस्थाननिकूं भेदना, करोतनिकरि चीरना, वसोलेनिकरि छीलना, कुहाडेनिकरि फाडना, जंत्रनिकरि पीसना, कुंभीनिमैं ओटावना, शस्त्रनिकरि खंड करना, नाना आयुधनिकरि मारना, तिनकरि अनंतकाल दुःख भोगे हैं। तथा नरकका क्षेत्रही ऐसा है- जो कोटिवृश्चिकनिकरि एकैकाल वेदना नहीं होय तैसी पृथ्वीके स्पर्शकी वेदना है। तथा पर्वतसमान खैरके अंगारानिपरि लोटनाहू नरककी पृथ्वीके स्पर्शतैं सुखकारी दीखे है। तथा महान् कडवी दुर्गंध नरककी मृत्तिका, तो कणमात्र भक्षण

करतैंही मूर्छित हो जाय। नारकीनिकै ऐसी क्षुधा है, जो, सकलपृथ्वीके अन्नादिक भक्षण कीयेहू उपशम नही होय, अर एक कणमात्र मिलै नही। तथा नारकीनिकै ऐसी तृषाकी प्रबल वेदना है, जो, समस्तसमुद्रका जल पीजाय तोहू उपशम नही होय अर एक बूंदमात्रहू मिलै नही है। पूर्वजन्ममें अभक्ष्य भक्षण कीये हैं, रात्रिमें भोजन कीये हैं, सप्तव्यसन सेये हैं, हिंसादिक महापाप कीये हैं, निर्माल्य खाये हैं, व्रतीनिकूं कलंक लगाये हैं, विपरीत देव गुरु धर्मका मार्ग चलाया है, तिन घोरपापनिका नरकमें फल जानना ॥

तथा नरकभूमीकी मट्टी ऐसी दुर्गंध है, जो इस मनुष्यलोकमें एक कणहू आवे तो पहले पटलकीतैं आध आध कोसके पंचेंद्रिय मनुष्य तिर्यंच दुर्गंधकरि मरण करै। तथा दूसरा पटलकीतैं एक कोसके ऐसे सातमा नरकको जो गुणचासमो पटल ताकी मृत्तिकाको एक कणभी जो मध्यलोकमें आवे तो साढा चोईस चोईस कोसके पंचेंद्रिय मनुष्य तिर्यंच दुर्गंधकरि मरण करे हैं ऐसी जहां दुर्गंध नारकी भोगे हैं। तथा नरकको पृथ्वी पर्वत वृक्ष तथा नारकीनिके अत्यंत भयंकर रूप देखनेका दुःखका वर्णन कोन कहि सकै? ऐसी इस लोकमें वस्तूही नही, जाकी उपमा दीजे। तथा नारकीनिका तथा दुष्ट असुरकुमारनिका महा भयंकर शब्द सुनिये हैं, तथा नारकीनिके

शरीरमें कोटिन रोगनिका एककाल उदय आवे है, तथा मानसिक बडा दुःख नारकीनिकै है, तथा असुरकुमारनिमें अंबावरीषादि दुष्ट देव अत्यंत दुःख करनेवाली सामग्री प्रकट करे हैं, तथा मारे हैं, तथा नारकीनिकूं लडावे हैं। नारकीनिकी ऐसी पर्याय है, जो, परस्पर देखतप्रमाण अतिक्रोध प्रज्वलित होय है, देखतैंही परस्पर नेत्रनिकूं उपाडे है, आंतनिकूं काटै हैं उदरकूं विदारे हैं, इत्यादिक नानाप्रकारकं परस्पर दुःख करे हैं। तहां आयु पूर्ण हुवाविना मरण नही, तिलतिलमात्र खंड होजाय हैं, तोहू नारकीनिका शरीर पारेकीनांई मिलि जाय है, आयु पूर्ण हुवा विना नरकमैंतें निकलना नही होय है। सो ऐसे दुःख अनंतकाल भोगे! तो अब ये सन्यासमरणका अवसरमें कर्मके उदयतैं आये अति अलपकाल रोगादिकतैं उपज्या तथा क्षुधातृषादिकतैं उत्पन्न भया कहा दुःख है? अब धैर्य धारणकरि वेदनाकूं समभावनितैं सहिकरिकै अपना आतमकल्याण करो ॥ अर भो मुने! जहां अनंतानंत काल परिभ्रमण कीया ऐसी तिर्यंचगतिके दुःखनिकूं अब ऐसैं चिंतवन करो ऐसा कहे हैं ॥ गाथा—

तिरियगदिं अणुपत्तो। भीममहावेदणाउळमयारं ॥
जम्मणमरणरहट्टं। अणंतखुत्तो परिगदो जं ॥ ८१ ॥

अर्थ— भयानक है महावेदना जामैं अर नही है पार जाका ऐसी तिर्यंचगतिकूं

प्राप्त हुवा, जन्ममरणरूप घटीयंत्रकूं अनंतवार प्राप्त भया, तिसकूं चिंतवन करो ॥ भावार्थ— जैसैं अरहटका घटीयंत्र एकतरफ रीता होता जाय एकतरफ भरता जाय, तैसैं निरंतर एक आयु पूर्ण करि मरै है; अन्यमें जन्मै है। ऐसैं जन्म अर मरण निरंतर करते करते अनंतकाल व्यतीत भये हैं। तिनमें अनंतानंतकाल एकेंद्रियनिमैं व्यतीत भये अर यद्यपि त्रसपर्यायका असंख्यात काल है, तथापि अनेकवारपरिवर्तनकरि अनंतकालही त्रसमैं व्यतीत भया, तिनके दुःख कोन कहि सकै? ॥ गाथा—

ताडणतासणबंधण-। वाहणलंछणविहेडणं दमणं ॥
कण्णच्छेदणणासा-। वेहणणिल्लंच्छणं चेव ॥ ८२ ॥
छेदणभेदणडहणं। णिपीलणं गालणं छुहा तण्हा ॥
भक्खणमद्दणमलणं। विकत्तणं सीदउण्हं च ॥ ८३ ॥
जं अत्ताणो णिप्पडि-। यम्मो बहुवेदणद्दिउ पडिउं ॥
बहुएहि मदो दिवसे-। हि चडयडंतो अणाहो तं ॥ ८४ ॥

अर्थ— बहुरि तिर्यंचगतिविषैं नानाप्रकारकरि ताडन तथा त्रासन बंधन वाहन लंछन विहेडन दमन कर्णच्छेदन नासिकावेधन बीजविनाशन तथा छेदन भेदन दहन निपीडन गालन तथा क्षुधा तृषा भक्षण मर्दन मलन विकीर्णन शीत उष्ण इत्यादिक

दुःखनिकूं अशरण हूवो तथा नहीं है इलाज जाका ऐसा अर बहुतवेदनाकरि पीडित पडता हुवा बहुत दिननिपर्यंत दुःख भोगिभोगिकरि मन्या चडचडाट करता अनाथ हुवा वारंवार मरण कीया, सो चिंतवन करो ॥

भावार्थ— तिर्यंचगतिविषैं नानाप्रकारकी लाठी मूंकी चाबकानिकी ताडना भोगी, तथा नानाप्रकारके शस्त्रनिकी त्रास भोगी; तथा नानाप्रकारके दृढबंधन, नासिकावेधन, हस्तपादादिबंधन, ग्रीवाबंधन, पिंजरेनिका बंधनमें बंध्या हुवा तीव्रदुःखकूं प्राप्त भया; तथा कर्णच्छेदन, नासिकाछेदन, तथा शस्त्रनितैं वेधन तथा घसीटनां इत्यादिक दुःख सहे; तथा बहुतभारकरि हाडनिके खंड होगये; तथा मार्गमें बोझ लादि बहुत दूरि क्षेत्रपर्यंत रात्रिमें अर दिनमें वहाया; तथा अग्निमें बल्या, जलमें डूब्या, तथा परस्पर भक्षण कीया हुवा, तथा क्षुधा तृषा शीत उष्णजनित घोरवेदना भोगी, तथा पीठ गल गई, अशक्त हुवा कर्दमादिकनिमैं, तथा घोर आतापमें पड्या हुवा घोर क्लेशकूं प्राप्त भया तिनकूं चिंतवन करो! इहां कहा दुःख है? ॥ गाथा—

रोगा विविधा वाधा- । उ तह य तिव्वं भयं च सव्वत्तो ॥
तिव्वा उ वेदणाउ । धाडणपादाभिघादा य ॥ ८५ ॥

अर्थ— तथा तिर्यंचगतिमैं नानाप्रकारके रोग, तथा सर्वतरफतैं शाश्वत भय, तथा

दुष्टतिर्यंचनिकरि तथा मनुष्यनिकरि कृत घोरवेदना, तथा वचनकृत तिरस्कार, तथा चरणनिके घात तिनकूं दीर्घकालपर्यंत भोगता भया ॥ गाथा–

सुविहिय अदीदकाले । अणंतकायं तुमे अदिगदेण ॥
जम्मणमरणाटंकं । अणंतखुत्तो समणुभूदं ॥ ८६ ॥

अर्थ— हे सुंदरचारित्रके धारक! पूर्वे गया जो अतीतकाल, तिसविषैं अनंतकाय जो निगोद, तिनविषैं प्रवेश करिकै तुम जन्ममरणकी पीडाकूं अनंतवार भोगी है, सो चिंतवन करो ॥ गाथा–

इच्चेवमादि दुक्खं । अणंतखुत्तो तिरिक्खजोणीए ॥
जं पत्तो सि अदीदे । काले चिंतेहि तं सव्वं ॥ ८७ ॥

अर्थ— भो मुने! अतीतकालविषैं तिर्यग्योनिविषैं इत्यादिक दुःख अनंतवार प्राप्त भये, सो समस्त चिंतवन करो। इहां तुमारे कहा दुःख है? ॥ ऐसैं तिर्यंचगतिके दुःखनिका स्मरण कराया ॥ अब देवमनुष्यपर्यायमें जे दुःख भोगे, तिनकूं दिखावे हैं ॥

देवत्तमाणुसत्ते । जं ते जाएण सकयकम्मवसा ॥
दुक्खाणि किलेसा वि य । अणंतखुत्तो समणुभूदं ॥ ८८ ॥

अर्थ— हे मुने! अपने कीये कर्मनिके वशतैं देवपणामैं तथा मनुष्यपणाविषैं

उत्पन्न भये भी तुम दुःखनिकूं तथा क्लेशनिकूं अनंतवार अनुभव कीये हैं–भोगे हैं ॥

पियविप्पउंगदुक्खं । अप्पियसंवासजाद ुक्खं च ॥
जं वेमणस्स ुक्खं । जं दक्खं पच्छिदालाभे ॥ ८९ ॥
परभि ुदाए जं ते । असब्भवयणेहिं कडुगफरुसेहिं ॥
णिब्भच्छणावमाणण- । तज्जणदक्खाइं पत्ताइं ॥ १५९० ॥

अर्थ— देवमनुष्यपर्यायविषैं अपने प्राणनितैंहू अधिक प्रिय तिनका वियोगका दुःख, तिनकं यादि कीये हृदय फटि जाय सो बहुतवार प्राप्त भया । तथा जिनका नाम श्रवणमें आया हुवाहू मस्तकके शूलसमान वेदना करै ऐसे महादुष्ट अप्रियनिके संग वसनेकरि उत्पन्न भया जो दुःख सो बहुतवार भोगे । तथा वांछितका लाभ नही होतै जो मनके बिगडनेका जो दुःख प्राप्त भये, तिनकूं चिंतवन करो । बहुरि परके सेवकपणाविषैं पराधीन हुवा अयोग्य वचननिकरिकैं तथा कटुकवचननिकरि कठोरवचननिकरि तिरस्कार तथा अपमान तर्जनादिक दुःखनिकूं प्राप्त भये हो, तिनकूं चिंतवन करो

दीणत्तरोसचिंता- । सोगामरिसग्गिपउलिदमणो जं ॥
पत्तो घोरं दुक्खं । माणुसजोणीए संतेण ॥ ९१ ॥

अर्थ— मनुष्ययोनि होते संते दीनपणा तथा रोष चिंता शोकके वशी होय दुःख

भोग्या तथा क्रोधरूप अग्निकरि प्रज्वलित है मन जाका ऐसा जीव जो घोरदुःखकूं प्राप्त भया, सो स्मरण करो ॥ गाथा—

दंडणमुंडणताडण-। धरिसणपरिमोससंकिलेसो य ॥
धणहरणदारधरिसण-। घरदाहजलादिधणणासं ॥ ९२ ॥

अर्थ— तथा तीव्र राजादिकनिके तथा दुष्ट कोटपालनिकरि तथा राजाके दुष्ट मंत्री तथा भील म्लेंछनिकरि दीया तीव्र दंडकरि, तथा मुंडन करनेकरि, तथा नानाप्रकारकी ताडना तथा नरकके बिलसमान बंदीखानेनिमैं रोकनेकरि, तथा चोरनिकरि क्लेशकूं प्राप्त भया, तथा बलात्कारकरि धनका हरणका दुःख, तथा स्त्रीके हरणका दुःख तथा गृहका अग्निकरि दग्ध होनेतैं उपज्या दुःख, तथा गृह धनादिकका जलकरि वहनेतैं उपज्या दुःख, तथा निर्धन—धनरहित होनेतैं उपजे अनेक दुःख मनुष्यजन्ममें बहुतवार प्राप्त भये हो; तिनकूं यादि करि परमसमता ग्रहण करना उचित है ॥

दंडकसालट्ठिसदा-। णि ढंकुरा कंटमद्दणं घोरं ॥ कुंभीपाको मच्छय-।
पलीवणं भत्तवुच्छेदो ॥ ९३ ॥ दमणं च हत्थिपाद-। स्स णिगल
अंदूवरत्तरज्जूहिं ॥ वंधणमाकुट्टणयं। उलंवणणिहणणं चेव ॥ ९४ ॥
कण्णोट्ठसीसणासा-। छेदण दंताण भंजणं चेव ॥ उप्पाडणं च अच्छी-।

ण तहा जिब्भाए णीहरणं ॥ ९५ ॥ अग्गिविससत्तुसप्पा- । दिवालस-
त्थाभिघादघादेहिं ॥ सीउण्हरोगदंसम- । सएहिं तण्हा छुधादीहिं ॥ ९६ ॥
जं दुक्खं संपत्तो । अणंतखुत्तो मणे सरीरे य ॥ माणुसभवे वि तं स- ।
व्वमेव चिंतेहि तं धीर ॥ ९७ ॥ १ मुष्टिप्रहाराः

अर्थ— हे मुने! मनुष्यभवविषैं इस जीवनैं जे जे दुःख भोगे हैं, तिनकूं यादि करो। दंड वेद लाठीनिकरि मारे गये हो, घोडेनिके मारनेके कशा कहिये चावके तिनकी मार भोगी है, तथा लोहंडीनिके सैंकडेनिकरि चूरे गये हो, तथा ठोकरेनिके प्रहार अर मुष्टीनिके प्रहार भोगे हैं, तथा कंटकनिकी भूमीमैं मर्दले गये हो, घोर कहिये भयानक जैसैं होय तैसैं कटाहेनिमैं पकाये गये हो, तथा मस्तक ऊपरि अग्नि प्रज्वलित करी गई है, तथा भोजनपानके अभावकरि मारे गये हो, तथा दमन कीया है, निर्बल कीये गये हो, तथा सांकलनिकरि हस्तपाद बांधे जिनकी वेदना भोगी है, तथा रज्जू रसेनिकरि अंडक बांधि मारे गये हो, तथा रज्जूनिकरि सर्व अंगकूं बांधि मारे हैं, तथा आक्रोडन कहिये दोऊ हस्त पृष्ठपरि लेय बांधना तथा ग्रीवामैं पासीकरि बांधि वृक्षनिकी शाखानिकै झूलावना, तथा एक पावकूं वृक्षकी शाखाकै बांधि नीचे मस्तक करि लटकावना तथा खाडा खोदि उसमैं गाडि धूलीतैं खाडा भरि पूर्ण करनेकरि पराधीन पड्या घोरदुःख

भोगे हैं, तथा मनुष्यभवविषैं कर्णनिका काटना, ओष्ठका छेदना, मस्तक विदारना, नासिका छेदना, दांतनिका भंजन करना, नेत्रनिका उपाडना, जिह्वाका निकालि लेना इत्यादिकनिकरि पराधीन हुवा अनेकवार दुःख भोगे हैं, तथा अग्निमें बलिकरि मरे हो, तथा विषभक्षणकरि मरे हो, तथा शत्रुनिकरि नानाप्रकारके घातनिकरि मारे गये हो, तथा सर्पनिकरि डसे गये हो, सिंहव्याघ्रादिकनिकरि विदारे गये हो, शत्रुनिके घातनिकरि घाते गये हो, तथा शीत उष्ण डांस मच्छरनिकी वेदनाकरि तथा क्षुधा-तृषादिककी वेदनाकरि मारे गये हो, औरहू कूपमें पडना, पर्वततैं गिरना, वृक्षके पडने-करि जायगा मकानके पडनेकरि दबि मरना, तथा वर्षाकी बाधाकरि पवनकी बाधाकरि गडोनिकी मारकरि विजुलीके पडनेकरि तीव्र रोगादिककरि घोर दुःख पाय पाय अनेक-वार मरे हो। मनुष्यभवहूमैं शरीरसंबंधी दुःख तथा दारिद्र्यजानित अपमानजानित इष्टवियोगादिजनित मानासिक दुःख समस्त जो दुःख ते अनंतवार भोगे हैं, तिनकूं हे धीर चिंतवन करो! इहां सन्न्यासका अवसरमें किंचित् उपजी वेदना ताका कहा दुःख है? अब समभावनितैं सहिकरि सर्वदुःखका अभाव करनेका अवसर है, तातैं कायरता तजो, परमधैर्य धारणकरि परीषहनिकूं जीति सकलकल्याणकूं प्राप्त होहू! यह कर्मके विजय करनेका अवसर है, इस अवसरमें गाफिल रहना उचित नहीं ॥

सारीरादो दुक्खा- । दु होइ देवेसु माणसं तिव्वं ॥

दुक्खं दुस्सहमवस- । स्स परेण अभिभुज्जमाणस्स ॥ ९८ ॥

अर्थ— बहुरि देवगतिविषैं अन्यदेवनिकरि वाहनादिकपणाकूं प्राप्त कीया अर महर्द्धिकदेवनिके आधीन परवश जो देव तिसकै शरीरदुःखतैंहू अधिक मानसिक दुःसह दुःख होत है ॥ गाथा—

देवो माणी संतो । पस्सिददेवे महड्ढिए अण्णे ॥

जं दुक्खं संपत्तो । घोरं भग्गेण माणेण ॥ ९९ ॥

अर्थ— देव अभिमानी हुवो संतो अन्य महर्द्धिकदेवनिनैं देखिकरिकै मानभंगकरिकैं घोरदुःखकूं प्राप्त भया, तिनकूं चिंतवन करो ॥ गाथा—

दिव्वे भोगे अच्छर- । साउ अवसस्स सग्गवासं च ॥

पजहंतस्स य जं ते । दुक्खं जादं चयणकाळे ॥ १६०० ॥

अर्थ— स्वर्गलोकमें मरणका अवसरमें कर्मके आधीन हुवा बहुत अप्सरानिके दिव्यभोगनिकूं तथा स्वर्गका निवासकूं छांडते देवकै महान् दुःख उत्पन्न होय है, तिसकूं चिंतवन करो ॥ गाथा—

जं गब्भवासकुणिमं । कुणिमाहारं छुहादिदुक्खं च ॥

चिंततस्स य सुचियसु-। हिदस्स दुक्खं चयणकाळे ॥ १ ॥

अर्थ— महापवित्र अर सुखित जो देव ताकै मरणकालविषैं ऐसा चिंतवन होय है, जो मेरा गमन अब तिर्यंचगति तथा मनुष्यगतिके गर्भमें होयगा! तहां महादुर्गंध जो गर्भवासमें वसना, तिसकूं, अर मनुष्यातिर्यंचगतिसंबंधी मलिन दुर्गंध आहार, तिसकूं, अर क्षुधातृषादिकका दुःखनिकूं चिंतवन करतेकै महान् दुःख उत्पन्न होय है॥

भावार्थ— इस मनुष्यपर्यायमें निर्धनता, अर सप्तधातुमय मलिन रोगनिका भरया देहका धारना, अर कुदेशमें वसना, अर स्वचक्रपरचक्रका दुःख सहना, अर वैरीसमान बांधवनिमैं वसना, अर कुपुत्रके संयोगका संताप सहना, अर दुष्टस्त्रीके संग रहना, अर नीरस आहार भोगना, अपमानका सहना, चोर तथा दुष्टराजा दुष्टमंत्री कोटपालकी नानात्रासनिकरि भयभीत होय जीवना, अर अकालमें स्त्रीपुत्रकुटुंबादिकका वियोग होना, परका सेवकादिक होय पराधीन रहना, दुर्वचन सहना, क्षुधातृषादिकनिकी तीव्रवेदना सहना इत्यादिक दुःखनिका भऱ्या जो मनुष्यजन्म तिसकेविषैं अपना मरण नजीक आया जाणि लेवै, तो तत्काल वेखबरि होजाय, सर्वशरीरका रुधिर पलटि जाय, सावधानी विगडि जाय, अर देखिये तो मनुष्यजन्ममें बहोत थोरे दिननतैं आया है, अर विकाररहित दुःखरहित दिव्यशरीरादिकहू नहीं पाया है, तिस

मनुष्यदेहकूं त्यागतैंही एता दुःख होय है; तो स्वर्गलोकका धातुउपधातुरहित दिव्यशरीर असंख्यातकालपर्यंत स्वर्गनिका निवास, तिसकूं तो छोडना अर दुर्गंध मलिन देह धारण करना आपकू छ महिना पहली दीखे तिस दुःखकूं कोऊ वचनद्वारें कहवेकूं समर्थ नहीं है। मिथ्यादृष्टि देव महान् विलाप करे हैं, स्वर्गलोकका छूटना अर प्रेमके भरे असंख्यात देवनिका वियोग होना अर मनुष्यतिर्यंचनिके हाड मांस चाम मलमूत्रमय दुर्गंध शरीर धारण करना दीखे, तिस दुःखकरि देवनिकै बडा विलाप जानना ॥

एवं एदं सव्वं। दुक्खं चदुगदिगदं पि जं पत्तो ॥
तत्तो अणंतभागो। होज्ज ण वा दुक्खमिमयं ते ॥ २ ॥

अर्थ— हे मुने! इसप्रकार चतुर्गतिनिमें परिभ्रमण करता जीव जो समस्तदुःखनिकूं प्राप्त हुवा, तिसतैं अनंतवै भागहू दुःख तुमारे इस अवसरमें नही होत है, तुम कैसैं कायर होय धर्मकूं मलिन करो हो! ॥ गाथा—

संखिज्जमसंखिज्जं। कालं ताइं अविस्समंतेण ॥
दुक्खाइं सोढाइं। किं पुण अदिअप्पकालमिमं ॥ ३ ॥

अर्थ – हे मुने! जो ऐसे चतुर्गतिके घोरदुःख विश्रामरहित तुम संख्यात काल असंख्यात काल सहे, तो इस संन्यासके अवसरमें अति अल्पकाल आया जो

रोगादिजनित दुःख नहीं सहनेयोग्य है कहा? अब धैर्य धारणकरि वेदनाकूं सहिकरि अपना आत्माका कल्याण करो ॥ गाथा—

जदि तारिसाउं तुम्हे । सोढाउं वेयणाउ अवसेण ॥
धम्मोत्ति इमा सवसे- । ण कहं सोढुं ण तीरिज्ज ॥ ४ ॥

अर्थ— हे मुने! जो तुम परवश होयकरिकै चतुर्गतिमैं तैसी वेदना सही, तो इस अवसरमें वेदनाके सहनेकूं धर्म जानते तुम आपके वशकरिकै कैसे सहवेकूं नहीं समर्थ होइए हैं? ॥ गाथा—

तण्हा अणंतखुत्तो । संसारे तारिसी तुमं आसि ॥
जं पसमेदुं सवो- । दधीणमुदगं पि ण तीरेज्ज ॥ ५ ॥

अर्थ— हे मुने! संसारमें तुमारै तैसी तृषाकी वेदना अनंतवार होत भई, जिसकूं उपशांत करनेकूं सर्व समुद्रनिका जलहू समर्थ नहीं है ॥ गाथा—

आसी अणंतखुत्तो । संसारे ते छुधा वि तारिसिया ॥
जं पसमेदुं सवो । पुग्गलकाउं ण तीरिज्ज ॥ ६ ॥

अर्थ— हे मुने! संसारविषैं तुमारै ऐसी क्षुधावेदनाहू अनंतवार भई, जिसकूं उपशम करनेकूं समस्तपुद्गलकायहू नहीं समर्थ होत है ॥ गाथा—

जइ तारिसिया तण्हा । छुधा य अवसेण ते तदा सोढा ॥
धम्मुत्ति इमा सवसे- । ण कहं सोढुं ण तीरिज्ज ॥ ७ ॥

अर्थ— जो पूर्वें तिस कालमें अवश होयकरिकैं तैसी दुःसह घोरतृष्णा तथा क्षुधा तुम सही, तो अब स्ववश होयकरिकै क्षुधा तृषा सहनेकूं धर्म जानते तुम कैसे सहिवेकूं नही समर्थ होइये हैं? ॥ भावार्थ— पूर्वें अनंतकालतैं कर्मनिके वशि होय अनंतवार वेदना भोगि, तो अब चारित्रधर्मके अर्थि उद्यमी तिनकूं स्ववश होयकरिकै समभाव धारि वेदना सहना परमकल्याण है, जातैं बहुरि वेदनाके पात्र नही होहूगे ॥

सुइपाणएण अणुसि- । ट्ठिभोयणेण य पुणोवगहिएण ॥
झाणोसहेण तिव्वा । वि वेदणा तीरदे सहिदुं ॥ ८ ॥

अर्थ— तीनप्रकार धर्मकथाका श्रवणरूप पानकरिकै अर गुरुनिकी शिक्षारूप भोजनकरिकै अर ग्रहण कीया जो शुभध्यानरूप औषधकरिकै तीव्रवेदना सहिवेकूं समर्थ होइए हैं॥

भीदो व अभीदो वा । णिप्पडियम्मो व सपडिकम्मो वा ॥
मुच्चइ ण वेदणाए । जीवो कम्मे उदिण्णम्मि ॥ ९ ॥

अर्थ— हे मुने! कर्मका प्रबल उदय होतैं भयसहित होहू, तथा भयरहित होहू, इलाजरहित होहू, वा इलाजसहित होहू, वेदनातैं नही छूटोगे ॥ गाथा—

पुरिसस्स पावकम्मो- । दएण ण करंति वेदणोवसमं ॥
सुट्ठु पउत्ताणि वि उ- । सधाणि अदिवीरियाणी वि ॥ १६१० ॥

अर्थ— इस जीवकै पापकर्मका उदय तिसकरिकै अतिशक्तिवान्हू औषध बहुत यत्नतें युक्त कीया हुवाहू वेदनाका उपशम नही करे है ॥ गाथा—

रायादिकुडुंबीणं । अदयाए असंजमं करंताणं ॥
धण्णंतरी वि कादुं । ण समत्थो वेदणोवसमं ॥ ११ ॥
किं पुण जीवणिकाये । दयंतया जादणेण लद्धेहिं ॥
फासुगदव्वेहि करें- । ति साहुणो वेदणोवसमं ॥ १२ ॥

अर्थ— जिनकै दया नही ऐसे अदयाकरिकै असंयमकूं करते जे राजादिक कुटुंबी तिनके जो वेदनाका उपशम करिवेकूं धन्वंतरि जो वैद्यनिका शिरोमणि सोहू समर्थ नही। तो जीवनिकायनिमैं दया करते जे तुमारे प्रतीकार करनेवाले साधुजन ते याचनाकरि प्राप्त भये जे प्रासुकद्रव्य तिनकरि संस्तरगत साधूकै वेदनाको उपशम कहा करनेकूं नही समर्थ होय है? ॥ भावार्थ— हे मुने! थे वेदनाकरि आकुल भये वेदनाका दूरि करनेवाला इलाजकी वांछाकरि अति आकुल हो, जो, 'हमारी वेदना मिटै, जैसैं जतन करो' ऐसैं जानहू। जगतमैं राजासमान सामग्री अन्य कोनकै होय? जिनकै

समस्त औषधि अर जिनकै यो औषधि करने योग्य है यो योग्य नही ऐसा विचार नहीं, अर महान् आरंभ करतैं वा हिंसा करतैं जिनकै किंचित्हू दया नही, अर जिनकै भक्ष्य अभक्ष्यका विचार नही, तथा रात्रि खावनेका वा दिवसमें खावनेका वा वारंवार खावनेका किंचितहू संयम नही, अर बडे बडे धन्वंतरिसदृश वैद्य इलाजके करनेवाले, तोहू कर्मके उदयकरि आई रोगजनितवेदना ताहि दूरि करनेकूं समर्थ नही! तो महादयाके पालनेवाले अर संजमी ऐसे ये तुमारी वैयावृत्य करनेवाले साधु ते परघरि जाचना करि प्राप्त भये जो प्रासुकद्रव्य तिनकरि तुमारी वेदनाका उपशम कैसैं करैंगे? तातैं धैर्य धारण करि अपना उपजाया कर्मका फल समभावनिकरि भोगो! जो तुमारै नवीन कर्मबंध नही होय अर पूर्वैं बांध्या तिनकी निर्जरा होय ॥ गाथा—

मोक्खाभिलासिणो सं- । जदस्स णिधणगमणं पि होदि वरं ॥
ण य वेदणाणिमित्तं । अप्पासुगसेवणं कादुं ॥ १३ ॥
णिधणगमणमेयभवे । णासो ण पुणो पुरिल्लजम्मेसु ॥
णासं असंजमो पुण । कुणइ भवसएसु वहुएसु ॥ १४ ॥

अर्थ— मोक्षके अभिलाषी जे संयमी जन तिनकूं मरणकूं प्राप्त होना तो श्रेष्ठ है; अर वेदनाका उपशमके अर्थि अयोग्यद्रव्यका सेवन करना श्रेष्ठ नहीं। जातैं मरणकूं

प्राप्त होना तो एकजन्ममें नाश है-आगेकूं अनेकभवनिमें नाश नहीं है; अर असंजम है सो बहुत सैंकडे भवनिमें नाश करनेवाला है। तातैं एकजन्ममें थोरे दिन जीवनेकूं संजमका नाश करना उचित नहीं ॥ गाथा-

ण करेंति णिव्वुइं इ-। च्छया वि देवा सइंदया सव्वे ॥
पुरिसस्स पावकम्मे। अणुक्कमेण य उदिण्णम्मि ॥ १५ ॥
किह पुण अण्णो काहिदि। उदिण्णकम्मस्स णिव्वुदिं पुरिसो ॥
हत्थीहि अतीरंतं। भंतु भंजिहदि किह ससउं ॥ १६ ॥

अर्थ-- जीवकै उदयके अनुक्रमकरिकैं पापकर्मकूं उदय आवता संता सुख करनेकी इच्छा करते ऐसे इंद्रनिकरि सहित समस्त च्यारि निकायके देवही सुख करनेकूं समर्थ नहीं हैं; तो अन्य कोऊ पुरुष असातावेदनीय कर्मकी उदीरणा होतैं सुख कैसें करसी? जिसकूं भंग करनेकूं महाबलवान् हस्तीही समर्थ नहीं; तिसकूं बलरहित सुसा कैसैं भंग करै ॥ गाथा-

ते अप्पणो वि देवा। कम्मोदयपच्चयं मरणदुक्खं ॥
वारेदुं ण समत्था। धणिदं पि विकुव्वमाणा वि ॥ १७ ॥

अर्थ— कर्मका उदय है कारण जाकूं ऐसा आपकै आया जो मरणका दुःख ताहि

दूरि करनेकूं अतिशयकरि विक्रिया करते देवहू समर्थ नहीं हैं ॥ गाथा–

उज्झंति जत्थ हत्थी। महाबलपरक्कमा महाकाया ॥
सुत्ते तम्मि वहंते। ससया तूढिल्लया चेव ॥ १८ ॥

अर्थ— जिस नदीके बडे प्रवाहमें महान् बलपराक्रमके धारक अर बडा है देह जिनका ऐसे हस्तीही वहते चले जाय! तिस प्रवाहविषैं सुसा वहै, तिसका कहा आश्चर्य है

किह पुण अप्पणो मुच्छिह-। दि सगेणुदयागदेण कम्मेण ॥
तेलोक्केण वि कम्मं। अवारणिज्जं खु समुवेदं ॥ १९ ॥

अर्थ— उदयकूं प्राप्त भया कर्म त्रैलोक्यकरिकैहू रोक्या नहीं जाय! तो आपकरि उपजाया अर उदयके अवसरकूं प्राप्त भया कर्म आपकूं कैसैं छांडै? ॥ भावार्थ– उदयमें आया कर्म कोईकरि निवारण कीया नहीं रुकै है ॥ गाथा–

कह ठाइ सुक्कपत्तं। वाएण पडंतयम्मि मेरुम्मि ॥
देवे वि विहेडयदो। कम्मस्स तुमंमि का सण्णा ॥ १६२० ॥

अर्थ— जिस पवनकरि मेरुका पतन होय, तिस पवनतैं शुष्कपत्र कैसे तिष्ठै? देवनिनैंहू विघ्न करता कर्म, तिसकै तुमारेविषैं कहा विचार है? ॥ भावार्थ– जो कर्म स्वर्गलोकके इंद्रादिक देवनिहीका पतन कर देवै, तो तुमारा पतन करनेमें तिसकै

कहा विचार है? ॥ गाथा—

कम्माइं वलियाइं । वलिउ कम्माउ णत्थि को वि जगे ॥
सव्वबलाइं कम्मं । मद्देइ हत्थी व णलिणिवणं ॥ २१ ॥

अर्थ— जगतविषें कर्म बलवान् है, कर्मतें अधिक बलवान् कोऊही नहीं है । जातें विद्याका बंधुजनका शरीरका धनका परिवारका सर्व बल है, तिनिनैं कर्म एक क्षणमात्रमें जैसें कमलिनीके वनकूं मदोन्मत्त हस्ती मर्दन करै, तैसें मर्दन करै है ॥ गाथा—

इक्कं वि कम्मुदउं । अवारणिज्जानि सुठु णाऊण ॥
मा दुक्खावउ मणसा । कम्मम्मि सगे उदिण्णम्मि ॥ २२ ॥

अर्थ— तातें, भो कल्याणके अर्थी हो ! इसप्रकार कर्मका उदयकूं भलेप्रकार अरोक जानि अर अपने कर्मकूं उदीरणाकूं प्राप्त होते संते मनकरिकै दुःख मति करो ॥ भावार्थ— उदयमें आया कर्मकूं जिनेंद्र अहमिंद्र समस्त इंद्र देव टारिनेकूं समर्थ नहीं है । तातें अरोक जानि असाताका उदयमें दुःख मति करो, दुःख करोगे तो अधिक असाताकर्म और बंधेगा अर उदय तो टरेगा नहीं ॥ गाथा—

पाडिक्कविह विलवणे । रोडिह दुक्खाविह किलिट्ठे वा ॥
ण य वेदणावसामाहि । ण व विसेसो हवइ तिस्से ॥ २३ ॥

अण्णो वि को वि ण गुणो । त्थ संकिलेसेण होइ खवयस्स ॥
अट्टं सुसंकिलेसो । झाणं तिरियाउगणिमित्तं ॥ २४ ॥

अर्थ— हे मुने! विलाप करनेतैं, विषादरूप होनेतैं, रोवनेतैं, दुःखकरि पीडित होनेतैं, तथा क्लेशरूप होनेतैं; वेदना नही उपशमेगी—नही घटैगी—वेदनामैं तफावतभी नही होयगा। वेदनामैं संक्लेश करनेकरि अन्य कोऊभी गुण नही उपजैगा, एक बहोत संक्लेशथकी तिर्यंचगतिका कारण आर्त्तध्यान होयगा ॥ गाथा—

हदमाकासं मुट्ठी- । हि होइ तह य कंडिया तुसा होंति ॥
सिगिदा य पीडिदाउं । घुसिलिदमुदयं च होइ जहा ॥ २५ ॥

अर्थ— जैसैं मुष्टिनिके प्रहारकरि आकाशकी ताडना करना निरर्थक है, जैसैं तंदुलनिके निमित्त तुषनिकूं खोटना—कूंटना निरर्थक है, जैसैं तेलके अर्थि वालू रेतका पीलना निरर्थक है, जैसैं घृतके अर्थि जलका विलोडना मथना निरर्थक है, केवल महान् खेदका कारण है; तैसैं असातावेदनीयादिक अशुभकर्मकूं उदय आवता जो विलाप करना, रोवना, संक्लेश करना, दीनता भावना निरर्थक है—दुःख मेटनेको समर्थ नही, केवल वर्तमानकालमें दुःख वधावे अर आगानैं तिर्यंचगति तथा नरकनिगोदकूं कारण ऐसा तीव्रकर्म बांधै जो अनंतकालहूमैं नही छूटै ॥ गाथा—

पुव्वं सयमुवभुत्तं । काले णाएण तत्तियं दव्वं ॥
को धारणिउं धणिद- । स्स दिंतउं दुक्खिउं होज्ज ॥ २६ ॥
तह चेव सयं पुव्वं । कदस्स कम्मस्स पाककालम्मि ॥
णायागयम्मि को णा- । म दुक्खिउं होज्ज जाणंतो ॥ २७ ॥

अर्थ— जैसैं कोऊ पुरुष किसीका द्रव्य करजकरि आप भोग्या, अब करार पूर्ण भये अवसरविषैं न्यायमार्गकरि तिस धनवानका तितना द्रव्य देनेमें कौन ऋणवान् पुरुष न्यायतैं दुःखित होय? न्यायमार्गी तो परका धनका करज लिया सो करार पूर्ण भये देनेमें दुःख नही करै, तैसैंही पूर्वै आप कर्म उपार्जन कीया अब न्यायमार्गकरि अवसरमें उदय आय रस दीया तिसकूं भोगता कौन ज्ञानी दुःख करै? ज्ञानी तो कर्मका ऋण चुकनेका बडा आनंद माने है ॥ गाथा—

इय पुव्वकदं इणम- । ज्ज महं कम्माणुगत्ति णाऊण ॥
रिणमुक्खणं व दुक्खं । पिच्छसु मा दुक्खिउं होहि ॥ २८ ॥

अर्थ—याप्रकार अबार हमारै पूर्वकृत कर्म उदय आया है ऐसैं जाणिकरिकै दुःखकूं ऋणमोचनकीनांई देखहू अर दुःखित मति होहू ॥ भावार्थ— कर्मका उदयजानित दुःख आवे है तिसकूं अपना ऋण चुकना मानि हर्ष मानहु अर दुःख मति करो ॥ गाथा—

समस्त संघकूं साक्षीकरिकै कीया जो त्याग, तिसका भंग करनेतैं मरण श्रेष्ठ है। मरण तो अवश्य होयहीगा, परंतु व्रतभंग करना इस लोकमें महानिंद्य है, तथा मार्ग बिगाडना है, धर्मका अपवाद करावना है। अर परलोकमें बहुतकालपर्यंत अनंतदुःखनिसहित अनंत जन्ममरण करना है॥ गाथा–

आसादिदा तदो हों-। ति तेण ते अप्पमाणकरणेण ॥
राया विव सक्खिकदो। विसंवदंतेण कज्जम्मि ॥ ३४ ॥

अर्थ— जैसैं राजाकी साक्षिकरि कीया जो कार्य तिसमैं विसंवाद करता अन्यप्रकार करता पुरुष राजाकी अवज्ञा करी–अपमान कीया; तैसैं अरहंतादिक पंचपरमेष्ठीकी साक्षीतैं ग्रहण कीये जे व्रतादिक तिनकूं भंग करता पुरुष अरहंतादिकनिकी अप्रमाणता करनेकरि अरहंतादिकनिकी विराधना करी–अवज्ञा करी–उनकूं कछू गिण्या नहीं! उनतैं पराङ्मुख भया ॥ गाथा–

जइ दे कदा पमाणं। अरहंतादी हविज्ज खवएण ॥
तस्सक्खियं कयं सो। पच्चक्खाणं ण भंजिज्ज ॥ ३५ ॥

अर्थ— भो मुने! जो अरहंतादिक पंचपरममेष्ठी तुमनैं प्रमाण कीया हैं, तो तिनकी साक्षीतैं कीया जो त्यागव्रत सल्लेखना ताहि भंग मति करो ॥ गाथा–

सक्खिकदरायहीलण- । मावहइ णरस्स जह महादोसं ॥
तह जिणवरादिआसा- । दणावि दोसं महं कुणदि ॥ ३६ ॥

अर्थ-- जैसैं राजाकूं साक्षी करिकै कीया कार्यका लोप करना है, सो राजाका तिरस्कार है, सो पुरुषकै महादोषकूं प्राप्त करे है; तैसैं जिनवरादिकांकी विराधनाहू इस लोक परलोकमें जीवकै महान् दोषकूं करे है ॥ गाथा-

तित्थयरपवयणसुदे । आइरिए गणहरे महड्ढीए ॥
एदे आसादंतो । पावइ पारंचियं ठाणं ॥ ३७ ॥

अर्थ— तीर्थंकरनिकी तथा रत्नत्रयकी, श्रुतज्ञानकी, आचार्यनिकी, गणधरनिकी, महर्द्धिकनिकी विराधना करता पुरुष पारंचिक नामा प्रायश्चित्तकूं प्राप्त होय है। पंचपरमेष्ठिनिकी अवज्ञा करते पुरुषकै महान् प्रायश्चित्त होय है ॥ गाथा-

सक्खीकयरायासा- । दणे हु दोसं करेहु एयभवे ॥
भवकोडीसु य दोसं । जिणादिआसादणं कुणई ॥ ३८ ॥

अर्थ— राजाकूं साक्षी करि राजाका लोपना एक भवमें दोष करे है अर जिनादिककी विराधना करी हुई कोटिजन्मानिमैं दोष करे है ॥ गाथा-

मोक्खाभिलासिणो सं- । जदस्स णिधणगमणं पि होइ वरं ॥

पच्चक्खाणं भंजं। तस्स ण वरमरहादिसक्खिकदा ॥ ३९ ॥

अर्थ— मोक्षका अभिलाषी ऐसा संयमीकै मरणकूं प्राप्त होना श्रेष्ठ है, परंतु अरहंतादिकनिकी साक्षीकरि कीया प्रत्याख्यान जो त्याग, ताका भंग करना श्रेष्ठ नहीं है

णिधणगमणमेयभवे। णासो ण पुणो पुरिल्लजम्मेसु ॥

णासं वयभंगो पुण। कुणइ भवसएसु बहुएसु ॥ १६४० ॥

अर्थ— मरणकूं प्राप्त होना तो एकभवमें नाश है अन्य होनहार जन्मनिमैं नाश नहीं है अर व्रतभंग करना बहुत भवनिके सैंकडेनिमैं अपना नाश करे है ॥ गाथा–

ण तहा दोसं पावइ। पच्चक्खाणमकरित्तु कालगदो ॥

जह भंजणादु पावइ। पच्चक्खाणं महादोसं ॥ ४१ ॥

अर्थ— प्रत्याख्यानकूं नहीं करिकै जो मरण करे है, सो तैसैं दोषकूं प्राप्त नही होय है, जैसैं प्रत्याख्यानके भंजनतैं महादोषकूं प्राप्त होय है। ॥ भावार्थ– जो सन्न्यास नहीं धारण करै अर असंयमका त्यागहू नहीं करिकै मरण करे है, सो तो अनादिका संसारी हैही, उसनैं तो रत्नत्रय पायाही नहीं; परंतु जो संन्यास धारण करि महाव्रतादिक अंगीकार करि छांडे है--बिगाडे है, सो पुरुष अनंतानंत कालहूमैं रत्नत्रयकूं नही प्राप्त होय है। जो त्यागकी वस्तूका सेवन है, सो प्रत्याख्यानका भंग है, सो आहारकूं

त्यागिकरिकै बहुरि आहारकूं प्रार्थना करता जीव समस्त हिंसादिकनिकूं अंगीकार करे है

आहारत्थं हिंसइ । भणइ असच्चं करेइ तेणिक्कं ॥
रूसइ लुब्भइ मायं । करेइ परिगिण्हदि य संगे ॥ ४२ ॥

अर्थ— आहारके अर्थि छकायकी जीवनिके हिंसा करे है, असत्यवचन बोले है, चोरी करे है, रोष करे है, लोभ करे है, मायाचार करे है, परिग्रहकूं ग्रहण करे है ॥ भावार्थ- आहारकी वांछा करता जीव ऐसा आरंभ करे है, जिसमें असंख्यात अनंत-जीवनिका घात होजाय है, अभक्ष्यभक्षण करे है, हिंसाकूं नहीं गिणे है, आहारहीके अर्थि निंद्य असत्यवचननिमें प्रवर्तन करे है, आहारका लोभी हुवाही परधनहरण करे है, क्रोध लोभ मायाचारहू आहारमें लुब्ध हुवाही करे है, परिग्रहमें अति आसक्तताभी भोजनका लंपटीहीकै जानहु ॥ गाथा-

होइ णरो णिल्लज्जो । पयहइ तवणाणदंसणचारित्तं ॥
आमिसकालिणा छइउं । छायं मइलेइ य कुलस्स ॥ ४३ ॥

अर्थ— आहारका लंपटी पुरुष निर्लज्ज होइ है, आहारका लंपटी अपना पदस्थ नही देखे है, कुलजाति नही देखे है, बहुत धनका धनीहू नीच रंक शूद्रादिकनिके घरि भोजनकूं जाय बैठे है, भोजनका लोलपी तपश्चरण ज्ञानाभ्यास दर्शन चारित्र

समस्तकूं छांडि भोजनमें पडे है, अपना अपमानादिककूं नहीं देखे है, अभक्ष्यमें उच्छिष्टमें मांसादिकनिमें आसक्त होयकरिकै अपना उत्तम कुलकी कांतिकूं मलिन करे है॥

णासदि वुध्दी जिब्भा-। वसस्स मंदा वि होइ तिक्खा वि ॥
जोणिकासिलेसलग्गो। व होइ पुरिसो अणप्पवसो ॥ ४४ ॥

अर्थ— जो जिव्हा इंद्रियकै वश होय है, तिस पुरुषकी बुद्धि नष्ट होय है, तथा बुद्धि विपरीत होय भ्रष्ट होय है, वहुरि तीक्ष्णबुद्धिहू अत्यंत मंद होय है। वहुरि आहारका लंपटी आपका वशी नही रहे है, पराधीन होय है, जैसैं जोणिकश्लेषलग्न पुरुष पराधीन होय है; तैसैं जानहू॥ इहां "जोणिकासिलेसलग्गो" इस पदका अर्थ नहीं जाननेमें आया है, तातैं नहीं लिख्या है॥ [संस्कृत टीका— णासदि वुध्दी-बुद्धिर्नश्यति, आहारलम्पटतया युक्तायुक्तविवेकाकरणात्। कस्य? जिह्वावशस्य। तीक्ष्णाऽपि सती पूर्वं बुद्धिः कुण्ठा भवति। रसरागमलोपप्लुता अर्थयाथात्म्यं न पश्यतीति पारशीकक्केशलग्न इव भवति। पुरुषोऽनात्मवशः॥ इस टीकापरसे विद्वज्जन जान लेवेंगे.]

धीरत्तणमाहप्पं। कदपणदं विणयधम्मसध्दाउ ॥
पयहइ कुणइ अणत्थं। गललग्गो मच्छउ चेव ॥ ४५ ॥

अर्थ— भोजनका लंपटी धीरपणाकूं छांडे है, जातैं अतिलंपटीकै सोधने देखनेमें विचार नही होय है, अतिगृध्दितातैं भक्षणही करे है, बहुरि भोजनका लंपटी अपना कुल जाति पदस्थादिक नही अवलोकन करता जैठें मिष्टभोजन मिलिजाय तैठेंही योग्य अयोग्यका विचारही नही करता भक्षण करे है; तातैं अपना महानपणाकूंहू छांडे है। बहुरि भोजनका लंपटी परका उपकारकूंहू नही जाणे है, भोजनके देनेवाले के वशीभूत हुवा आपका उपकार करनेवाला स्वामी गुरु मित्र बांधवादिक तिनका उपकारकूं लोपि उलटा आप अपकार करनेमें उद्यमी होय है। बहुरि भोजनका लंपटीका विनयहू नही रहे है, जातैं विनय तो लंपटतारहित निर्लोभीका होय है, भोजनके लंपटीका विनय तो अपना स्त्रीपुत्रादिकही नही करे है, तातैं भोजनका लंपटी विनयहू छांडे। बहुरि जिसकै भोजनमें लंपटता, तिसकै धर्मका श्रद्धानकाहू अभावही होय है, जो आत्मिकसुख जाने है, तिसकै भोगानिमैं अरुचि विरक्तता हुवाविना रहै नही, तातैं भोजनका लंपटी धर्मका श्रद्धानरहितही होय है, तातैं धर्मकी श्रद्धाकाहू त्यागही भया। जैसैं कंठकूं पकडि मत्स्य अनर्थ करे है, तातैं अधिक अनर्थ भोजनकी लंपटता करे है॥ गाथा—

आहारत्थं पुरिसो। माणी कुलजादिपहिदकित्ती त्ति॥

भुंजंति अभोज्जाइं । कुणई कम्मं अकिच्चं खु ॥ ४६ ॥

अर्थ— जो पुरुष महान् अभिमानी होय अर जिसके कुलकी जातिकी कीर्तिहू जगतमें विख्यात होय ऐसाहू पुरुष भोजनके अर्थि लंपटी होयकरिकै नही भोजन करनेयोग्य ऐसे अभक्ष्य तथा परकी उच्छिष्टादिक भक्षण करे है! तथा भोजनका लंपटी दीन हुवा परके मुखकूं देखता फिरै है! तथा याचना करे है, नही करनेयोग्य निंद्यकर्म करे है ॥ गाथा—

आहारत्थं मज्जा- । रि सुंसुमारी अही मणुस्सी वि ॥
दुब्भिक्खादिसु खायं- । ति पुत्तभंडाणि दइयाणि ॥ ४७ ॥

अर्थ— वहुरि दुर्भिक्षविषैं मार्जारी तथा सुंसुमारी जो जलमें वसनेवाला मत्स्यविशेष तथा सर्पिणी तथा मनुष्यिणीहू आहारके अर्थि अपने अतिवल्लभ संतान तिनहूकूं भक्षण करे है ॥ गाथा—

इहपरलोइयदुक्खा- । णि आवहंते णरस्स जे दोसा ॥
ते दोसे कुणइ णरो । सव्वे आहारगिध्दीए ॥ ४८ ॥

अर्थ— इस लोक तथा परलोकमें मनुष्यकै दुःख देनेवाले जे दोष हैं, तिन सर्व दोषनिकूं मनुष्य आहारका अतिगृद्धिताकरिकै करे है ॥ गाथा—

अवधिट्ठाणं णिरयं । मच्छा आहारहेदु गच्छंति ॥
तत्थेवाहारभिला- । सेण गदो सालिसित्थो वि ॥ ४९ ॥

अर्थ— स्वयंभूरमण समुद्रके महामत्स्य आहारकी गृद्धिताकरिकै अनेक जीवनकूं भक्षण करिकै सप्तम नरककूं गमन करे है। अर शालिसिक्थ नामा मत्स्य अत्यंत अल्प शरीरका धारक जो कोऊ जीवकूं भक्षण करनेकूं समर्थ नही है, तोहू भोजनमें अति अभिलाष करिकैही सप्तम नरककूं प्राप्त होय है ॥ गाथा–

चक्कधरो वि सुभूमो । फळरसगिद्धीए वंचिउं संतो ॥
णट्ठो समुद्दमज्झे । सपरिजणो तो गउं णिरयं ॥ १६५० ॥

अर्थ— सुभौम नामा चक्रवर्ती छखंड भरतक्षेत्रको स्वामीहू कोऊ एक विदेशीका भेषधारी आया जो वैरी देव, ताका ल्याया एक फल, तिसके रसकी लंपटताकरि ठिग्या गया संता परिवारके लोकनिसहित समुद्रमें डूबिकरि सप्तमनरककूं प्राप्त भया! तो औरनिकी कहा कथा?॥ गाथा–

आहारत्थं काऊ- । ण पावकम्माणि तं परिगउं सि ॥
संसारमणादीयं । दुक्खसहस्साणि पावंतो ॥ ५१ ॥
पुणरवि तहेव संसा- । रं किं भमिदूणमिच्छसि अणंतं ॥

असंख्यात कालपर्यंत भोग्या, तोहू तृप्ति नहीं भई! तो अन्य सामान्य अन्नादिकनिके किंचित् आहारतैं कैसी तृप्ति होयगी? तातैं धैर्य धारणकरि आहारकी वांछाकूं छांडना योग्य है ॥ गाथा—

उध्दुदमणस्स ण रदी। विणा रदीए कुदो हवदि पीदी ॥
पीदीए विणा ण सुहं। उध्दुदचित्तस्स घुण्णस्स ॥ ५६ ॥

अर्थ— भोजनके लंपटीका चित्त एक आहारहूमैं नहीं ठहरे है—मिष्टभोजन करते करते खांटा भोजनमें वांछा उपजे है, बहुरि चिरपरामैं बहुरि लवणमें बहुरि अन्यअन्य भोजनमें चित्त उडता फिरे है। यातैं चलायमान है चित्त जाका ताके रति नहीं होय है, अर रतिविना प्रीति नहीं होय, अर प्रीतिविना सुख नहीं होय है। तातैं आहारमें गृद्धिता—लंपटताकरि चलायमान है चित्त जाका तिसके सुख कदाचित नहीं होय है ॥ गाथा—

सव्वाहारविधाणे-। हि तुमे ते सव्वपुग्गला वहुसो ॥
आहारिदा अदीदे। काले तित्तिं चसि ण पत्तो ॥ ५७ ॥
किं पुण कंठप्पाणो। आहारेदूण अज्जमाहारं ॥
लभिहिसि तित्तिं पाऊ-। णुदधिं हिमलेहणेणेव ॥ ५८ ॥

अर्थ— हे मुने! अतीतकालविषैं तुम समस्त आहारके विधानकरिकै समस्तजातिके पुद्गल बहुतवार भक्षण कीये, तोहू तुमारै तृप्ति नही भई। तो अब कंठगतप्राण जो तुम, सो इस अवसरमें किंचित् आहार ग्रहण करिकै तृप्तिकूं प्राप्त होहूंगे कहा? नही तृप्त होहूंगे। जैसैं कोऊ समुद्रका समस्तजल पीयकरिकैही तृप्त नही भया, सो उसकी बूंदके चाटनेकरि कैसा तृप्त होयगा? तातैं आहारकी अभिलाषा छांडिकरि संतोषरूप परम अमृतका आस्वादन करो॥ गाथा—

को इत्थ विंभर्ड दे। बहुसो आहारे भुत्तपुव्वम्मि॥
जुज्जिज्ज हु अभिलासो। अभुत्तपुव्वम्मि आहारे॥ ५९॥

अर्थ— इस संसारमें पूर्वकालमैं बहुतवार भोग्या जो आहार, तिसके भोगनेमें तुमारै कहा आश्चर्य है? जो पूर्वै नही भोग्या ऐसा आहारविषैं अभिलाष करै तो युक्तभी है। सो ऐसा कोऊ आहार नही, तिसकूं बहुतवार तुम नही भोग्या॥ गाथा

आवादमित्तसोक्खं। आहारो ण दु सुखमत्थ वहु अत्थि॥
दुक्खं चेवत्थ वहु। आहट्टं तस्स गिद्धीए॥ १६६०॥

अर्थ— यो, आहार जिह्वाका अग्रविषैं पतनमात्र सुखरूप भासै है, बहुतकाल सुख नही है, अतिगृद्धिताकरि ग्रहण करनेवालेकै बहुतदुःखही है॥ भावार्थ—

आहारको लंपटी जीव बहुतकाल तो नानास्वादरूप जो आहार ताकी वांछातैं आकुलतारूप दुःखी रहे है। बहुरि बहुतकाल आहारकी विधि मिलावनेकूं धनसंग्रह करना–कुमावना, सेवा करना, दीनता करना तिनकरि दुःखी रहे है। बहुरि स्त्रीपुत्रादिक आपके जे वांछित आहारकी विधि मिलावे हैं, तिनके आधीन होना तथा आप बहुतकालपर्यंत आरंभ करि खावना अर तिसका स्वाद एक क्षणमात्रका है, तातैं आहारकी गृद्धितातैं दुःखही जानहू ॥ गाथा–

जिब्भामूलं वोले- । इ वेगिर्उ वरहयव्व आहारो ॥
तत्थे व रसं जाणइ । ण य परदो ण वि य से पुरदो ॥ ६१ ॥

अर्थ— आहार करनेमें सुखके कालकी मंदताकूं दिखावे हैं– श्रेष्ठहू आहार घोडेकीनांई वेगकरिकै जिह्वाका मूलकूं उलंघन करे है अर जिह्वाका अग्रभागही रसकूं जाने है, जिह्वाका अग्रमें नही प्राप्त हुवा तिसपहलीहू रसकूं नही जाने है, अर जिह्वातैं पार उतर्या पाछैहू स्वाद नही रहे है। तातैं रसके आस्वादकूं जाननेका सुखहू अत्यंत अल्पकालही रहे है ॥ भावार्थ– संसारी जीव अतिलंपटताकरिकै तो भोजनके जीमनेमैं प्रवर्तै अर ग्रास मुखमें मेलताप्रमाण रसना इंद्रियको स्पर्श होतैंही ऐसी गृद्धिता उपजै, सो आहारकूं किंचित्कालहू ठहरने नही देवै, रस छूटै पाछै निगालि कंठमें उतारिहि

जाय है अर रसकूं स्वादनेमात्रहीमैं अतिगृद्धितातैं सुख दीखे है, जिह्वाकै स्पर्शही हुवा, स्पर्शनपहलीहू सुख नही छा अर निगलि गयापाछैंहू सुख नही रहे है ॥ गाथा–

अच्छिणिमेसणमित्तो । आहारसुहस्स सो हवइ कालो ॥
गिद्धीए गिलइ वेगं । गिद्धीए विणा ण होइ सुहं ॥ ६२ ॥

अर्थ— सो आहारके आस्वादतैं उपज्या जो सुख तिसका काल नेत्रके टिमकारनेमात्र है । ज्यौंज्यौं ग्रासमैंतैं रस निकसे है, त्यौंत्यौं गृद्धिताकरिकैं वेगकरि निगले है। अर गृद्धिताविना सुख नही होय है । चाहकी दाहमें किंचित् भोजनादि मिलि जाय तिसहीकूं संसारी जीव सुख माने है ॥ गाथा–

दुक्खं गिद्धीघत्थ- । स्साहट्टंतस्स होइ वहुगं च ॥
चिरमाहट्टियदुग्गय- । चेडस्स व अण्णगिद्धीए ॥ ६३ ॥

अर्थ— अतिगृद्धिताकरि पीडित होय भोजन करते पुरुषकै बहुत दुःख होय है। जैसैं दरिद्रीका घरकी दासीका पुत्र अन्नकी गृद्धिताकरि बहुतकालपाछैं आहार मिलै तिसकूं भक्षण करतेकै दुःख होय है ॥ गाथा–

को णाम अप्पसुक्ख- । स्स कारणं वहुसुहस्स चुक्केज्ज ॥
चुक्कइ हु संकिलेसे- । ण मुणी सग्गापवग्गाणं ॥ ६४ ॥

जो दुःख संसारी जीव नही पाया ॥ गाथा—
बाकी नही रह्या, जो दुःख संसारी जीव नही पाया ॥ गाथा—

दुक्खं अणंतखुत्तो । पाविंत्तु सुहं पि पावदि कहिंचि ॥
तह वि य अणंतखुत्तो । सव्वाणि सुहाणि पत्ताणि ॥ ८४ ॥

अर्थ— इस संसारविषैं यो जीव अनंतवार दुःख पायकरिकैं कोईप्रकार इंद्रियजनित
सुखकूं एकबार प्राप्त होय है। बहुरि अनंतपर्यायानिमैं अनंतवार दुःखनिकूं प्राप्त होइ बहुरि
एकवार सुखकूं प्राप्त होय है! ऐसैं अनंतवार विषयाधीन इंद्रियजनित सुखहू प्राप्त
भया। एक सम्यग्दर्शनके धारीनिके स्थान जे गणधर कल्पेंद्र तथा लौकांतिकदेवपना
तथा नव अनुदिश पंच अनुत्तर तीर्थंकरादिकनिके पद कबहू नही धाऱ्या ॥ गाथा—

करणेहिं होदि विगलो । वहुसो वचिंचित्तसोदाणित्तेहिं ॥
घाणेण य जिब्भाए । चिट्ठावलविरियजोगेहिं ॥ ८५ ॥
जच्चंधवहिरमूउ । छादो तिसिउ वणे व एयाई ॥
भमइ सुचिरं पि जीवो । जम्मवणे णट्ठसिद्धिपहो ॥ ८६ ॥

अर्थ— इस संसारमें यो जीव बहुतवार वचन, मन, कर्ण, नेत्र, जिव्हा, नासिका,
तथा बल, वीर्य इनके संयोगकरि रहित भया इंद्रियनिकरि विकल होय है। निर्वाणका
मार्ग जो रत्नत्रय तिसकरि रहित भयो यो जीव संसाररूप वनविषैं चिरकाल जो

अनंतकालपर्यंत एकाकी "जन्मतैं अंध भया, तथा बधिर भया, गूंगा भया, क्षुधावान् हुवा, तृषावान् हुवा, वनमें भ्रमण करै तैसैं" भ्रमण कीया ॥ भावार्थ- संसारमें जीव जन्मतैंही अंध हुवा बहिरा गूंगा क्षुधातृषाकरि पीडित बहुतकाल भ्रमण कीया है, सो मार्ग जो रत्नत्रय ताहि नही ग्रहण करि कीया है ॥ गाथा-

एइंदिएसु पंचवि-। धेसु वि उत्थाणवीरियाविहूणो ॥
भमदि अणंतं काळं। दुक्खसहस्साणि पावंतो ॥ ८७ ॥

अर्थ— बहुरि पृथ्वीकाय-अप्काय-तेजस्काय-वायुकाय-वनस्पतिकायस्वरूप जे पंचप्रकारके एकेंद्रिय, तिनविषैं त्रसकायकी प्राप्तीके अर्थि उद्यम तथा उत्थान कहिये उठना इत्यादिककी शक्तिरहित हुवा हजारनि दुःखनिकूं प्राप्त भया अनंतकालपर्यंत स्थावरकायमें भ्रमण करै है ॥ गाथा-

बहुदुक्खावत्ताए। संसारणदीए पावकलुसाए ॥
भमइ वराउ जीवो। अण्णाणणिमीलिदो सुचिरं ॥ ८८ ॥

अर्थ— बहुतप्रकारके शरीरतैं उपज्या अर मनतैं उपज्या है दुःख जामैं, अर पापकरि मलिन ऐसी संसाररूप नदीविषैं अज्ञानभावकरि मुद्रित है ज्ञानरूप नेत्र जाका ऐसा वराक संसारी जीव चिरकाल भ्रमण करै है। गाथा-

विसयामिसारगाढं । कुजोणिणेमि सुहदुक्खदढखीलं ॥
अण्णाणतुंबधरिदं । कसायदढपट्टियावद्धं ॥ ८९ ॥
बहुजम्मसहस्सविसा- । लवत्तणी मोहवेगमदिचवलं ॥
संसारचक्कमारुहि- । य भमदि जीवो अणप्पवसो ॥ १७९० ॥

अर्थ— ऐसा संसाररूप चक्र ऊपरि चढ्या जीव परवश हुवा भ्रमण करे है ॥ कैसाक है संसारचक्र? विषयनिका अभिलाषरूप जे आरा तिनकरि दृढ है, बहुरि नरकादिक कुयोनि तेही जाके नेमि कहिये पूठी हैं, अर सुखदुःखरूप जामें दृढ कीला है, अर अज्ञानभावरूप तुंबकरि धार्‍या है, अर कषायरूप दृढपट्टिकाका जाकै बंध है, अर बहुत-जन्मके सहस्ररूप विस्तीर्ण जाका परिभ्रमणका मार्ग है, अर मोहरूप जाका वेग है—अति-चंचल है, ऐसा संसाररूप चक्रपरि चढ्या जो जीव तिसका निकलना बहुत कठिन है ॥

भारं णरो वहंतो । कहिंचि विस्समदि उरुहिय भारं ॥
देहभरवाहिणो पुण । ण लहंति खणं पि विस्सामिदुं ॥ ९१ ॥

अर्थ— भारकूं वहता पुरुष तो कोऊ स्थानविषैं भारकूं उतारि विश्रामकूं प्राप्त होय है। बहुरि देहका भारकूं वहता पुरुष क्षणमात्रहू विश्राम करिवेकूं नहीं प्राप्त होय है। अर जहां औदारिक वैक्रियकका भार उतारे है, तहांहू इनतैं अनंतगुणे परमाणूनिके

स्कंधरूप तैजस कार्मण शरीरका वडा भार वणि रह्या है। जिसतैं आत्माका केवलज्ञान अनंतदर्शन अनंतसुख अनंतवीर्य प्रकट नहीं होय सके है ॥ गाथा—

कम्माणुभावदुहिदो। एवं मोहंधयारगहणम्मि ॥
अंधो व दुग्गमग्गे। भमदि हु संसारकंतारे ॥ ९२ ॥

अर्थ— जैसें विषममार्गमें अंधा परिभ्रमण करै; तैसें मोह अंधकारकरि गहन जो संसार रूप वन ताविषें कर्मके प्रभावकरि दुःखित जीव भ्रमण करे है ॥ गाथा—

दुक्खस्स पडिगरिंतो। सुहमिच्छंतो य तह इमो जीवो ॥
पाणवधादी दोसे। करेइ मोहेण संछण्णो ॥ ९३ ॥

अर्थ— यह संसारी जीव दुःखसूं भयरूप हुवा दुःखका प्रतीकार जो इलाज ताहि करता अर सुखकूं अभिलाष करता मोहकरि आच्छादित हुवा हिंसादिकदोषही करे है ॥ भावार्थ- संसारी जीव दुःखतैं भयवान् होइ अर सुखकी वांछा करता मिथ्यादर्शनका प्रभावकरि विपरीत इलाज करे है! दुःखकूं दूरि करि सुखकी उत्पत्ति करनेमें समर्थ ऐसे जे महाव्रत अणुव्रत तिनमैं निरादर करि अपनैं दुःख करनेवाले जे पंच पाप प्राणीनिकी हिंसा, असत्य, परस्त्रीसेवन, परधनमें वांछा, वहु आरंभ-वहु परिग्रह इनमैं तीव्र राग करि प्रवर्ते है, अभक्ष्यभक्षण करे है, अयोग्य अन्याय ग्रहण करे है, इनितैं नरका-

दिकमैं घोरदुःख बहुतकालपर्यंत भोगवे है। मिथ्यात्वके उदयकरि दुःखके कारणनिकूं
सुख जानि अंगीकार करे है ॥ गाथा-

दोसेहि तेहि वहुगं । कम्मं वंधइ तहा णवं जीवो ॥
अह तेण पच्चइ पुणो । पविसित्तु व अग्गिमग्गीदो ॥ ९४ ॥
वंधंतो मुच्चंतो । एवं कम्मं पुणो पुणो जीवो ॥
सुहकामो वहुदुक्खं । संसारमणादियं भमइ ॥ ९५ ॥

अर्थ— ते हिंसादिक दोष तिनकरिकै जीव नवीन नवीन बहुतकर्मकूं तैसैं बांधत
है जैसैं तिस कर्मकरि बहुरि परिपाककूं प्राप्त होइ बाधाकूं प्राप्त होइ जैसैं अग्नीतैं निकसि
बहुरि अग्नीमैं प्रवेश करे! ऐसैं संसारी जीव कर्मकरि वारंवार बंधता अर वारंवार
छूटता सुखका इच्छक हुवा बहुतदुःखरूप अनादिसंसारमें भ्रमण करे है ॥ इहां पंचपरिव-
र्तनका विशेषरूप ग्रंथ बधनेके भयकरि नहीं कह्या है॥ ऐसैं संसारानुप्रेक्षा वर्णन करि ॥
अब लोकानुप्रेक्षा पंदरा गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा-

आहिंडयपुरिसस्स व । इमस्स णीया तहिं तहिं होंति ॥
सव्वे वि इमो पत्तो । संवंधे सव्वजीवेहिं ॥ ९६ ॥

अर्थ-संसारमें परिभ्रमण करता इस पुरुषकै तिसतिस पर्यायमें बांधव स्वजन समस्त संबंध

होइ हैं। इस संसारमें समस्त जीवनिकरि सहित समस्तसंबंधनिकूं अनेकवार प्राप्त भया है॥

माया वि होइ भज्जा। भज्जा मायत्तणं पुणमुवेदि॥
इय संसारे सव्वे। परियत्तंते हु संबंधा॥ ९७॥

अर्थ— संसारमें माताहू भार्या होत है, बहुरि भार्या जो स्त्री सो मातापणाकूं प्राप्त होय है, इसप्रकार संसारविषैं समस्तसंबंध निरंतर पलटे हैं॥ गाथा—

जणणी वसंततिलया। भगिणी कमला य आसि भज्जाउ॥
धणदेवस्स य एक्क-। म्मि भवे संसारवासम्मि॥ ९८॥

अर्थ— इस संसारवासमें अन्यपर्यायनिमें जे अनेक संबंध होइ, ते तो दूरिही रहो; एकही भवविषैं धनदेव नामा वणिक्पुत्रकी वंसततिलका मातही अपनी भार्या भई! अर एक उदरमें उपजी ऐसी कमला नामा बहणहू स्त्री होत भई! जो एकजन्ममें येता अपवाद पाया, तो अन्यजन्मकी कहा कथा है?॥ गाथा—

राया वि होइ दासो। दासो रायत्तणं पुणमुवेदि॥
इय संसारे परिय-। त्तंते ठाणाणि सव्वाणि॥ ९९॥

अर्थ— पापकर्मका उदय आवे है तदि राजा तो दास होय है, बहुरि दास राजा होय है। संसारमें समस्तस्थान जे पदस्थ ते पलटत हैं॥ गाथा—

कुलरूवतेयभोगा- । धिगो वि राया विदेहदेसवदी ॥
वच्चघरम्मि सुभोगो । जाउ कीडो सकम्मेहिं ॥ १८०० ॥

अर्थ— कुलवान् रूपवान् तेजका धारक अर अन्यलोकनितैं भोगनितैं अधिक ऐसा विदेहदेशका स्वामी सुभोग नामा राजा आपके अशुभकर्मके वशकरिकैं विष्ठाके गृहमें कीडा होत भया! इस संसारमें पापपुण्यका समस्त चरित्र है ॥ गाथा—

होऊण महड्ढीउ । देवो सुभवण्णगंधरूवधरो ॥
कुणिमम्मि वसहि गब्भे । धिगत्थु संसारवासस्स ॥ १ ॥

अर्थ— शुभवर्ण, शुभगंध, शुभरूपका धारकहू महान् ऋध्दिका धारक देव होय करिकै बहुरि आयुका अंतकरि महामलिन दुर्गंध गर्भस्थानकमैं प्रवेश करे है! तातैं संसारके वासकूं धिकार होहू! ॥ गाथा—

इथ विं परलोगे वा । सत्तू पुरिसस्स हुंति णीया वि ॥
इहइं परत्त वा खा- । इ पुत्तमंसं णिययमादा ॥ २ ॥

अर्थ— जे अपने अति निज हैं, तेहू इस लोकमें वा परलोकमें पुरुषकै अपने शत्रु होय हैं। निजमाताही इस लोकमें वा परलोकमें अपने पुत्रका मांस खाई है! इस-सिवाय अनर्थ कहा है? ॥ गाथा—

होऊण रिऊ वहुदु-। क्खकारउं वंधवो पुणो होदि ॥
इय परियत्तइ णीय-। त्तणं च सत्तुत्तणं च जये ॥ ३ ॥

अर्थ— जो पूर्वे बहुत दुःखका करनेवाला वैरी होयकरिकै बहुरि इसही लोकमें स्नेहकरि सहित अपना बांधव होय है। जगतविषै इसप्रकार निजपणा अर शत्रुपणा क्षणमात्रमें रागद्वेषके वशतैं पलटे है ॥ गाथा—

विमलाहेदुं वंके-। ण मारिउं णियथभारियागब्भे ॥
जाउं जाउं जाई-। भरो सुदिट्ठी सकम्मेहिं ॥ ४ ॥

अर्थ— विमला नाम स्त्रीके निमित्त वक्र नामा अपना सेवककरिकै मान्या, जो सुदृष्टि नामा पुरुष, सो अपने कर्मकरिकै अपनी स्त्रीके गर्भमें उत्पन्न भया। अर पाछै जातिस्मरण जो पूर्वजन्मका स्मरणकूं प्राप्त भया ॥ गाथा—

होऊण वंभणो सो-। त्तिउ वि पावं करित्तु माणेण ॥
सूणहो व सुयरो वा। पाणो वा होइ परळोए ॥ ५ ॥

अर्थ— वेदांती ब्राह्मण होइकरिकै अर अभिमानकरि पाप उपजायकरिकै अर मरिकरि श्वान होय है! वा सूकर होइ वा चांडाल होय है ॥ गाथा—

दारिद्दं अद्धित्तं। णिंदं च थुदिं च वसणमब्भुदयं ॥

खोभेइ पसण्णमवि क- । सायं जीवस्स तह गंथो ॥ १२ ॥

अर्थ— जैसें जलके दहविषैं पडता जो पत्थर, सो शांतहू कर्दमकूं क्षोभरूप करे है ; तैसें जीवकै दब्या हुवाहू कपायकूं परिग्रह है सो उदीरणाकूं प्राप्त करे है ॥ गाथा—

अब्भंतरसोधीए । गंथे णियमेण वाहिरे चयदि ॥
अब्भंतरमइलो चे- । व वाहिरे गिण्हदि हु गंथे ॥ १३ ॥

अर्थ— अभ्यंतरपरिणामनिकी शुद्धताकरिकै नियमतैं बाह्यपरिग्रहकूं त्यागे है । जाका अभ्यंतर परिणाम उज्वल होजाय तिसकै बाह्यपरिग्रहका त्याग होयही है । अर जिसके अभ्यंतरपरिणाम मलिन है, सो बाह्यपरिग्रहकूं ग्रहण करैही । जिसकै अभ्यंतर राग, सो परिग्रह ग्रहण करै । जिसका अभ्यंतर राग नष्ट होगया, सो बाह्यपरिग्रहमें ममत्व नहीं करे है ॥ गाथा—

अब्भंतरसोधीए । वाहिरसोधी वि होइ णियमेण ॥
अब्भंतरदोसेण हु । कुणइ णरो वाहिरे दोसे ॥ १४ ॥

अर्थ— अभ्यंतर शुद्धताकरिकै बाह्यशुद्धता नियमतैं होइ है । अर अभ्यंतर दोषकरिकैं पुरुष बाह्य दोषनिकूं करे है ॥ गाथा—

जह तंदुलस्स कुंडय- । सोधी सतुसस्स तीरदि ण काउं ॥

तह जीवस्स ण सक्का । लिस्सासोधी ससंगस्स ॥ १५

अर्थ— जैसें तुषसहित तंदुलकी अभ्यंतर लाली दूरि करि उज्वलता करनेकूं नही समर्थ होइये है; तैसें परिग्रहसहित जीवके लेश्याकी शुध्दता करनेकूं नही समर्थ होइए है ॥ अब लेश्याके भेदतें आराधनामें भेद होइ, तिनकूं निरूपण करे हैं ॥

सुक्काए लेस्साए । उक्कस्सं अंसयं परिणमित्ता ॥
जो मरदि सो हु णियमा । उक्कस्साराधउं होइ ॥ १६ ॥

अर्थ— शुक्लेश्याका उत्कृष्ट अंशरूप परिणमिकरिकै जो मरण करे है; सो नियमतें उत्कृष्ट आराधनाका धारक होय है ॥ गाथा–

खाइयदंसणचरणं । खवोवसमियं च णाणमिदि मग्गो ॥
तं होइ खीणमोहो । आराहित्ता य जो हु अरहंतो ॥ १७ ॥

अर्थ— उत्कृष्ट आराधनाका धारकके क्षायिक सम्यग्दर्शन, क्षायिकचारित्र, अर क्षायोपशमिक ज्ञान ये मोक्षका मार्ग है। सो बारमा गुणस्थानका धारक इनिकूं आराधिकरिकै अरहंत होइ हैं ॥ गाथा–

जे सेसा सुक्काए । दु अंसया जे य पोमलेसाए ॥
तल्लेसापरिणामो । दु मज्झिमाराधणा मरणे ॥ १८ ॥

अर्थ— बहुरि अवशेष जे शुक्ललेश्याके अंश अर पद्मलेश्याके बाकीके अंश हैं तिनके परिणाम मरणकालमें मध्यम आराधनाके हैं ॥ गाथा–

तेजाए लिस्साए । जे अंसा तेसु जो परिणमित्ता ॥
कालं करेइ तस्स हु । जहण्णियाराधणा भणिदा ॥ १९ ॥

अर्थ— बहुरि जे तेजोलेश्याके अंश हैं तिनरूप परिणमिकरिकै जो मरण करे है, तिसकै जघन्य आराधना परमागममें कही है ॥ गाथा–

जो जाए परिणमित्ता । लिस्साए संजदो कुणइ कालं ॥
तल्लेसो उववज्जइ । तल्लेसे चेव सो सग्गे ॥ १९२० ॥

अर्थ— जो संयमी जैसी लेश्यारूप अपना परिणमनकरि मरण करे है, सो तैसी लेश्यावाले स्वर्गमें तिस लेश्याका धारक देव होय है ॥ गाथा–

अह तेउपउमसुक्कं । अदिच्छिदो[1] णाणदंसणसमग्गो ॥
आउक्खयादु सुध्दो । गच्छदि सिध्दिं चुदकिलेसो ॥ २१ ॥

अर्थ— बहुरि जो तेजोलेश्या पद्मलेश्या शुक्ललेश्याकूं उलंघन करि लेश्याके अभावकूं प्राप्त भये हैं, ते ज्ञानदर्शनकरि पूर्णतानैं प्राप्त भये आयुका क्षय होतैं समस्तक्लेशरहित शुध्द हुवा निर्वाणकूं प्राप्त होय हैं ॥

[1] अतिक्रान्तः ॥

इति सविचार भक्तप्रत्याख्यान मरणके चालीस अधिकारनिविषैं लेश्या नामा अडतीसमा अधिकार अठारह गाथानिमैं समाप्त कीया ॥ अब आराधनाके फलका गुणतालीसमा अधिकार इकतालीस गाथानिमैं वर्णन करे हैं ॥ गाथा—

एवं सुभाविदप्पा । झाणोवगउ पसत्थलेसाउ ॥
आराहणापडायं । हरइ अविग्घेण सो खवउ ॥ २२ ॥

अर्थ— ऐसैं भलैप्रकार आत्माकी भावना करता अर ध्यानकूं प्राप्त भया अर प्रशस्तलेश्याका धारक जो क्षपक सो निर्विघ्नताकरि आराधनापताकाकूं हरे है—ग्रहण करे है ॥

तेलोक्कसव्वसारं । चउगइसंसारदुक्खणासयरं ॥
अराहणं पवण्णो । सो भयवं मुक्खपडिमुल्लं ॥ २३ ॥

अर्थ— त्रैलोक्यका समस्तसार अर चतुर्गतिसंसारके दुःखके नाश करनेवाली अर मोक्षप्रति मोल ऐसी जो आराधना, ताहि प्राप्त होइ, सो भगवान् है ॥ गाथा—

एव जधाखादविधिं । संपत्ता सुध्ददंसणचरित्ता ॥
केई खवंति खवया । मोहावरणंतरायाणि ॥ २४ ॥

अर्थ— ऐसैं यथाख्यातचारित्रकी विधीकूं प्राप्त भये अर शुद्ध है सम्यग्दर्शन अर सम्यक्चारित्र जिनकै ऐसे केई क्षपक मोहनीय अर ज्ञानावरण दर्शनावरण अर

अंतराय कर्मका नाश करे है ॥ गाथा—

केवलकप्पं लोगं । संपुण्णं दव्वपज्जयविधीहिं ॥
झायंता एयमणा । जहंति आराहया देहं ॥ २५ ॥

अर्थ—— बहुरि केवलज्ञानके ज्ञेयपणाकरिकै योग्य ऐसा संपूर्ण लोककूं द्रव्यपर्यायके भेदनिकरि एकाग्र हुवा जाणता ऐसे आराधक जे भगवान् अरहंत ते देहकूं त्यागे हैं ॥

सुक्कस्सं जोगं । जुंजंता दंसणे चरित्ते य ॥
कम्मरयविप्पमुक्का । हवंति आराधया सिध्दा ॥ २६ ॥

अर्थ—— आराधनाके धारक सर्वोत्कृष्ट योगकूं दर्शनचारित्रमें युक्त करते कर्मरूप रजकरि रहित भये सिद्ध होत हैं ॥ गाथा—

इयमुक्किस्सयमारा- । धणमणुपालित्तु केवली भविया ॥
लोगग्गसिहरवासी । हवंति सिद्धा धुयकिलेसा ॥ २७ ॥

अर्थ—— ऐसें उत्कृष्ट अराधनाकूं अनुक्रमतैं पालिकरिकै अर केवलज्ञानी होइकरिकै अर समस्तकर्मबंधरूप क्लेशकूं उडायकरिकै लोकाग्रशिखरमें वसनेवाले सिध्द होय हैं ॥

अह सावसेसकम्मा । मलियकसाया पणट्ठमिच्छत्ता ॥
हासरइअरइभयसो- । गदुगुंछावेयणिम्महणा ॥ २८ ॥

पंचसमिदा तिगुत्ता । सुसंपुडा सवसंगउ मुक्का ॥
धीरा अदीणमणसा । समसुहदुक्खा असंमूढा ॥ २९ ॥
सवसमाधाणेण य । चरित्तजोगे अधिट्ठिदा सम्मं ॥
धम्मे वा उवउत्ता । झाणे तह पढमसुक्के वा ॥ १९३० ॥
इय मज्झिममाराधण- । मणुपालित्ता सरीरपयहित्ता ॥
हुंति अणुत्तरवासी । देवा सुविसुद्धलेसा य ॥ ३१ ॥

अर्थ— अथवा जिनके कर्म नहीं क्षिपे अवशेष रहि गये ऐसे; अर मथित भये हैं कषाय जिनके; अर नष्ट भया है मिथ्यात्व जिनका; अर हास्य, रति, अरति, शोक भय, जुगुप्सा अर वेद इनकूं मथन करि मंद करि दीये अर पंचसमितिकरि सहित अर तीन गुप्तिकरि सहित अर संवरकूं धारते अर समस्तसंगरहित अर धीरवीर अर परिणाममें दीनतारहित अर सुखदुःखमें समभावसहित अर देहमें वा रागादिकामें मूढतारहित; समस्त सावधानीकरि चारित्रकूं पालनेमें सम्यक् आरूढ भये; धर्मध्यानमें वा प्रथमशुक्लध्यानमें जे उपयुक्त ते पुरुष ऐसें मध्यम आराधनाकूं पालिकरिकैं अर शरीरकूं छांडिकरिकै शुक्लेश्याके धारक अनुत्तरविमाननिमें वसनेवाले अहमिंद्रदेव होय हैं ॥

दंसणणाणचरित्ते । उक्किट्ठा उत्तमा पहाणा य ॥

इरियावहपडिवण्णा । हवंति लवसत्तमा देवा ॥ ३२ ॥
कप्पोववा सुरा जं । अच्छरसहिया सुहं अणुहवंति ॥
तत्तो अणंतगुणियं । सुहं तु लवसत्तमसुराणं ॥ ३३ ॥

अर्थ— जे इहां दर्शनज्ञानचारित्रविषैं उत्कृष्ट हैं, उत्तम हैं, प्रधान हैं, ईर्यापथकूं प्राप्त भये हैं, ते लवसत्तमा देवाः कहिये अहमिंद्रदेव होय हैं। अप्सरांनिकरि सहित कल्पवासी देव जो सुख अनुभवे हैं, तातैं अनंतगुणितसुख अहमिंद्रदेव अनुभवे हैं–भोगे हैं ॥ गाथा–

णाणम्मि दंसणम्मि य । आउत्ता संजमे अधक्खादे ॥
वड्ढिदतउवधाणा । अवहियलिस्सा सददमेव ॥ ३४ ॥
पयहिय सम्मं देहं । सययं सवगुवड्ढियगुणड्ढं ॥
देविंदचरिमठाणं । लहंति आराधया खवया ॥ ३५ ॥

अर्थ— ज्ञानमें, दर्शनमें, यथाख्यातचारित्रमें जे अत्यंत युक्त हैं, अर तपके परिकरकूं वधावते हैं अर निरंतर लेश्याकी उज्वलताकूं प्राप्त भये हैं अर निरंतर सर्वगुणनिकरि वर्धितगुणनिकरि सहित हैं ऐसे आराधनाके धारक क्षपक देहका सम्यक् त्याग करिकै सोलमा स्वर्गका इंद्र होय हैं ॥ गाथा–

सुयभत्तीए विसुद्धा । उग्गतवा णियमजोगसंसुद्धा ॥
लोगंतिया सुरवरा । हवंति आराधया धीरा ॥ ३६ ॥

अर्थ— जे श्रुतज्ञानकी भक्तिकरि अति उज्वल हैं अर उग्रतपके करनेवाले हैं अर नियमध्यानकरि शुद्ध हैं, ते धीरवीर आराधनाके धारक मरणकरि लौकांतिकदेव होय हैं ॥ गाथा–

जावदिया रिद्धीउ । हवंति इंदियगदाणि य सुहाणि ॥
ताइं लहंति ते आ- । गमेसि भद्दासया खवया ॥ ३७ ॥

अर्थ— जेती जगतमें ऋद्धि हैं अर जेते इंद्रियजनित सुख हैं, तिन समस्त ऋद्धि अर सुखनिकूं आगामी कालविषैं भद्रपरिणामी क्षपक प्राप्त होयगे ॥ गाथा–

जे वि हु जहणिणयं ते- । उलेसमाराहणं उवणमंति ॥
ते वि हु सोहम्माइसु । हवंति देवा ण हेट्ठिल्ला ॥ ३८ ॥

अर्थ— जे जघन्य तेजोलेश्यामें आराधनाकूं प्राप्त होइ हैं, तेहू सौधर्मादिक स्वर्गनिविषैं देव होय हैं। नीचले भवनवासी व्यंतर ज्योतिषी देवनिमैं जन्म नही धरे हैं, इन देवनिमैं मिथ्यादृष्टिकाही उत्पाद है। सम्यग्दृष्टि भवनत्रिकमें नही उपजे हैं ॥

किं जंपिएण वहुणा । जो सारो केवलस्स लोगस्स ॥

तं अचिरेण लहंते । फासित्ताराहणं णिहिलं ॥ ३९ ॥

अर्थ— बहुत कहनेकरि कहा? समस्त आराधनाकूं अंगीकार करिकै समस्त इस लोकका सारकूं अति थोरा कालमें प्राप्त होय हैं ॥ गाथा—

भोगे अणुत्तरे भुं- । जिऊण तत्तो चुदा सुमाणुस्से ॥
इड्ढिमतुलं चइत्ता । चरंति जिणदेसियं धम्मं ॥ १९४० ॥
सदिमंतो धिदिमंतो । सद्धासंवेगवीरियोवगया ॥
जेदा परीसहाणं । उवसग्गाणं व अभिभविय ॥ ४१ ॥
इय चरणमधक्खादं । पडिवण्णा सुद्धदंसणसुवेदा ॥
सोधिंति झाणजुत्ता । लेसाउ संकिलिट्ठाउ ॥ ४२ ॥
सुक्कं लेसमुवगदा । सुक्कज्झाणेण खविदसंसारा ॥
उम्मुक्ककम्मकवया । उविंति सिद्धिं धुदकिलेसा ॥ ४३ ॥

अर्थ— आराधनाके धारक जीव देवलोकनिमैं सर्वोत्कृष्ट भोगनिकूं भोगिकरिकैं, आयुके अंतमें देवलोकतैं चयकरि, उत्तम मनुष्यभवमें उत्पन्न होय । अर मनुष्यसंबंधी अतुल ऋद्धि पाय बहुरि समस्तकूं त्यागि जिनेंद्रका उपदेश्या धर्मकूं आचरण करे हैं । अर अपने स्वरूपकूं स्मरण करे हैं । अर धैर्यकूं धारत हैं । अर श्रद्धान वैराग्य वीर्यकूं

प्राप्त होत हैं। परीषहनिकूं जीतते अर उपसर्गनिका तिरस्कार करते उपसर्गनिकूं नही गिणे हैं॥ ऐसैं यथाख्यातचारित्रकूं प्राप्त होइ हैं। बहुरि शुद्धदर्शनकूं प्राप्त भये ध्यान-करि युक्त भये संक्लिष्टलेश्याकूं शुद्ध कहिये उज्वल करे हैं॥ बहुरि शुक्ललेश्याकूं प्राप्त भये शुक्लध्यानकरिकैं संसारका नाश करते दूरि उडाये हैं कर्मकृत क्लेश जिननैं ऐसे कर्मरूप कवचतैं छूटे हुये सिध्दीकूं प्राप्त होय हैं-निर्वाणगमन करे हैं॥ गाथा-

एवं संथारगदो। विसोधइत्ता वि दंसणचरित्तं॥
परिवडदि पुणो कोई। झायंतो अट्टरुद्दाणि॥ ४४॥

अर्थ— ऐसैं संस्तरकूं प्राप्त भयाहू कोऊ क्षपक दर्शन-ज्ञान-चारित्रकी उज्वलता करिकैंहू आर्त रौद्र ध्यानकूं ध्यावता संता आराधनातैं पडे है-छूटे है॥ भावार्थ-रत्नत्रयका धारकहू जो आर्तरौद्रकूं प्राप्त होय है, सो आराधनातैं भ्रष्ट होइ रत्नत्रयका नाश करे है॥ गाथा-

झायंतो अणगारो। अट्टं रुद्दं च चरिमकालम्मि॥
जो जहइ सयं देहं। सो ण लहइ सुग्गइं खवउ॥ ४५॥

अर्थ— जो क्षपक समस्त जन्ममें आराधना धारिकरिकैंहू मरणके अवसरमें आर्त-रौद्रकूं ध्यावता संता मरण करे है-अपना देहकूं छांडे है, सो साधु सुगतिकूं नही प्राप्त

होय है। आर्तरौद्रमें मरण करै, तिसकूं सुगति कैसें होय? नहीं होय ॥ गाथा–
जदि दा सुभाविदप्पा । वि चरिमकालम्मि संकिलेसेण ॥ परिवडइ वेद-
णट्टो । खवउ संथारमारूढो ॥ ४६ ॥ किं पुण जे उसण्णा । णिच्चं जे
चावि णिच्चपासत्था ॥ जे वा सदा कुशीला । संसत्ता वा जहाछंदा ॥
४७ ॥ [ गच्छं हि केइ पुरिसा । पक्खी इव पंजरंतरणिरुद्धा ॥ सारण-
पंजरचकिता । उसण्णागा पविहरंति ॥ ] अविसुद्धभावदोसा । कसा-
यवसगा य मंदसंवेगा ॥ अच्चासादणसीला । मायावहुला णिदाणक-
दा ॥ ४८ ॥ सुहसादा किंमज्झा । गुणसायी पावजुत्तपडिसेवी ॥ त्रिस-
यासापडिवध्दा । गारवगरुया पमाइल्ला ॥ ४९ ॥ समिदीसु य गुत्तीसु
य । अभाविदा सीलसंजमगुणेसु ॥ परतत्तीसु पसत्ता । अणाहिया
भावसुध्दीए ॥ १९५० ॥ गंथ अणियत्ततण्हा । वहुमोहा सवलसेवणा-
सेवी ॥ सद्दरसरूवगंधे । फासेसु य मुच्छिदाघाडिया ॥ ५१ ॥ परलोग-
णिप्पवासा । इहलोगे चेव जे सुपडिवद्धा ॥ सज्झायादीसु य जे ।
अणुट्ठिदा संकिलिट्ठमदी ॥ ५२ ॥ सव्वेसु य मूलुत्तर- । गुणेसु तह ते सदा
अइचरंता ॥ ५३ ॥ ण लहंति खउवसमं । चरित्तमोहस्स कम्मस्स ॥

अर्थ— जो वर्तमानमें भलेप्रकार भाया है आत्मा जानैं अर संस्तरमें आरूढ भया ऐसाहू क्षपक जो मरणके अवसरमें रोगादिककी वेदनाकरि पीडित हुवा संक्लेशकरिकै पतन करे है; तो जे नित्यही अवसन्न हैं, नित्यही पार्श्वस्थ हैं, सदाकाल कुशील हैं संसक्त हैं, स्वच्छंद हैं, ते नही पतन करै कहां? अपि तु पतन करैही ॥ जैसैं कर्दममें फंस्या वा मार्गमें थकि गया तिसकूं अवसन्न कहिये हैं; तैसैं जो उपकरणमें, वसतिकामैं, संस्तरके शोधनेमैं, स्वाध्यायमें, विहार करते भूमिके शोधनेमैं, गोचरीकी शुद्धतामैं, ईर्यासमित्यादिकनिमैं, स्वाध्यायके कालका अवलोकनमें, स्वाध्यायका विसर्जन जो समाप्ति इत्यादिकमें अनुद्यमी रहै—प्रवर्तनेमें उद्यमी नही रहै; छह आवश्यकनिमें आलसी वा आवश्यकमें हीनता करै वा अधिकता करै वा वचनकायतैं आवश्यक करै भावनितैं नही करै; चारित्रके पालनेमें खेदकूं प्राप्त होय, सो अवसन्नजातिका भ्रष्ट मुनि है ॥ १ ॥

बहुरि जैसैं कोऊ पुरुष शुद्धमार्गकूं देखताहू तिस मार्गके समीप अन्यमार्गकरिकै गमन करै; तैसैं कोऊ निरतिचार संयमका मार्गकूं जानताहू संयममें नही प्रवर्ते— संयमसाक दीखे ऐसा मार्गकरि प्रवर्ते, सो पार्श्वस्थ है ॥ भोजन देनेवाले दातारकी भोजन लीये पहली स्तुति करै वा भोजन कीयेपाछे स्तवन करै, तथा उत्पादनदोष एषणादोषकरि सहित दुष्टभोजन करै, एकवसतिकामैं नित्य वसै—मुनीश्वरनिका एकव-

सतिकामैं ममता बांधि रहना चारित्रकूं नाश करे है, तथा एकसंस्तरमें नित्य शयन करै, तथा एक क्षेत्रमें वसै, तथा गृहस्थनिके गृहके मध्य बैठना, गृहस्थनिके उपकरणकरि प्रवृत्ति करना, तथा दुष्टतातैं भूमीका प्रतिलेखन करना-शोधना, तथा मयूरपिच्छिका विना दुष्टप्रतिलेखनतैं शोधना, वा ओरहू कारणविना पादप्रक्षालनादि वारंवार करना, सो पार्श्वस्थ नाम भ्रष्ट मुनिके लक्षण हैं ॥ २ ॥

बहुरि जाका लोकमें प्रकट कुत्सित कहिये खोटा स्वभाव होइ, सो कुशील है। सो कुशील अनेकप्रकारे हैं। कोऊ तौ कौतुककुशील है। जो औषध लेपन विद्याके प्रयोगकरिकै सौभाग्यका कारण राजद्वारमें कौतुक दिखावै, सो कौतुककुशील है। कोऊ भूतिकर्मकुशील है। जो भूति जो धूली वा भस्म तथा सिरसूं वा फूल वा फल वा जलादिकनिकूं मंत्रकरि रक्षा करै, वशीकरण करै, सो भूतिकर्मकुशील है। बहुरि अंगुष्ठप्रसेनिका अक्षरप्रसेनी शशिप्रसेनी सूर्यप्रसेनी स्वप्नप्रसेनी इत्यादिकविद्यानिकरि लोकनिकूं रंजायमान करै, सो प्रसेनिकाकुशील है। बहुरि विद्यामंत्र औषध ओरलोकनिकूं रागी करनेवाले प्रयोगनिकरि वा असंयमीनिका इलाज करै, सो अप्रसेनिका-कुशील है। बहुरि जो अष्टांगनिमित्त जानि लोकनिकूं आज्ञा करै, सो निमित्तकुशील है। बहुरि अपनी जाति वा कुलका महिमाका प्रकाश करि जो भिक्षादिकनिकूं

उपजावै, सो आजीवकुशील है। बहुरि कोऊकरि उपद्रवकूं प्राप्त भया परके शरणानैं प्रवेश करै वा अनाथशालामैं प्रवेश करि आशाकूं करै, सोहू आजीवकुशील है बहुरि विद्याप्रयोगादिक करिकै परके द्रव्यहरणादिक डिंभ दिखावनेमें तत्पर वा इंद्रजालादिक करिकै जो लोककूं विस्मयरूप करै, सो कुहनकुशील है ॥ बहुरि जो वृक्षनिकी वा गुल्म जे छोटे वृक्षनिकी पुष्पनिकी फलनिकी उत्पत्ति दिखावै वा गर्भस्थापनादिक करै, सो संमूर्छनाकुशील है। जो कीटादिक त्रसजातिका अर वृक्षादिकनिका फलपुष्पादिकनिका गर्भका नाश करै वा शाप देवै, सो प्रपातनकुशील है। बहुरि जो क्षेत्र चतुष्पद सुवर्ण इत्यादिक परिग्रह ग्रहण करै, तथा हरित कंदफलका भोजन करै, उद्देश्या आहार करै, अशुद्धवसतिका ग्रहण करै, परस्त्रीनिकी कथानिमैं जाकै राग होइ, मैथुनसेवामैं तत्पर होइ, प्रमादी होइ विकाररूप जिनका वेष होय, ते समस्त कुशीलजातिके भ्रष्ट मुनि हैं। इनकी संगतितैं कुगतिमैं पतन होय है ॥ ३॥

अब संसक्तके लक्षण कहे हैं ॥ जो सुंदरचारित्रमें प्रीति नहीं करै, कुचारित्रमें प्रीतिका धारक होइ, नटकीनांई अनेक खोटे रूप भेषका ग्रहण करनेवाला होइ, पंचेंद्रियनिके विषयनिमैं आसक्त होइ, तीन गौरवतामैं आसक्त होइ स्त्रीनिके विषयनिमैं संकल्पकूं धारता होइ, गृहस्थजननिका संसर्ग जाकूं प्रिय होय, सो संसक्तजातिका भ्रष्टमुनि है ४

जो उन्मार्गचारी संघबाह्य प्रवर्तन एकाकी करता होइ, सो स्वच्छंद है। जिसके आहार विहार वेष उपदेश शयन आसन लोंच त्याग ग्रहण जिनसूत्रकी आज्ञारहित यथेच्छ होइ, सो स्वच्छंद है॥ ५॥ ऐसैं पंचजातिके भ्रष्ट तपस्वी कहे, इनकै आराधना स्वप्नमैं नही होय है॥

बहुरि जे भावनिमैंतैं शंकादिकदोष दूरि नही कीये होइ अर जे कषायनिके वशवर्ती हैं, अभिमानादिक कषायनिकूं त्यागनेकूं समर्थ नही हैं, अर जिनके धर्ममें अनुराग अति मंद है, अर जे सम्यग्दर्शनादिक गुण अर गुणनिके धारनेवाले पुरुषनिका अपमान करनेवाले हैं, अर प्रचुर मायाचारकूं प्राप्त भये हैं, अर निदान करनेवाले हैं, अर जे इंद्रियनिके सुखके स्वादमें लंपटी हैं, मोकूं कहा प्रयोजन है ऐसैं संघके कार्यमें अनादररूप प्रवर्ते हैं, बहुरि सम्यग्दर्शनादिक गुणनिमैं सूते हैं—उत्साहरहित हैं, "अर मिथ्यात्व असंयम कषायनिमैं प्रचुर प्रवृत्ति करावनेवाले जे वैद्यकशास्त्र, मायाचारके शिखावनेवाले कौटिल्यशास्त्र, स्त्रीपुरुषनिके लक्षणशास्त्र, धातुवाद काम लोभ विषय मायाचारके वधावनेवाले काव्य नाटकादिक शास्त्र, वा चोरविद्याके शास्त्र वा शस्त्रविद्याके जीवनिके मारनेपकडने दाव घाव करनेके शास्त्र, तथा चित्रकला गंधर्वकलाके तथा गंधादिक करनेके खोटे शास्त्र, तिनकूं पापसूत्र कहिये हैं" इनमें

जो अभ्यास आदर करवावाले हैं ते अर वांछित विषयनिके प्राप्तीके अर्थि जिननैं आशा बांधि राखी है, अर तीन गारवकरि आपकूं बडा मानि रहे हैं, अर जे विकथादिक पंचदशप्रमादनिमैं आसक्त हैं, अर जे पंचसमितिविषैं तीन गुप्तिविषैं अर शीलसंयम गुणनिविषैं भावनारहित हैं, अर जे परनिंदाविषैं आसक्त हैं, अर जिनकै भावनिकी शुध्दीमैं अनादर है, अर जिनकी परिग्रहमें तृष्णा नही घटै है, अर जो मोह अज्ञान ताकी आधिक्यतासहित हैं, अर जे सदोषवस्तूका सेवनमें तत्पर हैं, अर जे शब्द रस रूप गंध स्पर्शरूप जे इंद्रियनिके विषय तिनमैं मूर्छित हैं–अति आसक्त हैं, बहुरि जे परलोकके हितमें निर्वांछक हैं, अर जे इस लोकसंबंधी कार्यमें जाग्रत हैं, अर जे स्वाध्यायादिक धर्मकार्यनिमैं अनुद्यमी हैं–आलसी हैं, अर जे संक्लेशरूप बुध्दीके धारक हैं, बहुरि जे समस्त मूलगुण उत्तरगुणनिमैं सदाकाल अतिचारदोष लगावे हैं, ते चारित्रमोहके क्षयोपशमकूं नही प्राप्त होय हैं ॥ गाथा–

एवं मूढमदीया । अवंतदोसा करेंति जे कालं ॥
ते देवदुब्भगत्तं । मायामोसेण पावंति ॥ ५४ ॥

अर्थ— ऐसैं जे पूर्वोक्तप्रकार मूढबुध्दि नही वमन कीये हैं दोष जिननैं ऐसे दोषनिके धारक जे काल करे हैं, ते मायाचारकरिकैं असत्यवचनकरिकैं देवदुर्भगता जो

देवनिमैं नीचता ताकूं प्राप्त होय हैं ॥ गाथा–

किं मज्झ णिरुच्छाहा । भवंति ते सव्वसंघकज्जेसु ॥
ते देवसमिइवज्झा । कप्पंते हुंति सुरमिच्छा ॥ ५५ ॥

अर्थ— बहुरि जे समस्त संघके कार्यनिमैं उत्साहरहित हैं, "जो, मोकूं कहा? मैंही हूं कहा? मोसूं मेराही कार्य नही बणै! मै कौनका करूं?" ऐसैं समस्त संघके हितमें कार्यमें वैयावृत्यमें अनादरकरि सहित हैं, ते देवनिकी सभाके बाह्य वसनेवाले सुरम्लेंछ होय हैं, देवनिमैं म्लेंछसमान हैं ॥ गाथा–

कंदप्पभावणाए । देवा कंदप्पिया मदा होंति ॥
खिब्भिसियभावणाए । कालगदा होंति खिब्भिसिया ॥ ५६ ॥

अर्थ— जो असत्यवचन निंद्यवचन आप बोलै औरनिकूं बुलावै अर कामरतिमैं लीन, सो कंदर्प भावना है । सो कंदर्पभावनाकरिकैं कंदर्पदेवनिमैं उपजे है । बहुरि जो तीर्थंकरनिकी आज्ञातैं प्रतिकूल होइ अर संघका तथा चैत्य जो प्रतिमाका तथा जिनसूत्रका विनयरहित अविनयी होइ मायाचारी होय, सो किल्बिषभावना है । सो किल्बिषभावनाकरि जो मरण करे है, सो किल्बिषजातिके देवनिमैं उपजे हैं ॥ गाथा–

अभिजोगभावणाए । कालगदा आभिउगिया हुंति ॥

तह आसुरीयजुत्ता। हवंति देवा असुरकाया ॥ ५७ ॥

अर्थ— जो साधु तंत्रमंत्रादिक बहुत भावनिनैं 'अभियुंक्ते' नाम करे है, तथा हास्यादिक बहुत वाग्जालनिकूं करे है, सो अभियोगभावना है। अभियोगभावनाकरिकै वाहनजातिका आभियोग्यदेवनिमैं उपजे हैं। बहुरि जो क्रोधी मानी मायावी होइ तथा तपमें चारित्रमें संक्लेशसहित होइ अर दृढवैरमें जाकी रुचि होइ, सो आसुरी-भावनासहित है। सो जीव आसुरीभावनाकरि असुरदेवनिमैं उपजे है॥ गाथा—

सम्मोहणाए कालं। करित्तु दुंदुगासुरा हुंति ॥
अण्णं पि देवदुग्गइ। उवयंति विराधया मरणे ॥ ५८ ॥

अर्थ— उन्मार्गका उपदेश देना, अर मार्ग जो रत्नत्रय ताका नाश करना, अर सांचे मार्गकूं बिगाडि अपना नवीनमार्गका स्थापन करना, मिथ्यात्वके उपदेशकरि जगतकै मोह उपजावना ऐसी सम्मोहीभावनाकरि मरण करे हैं, ते संमोहजातीके स्वच्छंददेवनिमैं उपजे हैं। मरणकालमें दर्शन-ज्ञान-चारित्रके विराधक हैं ते अन्यहू देवदुर्गतिनिकूं प्राप्त होय हैं॥ गाथा—

इय जे विराधइत्ता। मरणे असमाधिणा मरिज्जण्हू ॥
तं तेसिं वालमरणं। होइ फलं तस्स पुव्वुत्तं ॥ ५९ ॥

अर्थ— इसप्रकार जे मरणकालमें रत्नत्रयकी विराधना करि असमाधि जो धर्ममें असावधानताकरि मरण करे हैं, तिनकै सो बालमरण होय है। अर बालमरणका फल पूर्वै ग्रंथकी आदिमें वर्णन कीया, सोही संसारमें भ्रमण करावनेवालां जानना ॥

जे सम्मत्तं खवया। विराधइत्ता पुणो मरेज्जण्हू ॥
ते भवणवासिजोदिस। भोमेज्जा वा सुरा हुंति ॥ १९६० ॥

अर्थ— बहुरि जे क्षपक सम्यक्त्वकी विराधना करि अर मरण करे हैं, ते भवनवासी वा ज्योतिष्कदेव वा व्यंतरदेव होय हैं ॥ गाथा–

दंसणणाणविहूणा। तदो चुदा दुक्खवेदणुम्मीए ॥
संसारमंडलगदा। भमंति भवसागरे मूढा ॥ ६१ ॥

अर्थ— बहुरि सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञानकरि हीन ऐसे मूढ मिथ्यादृष्टि भवन व्यंतर ज्योतिषी देवनितैं चयकरिकै संसारमंडलकूं प्राप्त भये संसाररूप समुद्रमें भ्रमण करे हैं। कैसाक है संसारसमुद्र? दुःखवेदनाही हैं लहरी जामैं ॥ भावार्थ– मिथ्यादृष्टि आराधनाका नाश करि देवदुर्गतिकूं प्राप्त होइ बहुरि संसारहीमैं अनंतानंतकाल परिभ्रमण करे हैं ॥

जो मिच्छत्तं गंतू। ण किण्हलिस्साइपरिणदो मरदि ॥
तल्लेसो सो जायइ। जल्लेसे कुणदि जो कालं ॥ ६२ ॥

अर्थ— जो मिथ्यात्वकूं प्राप्त होइकरिकैं कृष्णादिकलेश्यारूप परिणामनैं प्राप्त होइ जो मरे है, सो जिस लेश्याकूं धारण करि मरै तिसही लेश्याका धारक होय है ॥

इति सविचार भक्तप्रत्याख्यानमरणके चालीस अधिकारनिविषैं आराधनाका फलका वर्णन इकतालीस गाथानिमैं करि, गुणतालीसमा अधिकार समाप्त कीया ॥ ३९ ॥

आराधनामरण करि परलोक जानेका वर्णन तो लेश्याके अनुसारि कह्या ॥ अब क्षपकका मृतकशरीर रह्या, तिसके क्षेपनेका विधानका है वर्णन जामैं ऐसा विजहना नामा चालीसमां अधिकार पैंतीस गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा—

एवं कालगदस्स दु। सरीरमंतो व होज्ज वाहिं वा ॥
विज्जावच्चकरा तं। सयं विकिंचंति जदणाए ॥ ६३ ॥

अर्थ— ऐसैं पूर्वोक्तप्रकार मरणकूं प्राप्त भया जो क्षपक, ताका शरीरके मांहि वा वारै कफमलादिक होइ, तो वैयावृत्यके करनेवाले यत्नाचारकरि तिसकूं दूरि करे हैं ॥

समणाणं ठिदिकप्पो। वासे वासे तहेव उडुवंधे ॥
पडिलिहिदव्वा णियमा। णिसीहिया सव्वसाधूहिं ॥ ६४ ॥

अर्थ— सर्वही साधूनिनैं वर्षवर्षमें वा ऋतुका आरंभमें निषीधिका नियमतैं प्रतिलेखन करनेयोग्य है, ऐसा मुनीश्वरनिका स्थितिकल्प है। इसका विशेष तो आगममें

जानेविना लिखनेमें आवै नही। जो आचारांगमें स्थितिकल्प है, सो प्रमाण है। परंतु सामान्य इसमें ऐसा है– जो, मुनीका शरीरके स्थापन करनेयोग्य स्थानकूं निषीधिका कहिये हैं ॥ अब निषीधिका कैसीक होय, ताहि कहे हैं ॥ गाथा–

एगंता सालोगा। णादिविकिट्ठा ण चावि आसण्णा ॥
विच्छिण्णा विद्धत्था। णिसीहिया दूरमोगाढा ॥ ६५ ॥
अइसुइ असुसिर अघसा। उज्जोवा वहुसमा असिणिद्धा ॥
णिज्जंतुका अरहिदा। अविला य तहा अणावाधा ॥ ६६ ॥

अर्थ— परकै अदृश्य ऐसी एकांत होइ, अर उद्योतकरि सहित होइ, अतिदूर नही होइ, अतिनिकट नही होइ, अर विस्तीर्ण होइ, अर विध्वस्त कहिये मर्दली हुई होइ, अर अतिशयकरि अत्यंत दृढ होइ ऐसी निषीधिका होइ, वहुरि अतिपवित्र होइ, बिलरहित होइ, घासरहित होइ, उद्योतसहित होइ, वहुतप्रकारकरि सम होइ, उच्चनीच नही होइ, सचिक्कणतारहित होइ, निर्जंतु होइ, रजरहित होइ, अविचल होइ, वाधारहित होइ ॥ गाथा–

जा अवरदक्खिणाए। व दक्खिणीए य अहव अवराए ॥
वसधीदो विरइज्जइ। णिसीधिया सा पसत्थात्ति ॥ ६७ ॥

अर्थ— जो निषीधिका होइ सो वसति जो नगर ग्राम तातैं पश्चिमदक्षिणके मध्य नैऋतविदिशामैं वा दक्षिणदिशाविषै अथवा पश्चिमदिशाविषैं वर्णन करी है। इनि तीन दिशामैं निषीधिका प्रशंसायोग्य कही है॥ गाथा–

सव्वसमाधी पढमा-। ए दक्खिणाए दु भत्त मो सुलभं॥
अवराए सुविहारो। होदि य से उवधिलाभो य॥ ६८॥

अर्थ— जो निषीधिकाका लाभमें कोऊ निमित्त विचारै तो ऐसा जानना– जो, वसतीकी नैऋतकोणमें पूर्वैं कही तैसी वसतिका होय तो समस्तसंघमें समाधि जो आराधनाका लाभ होसी। अर दक्षिणमैं प्राप्त होय तो आगै संघकूं भोजनका लाभ सुलभ होसी। अर पश्चिममैं प्राप्त होय तो जानिये संघका आगानै विहार सुखरूप होसी। तथा संघमें पीछी पुस्तक कमंडलादिकनिका लाभ होसी॥ गाथा–

जदि तेसिं वाघादो। दट्ठवा पुवदक्खिणा होइ॥
अवरुत्तरा वि पुवा। उदीचिपुव्वुत्तरा कमसो॥ ६९॥

अर्थ— जो पूर्वोक्तदिशामैं निषीधिका नहीं मिलै, तो पूर्वदक्षिण कहिये अग्नि-कोणमें वा वायुकोणमें वा पूर्वमैं वा उत्तरमैं वा ईशानमैं मिलै, तो, तिनका निमित्तज्ञानसूं ऐसा फल जाननां॥ गाथा–

एदासु फलं कमसो । जाणिज्ज तुमंतुमा य कलहो य ॥
भेदो य गिलाणं पि य । चरिमा पुण कड्ढदे अण्णं ॥ १९७० ॥

अर्थ— इनका फल क्रमतैं ऐसा जानना, अग्निदिशामैं वसतिका प्राप्त होइ तो आगानैं संघमैं ईर्षा होयगी। पवनादिदिशामैं प्राप्त होइ तो ऐसा जानना, जो, संघमैं कलह होसी। पूर्वदिशामैं प्राप्त होइ तो संघमैं भेद पडेगा ऐसा फल जानना। उत्तरमैं निषीधिका प्राप्त होइ तो, जानिये, संघमैं रोग व्याधि होनी है। ईशानविदिशामैं निषीधिका प्राप्त होइ तो संघमैं परस्पर पक्षपात वधसी ऐसा फल जानना ॥

जं वेलं कालगदो । भिक्खू तं वेलमेव णीहरणं ॥
जग्गणबंधणछेदण- । विधी अवेलाए कादवा ॥ ७१ ॥

अर्थ— जिस अवसरविषैं साधूका मरण होइ, तिस वेलाविषैंही उसका देहका निकासना–लेजावना है। अर जो लेजावनेका अवसर नही होय–रात्री इत्यादिकका अवसर होय; तो जागरण, बंधन, छेदन ये तीन विधि करै ॥ अत्र जागरण जो क्षपकके निर्जीवदेहके निकट जागना सो कैसेकसे मुनि तहां जागते रहै सो कहे हैं ॥

बाले वुड्ढ सीहे । तवस्सिभीरुग्गिलाणए दुहिदे ॥
आयरिए वि विकिंचिय । धीरा जग्गंति जिदणिद्दा ॥ ७२ ॥

अर्थ— बालमुनि, तथा वृद्धमुनि, नवीन शिक्षकमुनि, बहुत तपश्चरण करनेमें उद्यमी ऐसे तपस्वी मुनि, तथा कायरस्वभावके धारक भीरु मुनि, तथा व्याधिसहित रोगी मुनि, तथा वेदनाकरि दुःखित मुनि, बहुरि आचार्यमुनि इनकूं वर्जि करि धीर वीर मुनि, निद्राके जीतनेवाले क्षपकका मृतकशरीरके निकट जागरण करे हैं—जागे हैं ॥ अब कैसे मुनि बंधन करे हैं सो कहे हैं ॥ गाथा—

गीदत्था कदकरणा। महावलपरक्कमा महासंता ॥
वंधंति य छिंदंति य। करचरणंगुहुयपदेसे ॥ ७२ ॥

अर्थ— ग्रहण कीया है पदार्थनिका सत्यार्थस्वरूप जिननैं ऐसे, कीये है करण जिननैं, महान् है बल पराक्रम जिनमैं, अर महान् आत्मवीर्यके धारक ऐसे मुनि हैं ते क्षपकके शरीरके हस्त वा पादके अंगुष्ठका किंचित् प्रदेशनैं बांधै वा छेदै ॥ इहां कोऊ कहै— मृतक मुनिके अंगुष्ठके प्रदेशकूं कैसें बांधै? कैसें छेदै? तिसका उत्तर यह है— जो, ऐसा सामान्यही इहां लिख्या है। विशेष अन्यग्रंथनितैं जाननेमें आया नही, यातैं विशेष लिखना सूत्रकी आज्ञाविना होय नही। तातैं जैसैं भगवान् ज्ञानी देख्या तैसैं प्रमाण है॥ ऐसैं अंगुष्ठके प्रदेशकूं छेदन बंधन नही करे तो कहा दोष आवै? ऐसी शंका होतैं दोषकूं दिखावे हैं ॥ गागा—

जदि वा एस ण कीरि-। ज्ज विधी तो तत्थ देवदा कोइ ॥
आदाय तं कलेवर-। मुट्ठिज्ज रमिज्ज वाधिज्ज ॥ ७४ ॥

अर्थ— जो ऐसैं जागरण तथा अंगुष्ठप्रदेशमें छेदन बंधन नही करै अर कदाचित् कोई धर्मका द्रोही वा कौतुकी व्यंतरादिक देव तिस मृतककलेवरमें प्रवेश करि ऊठि खडा हुवा अनेक क्रीडा करै वा संघमें बाधा करै तो संघमें नवीन मुनि कायरमुनि मंद-ज्ञानी मुनिनके परिणाम दर्शन–ज्ञान–चारित्रमें शिथिल होजाय तो बडा अनर्थ प्रकट होइ धर्ममें उपद्रव होय! तातैं जागरण छेदन बंधन करे हैं ॥ इस लोकमें व्यंतर निरंतर भरे हैं। ग्राममें, नगरमें, वनमें, पर्वतमें, नदीमें, गुफामें, महल मठ मकानमें, वृक्ष कूप बावडी मार्ग समस्त क्षेत्रमें निरंतर विचरे हैं। तातैं जागरण छेदन बंधन करनेतें कोई धर्मतें पराङ्मुख देवता उपद्रव नही करि सके हैं ॥ गाथा—

उवसयपडिदावणं। उवणणगहिदं तु तत्थ उवकरणं ॥
सागारियं च दुविहं। परिहारियमपरिहरियं वा ॥ ७५ ॥

इस गाथाका अर्थ हमारे जाननेमें नही आया वा टीकाकारहू नही लिख्या है। बहुज्ञानी होइ, सो समझि अर्थ लिखियो ॥ गाथा—

जइ विखखादा भत्तप-। इण्णा अज्जा व हुज्ज कालगदा ॥

देउल सागारित्ति व। सिवियाकरणं पि तो होज्ज ॥ ७६ ॥

अर्थ— मुनीश्वरनिका मरण अनेक वनमें पर्वतनिमें, गुफानिमें, नदीनिके पुलिनमें, वृक्षनिके कोटरनिमें होइ है; सो वहां देहकूं कोन उठावै? कलेवर पड्या रहे है, वा जंतु भक्षण करे हैं, पवनादिकनितैं शुष्क होइ जाय है, अर कोऊ खबरिही नही पावे है। अर कदाचित् कोऊ जानै तोहू उनका कुछ उठावनेमें वा दग्ध करनेमें गृहस्थनिका धर्म है। ऐसा कोऊ श्रावकाचार यतीका आचारमें कथनकी विख्याततताहू नही है। बहुरि लोकमैंहू विख्यात है- कोऊकै अग्नितैं दग्ध करना है कोऊ देशमें जलमें नदीमें वहाय देना है, कोऊकै पर्वतनिमें मेलि आवना है, कोऊकै वृक्षनिकै बांधि आवना है, कोऊकै जमीमें गाडना है, कोऊकै भीतीमें चुनि देना है, कोऊकै समुद्रमें नाखना है, कोऊकै वनमें मेलि आवना है इत्यादिक अनेक रीति हैं। परंतु जो भक्तप्रत्याख्यान नामा समाधिमरण लोकनिमैं विख्यात होइ तथा समाधिमरणके धारीनिका अनेक लोक दर्शनकूं आवते होय सब गांवमें गृहस्थनिमें जिन मुनीश्वरनिका वा आर्यिकाका समाधिमरण प्रकट होइ, तो मुनिके समाधिमरण करनेकी उस वसतिकाका स्वामी वा अन्य गृहस्थजन आय मुनिके देहके लेजायवेकूं शिबिका जो पालकी रथी ताहि करै ॥ पाछै कहा करै सो कहे हैं ॥

तेण परं संठाविय । संथारगदं च तत्थ वंधित्ता ॥
उत्थिसुरक्खणट्ठं । गामं तत्तो सिरं किच्चा ॥ ७७ ॥
पुव्वाभोइयमग्गे- । ण आसु गच्छंति तं समादाय ॥
अट्ठिदमणियत्तंता । य पिट्ठदो अणिज्झंता ॥ ७८ ॥
कुसमुट्ठिं घित्तूण य । पुरदो एगेण होइ गंतव्वं ॥
अट्ठिद अणियत्तंते- । ण पिट्ठदो लोयणं मुच्चा ॥ ७९ ॥
तेण कुसमुट्ठिधारा- । ए अव्वोच्छिण्णाए समणियादाए ॥
संथारो कादव्वो । सव्वत्थ समो सगिं[1] तत्थ ॥ १९८० ॥

[1] सकृत

अर्थ-- संस्तरमें प्राप्त जो क्षपकका शरीर, ताही, गृहस्थजनकरि कीई जो शिबिका तिसमें स्थापन करि, अर तिसमें उछलनेकी रक्षाके अर्थि बंधन करि, अर ग्रामके सन्मुख मस्तक करि, तिस मृतककी शिबिकाकूं गृहस्थजन उठायकरिकै अर पूर्वें देख्या जो मार्ग तिसकरिकै शीघ्रही गमन करै। अर मार्गमें खडा नही रहे। अर उलटा वाहुडे नही। ऊठि पाछै अवलोकन छोडिकरि गमन करै, पाछा नही देखै। बहुरि एक पुरुष कुशमुष्टि जो डाभ घास तृणकी मूठी है ताहि ग्रहण करि शिबिकाके आगै गमन करै। अर मार्गमें खडा नही रहै। अर पाछा वाहुडे नही। अर पाछानैं अवलोकन छांडि गमन

करै। अर अगाऊ जाय पूर्वै देखी हुई जो निषीधिका ताकेविषैं डाभकी मूठी विच्छेद-रहित बराबरि पटकि अर मुनिका देह स्थापन करनेकी भूमीकूं सर्वत्र समान करै॥ अर जो तिस क्षेत्रमें डाभ तृण नही होइ, तो कैसैं भूमीकूं सम करै, सो कहे हैं॥ गाथा–

जत्थ ण होज्ज तणाइं। चुण्णेहिं वि तत्थ केसरेहिं वा॥
सत्थरिदव्वा लेहा। सव्वत्थ समा अवुच्छिण्णा॥ ८१॥

अर्थ— जहां भूमी सम करनेकूं डाभ नही होइ–तृण नही होइ, तो ईंटनिके चूर्णकरिकै वा वृक्षनिकी शुष्ककेसरिकरिकै सर्वत्र समान विच्छेदरहित भूमि करै। अर जो भूमि सम नही होय, तो निमित्तज्ञानीतैं ऐसा आगै होना दीखे है॥ गाथा–

जदि विसमो संथारो। उवरिं मज्झे वहिज्ज हिट्ठा वा॥
मरणं गिलाणयं वा। गणिवसभजदीण णायव्वा॥ ८२॥

अर्थ— जो संस्तर ऊपरि विषम होइ–सम नही होइ तो ऐसा जानिये– जो, संघमें आचार्यका मरण होसी वा आचार्यनिकै रोग आवसी। अर जो मध्यमें विषम होइ तो जानिये– संघमें कोऊ प्रधानमुनिकै मरण वा व्याधि–रोग होसी। अर जो नीचै विषम होइ तो जानिये– कोऊ यतिका मरण होसी वा रोग आवसी। ऐसा निमित्ततैं जानिये हैं॥ अब क्षपकके शरीरकूं कैसैं स्थापन करै सो कहे हैं॥ गाथा–

जत्तो दिसाए गामो । तत्तो सीसं करित्तु सोवधियं ॥
उट्ठंतरक्खणट्ठं । वोसरिदव्वं सरीरं तं ॥ ८३ ॥

अर्थ— जिस दिशामैं ग्राम होई तिस दिशाविषैं क्षपकका मस्तक करि पिच्छिका-सहित शरीरकूं स्थापन करै । मृतकका व्यंतरादिकरि ऊठनेकी रक्षाके अर्थि ग्रामकी घोडी मस्तक करि उपकरण निकट धरै ॥ मृतकके निकट मयूरपिच्छिकादिक उपकरण स्थापनेमें गुण दिखावे हैं ॥ गाथा—

जो वि विराधिय दंसण । अंते कालं करित्तु होज्ज सुरो ॥
सो वि विवुज्झइ दट्ठू । ण सदेहं सोवधिं सज्जो ॥ ८४ ॥

अर्थ— जो कदाचित् कोऊ क्षपक संक्लेशपरिणामनिमैं अंतकालमें सम्यग्दर्शनकी विराधना करिकै अर व्यंतर असुरादिक देव जाय उपज्या होय अर उस स्थानकमैं आवै तो अपना शरीरकूं पीछीसहित देखै तो फेरि ज्ञान उपजि सम्यक्त्व ग्रहण करै, जो, मै पूर्वं संममी था अब मै कैसैं विकारी भया हूं! ऐसैं धर्ममें दृढ होजाय। तातैं मृतकमुनिकै निकट उपकरण स्थापन करनेमें गुण कह्या है ॥ बहुरि आराधना समस्तमैं विख्यात होइ जिसका पार पडना बडी प्रभावना है ॥ इस आराधनाके धारकके मरणतैं निमित्त विचारिये तो संघमें आगानै भावीकाहू कितनाक निश्चय होय है, सो कहे हैं ॥

णत्ताभाए रिक्खे । जदि कालगदो सिवं तु सर्वेसिं ॥
एक्को दु समे खित्ते । दिवड्ढखित्ते मरंति दुवो ॥ ८५ ॥

अर्थ— जघन्यनक्षत्रमें आराधनाके धारकका मरण होइ तो जानिये- समस्त संघका कल्याण होसी। मध्यमनक्षत्रमें मरण होइ तो एकका मरण और होसी। महान नक्षत्रमें मरण करै तो दोयका मरण होना जानै ॥ गाथा-

गणरक्खणत्थं तह्मा । तणमयपडिबिंबयं तु कायव्वं ॥
एक्कं तु समे खित्ते । दिवड्ढखित्ते दुवे दिज्जा ॥ ८६ ॥

अर्थ— तातैं गणरक्षाके अर्थि मध्यमनक्षत्रमें तृणमय एक प्रतिबिंब जो एक पूलो सो वहां निकट मेलना योग्य है। अर उत्तम नक्षत्रमें तृणमय दोय मुष्टि धरै ॥ गाथा-

तट्ठाणसावणं चिय । तिक्खुत्तो ठविय मदयपासम्मि ॥
विदिय वियप्पियभिक्खू । कुज्जा तह विदियतिदियाणं ॥ ८७ ॥

अर्थ— तिस स्थानमें मृतकके निकट तृणमय पिंड स्थापना करि "द्वितीयोऽर्पितः" ऐसैं कहे। तथा द्वितीय स्थापन कीया ऐसैं कहि तृणमय पूला दोय मेलै ॥ गाथा-

असदि तणे चुण्णेहिं । व केसरिच्छारिट्ठिकादिचुण्णेहिं ॥
कादव्वो थ ककारो । उवरे हिट्ठा तकारो से ॥ ८८ ॥

उवगंहिदं उवकरणं । हविज्ज जं पाडिहारियं किंचि ॥
पडिवोधित्ता सम्मं । अप्पेदवं तयं तेसिं ॥ ८९ ॥

अर्थ— अर उस क्षेत्रमें तृण नहीं होइ तो पुष्पनिकी केसरी वा भस्म वा ईंटनिका चूर्णकरिकै उपरि ककार लिखि नीचे तकार लिखै। अर जो पींछी कमंडल उपकरण होइ तो तिसकूं सम्यक् प्रतिलेखन करि अर्पण करि दे–स्थापन करि दे॥ ऐसैं मृतकक्षपकके स्थापनकी विधि कही॥ अब संघके मुनि तहां क्षपककी समाधिमरण करनेकी वसतिकामैं कहा करै सो कहे हैं॥ गाथा–

आराधणपत्तीयं। काउंसग्गं करेइ तो संघो॥
अधिउत्ताए इच्छा-। गारं खवयस्स वसधीए॥ ११९० ॥

अर्थ— तीठापाछैं समस्त संघ आपकै आराधनाके अर्थि कायोत्सर्ग करै। जैसैं इनकै आराधना हुई, तैसैं हमारैहू आराधना होहू। इस अभिप्रायकूं धारि कायोत्सर्ग समस्त संघके साधु करै॥ बहुरि जिस वसतिकामैं क्षपककै आराधना भई, तिस वसतिकाके अधिपतिदेवताकूं समस्त मुनि इच्छाकार करै– भो, स्थानके स्वामी हो! तिहारी इच्छाकरिकै इस क्षेत्रमें संघ तिष्ठनेकी इच्छा करे है। जातैं मुनीश्वरनिका ऐसा सदाकालही आचार है– जिस वसतिकादिस्थानमें प्रवेश करै तहां तो ऐसा वचन

कहि प्रवेश करे " युष्माकमिच्छया अत्रासितुमिच्छामि-भो, स्थानके स्वामी हो ! तुमारी इच्छाकरि इस क्षेत्रमें स्थिति रहनेकी इच्छा करूं हूं " अर स्थान छांडि जाय तदि आशीर्वाद देजाय। ऐसा नित्यही नियोग है॥ नाथा-

सगणत्थे कालगदे। खमणमसज्झाइयं च तद्दिवसं॥
ण ज्झाइ परगणत्थे। भयणिज्जं खमणकरणं वि॥ ९१॥

अर्थ— अपने गणमें तिष्ठता मुनि कालकूं प्राप्त होतैं तिस दिनविषैं समस्त संघ उपवास करै अर तिस दिन स्वाध्याय नही करै। अर परगणमें तिष्ठता मुनि मरणकूं प्राप्त होइ तो स्वाध्याय नही करै अर उपवास करै वा नही करै॥ गाथा-

एवं पदिट्ठवित्ता। पुणो वि तदीयदिवसे उविक्खंति॥
संघस्स सुहविहारं। तस्स गदी चेव णादुं जे॥ ९२॥

अर्थ— ऐसैं क्षपकके शरीरकूं स्थापन करिकै बहुरि तृतीय दिवसविषैं कोऊ निमित्तके जाननेवाला संघका सुखरूप विहार जाननेकूं अर क्षपककी गति जाननेकूं तृतीय दिनविषैं क्षपकके शरीरकूं अवलोकन करै॥ गाथा-

जदि दिवसे संचिट्ठइ। तमणालद्धं च अक्खयं मडयं॥
तदि वासाणि सुभिक्खं। खेमसिवं तम्मि रज्जम्मि॥ ९३॥

अर्थ— जितने दिन क्षपकका मृतकशरीर वनके जीवनिकरि अखंड तिष्ठै–वनके जीव भक्षण नही करै, तितने वर्ष तिस राज्यमें सुभिक्ष क्षेम कल्याण रहे है। ऐसैं निमित्ततैं जानै ॥ गाथा–

जं वा दिससुवणीदं । सरीरयं खगचदुप्पदगणेहिं ॥
खेमं सिवं सुभिक्खं । विहरिज्जो तद्दिसं संघो ॥ ९४ ॥

अर्थ— पक्षी तथा चतुष्पादनिके समूह क्षपकका शरीरका खंड जिस दिशामैं लेगया होइ, तिस दिशामैं क्षेम शिव सुभिक्ष जाणिकरि तिस दिशामैं संघ विहार करै ॥ भावार्थ– क्षपकका कलेवरकूं तीसरे दिन कोऊ निमित्त ज्ञाननेवाला देखै। जिस दिशामैं उसके अंगका खंड पक्षी चतुष्पादकरि लेगया देखै तिस दिशामैं क्षेम सुभिक्ष ज्ञाणि विहार करै ॥ गाथा—

ज्ञदि तस्स उत्तमंगं । दिस्सदि दंता च उवरि गिरिसिहरे ॥
कम्ममलविप्पमुक्को । सिध्दिं पत्तोत्ति णादव्वो ॥ ९५ ॥
वेमाणिउं थलगदो । समम्मि जोदिसिय वाणविंतरिउं ॥
गड्डाए भवणवासी । एस गदी से समासेण ॥ ९६ ॥

अर्थ— क्षपककी गतिभी संक्षेपकरि ऐसी जानी जाइ है– जो, क्षपकका मस्तक

वा दंत पर्वतके शिखरउपरि दीखै तो ऐसा जानना– जो, कर्ममलरहित सिद्ध भया। अर मस्तक स्थलगत उन्नतभूमीमैं तिष्ठता दीखै, तो ऐसा जान्या जाय– जो, वैमानिक देव भया। अर समभूमीमैं दीखै, तो ज्योतिष्कदेवनिमैं वा व्यंतरदेवनिमैं प्राप्त भया। अर खाडेमैं दीखै, तो भवनवासीनिमैं प्राप्त भया। ऐसैं निमित्ततैं स्थूलपणाकरि गति जानी जाइ है॥

इति सविचारभक्तप्रत्याख्यानमरणके चालीस अधिकारनिमैं चोतीस गाथानिकरि विजहन नामा चालीसमा अधिकार समाप्त कीया॥ ४०॥ अब सविचारभक्तप्रत्याख्यानमरणकी महिमा नव गाथानिकरि कहे हैं॥ गाथा–

ते सूरा भयवंता। आईच्चइऊण संघमज्झम्मि॥ प्रतिज्ञां कृत्वा।
आराधणापडाया। चउप्पयारा धिदा जेहिं॥ ९७॥

अर्थ— जे शूरवीर ज्ञानवंत संघके मध्य प्रतिज्ञा करि च्यारिप्रकार आराधनापताका ग्रहण करि, ते जगतमें धन्य हैं॥ गाथा–

ते धण्णा ते णाणी। लद्धो लाभो य तेहि सव्वेहिं॥
आराधणा भयवदी। पडिवण्णा जेहि संपुण्णा॥ ९८॥

अर्थ— जिनूंनैं ए भगवान्‌संबंधी आराधना पाई, ते धन्य हैं, ते ज्ञानवंत हैं, तिनूंनैं

समस्त लाभ पाया। जे आराधना अनंतकालहूमें प्राप्त नही भई ते प्राप्त भई, इससिवाय कोऊ तीन लोकमें लाभ नही है ॥ गाथा—

किं णाम तेहिं लोगे। महाणुभावेहिं हुज्ज ण य पत्तं ॥
आराधणा भयवदी। सयला आराधिदा जेहिं ॥ ९९ ॥

अर्थ— इस लोकके विषें जिन आराधनानिकूं महाप्रभाववान् पुरुषहू नही प्राप्त भये ऐसी भगवान् सर्वज्ञकरि आराधना करी जो भगवती आराधनाकूं जे समस्तप्रकारकरि आराधना करी, तिनका कहा महिमा कहूं? ॥ गाथा—

ते च्चिय महाणुभावा। धण्णा जेहिं च तस्स खवयस्स ॥
सव्वादरसत्तीए। उवविहिदाराधणा सयला ॥ २००० ॥

अर्थ— ते महानुभाव निर्यापकहू धन्य हैं, जिनूंनें खर्व आदरकरिकै समस्त शक्ति करिकै तिस क्षपकके समस्त आराधना कराई ॥ गाथा—

जो उवविधेदि सव्वा-। दरेण आराधणं खु अण्णस्स ॥
संपज्जदि णिव्विग्घा। सयला आराधणा तस्स ॥ १ ॥

अर्थ— जो पुरुष अन्य धर्मात्मा पुरुषकै समस्तप्रकार आदर करि, शरीरकी वैयावृत्य करि, धर्मोपदेश करि, धर्ममें दृढता करि, आहार पान औपध स्थानके दान

नेका जंघामैं बल घटि गया होई, परसंघमें जायवेकूं असमर्थ होई, तिस मुनिके निरुध्दभक्तप्रत्याख्यान कह्या। जितनैं बल वीर्य देहमें रहै, तितनैं परकरि इलाज टहल वैयावृत्त्य नही करावै। आहारके अर्थि जानेमें, निहार करनेमें, विहार करनेमें, परका सहाय नही चाहै। अर जब शरीर थकिजाय, तदि अपने संघके मुनीश्वरनिके सहायकरि प्रवृत्ति करै॥ गाथा-

इय संणिरुध्दमरणं। भणियं अणिहारिमं अवीचारं॥
सो चेव जधाजोग्गं। पुव्वुत्तविधी हवदि तस्स॥ ११॥

अर्थ— ऐसैं जंघामैं बलकी हीनताकरिकै तथा शरीरमें रोग व्याधिकरि पीडित होनेकरि अपने संघमें निरुध्द होगया-परगणमें जानेकूं समर्थ नही भया, तातैं याकूं निरुद्ध कहिये। बहुरि सविचार भक्तप्रत्याख्यानमें कही जो विधि तिसके अभावतैं याकूं अनिहारित कहिये। बहुरि अनियतविहारादिक विधि आचरणके अभावतैं अवीचार कहिये। अपने संघहीमैं आचार्यनिके समीपविषैं अवीचार कहिये शुध्द होइ करिकैं अर अपनी निंदा गर्हा करता ऐसा जितनैं आपमें शक्ति रहै तितनैं परसूं प्रतीकार नही करावता विहार करै-प्रवर्तन करै। जदि समस्तचेष्टाहीन होजाय, तादि परकरि अनुग्रह कीया संता विहार करै॥ गाथा-

समस्त लाभ पाया । जे आराधना अनंतकालहूमें प्राप्त नही भई ते प्राप्त भई, इससिवाय कोऊ तीन लोकमें लाभ नही है ॥ गाथा—

किं णाम तेहिं लोगे । महाणुभावेहिं हुज्ज ण य पत्तं ॥
आराधणा भयवदी । सयला आराधिदा जेहिं ॥ ९९ ॥

अर्थ— इस लोकके विषैं जिन आराधनानिकूं महाप्रभाववान् पुरुषहू नही प्राप्त भये ऐसी भगवान् सर्वज्ञकरि आराधना करी जो भगवती आराधनाकूं जे समस्तप्रकारकरि आराधना करी, तिनका कहा महिमा कहूं? ॥ गाथा—

ते च्चिय महाणुभावा । धण्णा जेहिं च तस्स खवयस्स ॥
सव्वादरसत्तीए । उवविहिदाराधणा सयला ॥ २००० ॥

अर्थ— ते महानुभाव निर्यापकहू धन्य हैं, जिनूंनें सर्व आदरकरिकै समस्त शक्तिकरिकै तिस क्षपकके समस्त आराधना कराई ॥ गाथा—

जो उवविधेदि सव्वा- । दरेण आराधणं खु अण्णस्स ॥
संपज्जदि णिव्विग्घा । सयला आराधणा तस्स ॥ १ ॥

अर्थ— जो पुरुष अन्य धर्मातमा पुरुषकै समस्तप्रकार आदर करि, शरीरकी वैयावृत्य करि, धर्मोपदेश करि, धर्ममें दृढता करि, आहार पान औषध स्थानके दान

करि, आराधना करावे है; तिस पुरुषकै निर्विघ्न समस्त आराधना परिपूर्ण होइ है ॥ अन्य धर्मात्मा पुरुषकूं आराधनामरण करायनेमें जे सहायी होय हैं, ते च्यारि आराधनाकी पूर्णता पाय लोकाग्रस्थानमें निवास करे हैं ॥ बहुरि जे आराधना करनेवालेके दर्शनकूं जाय हैं, तिनकी महिमा कहे हैं ॥ गाथा–

ते वि कदत्था धण्णा । य हुंति जे पावकम्ममलहरणे ॥
ण्हायंति खवयतित्थे । सव्वादरभत्तिसंजुत्ता ॥ २ ॥

अर्थ— ते पुरुषहू जगतमें धन्य हैं, कृतार्थ हैं। जे पापकर्मरूप मैलके हरनेवाले क्षपकरूप तीर्थमें समस्त आदरभक्तिकरि संयुक्त स्नान करे हैं। अर जे भक्तिसंयुक्त भये क्षपकके दर्शनमें प्रवर्ते हैं, ते धन्य हैं—कृतार्थ हैं॥ अब क्षपककै तीर्थपणा दिखावे हैं॥

गिरिणादियादिपदेसा । तित्थाणि तवोधणेहि जदि उसिदा ॥
तित्थं कधं ण हुज्जो । तवगुणरासी सयं खवउ ॥ ३ ॥

अर्थ— जो तपस्वीजन जिस पर्वत इत्यादिकके प्रदेशनिकूं प्राप्त होइ हैं, ते पर्वत नद्यादिक जगतमें तीर्थ मानि सेवन करिये हैं; तो तपगुणकी राशि ऐसा क्षपक आप तीर्थ कैसें नहीं होय?॥ गाथा–

पुव्वरिसीणं पडिमा- । उ वंदमाणस्स होइ जदि पुण्णं ॥

खवयस्स वंदउं किह । पुण्णं विउलं ण पाविज्ज ॥ ४ ॥

अर्थ— जो पूर्वे ऋषि मुनि भये, तिनकी प्रतिमानिकूं वंदना करते पुरुषकै पुण्य होय है; तो साक्षात् क्षपककूं वंदना करता पुरुष प्रचुरपुण्यकूं कैसें नहीं प्राप्त होय? ॥

जो उंलग्गदि आरा- । धयं सदा तिव्वभत्तिसंजुत्तो ॥
संपज्जदि णिव्विग्घा । तस्स वि आराधणा सयला ॥ ५ ॥

अर्थ— जो तीव्र भक्तिसंयुक्त होइ आराधनाके धारककी सदाकाल सेवन करे है, तिस पुरुषकै निर्विघ्न आराधना प्राप्त होय है, अर तिसकी आराधना सफल होय है॥

इति भगवती आराधना नाम ग्रंथविषें पंडितमरणके तीन भेदनिमें सविचारभक्तप्रत्याख्यान–मरणका वर्णनके चालीस अधिकार उगणीससै गाथानिमें समाप्त कीये ॥ अब पंडितमरणका दूजा भेद जो अविचारभक्तप्रत्याख्यान ताकूं उगणीस गाथानिमें वर्णन करे हैं ॥ तिनमें तीन गाथानिमें अविचारभक्तप्रत्याख्यानका सामान्य भेद वर्णन करे हैं ॥ गाथा–

सविचारभत्तवोसर- । णमेवमुववण्णिदं सवित्थारं ॥
अविचारभत्तपच्च- । क्खाणं एत्तो परं वुच्छं ॥ ६ ॥

अर्थ— ऐसें सविचार भक्तप्रत्याख्यानकूं विस्तारसहित वर्णन कीया ॥ अब आगै

अविचार भक्तप्रत्याख्यानकूं कहूंगा ॥ गाथा-

तत्थ अविचारभत्त- । प्पइण्णमरणम्मि होइ आगाढे ॥
अपरक्कमस्स मुणिणो । कालम्मि असंपहुत्तम्मि ॥ ७ ॥

अर्थ— अल्पशक्तिका धारक जो मुनि ताकै आयुका बहुतकाल नही अवशेष रहै अर मरण शीघ्र आजाय तदि अविचार भक्तप्रत्याख्यानका अवसर जानना ॥ गाथा-

तत्थ पढमं णिरुद्धं । णिरुद्धतरयं तहा हवे विदियं ॥
तदियं परमणिरुद्धं । एवं तिविहं अवीचारं ॥ ८ ॥

अर्थ— तहां अविचारभक्तप्रत्याख्यान ऐसैं तीनप्रकार है। प्रथम निरुद्ध, द्वितीय निरुद्धतर, तृतीय परमनिरुद्ध । ऐसैं तीन नाम कहे ॥ अब निरुद्ध भक्तप्रत्याख्यान पंच गाथानिकरि कहे हैं ॥ तिनमैं निरुद्ध ऐसे मुनिकै होइ है—

तस्स णिरुध्दं भणिदं । रोगादंकेहिं जो समभिभूदो ॥
जंघावलपरिहीणो । परगणगमणम्मि ण समत्थो ॥ ९ ॥
जावय वलविरियं से । सो विहरदि ताव णिप्पडीयारो ॥
पच्छा विहरदि पडिज- । ग्गीयंतो तेण सगणेण ॥ २०१० ॥

अर्थ— जो मुनि रोगकी पीडाकरि पीडित होइ, अर परगणादिकमैं विहार कर-

नेका जंघामें बल घटि गया होई, परसंघमें जायवेकूं असमर्थ होई, तिस मुनिकै निरुध्दभक्तप्रत्याख्यान कह्या। जितनैं बल वीर्य देहमें रहै, तितनैं परकरि इलाज टहल वैयावृत्त्य नही करावै। आहारके अर्थि जानेमें, निहार करनेमें, विहार करनेमें, परका सहाय नही चाहै। अर जब शरीर थकिजाय, तदि अपने संघके मुनीश्वरनिके सहायकरि प्रवृत्ति करै ॥ गाथा–

इय संणिरुध्दमरणं। भणियं अणिहारिमं अवीचारं ॥
सो चेव जधाजोग्गं। पुव्वुत्तविधी हवदि तस्स ॥ ११ ॥

अर्थ— ऐसैं जंघामें बलकी हीनताकरिकै तथा शरीरमें रोग व्याधिकरि पीडित होनेकरि अपने संघमें निरुध्द होगया–परगणमें जानेकूं समर्थ नही भया, तातैं याकूं निरुद्ध कहिये। बहुरि सविचार भक्तप्रत्याख्यानमें कही जो विधि तिसके अभावतैं याकूं अनिहारित कहिये। बहुरि अनियतविहारादिक विधि आचरणके अभावतैं अवीचार कहिये। अपने संघहीमें आचार्यनिके समीपविषैं अवीचार कहिये शुध्द होइ करिकैं अर अपनी निंदा गर्हा करता ऐसा जितनैं आपमें शक्ति रहै तितनैं परसूं प्रतीकार नही करावता विहार करै–प्रवर्तन करै। जदि समस्तचेष्टाहीन होजाय, तादि परकरि अनुग्रह कीया संता विहार करै ॥ गाथा–

करिकै अपने मनमेंही अरहंत सिध्द आचार्य उपाध्याय साधु इनिकूं अलोचना करै ॥

आराधणाविधी जो । पुव्वं उववण्णिदो सवित्थारो ॥
सो चेव जुज्जमाणो । इत्थ विही होइ णादव्वो ॥ २०२० ॥

अर्थ— जो पूर्वें आराधनाकी विधि विस्तारसहित वर्णन करी, सोही विधि अवसरकै योग्य इहांहू जाणवो जोग्य है ॥ गाथा--

एवं आसुक्कारम- । रणे वि सिज्झंति केइ धुदकम्मा ॥
आराधयित्तु केई । देवा वि विमाणिया होंति ॥ २१ ॥

अर्थ— इसप्रकार शीघ्र मरण होतैंहू केते महामुनि शुक्लध्यानकरि कर्मनिकूं उडाय सिध्दिकूं प्राप्त होय हैं। अर केई आराधनाकूं आराधिकारि वैमानिक देव होई है ॥ अब कोऊ आशंका करै-- जो, अल्पकालकरि निर्वाण कैसैं होइ? सो शंका दूरि करिवेके अर्थि कहे हैं ॥ गाथा---

आराधणाए तत्थ दु । कालस्स वहुत्तणं ण हु पमाणं ॥
वहवो मुहुत्तमत्ता । संसारमहण्णवं तिण्णा ॥ २२ ॥

अर्थ— तिस आराधनाविषैं कालका बहुतपणेका प्रमाण नही है। बहुत जीव अंतर्मुहूर्तमात्र आराधनामैं तिष्ठि संसारसमुद्रकूं तिरि गये हैं। जातैं क्षायिकसम्यक्त्व

नेका जंघामैं वल घटि गया होई, परसंघमें जायवेकूं असमर्थ होई, तिस मुनिकै निरुध्दभक्तप्रत्याख्यान कह्या। जितनैं वल वीर्य देहमें रहै, तितनैं परकरि इलाज टहल वैयावृत्त्य नही करावै। आहारके अर्थि जानेमें, निहार करनेमें, विहार करनेमें, परका सहाय नही चाहै। अर जव शरीर थकिजाय, तदि अपने संघके मुनीश्वरनिके सहायकरि प्रवृत्ति करै ॥ गाथा–

इय संणिरुध्दमरणं। भणियं अणिहारिमं अवीचारं ॥
सो चेव जधाजोग्गं। पुव्वुत्तविधी हवदि तस्स ॥ ११ ॥

अर्थ— ऐसैं जंघामैं वलकी हीनताकरिकै तथा शरीरमें रोग व्याधिकरि पीडित होनेकरि अपने संघमें निरुध्द होगया–परगणमें जानेकूं समर्थ नही भया, तातैं याकूं निरुद्ध कहिये। वहुरि सविचार भक्तप्रत्याख्यानमें कही जो विधि तिसके अभावतैं याकूं अनिहारित कहिये। वहुरि अनियतविहारादिक विधि आचरणके अभावतैं अवीचार कहिये। अपने संघहीमैं आचार्यनिके समीपविषैं अवीचार कहिये शुध्द होइ करिकैं अर अपनी निंदा गर्हा करता ऐसा जितनैं आपमें शक्ति रहै तितनैं परसूं प्रतीकार नही करावता विहार करै–प्रवर्तन करै। जदि समस्तचेष्टाहीन होजाय, तादि परकरि अनुग्रह कीया संता विहार करै ॥ गाथा–

दुविधं तं पि अणीहा- । रिमं पगासं च अप्पगासं च

जणणादं च पगासं । इदरं च जणेण अणादं ॥ १२ ॥

अर्थ— अवीचार भक्तप्रत्याख्यान दोयप्रकार है। एक प्रकाश, एक अप्रकाश। तिनमैं जो लोकनिके जाननेमें होइ, सो प्रकाश है। अर जो लोकनिमैं विख्यात नही होइ, सो अप्रकाश है॥ भावार्थ– लोकनिमैं कोऊका समाधिमरण विख्यात होइ, सो प्रकाश है। विख्यात नही होइ, सो अप्रकाश है॥ गाथा–

खवयस्स चित्तसारं । खित्तं कालं पडुच्च सजणं वा ॥

अण्णाम्मि व तारिसय- । म्मि कारणे अप्पगासं तु ॥ १३ ॥

अर्थ— बहुरि क्षपककी बुद्धीके बलकूं तथा क्षेत्रकूं तथा कालकूं तथा स्वजननिकूं तथा औरहू कारणनिकूं प्रकाशके योग्य नही होतै समाधिमरणकी प्रकटता नही होइ है, तातैं अप्रकाश कहिये हैं। जो क्षपक क्षुधादिक परिषह सहनेमें असमर्थ होइ तथा वसतिका एकांतमें नही होइ वा अज्ञानी धर्ममें विघ्न करनेवाला होइ, तहां समाधिमरण तो करावै; परंतु देश-काल-द्रव्य-भावकी योग्यताविना प्रकट नही करै, सो अविचारभक्तप्रत्याख्यानका निरुद्ध नाम भेदमें अप्रकाश वर्णन कीया॥ अब निरुद्धतर नामा दूजा भेदकूं च्यारि गाथानिकरि वर्णन करे हैं॥ गाथा–

वालग्गिवग्घमहिसग- । यरिंछपडिणीगतेणामिच्छेहिं ॥
मुच्छाविसूचियादी- । हि हुज्ज सज्जो हु वावत्ती ॥ १४ ॥
जाव ण वाया अक्खिय- । दि वलं विरियं तु जाव कायम्मि ॥
तिव्वाए वेदणाए । जाव य चित्तं ण विक्खित्तं ॥ १५ ॥
णच्चा संवट्टिज्जं । तमाउगं सिग्घमेव तो भिक्खू ॥
गणियादीणं सण्णिहि- । दाणं आलोचए सम्मं ॥ १६ ॥

अर्थ— सर्पकरिकै तथा अग्निकरिकै तथा व्याघ्रकरिकै तथा महिषकरिकै तथा गजकरिकै तथा रीछकरिकै तथा शत्रुकरिकै तथा चोरनिकरिकै तथा म्लेंछनिकरिकै तथा मूर्छाकरिकै तथा विसूचिकादिककरिकै जो तत्काल शीघ्रतातैं आपत्ति आजाय तो, जितनैं वाणी नही थकै-वचन नही विनसै, तथा जितनैं कायमें वल वीर्य नही विनसै, तथा जितनैं तीव्रवेदनाकरिकै चित्त विक्षिप्त नही होइ, तितनैं सो साधु अपना आयुकूं संकुचित होता जानि शीघ्रही आपके निकट कोई आचार्यादिक तिनकूं सम्यक् आलोचना करै अर आराधनाका शरणा ग्रहण करिकै मरण करै, सो अवीचार भक्तप्रत्याख्यानका निरुध्दतर नामा दूजा भेद है ॥ गाथा—

एवं णिरुध्ददरयं । विदियं अणिहारिमं अवीचारं ॥

सो चेव जधाजोग्गं । पुव्वुत्तविधी हवदि तस्स ॥ १७ ॥

अर्थ— ऐसैं विहाररहित अत्यंतनिरोधरूप अविचारभक्तप्रत्याख्यानका निरुध्दतर नामा दूसरा भेद कह्या । इसविषैंहू जो पूर्वैं भक्तप्रत्याख्यानमें विधि कही, सोही यथायोग्य जाननी ॥ जो सिंह व्याघ्र अग्नि जलादिककरि अचानक शीघ्रही मरण आजाय, तो तहां आचार्यादिकनिसैं आलोचनादिकहू नही होइ सकै, जो निकटवर्ती साधु होइ तिसहीसैं आलोचना करि शीघ्र मरण करै, तिसकै निरुध्दतर नामा मरण होइ है ॥ ऐसैं च्यारि गाथानिमैं निरुध्दतरका वर्णन कीया ॥ अब परमनिरुध्दभेदकूं सप्तगाथानिकरि वर्णन करे हैं ॥ गाथा—

वालादिएहि जइया । अक्खित्ता होज्ज भिक्खुणो वाया ॥
तइया परमणिरुद्धं । भणिदं मरणं अवीचारं ॥ १८ ॥

अर्थ— सर्प व्याघ्र सिंह अग्नि चौरादिककरि उपद्रवतैं जो क्षपककी वाणी नष्ट होजाइ—जुबान बंद होजाइ, तदि साधूकै परमनिरुद्ध नामा अविचारभक्तप्रत्याख्यान होय है ॥

णच्चा संवट्टिज्जं । तमाउगं सिग्घमेव तो भिक्खू ॥
अरहंतसिद्धसाहू- । ण अंतियं सिग्घमालोचे ॥ १९ ॥

अर्थ— तीठापाछे भिक्षु जो साधु सो अपना आयु शीघ्र संकुचित होता जाणि-

करिकै अपने मनमेंही अरहंत सिध्द आचार्य उपाध्याय साधु इनिकूं अलोचना करै ॥

आराधणाविधी जो । पुव्वं उववण्णिदो सवित्थारो ॥
सो चेव जुज्जमाणो । इत्थ विही होइ णादव्वो ॥ २०२० ॥

अर्थ— जो पूर्वे आराधनाकी विधि विस्तारसहित वर्णन करी, सोही विधि अवसरकै योग्य इहांहू जाणवो जोग्य है ॥ गाथा--

एवं आसुकारम- । रणे वि सिज्झंति केइ धुदकम्मा ॥
आराधयित्तु केई । देवा वि विमाणिया होंति ॥ २१ ॥

अर्थ— इसप्रकार शीघ्र मरण होतैंहू केते महामुनि शुक्लध्यानकरि कर्मनिकूं उडाय सिध्दिकूं प्राप्त होय हैं। अर केई आराधनाकूं आराधिकारि वैमानिक देव होई हैं ॥ अब कोऊ आशंका करै-- जो, अल्पकालकरि निर्वाण कैसें होइ? सो शंका दूरि करिवेके अर्थि कहे हैं ॥ गाथा---

आराधणाए तत्थ दु । कालस्स वहुत्तणं ण हु पमाणं ॥
वहवो मुहुत्तमत्ता । संसारमहण्णवं तिण्णा ॥ २२ ॥

अर्थ— तिस आराधनाविषैं कालका बहुतपणेका प्रमाण नही है। बहुत जीव अंतर्मुहूर्तमात्र आराधनामैं तिष्ठि संसारसमुद्रकूं तिरि गये हैं। जातैं क्षायिकसम्यक्त्व

कहिये चौडे सम उन्नत जीवरहित योग्यस्थानमें शुद्धपृथ्वीमें वा शिलामय संस्तरविषै आपकूं एकाकी असहाय स्थापन करै ॥ गाथा—

पुव्वुत्ताणि तणाणि य । जाइत्ता थंडिलम्मि पुव्वुत्ते ॥ जदणाए संथरित्ता । उत्तरसिरमध व पुव्वसिरं ॥ ३२ ॥ पाचीणाभिमुहो वा । उदीचिजुत्तो व तत्थ सो ठिच्चा ॥ सीसे कदंजलिपुडो । भावेण विसुद्धलिस्सेण ॥ ३३ ॥ अरिहादिअंतियं तो । किच्चा आलोचणं सुपरिसुध्दं ॥ दंसणणाणचरित्तं । पंडिसारेदूण णिस्सेसं ॥ ३४ ॥ सव्वं आहारविधिं । जावज्जीवाय वोसरित्ताणं ॥ वोसरिदूण असेसं । अब्भंतरवाहिरे गंथे ॥ ३५ ॥ सव्वे वि णिज्जिणंतो । परीसहे धिदिवलेण संजुत्तो ॥ लेसाए विसुज्झंतो । धम्मं झाणं उवेणमित्ता ॥ ३६ ॥ ठिच्चा णिसिदित्ता वा । वट्टेदूण व सकायपडिचरणं ॥ सयमेव णिरुवसग्गे । कुणदि विहारम्मि सो भयवं ॥ ३७ ॥

[1] संस्कृत

[1] प्रतिपद्य

अर्थ— पूर्वोक्त तृण जे हैं तिनकूं याचना करिकै अर पूर्वोक्त स्थंडिलस्थानविषैं तृणनिका यत्नाचारकरि संस्तर करिकै अर उत्तराशिर अथवा पूर्वशिर संस्तर करै । बहुरि तिस संस्तरमें पूर्वदिशाकै सन्मुख वा उत्तरकै सन्मुख तिष्ठिकरिकै विशुद्ध लेश्यारूप भावकरिकै, अर मस्तकविषैं अंजुली करि अर अरहंतादिकनिकै समीप उज्वल आलो-

करिकै अपने मनमेंही अरहंत सिध्द आचार्य उपाध्याय साधु इनिकूं अलोचना करै ॥

आराधणाविधी जो । पुव्वं उववण्णिदो सवित्थारो ॥
सो चेव जुज्जमाणो । इत्थ विही होइ णादव्वो ॥ २०२० ॥

अर्थ— जो पूर्वं आराधनाकी विधि विस्तारसहित वर्णन करी, सोही विधि अवसरकै योग्य इहांहू जाणवो जोग्य है ॥ गाथा--

एवं आसुक्कारम- । रणे वि सिज्झंति केइ धुदकम्मा ॥
आराधयित्तु केई । देवा वि विमाणिया होंति ॥ २१ ॥

अर्थ— इसप्रकार शीघ्र मरण होतेंहू केते महामुनि शुक्लध्यानकरि कर्मनिकूं उडाय सिध्दिकूं प्राप्त होय हैं । अर केई आराधनाकूं आराधिकारि वैमानिक देव होई हैं ॥ अव कोऊ आशंका करै- जो, अल्पकालकरि निर्वाण कैसैं होइ? सो शंका दूरि करिवेके अर्थि कहे हैं ॥ गाथा--

आराधणाए तत्थ दु । कालस्स वहुत्तणं ण हु पमाणं ॥
वहवो मुहुत्तमत्ता । संसारमहण्णवं तिण्णा ॥ २२ ॥

अर्थ— तिस आराधनाविषैं कालका वहुतपणेका प्रमाण नहीं है । वहुत जीव अंतर्मुहूर्तमात्र आराधनामैं तिष्ठि संसारसमुद्रकूं तिरि गये हैं । जातैं क्षायिकसम्यक्त्व

क्षायिकज्ञान जो केवलज्ञान, क्षायिकचारित्र जो यथाख्यातचारित्र, तप जो शुक्लध्यान ये अंतर्मुहूर्तमें उपजे हैं। अर इनि च्यारि आराधनाकूं हुयेपीछे अंतर्मुहूर्तमें सिद्धि होइ है ॥

खणमित्तेण अणादिय । मिच्छादिट्ठी वि वद्धणो राया ॥
उसहस्स पादमूले । संवुज्झित्ता गदो सिद्धिं ॥ २३ ॥

अर्थ— अनादिमिथ्यादृष्टिहू वर्ध्दन नामा राजा वृषभदेवस्वामीका चरणनिके निकट प्रबोधकूं प्राप्त होइकरि क्षणमात्रकरि सिध्दिकूं प्राप्त भया ॥ गाथा-

सोलसतित्थयराणं । तित्थुप्पण्णस्स पढमदिवसम्मि ॥
सामण्णणाणसिध्दी । भिण्णमुहुत्तेण संपण्णा ॥ २४ ॥

अर्थ— षोडश तीर्थंकरनिका तीर्थमें उत्पन्न भये साधूकै दीक्षा लीनि तिसका प्रथम दिवसके विषैं अंतर्मुहूर्तकरिकै सामान्यज्ञानकी सिद्धि होत भई ॥ ऐसैं परमनिरुद्धमरणका वर्णन सप्त गाथानिमैं कीया ॥

इति भगवती आराधना नाम ग्रंथविषैं पंडितमरणका वर्णनमें भक्तप्रत्याख्यानका वर्णन समाप्त कीया ॥ अब पंडितमरणका दूसरा भेद जो इंगिनीमरण ताहि चौतीस गाथानिकरि कहे हैं ॥ गाथा-

एसा भत्तपइण्णा । वाससमासेण वण्णिदा विधिणा ॥

इत्तो इंगिणिमरणं । वोसससमासेण वण्णेसिं ॥ २५ ॥ [1]

अर्थ— या भक्तप्रतिज्ञा विस्तारसंक्षेपरूप विधिकरिकैं वर्णन करी । यातैं आगै इंगिनीमरणकूं संक्षेपविस्तारकरिकै वर्णन करिस्यूं । ऐसैं इंगिनीमरण कहनेकी शिवकोटिस्वामी प्रतिज्ञा करी ॥ गाथा–

जो भत्तपदिण्णाए । उवक्कमो वण्णिदो सवित्थारो ॥
सो चेव जधाजोग्गं । उवक्कमो इंगिणीए वि ॥ २६ ॥

अर्थ— जो भक्तप्रत्याख्यानको क्रमविस्तारसहित वर्णन कीयो, सोही यथायोग्य इंगिनीमरणविषैंहू आरंभ जानना ॥ गाथा–

पव्वज्जाए सुद्धो । उवसंपज्जित्तु लिंगकप्पं च ॥ पवयणमोगाहित्ता । विणयसमाधीए विहरित्ता ॥ २७ ॥ णिप्पादित्ता सगणं । इंगिणिविधिसाधणाए परिणमिया ॥ सिदिमारुहित्तु भाविय । अप्पाणं सल्लिहित्ताणं ॥ २८ ॥ परियाइगमालोचिय । अणुजाणित्ता दिसं महज्जणस्स ॥ तिविधेण खमावित्ता । सवालउड्ढावुलं गच्छं ॥ २९ ॥ अणुसिट्ठिं दादूण य । जावज्जीवाय विप्पउंगत्थी ॥ अब्भादिगजादहासो । णीदि गणादो गुणसमग्गो ॥ २०३० ॥

[1] व्यासः

१ कृतार्थोऽस्मीति जातदर्पः

अर्थ— इंगिनीमरण कैसैं होइ? किसकै होइ? सो कहे हैं– जो दीक्षाग्रहणाविषैं योग्य होय, शुद्ध होय, अर आचारांगके अनुकूल, योग्य वीतरागलिंग ग्रहण करिकै, अर जिनेंद्रका प्ररूप्या आचारांगादिकका अवगाहन करिकै, अर विनयमें तथा समाधिके परिणामनिकी सावधानीसैं प्रवर्तन करिकै, अर अपने संघकूं रत्नत्रयमें दृढतानैं प्राप्त करिकै, अर इंगिनीमरणकी विधिका साधनके अर्थि परिणमन करिकै, अर परिणामनिकी विशुद्धतारूप श्रेणी चढिकरिकै, अर अपने आत्माकूं शोधनकरिकै, अर रत्नत्रयमें जे अतीचार लागे होय तिनकूं शोधिकरिकै, अर जो आपपाछैं नवीन आचार्य होइगे तिनकूं जणायकरिकै, अर च्यारिप्रकारका संयमीनिका बालवृद्धसहित समस्तसंघतैं मन–वचन–काय–करिकै क्षमा ग्रहण करायकरिकै, अर संघकूं हितरूप शिक्षा देइकरिकै, अर यावज्जीव समस्तसंघतैं वियोगका अर्थी हुवा, तथा संघमैंतैं निकसि एकाकी होइ परम आराधनाके पालनेमैं उपज्या है परम हर्ष जाकै ऐसा, गुणनिकरि परिपूर्ण हुवा संघतैं एकाकी निकलै ॥ गाथा–

एवं च णिक्खमित्ता । अंतो वाहिं व थंडिले जोगे ॥
पुढवीसिलामए वा । अप्पाणं णिजवे एक्को ॥ २१ ॥

अर्थ— ऐसैं संघवारै निकसिकरिकै अर गुफादिकनिकै मांहि वा बाहिर स्थंडिल

सयमेव अप्पणो सो । करेदि आउंटणादिकिरियाउ ॥
उच्चारादीणि तधा । सयमेव विकिंचदे विधिणा ॥ ३८ ॥

अर्थ— बहुरि सो क्षपक हस्तपादादिक अंगनिका पसारना, खैंचना, पलटना इत्यादिक अपने देहमें आपही क्रिया करै—परका तहां करनेका संबंधही नही । तथा मलमूत्रका मोचन यथाविधि शुद्धभूमीमैं आपका आपही करै ॥ गाथा—

जाधे पुण उवसग्गा । देवा माणुस्सिया व तेरिच्छा ॥
ताधे णिप्पडियम्मो । ते अधियासेदि विगदभउ ॥ ३९ ॥

अर्थ— बहुरि जिसकालमें देवनिकरि कीया वा मनुष्यनिकरि कीया वा तिर्यंचनिकरि कीया उपसर्ग आजाय तो तिसकाल भयरहित हुवा तिन उपसर्गनिकूं सहै—उपसर्गमें समभाव नही छांडै—कायरता नही करै ॥ गाथा—

आदितियसुसंघदणो । सुहसंठाणो अभिज्जाधिदिकवचो ॥
जिदकरणो जिदणिद्दो । उघवलो उघसूरो य ॥ २०४० ॥

अर्थ— कैसाक है इंगिनीमरणका धारक क्षपक? आदिका तीन संहननका धारक है । वज्रर्षभनाराच, वज्रनाराच, नाराच ये आदिके तीन संहनन हैं । बहुरि सुंदर जाका संस्थान होय, बहुरि उपसर्ग परीषहनिकरि नही भेद्या जाय ऐसा, धैर्यरूप जाके

वकतर होय, बहुरि इंद्रियनिकूं जीतनेवाला होइ, बहुरि निद्राकूं जीत लई होय, बहुरि महान् बलवान् होय, बहुरि अत्यंत शूरवीर होय, कायर नहीं होय, तिसकै एकविहारी-पणा होइ इंगिनीमरण होय है ॥ गाथा-

वीभच्छभीमदारिसण- । विगुव्विदा भूदरक्खसपिसाया ॥
खोभिज्ज जदि वि तयं । तदि वि ण सो संभमं कुणइ ॥ ४१ ॥

अर्थ— यद्यपि भयानक है दर्शन जिनका महाभयंकर अनेक विक्रिया करते भूत-राक्षस-पिशाच क्षपककै क्षोभ करै-चलायमान कीया चाहै; तोहू संभ्रम-भयकूं प्राप्त नहीं होय ॥ गाथा-

इड्ढिमतुलं विउविय । किण्णरकिंपुरिसदेवकण्णाउ ॥
लोलंते जदि वि तगं । तध वि ण सो विब्भयं जाइ ॥ ४२ ॥

अर्थ— जो कदाचित् किन्नर किंपुरुष देवकन्या मिलिकरिकै असदृश ऋद्धिकूं विक्रियाकरिकै नानाप्रकार हावभाव विलास विभ्रम रूप लावण्य प्रीति प्रेमकरि ललचावे, तोहू ते विस्मयकूं प्राप्त नहीं होय है ॥ गाथा-

सव्वो पुग्गलजाउ । दुक्खतए जदि वि तमुवणमिज्ज ॥
तध वि य तस्स ण जायदि । झाणस्स विसुत्तिया केई ॥ ४३ ॥

